भावना गलत है। क्यो कि यह तो अनुभवग्रंथ है। अर्थात् जैसे जैसे आळ्वार भगवान की विशेषकृपा से उपलब्ध आपके अनुभव करने में उतरे, वैसे वैसे अनुभवजनित-भावनाविशेषों के परीवाहतया, आपके श्रीमुखसे श्रीसूक्तियां निकलने लगीं। तथा च यह अर्थ सिद्ध हुआ कि आळ्वार ने अपने प्रयत्न से इस ग्रंथ की रचना नहीं की। तो भी यह भी एक बात सत्य है कि भगवान की कृपासे आळ्वार उभयविभूतिगत भूतभविष्यद्वर्तमान कालो से सनद्ध समस्तवृत्तांत जानने म समर्थ सर्वज्ञ बने थे। अत इस प्रबंध का उपक्रम करते हुए आपने समझ लिया कि भगवान के जिन स्वरूप रूप गुणादियों का अनुभव करने को आप प्रस्तुत हुए, उनका विवरण करने के लिए एक हजार गाथाओ की आवश्यकता होगी। अर्थात् ज्ञानदृष्टि से आळ्वार को विदित हुआ कि अपनेसे उपक्रांत इस प्रबंध म एक हजार गाथाएं होंगी॥ . (११)

सहस्रगीति में पहले शतक का पहला दशक समाप्त हुआ।

॥ आळ्वार तिरुवडिगळे शरणम् ॥

---

श्री शठकोपसूरी की जय हो॥

## ॥ सहस्रगीति – पहला शतक – दूसरा दशक—वीडुमिन्मुत्तवुम् ॥

### — (अहंकार ममकार छोडकर श्रीमन्नारायण की शरण में जानेका उपदेश)—

अवतारिका—इस दशक में आळ्वार संसारियो को देखकर उपदेश करते हैं कि, "यह पार्थिव शरीर अनित्य है, इससे अनुभूयमान विषयसुख भी अत्यल्प है, अत इन मे आशा रखना सर्वथा अनुचित है। इसके मूल कारण अहंकार ममकारों को भी छोड देना बहुत आवश्यक है। भगवान तो समस्त चेतनाचेतन विलक्षण है, असीमानंदस्वरूपी हैं, सबसे मिलकर रहना आपका स्वभाव है, आप सर्वसम हैं, उभयविभूतिनाथ है। अगर हम अपने तन मन वचनों को लौकिक विषयों से एव कैवल्यनामक आत्मानुभवानंद से हटा कर आपके चरणारविंदों की शरण में जायगे तो इस अपने शरीर के अंत में हमें जरूर मोक्ष मिलेगा" इत्यादि।

आळ्वार से किये गये इस उपदेश के एव आगे भी बहुश क्रियमाण उपदेशों के बारे मे नाना प्रकार की शंकाएं हो सकती हैं। तथाहि—पूर्वदशक में अतिविलक्षण प्रकार से भगवान का अनुभव कर ब्रह्मानंद पानेवाले आळ्वार वह अनुभव छोडकर मूर्ख ससारियो की ओर क्योंकर अपनी नजर फिराते हैं? क्या आळ्वार उस अनुभव की सीमा पाकर वहा से लौट रहे हैं? अथवा उसमें तृप्त होकर दूसरी चिंता कर रहे हैं? अथवा क्या स्वयं गुरु बनकर सबसे समानित होने की इच्छा से आप उपदेश करते होंगे? अथवा क्या कोई भी ससारी चेतन आपके पास आकर, 'तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया' इत्याद्युक्तप्रकार से नमस्कार व सेवा पूर्वक आपसे उपदेश मागने को आया था? एव 'इदं ते नातपस्काय नाभक्ताय कदाचन। न चाशुश्रूषवे वाच्यं न च मां योऽभ्यसूयति॥' इत्यादि शास्त्रों की आज्ञा है कि अमानित्व, अदम्भित्व,

आस्तिकत्व, धर्मशीलत्व इत्यादि गुणों से परिपूर्ण शिष्य से सविनय प्रार्थित होने पर ही उसकी ठीक परीक्षा कर, सत्पात्र जानकर, बाद मे ही उसको उपदेश देना। अन्यथा विद्या का प्रभाव ही घट जाता है और उपदेश क भी पाप भी होता है। परंतु अब मालूम पडता है कि आळ्वार इन शास्त्रों को लांघकर अपनी इच्छानुसार ही परोपदेश करते है। यह क्या उचित है? ऐसे करने की आवश्यकता ही कौन-सी थी?

ऐसे अनेक प्रश्नों के बडे सुंदर प्रत्युत्तर हमारे आचार्यों से दिये गये है। आपका कहना है कि आळ्वार अपना भगवदनुभव छोडकर परोपदेश नहीं करते; परंतु उसके साथ ही करते हैं। अर्थात् यह परोपदेश भी स्वानुभव का ही एक प्रकारांतर है। अत आपके, भगवदनुभव से निवृत्त होने का प्रश्न ही नहीं उठ सकता। वस्तुतस्तु आप भगवदनुभव से निवृत्त हो ही न सकते हैं। क्योंकि आप स्वयं कहते हैं (२-५-४ में) कि असंख्य कल्पोंतक करने के बाद भी मुझे भगवदनुभव नीरस न बनेगा; उलटा यह क्षणे क्षणे नया नया प्रतीत हो रहा है और उसकी मिठास बढती जा रही है। और यह भी बात नहीं कही जा सकती कि भगवान को अपरिच्छिन्न वैभववाले बतानेवाले आळ्वार आपकी सीमा पहुंच कर वहां से लौटते होंगे। अपरिच्छिन्न वस्तु की सीमा किधर रहेगी? एव अपने को अतिनीच क्षुद्र नरपशु माननेवाले आपके मन मे आचार्यगद्दी पर विराजने की इच्छा भी उत्पन्न नहीं हो सकती। अत आपके इस उपदेश का कारण दूसरा ही कुछ है। तथाहि—जैसे महाप्रवाह मे अथवा सागर मे स्नानादि करना चाहनेवाले अकेले वहा उतरने से घबराते हुवे, दूसरों को भी अपने साथी बनाना चाहते है, इसी प्रकार भगवद्विषय में उतरना चाहनेवाले भक्तलोग भी अकेले उतरने के अनिच्छुक होकर साथियों को ढूढने लगते हैं। एवं, "एकस्स्वादु न भुञ्जीत भुञ्जीत बहुभिस्सह" इत्यायुक्त प्रकार से अति विशाल-हृदय ये लोग परमभोग्य अमृत-समान भगवान का अकेले भोग करना नहीं चाहते हुए दूसरों को भी अपने साथी बनाने की चेष्टा करते हैं। "बोधयन्त. परस्परम्" इत्यायुक्त प्रकार से भक्तलोग आपस में मिलकर जो भगवदनुभव करते हैं, उसमें विशेष रस जरूर है। कहा जाता है कि अतएव परमपद में भी नित्य व मुक्त गण मिलकर ही भगवान का अनुभव करते हैं। ऐसे कारणों से, भगवान का विलक्षण अनुभव करनेवाले आळ्वार भी बीच में अपने साथियों को ढूढने लगे; अर्थात् संसारियों की ओर अपनी नजर फिराकर आपने देखा कि इनमें से कोई भी मानव मेरा साथी बनेगा। परंतु संसार के अन्तर्वर्ती सभी लोग 'खाना पीना मजा करना' इतने में निरत थे। भगवद्विषय में आळ्वार की जैसी उत्कंठा थी, वैसी ही क्षुद्रविषयांतरों में उनकी थी। तापत्रय से सतप्त होते हुए भी वे अपने को अयन्त आनन्दवान मान बैठे थे। उनकी यह दुर्दशा देखकर आळ्वार ने बहुत दु खी होकर उनका उद्धार करना चाहा। आप विचार करने लगे कि यह काम किस प्रकार बन सकेगा। तब आपने सोचा, "ये संसारी जन बिलकुल मूर्ख नहीं हैं; परंतु जरूर बुद्धिमान हैं; क्यों कि अपने अपेक्षित सासारिक सुख में और तत्साधनों में ये बहुत परीक्षा कर, बुरों को छोडकर अच्छी वस्तु ही लेते हैं। और ये लोग भगवान की ओर इस लिए नहीं झुक रहे हैं, कि ये सासारिक फलों की अल्पता अस्थिरता आदि नहीं जानते; और भगवद्विषय की श्रेष्ठता से भी ये अपरिचित हैं। अत. इनको इस विषय का कुछ मधुर उपदेश देकर अपने मार्ग में ले लेंगे।" यों सोचकर अब आप पूर्वोक्त प्रकार का बडा रोचक उपदेश देने में प्रवृत्त हुए हैं।

संसारियों की दुर्दशा देखने से दु खी होकर उपदेश देने से आळ्वार शास्त्रोक्त उपदेश नियमों का पालन नहीं कर सके, अर्थात् शिष्य की योग्यता प्रार्थना इत्यादियों की परवाह नहीं कर सके। कहने का यह मतलब है कि जो किसीकी दयनीय दुर्दशा देखकर स्वय बहुत दु खी होकर असीम दया से वह दुर्दशा मिटाना चाहता, वह उस समय में किन्हीं विधिनिषेधों पर ध्यान नहीं दे सकता। अर्थात् जैसे आळ्वार की भगवद्भक्ति बेहद बहती हुई, लोकविलक्षण होने से 'अ यत भक्तियुक्ताना न शास्त्र नैव च क्रम" इत्याद्युक्त प्रकार शास्त्रमर्यादा से बाहर रह गयी, इसी प्रकार अनतक्लेशभाजन ससारसागरनिमग्न मानवों की दुर्दशा देखनेपर आपके मन में समुत्पन्न दया भी इतनी विलक्षण तथा अधिक थी कि वह सर्वथा शास्त्र-मर्यादा छोडकर उच्छृङ्खल बहने लगी। अत उसके विषय में बेचारा शास्त्र अपना पराक्रम दिखाने में असमर्थ ठहरा। हमारे पूर्वाचार्य बताते हैं कि इस प्रकार शास्त्रमर्यादा को भी तोड डालनेवाली सीमातीत दया के परवश होकर उदासीन, शत्रु आदियों को भी उपदेश देनेवाले ये कतिपय व्यक्ति ही हो गये हैं—सीतादेवी, प्रह्लादजी, विभीषणजी, श्रीशठकोपसूरी और श्रीरामानुजाचार्यस्वामीजी। इनमें से भी अतत उक्त दो आचार्यों की (अर्थात् श्रीशठकोपसूरी की एव श्रीरामानुजाचार्यस्वामीजी की) कृपा तो सत्य हमारे जैसे अल्पज्ञों की कल्पना से भी बाहर है।

हमारे आचार्य बताते हैं कि उत्तम पुरुष इन चार कारणों से दूसरों को उपदेश देते हैं—(१) यों समझकर कि भगवान ने इस कामके लिए ही हमें इस ससार में रखा है, (२) क्वचित् शिष्यों की सविनयप्रार्थना से, (३) प्रार्थना के अभाव में भी उनकी दुरवस्था देखकर स्वय दु खी होने से, और (४) किसी को कुछ उपदेश किये बिना अपने मन मे शाति न होने से। आळ्वारों के विषय मे कदाचित् उक्त दूसरे कारण के अभाव में भी अन्य तीनों कारण पुष्कलमात्रा म रहते ही हैं। परमकारुणिकत्वेन प्रसिद्ध भगवान से भी अशक्य मानकर परित्यक्त ससारियों का भी उपदेश से उद्धार करने की चेष्टा करनेवाले आळ्वार की दया तो सत्य ही वर्णनातीत है। * * *

(गाथा) वीडुमिन् मुत्तवुम् * वीडु शेय्दु * उम्मुयिर् वीडुडैयानिडै * वीडुशेय्मिने ॥ १ ॥

*(भगवद्विषय के अतिरिक्त क्षुद्र विषयसग) सब छोड दीजिए, छोड कर, आपकी आत्मवस्तु का, मोक्ष के स्वामी भगवान की सन्निधि में, अर्पण कर दीजिए ॥*

इस गाथा में क्षुद्र सासारिक विषय सग छोडकर अपने आप को मोक्षप्रदाता भगवान के पादार-विंद में अर्पण कर देने का उपदेश दिया जाता है। अर्पण शब्द का अर्थ तो इतना मात्र है कि अपने को भगवान का शेष मान लेना। विषयों में वैराग्य उत्पन्न हुए विना इस शेषत्वज्ञान का उदय न होगा, अत पहले विषयसगत्याग का उपदेश दिया जाता है। मूलगाथा में, "संग छोडो" कहने की जगह, "छोडो सग" कहा गया है। इससे विषय-संग का क्रौर्य सूचित किया जाता है। जैसे, यदि कोई बालक हाथ में साप पकडकर खेलता हो, तो उसे देखनेवाला झट पुकारता है "छोडो, छोडो," और बाद में कहता है "साप",, इसी प्रकार आळ्वार भी त्याज्यविषय का क्रौर्य दिखाने के लिए प्रथमत 'छोडो' कहकर, यों

प्रश्न किये जानेपर कि, 'किसको छोडें?' कहते है, 'विषयसंग छोडो।' इसीप्रकार श्रीरामचंद्र जी की शरण में आनेवाले विभीषण जी भी, "त्यक्त्वा पुत्रांश्च दारांश्च," "परित्यक्ता मया लङ्का" इत्यादि कहते हुए आये थे। इस से यह सूचित किया जाता है कि भगवच्छरण में जाने की अपेक्षा असत्संग को त्यागना ही मुख्य है। "छोड दीजिए" यों बहुवचन प्रयोग से प्रतीत होता है कि आळ्वार भूतलनिवासी समस्त मानवों को लक्ष्यकर यह उपदेश दे रहे हैं। अवतारिका में बताया गया कि किसी की प्रार्थना के बिना, केवल अपनी असीम कृपा के परवश होकर ही आळ्वार उपदेश देते हैं। अत भूतलनिवासी सारे मानव आपकी कृपा के एव उपदेश के लक्ष्य होते हैं।

गाथा का दूसरा पाद [वीडु शेय्दु], पहले पाद का अनुवादरूप दीखता है, अत पुनरुक्ति प्रतीत होगी। परंतु इस अर्थ में वक्ता का विशेष आदर प्रकाशित करना इस का प्रयोजन है। एक राजपुत्र, किसी अपराध के कारण कैद में रखा गया। तब उसकी अपेक्षित वस्तु दो होती हैं—एक तो कैद से छूटना और दूसरी—राजगद्दी पर बिठाया जाना। परंतु इन दोनों के बीच में कैद से छूटना उसे इतना अच्छा लगता है कि वह राजकुमार गद्दी की परवाह न करते हुए छूट जाने की ही प्रतीक्षा में रहता है। इसी तरह से आळ्वार यहा पर यह बताना चाहते हैं कि भगवद्विषय का आश्रयण हो या न हो, असद्विषय का परित्याग करना ही मुख्य है।

उत्तरार्ध का अर्थ नाना प्रकारों से बताया जा सकता है। तुम्हारी आत्मा व शरीर, उन दोनों के जो स्वामी हैं उनको अर्पण करो, अथवा, तुम्हारी आत्मा जिनका वासस्थान है, उनको अर्पण करो, अथवा, यदि तुम्हें आत्मसमर्पण करना हो, तो अपने स्वामी में अर्पण करो, अथवा, तुम्हारी आत्माका परम पद नाथ में अर्पण करो। पहले दशक में, जहा परतत्त्व का वर्णन हो चुका, वहा उस परतत्त्व का स्पष्ट नाम नहीं बताया गया, तथा इस दशक में भी आरंभ में परमपदनाथ इत्यादि सामान्यनामों का उल्लेख करते हुए, आळ्वार आगे जाकर दसवीं गाथा में 'नारायण' नाम बतावेंगे।

गाथा के अत में दो पाठ हैं—वीडु शेय्मिने और वीडु इशैमिने। पहले पाठ का अर्थ बताया गया। दूसरे पाठ का यह अर्थ है कि आत्मसमर्पण का अंगीकार करो। इसका यह तात्पर्य है कि वस्तुगत्या आत्मसमर्पण कर देने की आवश्यकता नहीं है, परंतु "हमें भगवत्सन्निधि में आत्मसमर्पण करना आवश्यक है" इस अर्थ को मान लेना पर्याप्त है। अत एव मनु ने कहा, कि, "तेन चेदविवादस्ते मा गगां मा कुरून् गम" अर्थात् यदि तुम भगवान से विवाद न करोगे, तो वही बहुत है, उतने मात्र से तुम कृतार्थ बन जाओगे, फिर तुम्हें अपने पाप मिटाने के लिए गगास्नान, कुरुक्षेत्रयात्रा इत्यादि भी करने की आवश्यकता नहीं रहेगी। कहने का यह तात्पर्य है कि शास्त्रोक्त पापों में सब से बडा पाप, आत्मापहार माने भगवान के शेषभूत आत्मवस्तु को स्वतंत्र मानना यही है। जब हम इस मान्यता से विरत होंगे, अर्थात् अपने को भगवान की वस्तु मान लेंगे, तब हम कृतकृत्य हो जायगे, फिर आत्मसमर्पण करने की भी विशेष आवश्यकता न रहेगी॥ (१)

(गाथा.) मिन्निन्निलैयिल * मन्नुयिरार्क्कळ् *
एन्नुमिडत्तु * इरैयुन्नुमिन् नीरे ॥ २ ॥

शाश्वत आत्मा के (माने नित्य आत्मा से परिगृहीत) शरीर बिजली से भी (अधिक) अस्थिर हैं; (हे संसारियो!) इस विषय पर तुम ही थोडा ध्यान दो।

इस गाथा में आळ्वार संसारियों से यों कहते हैं कि तुम लोग इस एक विषय पर जरा-सा ध्यान दो कि जन्ममृत्युरहित, अत एव नित्य आत्मा से ग्रहण किये जानेवाले देव मनुष्यादि ये सभी शरीर सर्वथा अस्थिर है—बिजली से भी अधिक अस्थिर होते हैं। इसका तात्पर्य दो प्रकारों से बताया जा सकता है। तत्त्वशास्त्रों में पहिले पहिले इसी अर्थ का उपदेश दिया जाता है कि यह शरीर अनित्य है, और अपने कर्मानुसार इस शरीर का ग्रहण करनेवाला जीव (आत्मा) तो नित्य है। जैसे कि भगवद्गीता के प्रारंभ में (दूसरे अध्याय में) भगवान ने उपदेश दिया। अतः आळ्वार भी शरीर की अनित्यता बताते हैं। अथवा पहिली गाथा का उपदेश सुनकर किसीने आळ्वार से कहा कि "आपका कहना बिलकुल ठीक है; हम आपके कथनानुसार ही भगवान को आत्मसमर्पण करेंगे; परंतु उसके लिए उतावली करने की आवश्यकता कौन-सी है? धीरे धीरे यह काम किया जायगा।" इसका प्रत्युत्तर देते हुए आळ्वार कहतेहैं कि, "भैया! शरीर का तो कोई ठिकाना नहीं है। वह बिजली से भी अधिक अस्थिर है। अतः कल की चिंता छोडकर अभी, जब कि तुम्हारे मन में यह सद्बुद्धि उत्पन्न हुई है, भगवत्संनिधि में आत्मसमर्पण कर डालो।" अत एव शास्त्रों का उपदेश है कि "गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत्" (यों मानकर अतिशीघ्र धर्मकार्य करना चाहिए कि मानो मृत्युदेवता ने आकर हमारी चोटी पकड ली है।) "न जायते म्रियते वा विपश्चित्" (अर्थात् जीव जन्म लेता नहीं, मृत्यु पाता नहीं) इत्यादि अनेक प्रमाणों से आत्मा का नित्यत्व बताया गया है। यदि शरीर की भांति आत्मा भी अस्थिर ही होती, तो उसके लिए कुछ श्रेय प्राप्त करने की आवश्यकता भी न होती। अतः आळ्वार कहते हैं कि, "मैं नश्वर शरीर के कल्याण के लिये उपदेश नहीं दे रहा हूं; परंतु शरीर के विनाश होने पर भी जो आत्मवस्तु स्थिर (नित्य) रहती है, उसीके कल्याण के लिये उपदेश देता हूं। (नीरे उन्नुमिन्)—तुम ही विचार करो-कहनेका यह तात्पर्य है कि यह बात इतनी स्पष्ट है कि इसे साधारणलौकिक जन भी प्रत्यक्षतः देख कर जान सकते हैं; इस विषय में किसी आचार्य से उपदेश पाने की आवश्यकता ही नहीं है। ... .. (२)

(गाथा.) नीर् नुमदेन्निवै * वेर्मुदल् मायृत्तु *
इरै शेर्मिनुयिर्क्कु * अदन् नेर् निरैयिल्लै ॥ ३ ॥

अहंकार व ममकारों को. जड के साथ (सवासन) छोडकर, सर्वेश्वर भगवान का आश्रय करो; आत्मा को उसके सदृश पूर्ति (दूसरी) न होगी ॥

शरीर को आत्मा समझना अहंकार कहलाता है और शरीर-संबंधि वस्तुओं को (धन कनक, बंधु-बांधव आदिको) अपना समझना ममकार है। ये दोनों ही आत्मा को संसार में जकड़नेवाली चीज हैं।

और संसार से इस आत्माके उद्धार करने का साधन तो साक्षात् भगवान हैं। अत. आळ्वार का उपदेश है कि अहंकार ममकार छोडकर भगवान का आश्रय लेना ही आत्म कल्याण पाने का सरळ व उत्तम उपाय है। इस गाथा के पहले पाद में अहंकार ममकार (यान्, एनदु) कहने की जगह, त्वंकार तवकार कहा गया है। शास्त्रों में ऐसे कहने की रूढि नहीं है। तथापि आळ्वार को अहंकार ममकार इतने खराब व आपत्तिजनक लगते हैं कि आप उनके नाम तक लेना नहीं चाहते ॥ .... .... (३)

(गाथा.) इलदुमुळ्ळदुम् * अलदवनुरु *
एलैयिलनलम् * पुल्हु पत्ते ॥ ४ ॥

(हमारे आश्रयणीय) उन भगवान का स्वरूप, (विकारास्पद होने से) असत् कहलानेवाले अचित्पदार्थ से विलक्षण है; (विकारास्पद न होने से) सत् कहलाने वाले चेतन से भी विलक्षण है; (और) निरवधिक आनंदमय है; विषयान्तर मन छोडकर (उन भगवान का) आश्रयण करो ॥

इस गाथा में समस्त चेतनाचेतन विलक्षण एवं असीम आनदमय भगवान का, विषयान्तर संग-त्याग पूर्वक समाश्रयण करने का उपदेश दिया जा रहा है। श्री विष्णुपुराण मे "यदस्ति यन्नास्ति च विप्रवर्य" (२-१२-३८) इत्यादि पद्य में, भगवद्गीता के "नासतो विद्यते भाव" इत्यादि पद्य में और शास्त्रों में अन्यत्र भी चेतनाचेतनों के वाचकतया सदसच्छब्द प्रयुक्त हुए हैं। इसका कारण भी उसी श्रीविष्णुपुराण मे यों उपवर्णित है कि, हमेशा परिणाम (अथवा विकार) पानेवाली प्रकृति से बने हुए सभी पदार्थ (यानी सभी अचेतन पदार्थ) एक रूप में स्थिर न रहने के कारण असत् कहे जाते हैं; इससे विळक्षण, अर्थात्, हमेशा एक ही स्वरूपवाला चेतन तो सत् कहलाता है। सस्कृत वेदांत में प्रसिद्ध इस परिपाटी से अब आळ्वार भी द्राविडी में सदसत् शब्दों के पर्याय, उळदु इलदु शब्दों से चेतनाचेतनों का व्यवहार करते हैं। तथाच भगवान ऐसे सदसत्पदार्थों से विलक्षण बताये गये। शास्त्रों में भी तत्र तत्र भगवान को सदसद्विलक्षण कहा गया है। श्री रामानुजाचार्य स्वामीजी ने अपने श्रीभाष्यादि ग्रथों में, उपदर्शित श्री विष्णुपुराणादि वचनों के आधार से स्पष्टतया बताया है कि पूर्वोक्त कारण से सदसदच्छब्दों का अर्थ चेतनाचेतन है। और भगवत्स्वरूप तो सीमातीत आनदमय है। अत ऐसे भगवान का आश्रयण करना आवश्यक बताया जा रहा है। मूलगाथा में आश्रयण शब्द के बदले में (पुल्हु) यानी आलिंगन करो-यह शब्द प्रयुक्त किया गया है। "प्राज्ञेनात्मना सपरिष्वक्त" इत्यादि उपनिषद्वाक्यों में यह मार्ग बताया गया है। शायद इसका यह तात्पर्य होगा कि स्त्रीपुरुषों के परस्पर आलिंगनजन्य आनद से परिचित ससारियों को असीम आनदवाले भगवान के आलिंगन से मिलनेवाले आनद की परीक्षा कर देखना आवश्यक है। यद्यपि इस वाक्य में क्रियापद एकवचन में है, तथापि समझना चाहिए कि आळ्वार पूर्वगाथा की भांति इसमें भी भूतलवर्ती समस्त मानवों को यह उपदेश दे रहे हैं ॥ .. ... (४)

(गाथा) अत्तदु पत्तेनिल् * उत्तदु वीडुयिर् *
शेत्तदु मन्नुरिल् * अरियै पत्ते ॥ ५ ॥

प्राकृत विषय-संग के नष्ट हो जाने पर भी केवल आत्मभोग में रुचि होगी; उसे भी छोड़कर, शाश्वत भगवद्भोग पाने की यदि तुम्हारी इच्छा हो, तो (विषयांतर-संग छोड़ने के समय ही) भगवत्कैंकर्य को ही पुरुषार्थ मानते हुए उन का आश्रयण करो।

इस गाथा में, निरंतर भगवदनुभव विरोधी कैवल्यभोग में रुचि छोड़कर भगवान का आश्रय लेने का उपदेश दिया जा रहा है। "भिन्नरुचिर्हि लोकः" इत्याद्युक्त रीति से लोगों की रुचि भिन्न भिन्न होती है। तथाहि—कई लोग इस भूतल पर उत्कृष्ट परिपूर्ण ऐश्वर्य पाना चाहते हैं; और कई लोग, इस को अत्यल्प समझ कर, स्वर्गादि लोकों के भोग भोगने की इच्छा करते हैं। और कितने लोग तो सारे संसार के अन्तर्गत समस्त भोगों को भी अल्प व अस्थिर मान कर सर्वथा प्रकृतिवियुक्त आत्मा का परिपूर्णानुभव करना चाहते हैं। पर बात है—यह चेतन, स्वभाव से अत्यंत परिशुद्ध एवं ज्ञानानंद स्वरूपी है। ऐसे इसको किसी कारणवशात् प्रकृति से संबद्ध हो जाने के कारण, कीचड़ में पड़े हुए हीरे की तरह, अपना प्रकाश खोकर बद्ध व दुःखी होना पड़ा है। और यदि इसका प्रकृति-संबंध रूप यह मल अलग हो जायगा, तो फिर इसके स्वाभाविक ज्ञानानंद स्वरूप का प्रकाश होगा। यद्यपि ब्रह्मादि चतुर्दश लोकांतर्गत समस्त भोगों की अपेक्षा, यह आत्मानुभव अवश्य श्रेष्ठ है। तथापि भगवदनुभवरूप परिपूर्ण साम्राज्य से यह आत्मानुभव भी बहुत अल्प है, और भगवत्कैंकर्यरूप आत्मस्वरूप के यह विरुद्ध भी है। इस कारण से हमारे आचार्य इसको त्याज्य मानते हैं। अत एव श्री कूरेशस्वामीजी ने श्री वरदराजस्तव में "भोगा इमे" इत्यादि पद्य में अनुगृहीत किया कि, "हे वरदराज भगवन्! आप के दास्यरूप महारस का ज्ञाता मैं, इस संसारके समस्त ऐश्वर्य, परलोक में ब्रह्मा, शिव, इंद्र आदि की पदवी, और केवलात्मानुभव नामक मोक्ष, इन सब को खारे पानी के समान मान रहा हूं।" एक प्रकार से स्वर्गादिभोग से भी यह कैवल्य भयंकर है। क्यों कि स्वर्गादिभोग भोगनेवाला मानव उनके समाप्त होने के बाद, फिर मनुष्यजन्म प्राप्त कर, भगवान का आश्रयण करके उन्हें प्राप्त कर सकता है। किन्तु कैवल्य मोक्ष पानेवाले को यह अवकाश न मिलेगा; क्योंकि कैवल्य प्राप्त करने पर अनंत काल तक उसी में पड़े रहना पड़ता है; वहां से लौटने की अनुमति नहीं दी जायगी। अतः आचार्यों का उपदेश है कि बड़ी सावधानी से इस आपद से बचना चाहिए; अर्थात् भूलकर भी कैवल्यमोक्षकी आशा न करनी चाहिए॥ .... .... .... (५)

(गाथा.) पत्तिलनीशनुम् * मुत्तवुम् निन्ऱनन् *
पत्तिलैयाय् * अवन् मुत्तिलडङ्गे ॥ ६ ॥

ईश, भगवान भी, (अर्थात् भगवान ईश होते हुए भी) भक्तों से मिलने के स्वभाववाले हैं; (और) सर्वसम विराजते हैं; (अथवा चेतन के सर्वविधबंधु होकर विराजते हैं;) (अतः तुम भी), (विषयांतर) संग छोड़कर भगवान की सर्वविध सेवा करने में, निरत हो जाओ॥

भगवान का महत्व जाननेवालों के मन में यह शंका होती है कि उक्तप्रकार के असदृश वैभव-वाले भगवान, हमारे जैसे सबसे निकृष्ट पामरजनों से मिलकर क्या हमारी सेवा ले भी सकते हैं। इसका

समाधान करना प्रकृत गाथा का उद्देश्य है। इस में यह बताया जाता है कि परात्पर होते हुए भी, भगवान ऐसे स्वभाव के हैं कि आप हमेशा भक्तों से मिलने के लिये उत्सुक रहते हैं, और इस विषय में आप अपने भक्तों में पक्षपात भी नहीं करते। अतः हमारी ही प्रतीक्षा में रहनेवाले भगवान से मिलना, उन्हें चाहना, तदर्थ सांसारिक विषय-वासना छोड देना और उनकी सेवा में निरत होना, ये सभी हमारा कर्तव्य है।

गाथा के उपक्रम में [पत्तिलन्] शब्द का साधारण अर्थ तो, संगरहित होता है। परंतु हमारे पूर्वाचार्यों के व्याख्यानों में यह अर्थ समादृत नहीं है; उनके मतसे 'मंगलस्वभाववाले,' यही इस पदका अर्थ है। अर्थात् आश्रितों से मिलना ही भगवान का स्वभाव है। इस जगह श्रीविष्णुपुराण का यह पद्य हमारे आचार्यों से उदाहृत है, और सविस्तर व्याख्यात है—"प्रसाद परमौ नाथौ मम गेहमुपागतौ। धन्योऽहमर्चयिष्यामि–इत्याह माल्योपजीवनः॥" धनुर्याग के बहाने से जब बलराम जी के साथ श्रीकृष्ण मथुरापुरी बुलाये गये, तब मथुरा में प्रवेश कर राजमार्ग में चलते हुए आपने एक धोबी का सिर काट डालकर उससे सुंदरवस्त्र छीनकर स्वयं पहन लिए; कुब्जापर अनुग्रह कर उससे अर्पित सुगंधि, सुवर्ण चंदन से अपने को अलंकृत किया। बाद में पुष्पमाला धारण करने की इच्छा से दोनों भाई मालाकार का घर ढूंढ कर वहां पहुँच गये। तब इनके दर्शन से अत्यानंदित हुए उस मालाकार का यह वचन है—"प्रसाद परमौ–प्रसाद माने सौशील्य ही, परमौ–जिनका मुख्य (अथवा प्रधान) गुण है, ऐसे; नाथौ—सर्वस्वामी ऐसे श्रीबलराम व कृष्ण, मम गेहमुपागतौ—अनायास मेरे घरपर पधारे हैं। अतः परमधन्य मैं इनकी खूब सेवा करूंगा।" मालाकार को अपने पास बुलवाकर उससे भगवान सेवा ले सकते थे; तथापि, उन्होंने ऐसा न किया; किंतु अपना सौशील्य प्रकाशित करते हुए आप स्वयं, मालाकार के घर पधारे। अतः भगवानके इस गुण से मालाकार अपहृतचित हो गया। इस पद्य का पूर्वार्ध प्रकृत गाथा के पहले पाद से मिलता-जुलता है। भगवान में परत्व एवं सौशील्य नामक दो गुण हैं। इन में सौशील्य ही प्रधान है। परत्व नहीं। परत्व तो उन में इसलिए है कि उस गुण के बिना सौशील्य अर्थशून्य एवं तिरस्कारजनक हो जायगा। कहने का तात्पर्य यह है कि जिस व्यक्ति में परत्व हो, उसीका सौशील्य श्रेष्ठगुण माना जाता है; परत्व-हीन व्यक्ति का सौशील्य अर्थशून्य एवं दोष-रूप गिना जाता है। अतः सौशील्य को गुण बनाने के लिए भगवान में परत्व रहता है।

पत्तिलन् शब्द का जो साधारण अर्थ, "संगरहित,"—बताया गया, यह भी श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी से समादृत था। तब इसका यह तात्पर्य होगा, कि भगवान् जब संसार मंडल के अंतर्गत चेतनों की चिंता करने लगते हैं, तब आप नित्यसूरियों से संग छोड देते हैं, और संसार में पधारते हैं। अतः यहां संसारियों को यह उपदेश दिया जा रहा है कि, "जैसे भगवान अपने असाधारण परिजन परिचारकादिका भी संग छोडकर तुमसे मिलने पधारते हैं, इसी प्रकार तुम भी अपना समस्त विषय संग छोडकर, आप से ही प्रेम करो॥ .... .... .... .... .... (६)

(गाथा.) अडङ्गेळिल् सम्पत्तु * अडङ्गकण्डु *
ईशन् अडङ्गेळिलह्देन्नु * अडङ्गुह उळ्ळे ॥ ७ ॥

पूर्णतया परमभोग्य (भगवान की) सारी संपत्ति देखकर, यों मानकर कि, "यह सारी संपत्ति हमारे प्रभु की है न ?" भगवान के शेषभूत (उक्त संपत्ति) के अंदर समाविष्ट हो जाओ ॥

*पूर्वगाथा में भगवान मिलनसार स्वभाववाले बताये गये। फिर भी आपके उभयविभूतिनायकत्व-रूप* ऐश्वर्य को देखकर किसी को यदि शंका हो, कि ऐसे ऐश्वर्यपूर्ण भगवान अतिक्षुद्र हम लोगोंको कैसे मिल सकते हैं; इसका प्रत्युत्तर, इस गाथा से दिया जाता है कि, यों मानकर कि 'यह रमणीय व विशाल-विभूति मेरे पिता की है', तुम भी उसमें सम्मिलित हो जाओ; पीछे चिंता न होगी।

इस प्रकरण में हमारे आचार्य, दो कथाएं बताते हैं। किसी एक नगर में एक धनवान सेठ रहता था। वह कदाचित् व्यापार करने के लिए द्वीपान्तर में चला गया और कार्यवश बहुत वर्षों तक वहां रह गया। उसके जाने के समय उसकी पत्नी गर्भवती थी; बाद में उसके एक बालक पैदा हुआ। सेठ को यह वृत्तांत ज्ञात हुआ। घर से वह ठीक ठीक पत्रव्यवहार भी करता रहा। परंतु अनेक वर्षों तक वह स्वदेश नहीं लौट सका। बहुत समय के बाद वह देश-देश के अनेक पदार्थ लेकर स्वदेश लौटा। यहांपर उस सेठ का पुत्र भी बडा होकर व्यापार करने के लिए विदेश गया और बहुत सामान के साथ स्वदेश आने के लिये रवाना हुआ। परंतु दैवयोग से ऐसी घटना बनी कि ये दोनो—पिता व पुत्र—एक ही जहाज से स्वदेश लौट रहे थे। जहाज के बंदरगाह पहुंचने पर सब लोग अपना अपना सामान उतारने लगे। ये दोनों सेठ भी उस बंदरगाह पर दैवयोग से एक जगह अपना सामान उतारकर, धीरे धीरे उन्हें अपने स्थान ले जाने के लिए विचार कर रहे थे। इन्हें आपस में परिचय न था; अर्थात् पिता अपने पुत्र से अपरिचित था, और पुत्र भी अपने पिता को नहीं पहिचानता था। इस प्रकार, उन अपरिचित दो व्यक्तियों ने जब एक ही स्थानपर अपना अपना सामान उतारा, तब सहज में ही उनमें संघर्ष हुआ; बहुत वाद-विवाद चला। उतने में वहां पर एक वृद्ध उपस्थित हुआ जिसे इन दोनों को ठीक ठीक जानकारी थी। आपस में झगडते हुए इन्हें देखकर वह हँस पडा और बोला कि "बाप बेटे दोनों क्या एकदम पागल बन गये हो, जो ऐसे लडते हो ?" इतने से ही दोनों ने अपना परस्पर संबंध जान लिया। फिर क्या हुआ ? यही हुआ कि दोनों की संपत्ति एक हो गयी और दोनों सानंद वार्तालाप करते हुए स्वस्थान पहुँचे।

दूसरी कथा यह है—एक राजपुत्र, एक दिन घूमने के लिए शहर से निकला। ईधर उधर घूमते घूमते वह एक उपवन के द्वार पर पहुचा। उपवन बाहर से बडा सुंदर दीख पडा और राजपुत्र के मन में अंदर जाकर देखने की इच्छा हुई। परंतु द्वार पर दो चौकीदार खडे थे, जो राजकुमार की दृष्टि से भयंकर थे। उनसे डरते हुए राजकुमार ने अपने हृदय की इच्छा दबाकर अन्यत्र आगे बढना चाहा; परंतु उपवन देखने की आशाने उसे ऐसे करने से रोक दिया। उसके साथ एक नौकर था; राजपुत्र ने उससे

अपनी चिंता सुना दी। नौकर ने विनती की, "प्रभो! यह उपवन श्रीमान के पिताजी का ही है; ये चौकीदार भी आपके ही नौकर हैं; अतः सरकार बिना संकोच उपवन में प्रवेश कर सकते है।" यह सुनकर अत्यंत प्रसन्न राजकुमार ने उन चौकीदारों को बुलाकर आज्ञा की कि, "मुझे इस बगीचे की सारी विशेषताएं दिखला दो।" इन दोनों कथाओं में अपने पिता का संबंध न जानने के कारण उनकी संपत्ति के बारे में पुत्र के मन में ईर्ष्या, भय आदि उत्पन्न हुए; संबंध ज्ञान हो गया, तो, पुत्र उस संपत्ति का निस्संकोच अनुभव करने में समर्थ हुआ। ठीक इसी प्रकार हम भी भगवान के साथ अपने संबंध के परिचय न होने से, द्वेष, ईर्ष्या, भय, संशय आदि नाना प्रकार की दुःखद भावनाओं के वश बनते हैं। यदि हम भी संबंध जान लेंगे तो, फिर किसी प्रकार का दुःख न होगा। अत एव भूमाधिकरण श्री भाष्य में (१-३-७) श्री स्वामीजी ने अनुगृहीत किया कि, "कर्मपरवश संसारी मानव इस जगत को परब्रह्म से संबंधरहित स्वतंत्र वस्तु मानता है। अत उसे यह प्रपंच, उसके कर्मानुसार दुःखद, नीरस, अल्पसुखकारक इत्यादि प्रतीत होता है। कर्मरूपी इस संकोच को दूर करने पर तो, यही प्रपंच, गुण-ऐश्वर्यविशिष्ट परब्रह्म मे अंतर्भूत होकर सुखद प्रतीत होगा। जैसे पित्त-रोगवाले से पिये जानेवाला दूध, उनके पित्त के अनुसार अल्पसुखद अथवा दुःखद होता है; स्वस्थ को तो सुखद ही होता है। और जैसे राजपुत्र को अपने पिता के लीलासाधनभूत पदार्थ तत्त्व न जानने पर अप्रिय लगते है; और तत्त्व जाननेपर प्रिय लगते हैं। ठीक इसी प्रकार, यह जगत् अपरिमितानंदस्वरूपी, सीमातीत अतिशयवाले अनंतकल्याणगुणाकर भगवान की लीला का साधन है एवं तदात्मक है ऐसा अनुसंधान किया जाय तो इस जगत् से सीमातीत आनन्द ही होगा।" .. ... .... (७)

(गाथा.) उळ्ळमुरै शेयल् * उळ्ळविम्मून्रैयुम् *
उळ्ळिक्केडुत्तु * इरैयुळ्ळिलोडुङ्गे ॥ ८ ॥

मन, वाणी व शरीर रूप से विद्यमान इन तीनों को भी ठीक सोचकर (उनकी विषयांतरप्रवणता) मिटाकर अपने स्वामी भगवान के विषय में लगा दो।

संसारियो से यों पूछे जानेपर, कि "कौन से उपकरण लेकर भगवान की सेवा करनी चाहिए?" आळ्वार अब कहते हैं कि अभी हमें उपकरण ढूंढने की आवश्यकता है ही नहीं; क्यों कि स्वयं भगवान ने हमें तन मन वाणी नामक तीन साधन दिये है। परंतु तुम लोग इनके वास्तविक उपयोग पर ध्यान न देकर इन्हें क्षुद्र सासारिक विषयों मे लगा रहे हो। अब मुझसे उनका सच्चा स्वरूप (यानी उपयोग) समझकर उनसे भगवान की सेवा करो; तुम्हारा कल्याण होगा।

भगवान ने चेतनों को इस लिए शरीर व इद्रियाँ दी हैं कि उनसे ये चेतन आपकी सेवा कर कृतार्थ बन जाय। परंतु दौर्भाग्य की बात हैं कि यह चेतन यह रहस्य न जानता हुआ, भगवत्सेवार्थ दिये गये उन शरीर व इंद्रियों को क्षुद्र सासारिक विषयों में लगाकर दुःख पा रहा है। अत. अब आळ्वार यह उपदेश देते हैं कि उक्त उपकरण प्रदाता भगवान का अभिप्राय ठीक समझकर उनकी सेवाकर धन्य बन जाओ॥ .... .... .... .... .... (८)

(गाथा.) ओडुङ्गवनन् कण् * ओडुङ्गलुमेल्लाम् *
विडुम्पिन्नुमाक्कै * विडुम्पोल्लुदेण्णे ॥ ९ ॥

(उक्त प्रकार सर्वेश्वर) भगवान में (अपने करण) लगा देने पर सभी तरह के सकोच (अर्थात् अविद्या इत्यादि) निकल जायगे; उसके बाद, (वर्तमान) शरीर छोडने के समय की प्रतीक्षा करो।

भगवद्भजन विरोधियों की चिंता कर भयभीत होनेवाले से आळ्वार कहते हैं कि भगवद्भजन में लगने मात्र से ये सभी विरोधी नष्ट हो जाते हैं और हमारा इष्ट पूर्ण हो जाता है। इस विषय में सामान्यत यह शका होती है कि विरोधिनिवृत्ति और भगवद्भजन, ये दोनों अन्योन्याश्रित प्रतीत होते हे; जैसे कि विरोधियों के रहते हुए भगवान का भजन न बनेगा, अत कहना पडता है कि विरोधिनिवृत्ति के बाद ही भगवद्भजन होगा। परतु कुछ विचार करनेपर प्रतीत होगा कि विरोधिनिवृत्ति का उपाय तो भगवद्भजन ही है, दूसरा कोई नहीं। इस प्रकार भगवद्भजन के सिद्ध होने पर ही विरोधि निवृत्त होगे। इस तरह यह विधान अन्योन्याश्रयरूप दोषाक्रान्त होने के कारण, न तो विरोधियों की निवृत्ति होगी, न तो भगवान का भजन ही होगा। इसका समाधान यह है कि भगवद्भजन एक एसी विलक्षण शक्तिवाली चीज है कि उसका आरभ मात्र होनेपर, विरोधि सब नष्ट हो जाते हे, क्रमश भजन निर्विघ्नरूपमें आगे बढता है और अंत में सिद्धि भी मिल जाती है। अत विरोधि से डरने की आवश्यकता नहीं है। स्वरूपानुरूप काम करने पर स्वरूपविरुद्ध सभी दोष आप निकल जायगे। विरोधिशब्द से चेतन के ज्ञान व आनद का सकोच करनेवाले अविद्या, कर्म, वासना, रुचि इत्यादि सब को समझना चाहिए। तथा च, जब यह चेतन भगवान का अभिमुख होगा, तभी इसके अविद्यादि उक्त सभी विरोधि छूटने लगेंगे, यह तात्पर्य सिद्ध हुआ।

गाथा के उत्तरार्ध से यह अर्थ बताया जाता है कि, भगवद्भजन के प्रभाव से विरोधियों का निवृत्त होना निश्चित है, तब उसके लिए कोई चिंता करना अनपेक्षित है, विरोधियों के पूर्णतया निवृत्त होने के साथ, उनमें प्रधान भूत इस शरीर की भी निवृत्ति सिद्ध ही है। अत हमारा कर्तव्य इतना ही होगा कि इस शरीर निवृत्ति के समय की प्रतीक्षामात्र करते रहना। अर्थात् परिपूर्ण भगवदनुभव करने के कुतूहल से, हमेशा यही प्रतीक्षा करना कि अनुभवविरोधी यह शरीर कब छूटेगा। अत एव भक्तों की यह वाणी है कि "कृतकृत्या प्रतीक्षन्ते मृत्यु प्रियमिवातिथिम्।" अर्थात् भगवदाश्रयण करनेवाले लोग, अपने आत्मकल्याण के लिए अपने अनुष्ठेय कर्म के पूर्ण होने के कारण उस विषय में निश्चित होकर, प्रिय अतिथि के समान मृत्यु की प्रतीक्षा करते रहते हैं। (९)

(गाथा) एण्पेरुक्कन्नलत्तु * ओण्पोरुळीरिल *
वण्पुहळ् नारणन् * तिण्कळल् शेरे ॥ १० ॥

असख्यात, (एव) वैसे (अर्थात् श्रेष्ठ) ज्ञानादिगुणवाले श्रेष्ठ वस्तु जीवात्माओं का, (तथा) अत रहित (अर्थात् अनत) कल्याणगुणों का धारण करनेवाले (श्रीमन्) नारायण के (आश्रितमरक्षण करने के विषय में) सुदृढ पादों का आश्रयण करो।

इस गाथा में, इस दिव्यप्रबन्ध में आदि से परत्व परतया और सेव्यतया प्रतिपादित परदेवता का असाधारण दिव्य नाम—श्रीमन्नारायण नाम—बताया जाता है। इसका यह तात्पर्य है कि अतिविलक्षण ज्ञानवाले अनन्त जीवात्माओं के स्वामी, एवं अनन्त कल्याणगुणगण वैभवान्, नारायण शुभ नामधारी जो भगवान हैं, उनके भक्तजनरक्षणदीक्षित पादारविंदों का आश्रयण करना आवश्यक व कल्याणकारक होता है। यहां पर नारायण शब्द से आळ्वार नारायण मन्त्र (अर्थात् श्रीमदष्टाक्षर महामन्त्र) का ही संकेत कर रहे हैं, और साथ ही उसका अर्थ भी बता रहे हैं। तथाहि—उक्त श्रीमन्त्र में नारायण शब्द का यही अर्थ है कि भगवान समस्तजीवों के धारक हैं, एवं अनन्तकोटिकल्याणगुणपूर्ण हैं। मूलगाथा में जीवात्मा के वाचकतया [ओण् पोरुळ्] शब्द प्रयुक्त है, इसका अर्थ होता है विलक्षण, माने श्रेष्ठ वस्तु। इनके दो विशेषण दिये गये हैं—[एण् पेरुक्कु, अन्नलम्] माने संख्यातीत एवं अच्छे गुणवाले। वेदांतदर्शन में आत्माएं अनन्त मानी जाती हैं, और छांदोग्य उपनिषद् में प्रजापतिवाक्य कहलानेवाले "य आत्मा अपहतपाप्मा" इत्यादि वाक्य में बताया गया है कि परिशुद्ध जीवात्मा के ये आठ गुण होते हैं—पाप, जरा, मृत्यु, शोक, बुभुक्षा और पिपासा, इनसे विमुक्त रहना, और सत्यकाम तथा सत्यसंकल्प होना। इनको गुणाष्टक कहते हैं। [ईरिल वण्पुहऴ्] कहने से स्वरूपनिरूपक, निरूपित स्वरूपविशेषण, दिव्यमंगलविग्रहाश्रित, आश्रयणसौकर्यापादक, आश्रितकार्यापादक इत्यादि श्रेणियों में विभक्त भगवान के अनन्त कल्याणगुण सूचित किये जाते हैं। तथा च इस गाथा का पूर्वाचार्यवर्णित यह तात्पर्य हुआ कि श्रीमदष्टाक्षर मन्त्र के अवलंबन से नित्य त्रिविध चेतनों से एवं नित्य कल्याणगुणों से युक्त श्रीमन्नारायण का भजन करो।

यहां पर एक इतिहास अनुसन्धेय है—श्रीकूरेश स्वामीजी के दो यमज पुत्र थे—श्रीपराशरभट्टार्य स्वामीजी व श्रीराममिश्रार्यस्वामीजी। इनके बचपन में ही श्री रामानुजाचार्य स्वामीजी ने श्री गोविंद भट्टारक स्वामीजी को इनके गुरु निश्चित कर दिया था। अतः श्री गोविंद स्वामीने ही इन को पञ्चसंस्कारपूर्वक मन्त्रोपदेश दिया था। तथापि स्वयं श्री कूरेश स्वामीजी ने भी इनको सामान्य व विशेष शास्त्रों का अध्यापन किया। अतः इनके दो गुरु हुए—(अपने पिता) श्रीकूरेशस्वामीजी और श्री गोविंद भट्टारक स्वामीजी। इस अर्थ की सूचना श्री पराशर भट्टार्य विरचित श्री विष्णुसहस्रनामभाष्य के मंगलश्लोक में (वन्दे गोविन्दतातौ) मिलती है, जहांपर उक्त दोनों आचार्यों को नमस्कार किया गया है। भट्टर स्वामीजी अपने छोटे भाइ के साथ, अपने पिताजी के पास सहस्रगीति का अध्ययन करते थे। जब प्रकृत गाथा आयी, तब कूरेशस्वामीजी ने कहा, "यह गाथा श्रीमदष्टाक्षर महामन्त्र की व्याख्या है, अतः अपने गुरु से इसका अर्थ सुन लो।" बालक ऐसे ही करने लगे। तब श्री स्वामीजी ने उनको वापस बुलाकर आज्ञा दी कि—" अभी, अर्थात् इस दशक की दूसरी गाथा में आळ्वार ने उपदेश दिया कि यह शरीर बिजली से भी अस्थिर है। अतः ज्ञान प्राप्त करने में विलम्ब करना अनुचित है। अब तुम अपने आचार्य को कहां ढूंढोगे और उनसे कब उपदेश पाओगे? अतः मुझसे ही यह अर्थ जान लो।" फिर आपने उन बालकों को मन्त्र मन्त्रार्थों का उपदेश देकर, प्रकृत गाथार्थ का भी उपदेश देकर, कहा "समझ लो कि यह गाथा अष्टाक्षरमन्त्र का अर्थ विवरण करती है॥" (१०)

(गाथा.) शेर् सड * तेनूकुरुहूर् शठकोपन् शोल् *
शीर् चोर्डयायिरत्तु * ओर् चविप्पत्ते ॥ ११ ॥

जलाशय-पूर्ण, दक्षिणदिशास्थ श्रीकुरुकापुरी के (माने उसमें अवतीर्ण), श्रीशठकोपसूरी की, (दिव्य) वाणी, अतिविलक्षण शब्द विरचित, सहस्रगीति में (अतर्गत), यह दशक, सविमर्श गाया गया है ॥

अर्थात् तालाबों से परिवृत श्रीकुरुकापुरी में अवतीर्ण श्रीशठकोपसूरी ने, सहस्रगीति का प्रकृत दशक बडी सावधानी से, अर्थात् सारासार विमर्शन पूर्वक, गाया है । अथवा गाथा के उपक्रम के [ शेर् ] शब्द को पूर्ण क्रियापद मानकर, ऐसा अन्वय कर [ओर्त इप्पत्तु शेर्], यह अर्थ बनाया जा सकता है कि—'सविमर्शगीत इस दशक का आश्रयण करो ।' सहस्रगीति के प्रत्येक दशक के अन्त में फलश्रुति सामान्यत. होती है । किन्तु कदाचित्, यथा प्रकृत गाथा में, स्पष्ट फलश्रुति का अभाव भी देखा जाता है । प्रकृत दशक को बडे विवेचन पूर्वक गीत कहने से इसकी श्रेष्ठता, अर्थात् श्रेष्ठ अर्थ-प्रतिपादन—शीलता बतायी गयी; अत इसका अध्ययन करनेवालों को अच्छा ज्ञान जो मिलता है, वही सब से बडा फल है । अतः दूसरा फल कहने की आवश्यकता नहीं रहती है ॥ (११)

सहस्रगीति के पहले शतक का दूसरा दशक समाप्त हुआ ॥
॥ आळ्वार तिरुवडिगळे शरणम् ॥

---

श्री शठकोपसूरी की जय हो ॥

## ॥ पहले शतक का तीसरा दशक—पत्तुडैयडियवर् ॥

[भगवान के सौलभ्य का निरूपण]

**अवतारिका**—इस दिव्यप्रबंध के पहले दशक में भगवान परात्पर बताये गये, दूसरे दशक में उन्हीं के ही भजन करने का उपदेश दिया गया, इस तीसरे दशक में भगवान के सौलभ्य का वर्णन किया जाता है । तथाहि—पहले दो दशकों का उपदेश सुननेवालों के मन में यह शका उत्पन्न हुई कि, "परात्पर भगवान का, अत्यन्त नीच ससारी हम कैसे भजन कर सकेंगे? यदि हस्तपाद विरहित एक लगडे को हाथी पर चढ बैठने का उपदेश दिया जाय, तो यह काम कैसे बनेगा? भगवान तो, "क श्री श्रिय" इत्यादि स्तोत्र रत्न पद्योक्त प्रकार, साक्षात् लक्ष्मीपति, परमसत्व के आश्रय, पुरुषोत्तम विरुदधारी, और उभय विभूति के नायक हैं । फिर ऐसे सर्वश्रेष्ठ भगवान, क्षुद्र कीट प्राय हमें कैसे मिलेंगे?" इसका एक ऐसा सुदर समाधान यहा दिया जाता है कि, "यह तो ठीक है कि लगडा स्वय हाथी पर न चढ सकता है । परतु यदि वह हाथी ही नम्र होकर उसको अपनी पीठ पर चढा ले, तो वह अनायास उस पर बैठेगा न! इसी प्रकार, भगवान भी अपने को नाना प्रकारों से नमाकर भक्तों के लिए अत्यत सुलभ होते हैं । अत. उनका भजन करना सुशक है ।"

लोक में हम देखते हैं कि मिट्टी, कंकड़ इत्यादि पदार्थ बहुत सुलभ होते हैं और सोना हीरा इत्यादि, दुर्लभ होते हैं। उनमें भी सुलभ वस्तुओं से हमारा काम बहुत कम रहता है और जिनसे अधिक काम रहता है वे वस्तु कम मिलती हैं। मानवों में भी, जो हमेशा रास्ते में चलते फिरते देखे जाते हैं, वे प्रायश साधारण व्यक्ति होते हैं, जिनसे हमारा कोई विशेष प्रयोजन नहीं रहता; किन्तु प्रभावशाली बड़े लोगों से तो मिलना ही मुश्किल होता है। परंतु एक मात्र भगवान ऐसी व्यक्ति है, जो कि एकदम अत्यंत श्रेष्ठ एवं अत्यंत सुलभ होते हैं। इन दोनों प्रकारों में केवल एक के होने से काम नहीं चलेगा। परत्व के दर्शन से उत्पन्न भय मिटाने के लिए भगवान का सौलभ्य उपयुक्त होता है, और सौलभ्य के दर्शन से उनका तिरस्कार न हो, इस लिए उनमें परत्व है। हमारे पूर्वाचार्य, भगवान के सौलभ्य को ही इनका मुख्य व स्वाभाविक गुण मानते हैं, और परत्व को उसका (सौलभ्य का) शोभादायक। अत एव भगवान को 'आश्रित-परतन्त्र,' 'भक्त-पराधीन" इत्यादि बिरुद देते हुए स्तुति करते हैं। भाग्यवान भक्त लोग भगवान के सौलभ्य का चिंतन करते करते आनंद के मारे पानी पानी हो जाते हैं। भाग्यहीन, शिशुपाल जैसे आसुरी-प्रकृतिवाले तो इस महागुण की निंदा करते हैं। हम देख रहे हैं कि सब के उपयोग के लिए निर्मित तालाब में भाग्यहीन मानव, कभी अज्ञान से और कभी जान बूझकर भी, पड़कर मर जाते हैं; और सब के उपयोग के लिए जलाये हुए दीप में स्वयं आकर और पड़कर पतंग नष्ट हो जाते हैं। भगवद्गुणों में भी ठीक यही न्याय चलता है। श्रीपराङ्कुश परकालादि दिव्यसूरी भी भगवान के परत्व की अपेक्षा सौलभ्य का ही अनुभव करना चाहते हैं। भगवान भी इस महागुण को ठीक प्रकाशित करने के लिए ही श्री रामकृष्णादि अवतार लेते हैं। परंतु आप बीच बीच में गोवर्धनोद्धरण जैसे परत्वसूचक कार्य इस लिए करते हैं कि उनसे उनके सौलभ्य की शोभा बढ़ती है। अन्यथा, पूर्वोक्त प्रकार, सर्वथा परत्व से विरहित सौलभ्य अनादर का कारण बन जाता है। नवनीत चौर्यप्रसंग में अपने को पकड़ना चाहनेवाली माताजी (यशोदाजी) से डरते हुए दूर दूर भाग जानेवाले श्री बालकृष्ण ने रास्ते में दधिभाण्ड को मोक्ष दिया। और एक समय, उलूखल में बाधा जाकर रोते रोते हुए रेंगनेवाले आपने यमलार्जुनवृक्ष तोड़कर कुबेर पुत्रों का शापविमोचन करवाया। भगवानकी ऐसी अमूल्य लीलाएं हो गयी हैं। इससे यह निश्चय करना कुछ कठिन होता है कि क्या भगवान का स्वाभाविक गुण परत्व है, अथवा सौलभ्य। भगवानके श्रीमुख की वाणी तो, "तस्याहं सुलभः" है। पांडवों का दूत बनना, अर्जुन का सारथि बनना, इत्यादि उनके सौलभ्य के सूचक बड़े बड़े काम हैं। एवं श्रीरामावतार में भी, "अहं वेद्मि महात्मानम्" इत्यादि से उनके परत्व का वर्णन करनेवाले विश्वामित्र जी को, भगवन् समझाने के उद्देश्य से, भगवानने उनसे कहा, "इमौ स्म मुनिशार्दूल किंकरौ समुपस्थितौ। आज्ञापय यथेष्टं वै शासनं करवाव किम्॥" (अर्थात् हम दोनों, (माने रामलक्ष्मण) आपके सेवक हैं, हमारे, योग्य सेवा की आज्ञा दीजिये।)

श्री विष्णुसहस्रनाम में "विजितात्मा विधेयात्मा" नाम के शंकरभाष्य में 'अविधेयात्मा' पद बनाकर, यह नाम भगवान के परत्व का विवरण करनेवाला बताया गया है। भगवद्गुणदर्पणकार श्रीपराशर भट्टार्यस्वामीजी ने तो 'विधेयात्मा' ही पदच्छेद करके इसे भक्तपराधीनतारूप सौलभ्य का वाचक बताया है।

एव, विजितात्मा शब्द का भी शांकरभाष्य में लिखित अर्थ—जितेंद्रिय है, श्री भट्टर स्वामीजी ने तो "भक्तै विजित —सर्वथा स्वायत्तीकृत आत्मा यस्य स" (अर्थात् सभी प्रकार भक्तों से अपने वश किया गया) लिखा है। दिव्यप्रबंधों की शिक्षा पाकर भगवद्गुणवेद्य होने के कारण आप ऐसी रसमय व्याख्या लिखने में समर्थ हुए। समझना चाहिए कि ऐसी शिक्षा देनेवाले दिव्यप्रबंध-खंडों में प्रकृत दशक का पहिला स्थान है; और इसमें भी पहिली गाथा सारभूत है।

इस प्रकरण में हमारे पूर्वाचार्य एक मनोहर ऐतिह्य (ऐतिह) बताते हैं। एक समय श्रीरामानुजाचार्यस्वामीजी ने श्री गोविंद भट्टारक स्वामीजी को भगवान के सौलभ्यगुण का उपदेश दिया। श्रीगोविंद स्वामीजी ने बडी रसिकता से परवशचित्त होकर इस गुण का अनुभव किया। उसे देखकर श्रीरामानुजस्वामीजी ने प्रशंसापूर्वक कहा—"साधारण लोग भगवान का सौलभ्य सुनते ही उन्हें बहुत हेय मानते हैं, तुम बडे भाग्यवान हो कि इसका रस जानकर परवशचित्त बन रहे हो।"

**पहिली गाथा की अवतारिका**—भगवान के परत्व का अनुभव चाहे जितने समय तक, सधैर्य किया जा सकता है; परंतु सौलभ्य का चिंतनतक करना अशक्य है। गुणविद्ध (अर्थात् भगवद्गुणों से ताडित, माने गुणपरवशचित्त) भक्तलोगों को, यों चिंतन करते मात्र से, कि वैसे परात्पर भगवान इतने नम्र व सुलभ बन गये न!" रोमांच हो जाता है, आंखों में आंसू उभर आते हैं, कंठ गद्गद हो जाता है, और शरीर में दूसरे भी अनेक विकार उत्पन्न हो जाते हैं। ऐसे भाग्यवानों के बारे में ही ऋषियों ने कहा कि—"आह्लादशीतनेत्राम्बु पुलकीकृतगात्रवान्। सदा परगुणाविष्टो द्रष्टव्य स्सर्वदेहिभि॥" अर्थात् प्रत्येक (मानव) शरीरधारी को ऐसे भगवद्भक्त के दर्शन अवश्य करने चाहिए, जो भगवद्गुणों से आविष्ट होकर, (माने भगवद्गुणों से अपहृत अथवा परवश चित्त होकर), अपने नेत्र से आनन्दाश्रु बहाता हो और जिसका शरीर रोमांचित हो। ऐसे भक्तों में श्रेष्ठ श्रीशठकोपसूरी, इस गाथा को अनुगृहीत करते हुए सौलभ्य के सीमाभूत भगवान की लीला में अपना चित्त लगाकर व्यामोहित हो रहे हैं।

(गाथा) पत्तुडै यडियवर्क्केळियवन् पिऱर्हळुक्करिय वित्तहन् * मलर्महळ् विरुम्बुम् नमरुम् पेऱलडिहळ् *
मत्तुऱुकडैवेण्णेय् कळविनिल् उरविडैयाप्पुण्डु * एत्तिऱमुरलिनोडु इणैन्दिरुन्देङ्गियवेळिवे॥ 1

भक्तिसंपन्न दासजनों को सुलभ, दूसरों को (अभक्तों को), दुर्लभ, (और अत एव) आश्चर्यकारक (आश्चर्यमय) कमलपुष्पनिवासिनी श्री महालक्ष्मीजी से प्रार्थनीय, (आपके कृपा बल के विना) दुष्प्राप (पाने अशक्य) हमारे स्वामी, (यशोदाजी से) मथनी से (दही को) मथन कर निकाले हुवे मक्खन की चोरी में (अर्थात् मक्खन-चोरी के प्रसंग में), (उनसे) वक्ष में (अथवा पेट में) बांधा जाकर, ओखली के साथ मिलाकर (अर्थात् ओखली के साथ बांधा जाकर), जो दुःखी हो गये, यह (माने इस चरित्र से बताया गया हुवा) (उनका) सौलभ्य किस प्रकार का होगा!

इस गाथा का आरंभ ही भगवान के सौलभ्यगुण—वर्णन से होता है। यों कहने पर कि "भगवान सुलभ हैं," यह प्रश्न उठता है कि आप किसके लिए सुलभ हैं। यह तो नहीं कहा जा सकता है कि आप सबके लिए सुलभ हैं । किंतु, जैसे लोक में मणिरत्नादि अनर्घवस्तु भगवान के लिए सुलभ होती है, इसी प्रकार परात्पर भगवान भी भक्तिरूप संपद से युक्त भाग्यवानों के लिए ही सुलभ होते हैं। परंतु भक्ति की अनेक अवस्थाएं होती हैं—परभक्ति, परज्ञान, परमभक्ति इत्यादि। अतः यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि भक्ति की कौन-सी दशा में भगवान सुलभ होते हैं। साधारण लोग कह डालेंगे कि जिनकी भक्ति परिपूर्ण तथा पक गयी हो, उनको भगवान सुलभ हैं। परंतु यह बात उतनी ठीक नहीं है। क्यों कि "मित्रभावेन संप्राप्तं न त्यजेयं कथंचन" (अर्थात् मित्र की भावना से आनेवाले को भी मैं किसी प्रकार छोड न दूंगा) कहनेवाले भगवान के अभिप्राय से परिचित महात्मा लोग कहते हैं कि जिसकी भक्ति, अभी प्रारंभदशा में हो, उसको भी आप सुलभ हैं। इतना ही नहीं। भक्ति-प्रारंभ से भी पहले की जो अद्वेष नामक अवस्था है, उसमें रहनेवालों को भी भगवान सुलभ हैं। अद्वेष माने द्वेषाभाव; अर्थात् कंसशिशुपालादि की तरह भगवान से द्वेष न करता हुआ, भगवान का नाम अथवा वैभव सुनने पर, जो मानव प्रतिवाद न करके चुप रह जाता है, उसकी दशा अद्वेष कही जाती है। पापियों से भरे हुवे इस संसार में यदि उक्त प्रकार का अद्वेषी कोई कभी मिल जाय, तो उसको प्रह्लाद विभीषणादि के सदृश परम भक्त ही मानना चाहिए।

मूल गाथा में, 'भक्तों के लिये सुलभ' कहने की जगह, 'भक्तिसंपन्नों के लिये सुलभ' कहने से यह अर्थ मालूम पडता है कि इस आत्मा की, अपने स्वरूप के अनुरूप संपत्ति भक्ति है। अत एव रावण से तिरस्कृत होकर, लंका छोडकर श्री रामचंद्रजी की सेवा करने के उद्देश से आनेवाले, किन्तु सुग्रीवादि वानरों की क्रूर दृष्टि के लक्ष्य होकर, आकाश में ही खडे रहनेवाले विभीषण जी को वाल्मीकि महर्षि ने "अन्तरिक्षगतः श्रीमान्" कहा। उस समय विभीषण की "श्री" कौनसी थी? बस ! यही थी कि प्रभुकी सेवा करने की इच्छा। भगवान ऐसे भक्तिसंपन्नों को सुलभ है, कहने का यह तात्पर्य है कि आप उनके पराधीन हो जाते हैं। पूर्वोक्त प्रकरण में ही जब विभीषण जी का स्वीकार हो चुका, तब आपसे पूछा गया कि अब समुद्र को किस तरह पार किया जाय। आपने एकदम, विना सोचे, कह दिया कि प्रभु! इसकी शरण में जाय। यह सुनकर प्रभु ने भी उसके औचित्य की चिंता न करते हुए, ठीक वैसा ही किया। एवं श्रीकृष्ण भगवान ने अर्जुन के सारथि बनकर, उसकी आज्ञा ठीक पालते हुए, उभय सेनाओं के बीच में उसका रथ खडा कर दिया। भगवान के ऐसे और भी कितने ही दिव्यचरित्र मिलते हैं। ज्ञानियों का कहना है कि "भक्तिक्रीतो जनार्दनः," माने भगवान भक्ति से खरीदे जाते हैं। जैसे कोई भी अपने से खरीदे हुए पदार्थ का अपनी इच्छानुसार उपयोग कर सकता है, इसी प्रकार भक्तजन भी भगवान को स्वेच्छानुगुण, काम में ले सकते हैं।

भगवान के सौलभ्य की चिंता करते करते भक्त जनों के हृदय में यह भय उत्पन्न होता है, कि यदि सर्वसुलभ होना ही भगवान का स्वभाव है, तो यह बडा अनुचित है; क्यों कि अभक्तों को भी यदि

आप सुलभ हो, तो उससे बड़ी आपत्ति ही होगी। इस भय की निवृत्ति के लिए अब कहा जाता है [पिर्र्हलुक्कु अरिय], माने दूसरों को दुर्लभ। यहां दूसरे, वे होते हैं जो भगवान को ही फल व उपाय न मानकर, आपको फलमात्र मानकर, कर्मज्ञानादि अन्य वस्तुओंको उपाय मान बैठे हैं। यह तात्पर्य है—जो लोग अपने से किये जानेवाले कर्म, ज्ञान, भक्ति अथवा प्रपत्ति में बिल्कुल उपायबुद्धि किये बिना, एकमात्र भगवान को अपने लिए उपाय मानते हैं, ऐसे परमैकान्तियों के लिए भगवान सुलभ हैं; और जो अपने से अनुष्ठीयमान कर्मादि को ही, अथवा उनके सहकारितया भगवान को भी उपाय मानते हैं, उनके विषय में भगवान उदासीन रह जाते हैं। अर्जुन व दुर्योधन इस विषय के दृष्टांत हैं। भारतयुद्ध के समय दोनों श्रीकृष्ण से सहायता मांगते हुए आपके पास आ गये; और दुर्योधन आपसे कुछ सेना लेकर लौटा; किन्तु अर्जुन ने "कृष्णाश्रयाः कृष्णबलाः कृष्णनाथाश्च पांडवाः" कहता हुआ आपको ही पाया और फलतया विजय भी प्राप्त किया।

बाद में भगवान का जो तीसरा विशेषण दिया जा रहा है [वितहन्] माने अत्याश्चर्यमय, इसका तात्पर्य नानाप्रकार का हो सकता है। भगवान का स्वरूप, रूप, गुण, चेष्टा, इत्यादि सभी आश्चर्यमय होते हैं। हाल में इस बातका आश्चर्य उपवर्णित हो रहा है, कि बिना पक्षपात के, सर्वसमतया रहने की जिनकी प्रसिद्धि है, ऐसे भगवान, भक्तों के लिए सुलभ और अभक्तों के लिए दुर्लभ रहते हैं; अर्थात् भक्त-पक्षपाती एवं भक्त-परतंत्र रहना, यही आश्चर्य की बात है।

बाद में [मलर्मेहळ् विरुम्बुम्] विशेषण से भगवान् लक्ष्मीपति बताये जाते हैं। पहले दशक से भगवान परात्पर बताये गये; दूसरे दशक से आपका शुभ नाम 'नारायण' बताया गया; अब तो आप लक्ष्मीपति बताये जा रहे हैं। उपनिषदों में परब्रह्म का यह भी एक लक्षण बताया गया है। परंतु खेद की बात है कि ब्रह्मसूत्र में इसका (एवं नारायण नाम का भी) उल्लेख नहीं किया गया। इस त्रुटी की पूर्ति के लिए, अर्थात् ब्रह्मसूत्र में अनुक्त (नारायणादिनाम, लक्ष्मीपतित्व, अवतार इत्यादि अनेक) विषयों का बड़ा सुंदर वर्णन व विवेचन इस द्रमिडोपनिषद् में किया गया है। यही इसकी विशेषता व श्रेष्ठता है। अस्तु। अब स्पष्टतया लक्ष्मीपति न कह कर, लक्ष्मीजी से प्रार्थनीय कहना बड़ा सुंदर है। आळ्वार का कहना है कि सारी दुनिया जिन लक्ष्मीजी की कृपा पाना चाहती है, वह लक्ष्मी जी, अपने जन्मस्थान कमलपुष्प को भी अत्यंत कठिन मानती हुई छोडकर, पुष्पहाससुकुमार भगवान के वक्षस्थल को ही अपने योग्य वासस्थल मानकर, अत्यंत प्रेम व आदर के साथ, वहां जाकर निवास करती हैं; अर्थात् भगवान लक्ष्मीजी के भी सादर वाञ्छनीय होते हैं। इससे दिव्यदंपतियों का परस्पर प्रेम व अनुरूपता बतायी जाती हैं। ओह! यह बडी मनोहर घटना है। लक्ष्मीजी के संबंध से भगवान का वैभव बढता है, और भगवान के संबंध से लक्ष्मीजी का वैभव बढता है।

इतने विशेषणों के बाद, [अरुम् पेरल्] माने दुर्लभ कहना पुनरुक्ति-सा लगेगा, परंतु इसका तात्पर्य यह है कि भगवान ऐसे माहात्म्यवाले हैं कि आप लगभग दुर्लभ हैं। अर्थात् कोई भी मानव, आपकी कृपा के बलसे आपको पावे तो पा सकेगा; अपने प्रयत्न से तो कोई प्राप्त न कर सकेगा। क्यों कि पूर्वोक्त-वैभववाले

आपको पाने योग्य दूसरा उपाय कभी न मिल सकेगा। अर्थात् लक्ष्मीसंबंधयुक्त आपकी दुर्लभता का वर्णन इस विशेषण से किया जा रहा है। इनके बाद [नर् अडिइकु] यह तो विशेष्य वाचक शब्द है, कोई एक विशेषण नहीं। तात्पर्य यह है कि आळ्वार, अपने, दिव्यदंपति के कृपापात्र होने के आनंद से यों कह रहे हैं।

अवतारिका में बताया गया कि आळ्वार इस गाथा में भगवान के सौलभ्य का वर्णन करते हैं; परंतु अभीतक आपका परत्व ही वर्णित हुआ। इसका यह कारण है कि सौलभ्य को शोभा देनेवाली वस्तु परत्व है। अर्थात् यों कहने पर ही कि, ऐसे माहात्म्यवाले, परात्पर भगवान इतने सुलभ बन गये, उस सौलभ्य की कीमत बढ़ेगी। अतः आळ्वार सारे पूर्वार्धसे परत्व का वर्णन कर अब सौलभ्य के वर्णन में उतरते हैं। तथाहि—सुना जाता है कि श्री कृष्ण किशोर मक्खन पर बहुत प्यार करते थे, और उसकी चोरी भी करते थे। 'नवनीतचोर' इत्यादि आपके नाम हो गये। अब यह विचार करना आवश्यक है कि आपने क्यों मक्खन की चोरी की! क्या वह आपको दुर्लभ था? अर्थात्, माँगने पर क्या कोई आपको पर्याप्त मक्खन नहीं देता था? ब्रज निवासी सभी लोग आपको बहुत प्यार करते थे, अतः आपसे माँगे जानेपर, अवश्य ही वे बिना-संकोच अपना सभी मक्खन आपको दे देते। तो भी श्रीकृष्ण को माँगना अच्छा न लगा। माँगकर नवनीत खाने में आपको रस न मिला। चोरी करने से ही नाना प्रकार की आपकी लीलाएं बनी, और इसी प्रकरण में रस्सी से बांधा जाकर आपने अपने परिपूर्ण सौलभ्य भी प्रकाशित किया! अतः मक्खन खाना चाहना व्याजमात्र था; चोरी कर, बांधा जाना ही आपका लक्ष्य ठहरा। अवाप्त-समस्त-काम पुकारे जाने वाले भगवान को कोई वस्तु खाने की आवश्यकता अथवा इच्छा कैसे हो सकती है? अतः सुदृढ़ जान लेना चाहिए कि बंधन पाने की आशा से ही आप चोरी इत्यादि नाना लीलाओं में प्रवृत्त हो गये। ऐसा करने से ही आळ्वार जैसे विलक्षण, सहृदय भक्तगण यों कहते हुये कि, "अहो! समस्तजनता को संसारबंधन से छुडा देने में समर्थ भगवान ने श्री कृष्णावतार में मक्खन की चोरी कर, माता से पकडे जाकर, रस्सी से बांधे जाकर, उससे अपने को छुडाने में अशक्त होकर, रोते रोते थक गये! अहो आपका कैसा सौलभ्य है!" इस गुण के परवशचित्त होकर व्यामोहित हो जाते हैं।

श्री कृष्ण की चोरी इत्यादि धूर्तचेष्टितों से रुष्ट यशोदाजी आपको बांध लेना चाहती थीं। परंतु श्री कृष्ण उनके प्रयत्न टाल देते थे। किसी की दृष्टि में न आते हुये, अन्तर्यामी होकर समस्त जगत का सचालन करनेवाले आपको गुप्तरूप से ही मक्खन खाकर बाहर निकलना कोई अशक्य काम नहीं था। अतः बंधन पाने की इच्छा से ही आप एक दिन माताजी से पकडे गये। परंतु जब यशोदाजी ने एक हाथ से आपको पकडकर, दूसरे हाथ से रस्सी उठाकर बांधने का यत्न किया, तब वह रस्सी टुकडी टुकडी दीख पडी। श्री कृष्णने ही मक्खनचोरी करने से पहले रस्सीको टुकडियां बनाकर रखी थीं। यशोदाजी ने समझ लिया कि यह भी इस धूर्तकृष्ण का ही काम है; उनका कोप और बढ गया। तब उन्होंने एक हाथ से श्री कृष्ण को पकडकर ही, दूसरे हाथ से बहुत प्रयत्नकर उन टुकडियों को जोड जोड कर लंबी रस्सी बना दी और उससे लालजी को बांधने की चेष्टा की। परंतु भगवान की माया अत्यद्भुत है; रस्सी

तो काफी लंबी थी, मगर उस मायाशिशु को बांधने में वह कम पडी। फिर उससे और दो चार टुकडियां जोडी गयीं, और उससे श्री कृष्ण को बांधने का प्रयत्न किया गया; तो भी वह कम पडी। यह कार्य कुछ समयतक ऐसा ही चला; अंतमें यशोदाजी थक गयीं; उन्होंने सोचा कि "जाने दो; इस समय इस धूर्त को छोड दूंगी; फिर यदि कभी मिल गया, तो इसकी ठीक ठीक खबर लूंगी।" तब श्रीकृष्णने विचार किया, "ओह! माताजी थक गयी हैं और मुझे छोडना चाहती हैं; बंधन पाने की मेरी इच्छा अब विफल होनेवाली है। इसका अवकाश नहीं देना चाहिए"; और अपने श्री विग्रह को एकदम संकुचित कर दिया। उपनिषत् भी पुकारती है कि भगवान छोटे से छोटे हैं और बडे से बडे—"अणोरणीयान् महतो महीयान्"। तब यशोदाजी हृष्ट हो गयीं और आपको पेट पर रस्सी से बांधकर, ओखली में बांध कर चली गयीं। श्री कृष्ण अपना अवतार सफल मानकर आनंदित हुए। तो भी समय के अनुगुणतया बंधन से अपने को छुडाने में अशक्त होकर दुःख का अभिनय करते हुवे रोने लगे, और माताजी से डर के मारे जोर से रोने में भी अशक्त होकर धीरे धीरे रोने का प्रयत्न करने लगे। भगवान के इस चरित्र का अनुसंधान करते हुवे आळ्वार ऐसा आश्चर्य पाते हैं—[एत्तिरम्] इत्यादि। कहा जाता है कि इस सौलभ्य के चिंतन से आपका मन व तन इतने शिथिल बन गये कि आप छः मास तक मोहित हो गये। श्री कूरेशस्वामीजी ने भी अतिमानुषस्तव में, "त्वामन्यगोप......तावद्भुत ते चरितमार्यजनास्सहन्ते" कहते हुवे इस ऐतिह्य की ओर संकेत किया है। आर्यजनाः—परमपूज्य (भक्तिभरित श्री शठकोपस्वामीजी), आपके इस उलूखलबंधनवृत्तांत का, न सहन्ते—सहन नहीं कर सकते; अर्थात् इसके ध्यान से आपका हृदय पिघल जाता है और आप मूर्छित हो जाते हैं। ... .... .... (१)

(गाथा.) एळिवरु मियल्लविनन् निलै वरम्बिल पल पिरप्पाय् *
ओळिवरु मुळुनलम् मुदलिल केडिल वीडाम् *
तेळितरु निलैमैयदोळिविलन् मुळुवदुमिरैयोन् *
अळिवरु मरुळिनोडु अहत्तनन् पुरत्तननमैन्दे ॥ २ ॥

सौलभ्य ही जिनका एकमात्र स्वभाव हो, ऐसे एवं व्यवस्था व नियम के विना अनेक योनियों में जन्म लेने वाले भगवान, ऐसे जनन से सर्वथा मलिन न होते हुवे, किंतु सान से घिसे हुवे रत्न की तरह अत्यंत उज्वल बननेवाले जो उत्पत्ति विनाशरहित नित्य प्रकाशमान कल्याण गुण है, उनसे युक्त हैं; एवं सुप्रसन्न मोक्षनामक स्थान देने के अपने असाधारण स्वभाव से कदापि न चूकनेवाले हैं; तथा निर्हेतुक-कृपा-विशिष्ट होने के कारण, अपने अंतरंगभक्तों के बहुत समीप में रहते हैं और अभक्तों से बहुत दूर रह जाते हैं।

हमारे पूर्वाचार्य, अपने ग्रंथों में संप्रदायपरंपरागत इस अर्थ का वर्णन करते हैं कि श्रीशठकोप सूरी पूर्वगाथा मे गोपालकृष्ण के नवनीत चौर्यप्रयुक्त दामबंधन वृत्तांत का अनुसंधान कर छः मासतक मूर्छित थे। इस विषय मे श्रीकूरेश स्वामीजी का एक सुंदर पद्य उस गाथा की टीका में लिखा गया है। बाद में आळ्वार सचेत हो गये और उक्त पद्य पर फिर ध्यान देने लगे। उसमें लिखा गया था कि भगवान

विशेष विवरण करेंगे। हाल में इतना समझना पर्याप्त है कि उक्त तीन प्रकार के अर्थों का ठीक विवरण करने के लिए ही आळ्वार तीन भूमिकाओं का परिग्रह करते हैं। अस्तु। प्रकृत चौथे दशक में पुत्री की वाणी चलती है। यह अर्थ स्मरण में रहे कि पुत्री और नायिका एक ही व्यक्ति है। यह अर्थ भी बताया गया कि इस सहस्रगीति में सत्रह दशक पुत्री की वाणी हैं। इन में चार दशक अपने प्राणवल्लभ के पास नायिकाकृत दूतप्रेषण के रूप में अवतीर्ण हैं। इनमें से प्रकृत दशक पहला है। आगे छटे शतक में दो दशक और नवे शतक में एक दशक ऐसे विराजते हैं। तथा च कुल चार दशक दूतप्रेषण के हो गये। यहां पर यह एक शंका हो सकती है कि दूर रहनेवाले नायक के पास दूत भेजना उचित है; आळ्वार के नायक तो साक्षात् भगवान ही हैं, जो सर्वत्र विराजमान हैं। अतः ऐसे, अपने सन्निहित भगवान के पास दूत भेजने की आवश्यकता कौनसी है, और इसका औचित्य भी क्या है। इसका सारभूत प्रत्युत्तर यह है—यह बात तो सर्वथा सत्य है कि भगवान सर्वत्र विराजते हैं। परंतु इस रूप में वे भक्तों के अनुभाव्य नहीं होते; किंतु दिव्यमंगलविग्रहविशिष्ट, श्रीवैकुंठ, क्षीराब्धि, श्रीरङ्गस्थल, वेङ्कटाद्रि, हस्तिगिरि यादवाद्रि इत्यादि दिव्यदेशों में विराजमान भगवान ही भक्तों के प्राप्य हैं। "ब्रह्मविदाप्नोति परम" "परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्" इत्याद्युपनिषद्वाक्य भी घोषणा करते हैं कि मुक्तपुरुष परमपदनिवासी भगवान को ही प्राप्त कर, उन्हींका अनुभव करेगा। अतः यह अर्थ निश्चित हुआ कि दिव्यदेश निवासी भगवान ही भक्त-प्राप्य हैं। अतः ऐसे भगवान के पास दूत भेजना भी उचित ही होगा। एवं भगवान एकैक स्थल में एकैक प्रकार का अपना गुण प्रकाशित करते हैं। अतः उनके भिन्नभिन्न गुणों का अनुभव करने के लिए भिन्नभिन्न स्थलों में दूत भेजना पड़ा। इस विषय का पूरा विवरण आगे तत्तत्प्रकरण में दिया जायगा।

इन दौत्यप्रकरणों का अध्ययन करने से यह स्पष्ट होता है कि आळ्वार बक पिक शुक आदि पक्षियों के द्वारा ही भगवान को अपने संदेश भेजते हैं। इस पर यह शंका होगी कि भगवान की कृपा से समस्तविध अज्ञानों से दूर होकर परिशुद्ध ज्ञानी बने हुए आळ्वार, क्या इतना नहीं समझते कि ये पक्षी वास्तव में भगवान के पास जाकर उन्हें आळ्वार का संदेश नहीं पहुंचा सकते हैं। साधारण लोग इसका यह प्रत्युत्तर बता देंगे कि प्रेमांध होने के कारण आळ्वार अपना विवेक खोकर ऐसे अनुचित काम करते हैं। परंतु सहस्रगीति का हृदय जाननेवाले हमारे आचार्य कहते हैं कि आळ्वार, ज्ञान व अनुष्ठान से संपन्न, किसी महाभागवत को ही पक्षी के नामसे पुकार कर भगवान के पास अपने दूत के रूप मे भेजते हैं। यह अर्थ बड़ा ही सरस है। तथाहि—ऋषियों का कहना है कि पक्षी, दो पक्षों से आकाश में उड़ते हैं (और शीघ्र अपना गतव्यस्थान पहुंचते हैं); ठीक इसी प्रकार ज्ञान व अनुष्ठान से संपन्न मानव ही भगवान को प्राप्त कर सकेगा। अतः आळ्वार, पक्षीशब्द से ज्ञानानुष्ठान रूप दो पक्षों से युक्त महात्माओं का ही संकेत करते हैं। श्रीवेदांतदेशिक स्वामीजी द्रमिडोपनिषत्तात्पर्यरत्नावली में (३) "देशिकास्तत्र दूताः" कहते हुए इस अर्थ की सूचना देते हैं। आचार्य हृदय की श्रीसूक्ति है—"गुरुसब्रह्मचारिपुत्रशिष्यस्थानों मे कहा जाता है;" अर्थात् आळ्वार अपने गुरु, गुरुभाई, पुत्र अथवा शिष्य को ही दूत बना देते हैं। यह अर्थ स्वयं आळ्वार से ही अपने पहले प्रबंध (तिरुविरुत्तम्) में दो गाथाओं से स्पष्ट बताया गया है। तथाच

यह सारार्थ निकला कि आळ्वार अपने गुरु आदियों से दूत प्रेषणव्याज से यह प्रार्थना करते हैं कि आप कृपया मुझे भगवान से मिला दीजिए।

अब पूर्वदशक से प्रस्तुतदशक की सगति (माने मग्रग) बतायी जाती है। उस दशक की दसवीं गाथा में आळ्वार ने समस्तलोकों को नापनेवाले भगवान के पादारविंदों का आलिंगन करने की अपनी इच्छा प्रकट की। इच्छा के साथ आपने अपने हाथ भगवान की ओर बढ़ाये भी। परतु, हाय! भगवान के चरणारविंद नहीं मिले। उस समय भगवान उनके मानसानुभव के विषय थे, नतु बाह्य अनुभव के। इससे उनको ऐसा लगा कि "भगवान मुझसे मिलकर अभी छूट गये।" अत इस विश्लेष से दु खी हुए उन्हें भगवान के पास दूत भेजने की इच्छा हुई। यही सगति है। इस पर प्रश्न होगा कि भक्तसुलभ भगवान ने क्यों कर भक्तश्रेष्ठ आळ्वार की कामना को सफल नहीं बनाया। यह प्रश्न बहुत उचित है और इस सहस्रगीति में बारबार उठेगा भी। अब सर्वत्र स्मरण में रखने योग्य प्रत्युत्तर बताएँगे। यह बात सर्वथा सत्य है कि आळ्वार भक्ताग्रेसर हैं और भगवान भक्तवत्सल एव भक्तपराधीन हैं। तथापि हितकारी होने से भगवान आळ्वार की भक्ति को सागर से भी अधिकतया खूब बढ़ा देने के उद्देश्य से कभी कभी उनसे छूट जाते हैं। ऐसे वियोगो मे भक्ति खूब बढती है। एव भक्तलोग भगवान के नित्य सश्लेष का सहन भी नहीं कर सकते, अत बीच बीच में विश्लेष आवश्यक भी होते हैं। तथा च भगवान सश्लेषदशा में भक्तों का ज्ञान बढाते हुए, और विश्लेषदशा में उनकी भक्ति बढाते हुए उन्हे परमविलक्षण अनुभव देते हैं। सश्लेष काल में गायी हुई गाथाओं की तरह विश्लेष काल के गीतों में भी आळ्वार के भगवत्स्वरूपरूपगुणविभूति लीलाद्यनुभव में किसी प्रकार की कमी नहीं रहेगी। न्यूनता का अभावमात्र नहीं, वरन् अधिकता ही दीखती है। आळ्वार के भगवदनुभव के प्रकार एक दो नहीं, वरन् सैकडों हैं। समझना चाहिए कि यह विश्लेषव्यसनानुभव भी उनमें से एक है।

सदेश के इस पहले दशक के दसवें पद्य मे आळ्वार, जगत्सृष्टि करने की चिंता करते हुए महार्णव में शयन करनेवाले भगवान के पास सदेश भेजते हैं। अत आचार्यों का यह अभिप्राय है कि यह सारा दशक भगवान की व्यूहदशा में सदेशप्रेषण है। यहा ऐसी शका उठेगी कि—निर्हेतुक परमकृपानिधि भगवान स्वय पधारकर भक्तों से मिलने के स्वभाववाले हैं, ऐसे आप अब आळ्वार की उपेक्षा क्योंकर कर रहे हैं? एव यह निश्चय कैसे किया जा सकता है कि ऐसी उपेक्षा करनेवाले आप सदेश भेजने मात्र से प्रसन्न हो जायगे? इसका उत्तर सातवीं गाथा में अतिमनोहरतया दिया जायगा। प्रारभ में भगवान अपनी असीम कृपा से प्रेरित होकर हमसे मिले। फिर हमारे अनत अपराध देखकर हमें दड देने के उद्युक्त-से हो गये। यह तो निश्चित है कि हम पूर्ण पापी हैं। तथापि भगवान हमारे पापों पर क्यों कर ध्यान देते हैं? उन्हे क्या अपना क्षमागुण विस्मृत हुआ? अभी भी उस महागुण की याद दिलाने पर वे जरूर इधर पधारेंगे। ऐसे एक विलक्षण विश्वास से प्रेरित होकर आळ्वार अब दूत भेजने की चेष्टा में लग रहे हैं। [अवतारिका समाप्त हुई।]

.... *

(गाथा.) अञ्जिरैय मडनाराय् अळियचाय् * नीयुम्निन्
अञ्जिरैय शेवलुमाय् आवावेन्नु एनक्करुळि *
वेञ्जिरै प्पुळ्ळुयर्त्तार्कु एन्विडुतूदाय् चेन्नकाल् *
वन्शिरैयिल् अवन् वैक्किल् वैप्पुण्डाल् एन्शेय्युमे ॥ १ ॥

सुन्दरपक्षतिशालिनि बलाके! मद्विषये त्वमनुकम्पितुमर्हसि; त्वं सौम्यपक्षयुक्तेन त्वदीयेन दयितेन सह हाहेति मयि कृपां प्रदर्श्य, तीक्ष्णपक्षाञ्चिततार्क्ष्यकेतोर्भगवतस्सविधे मदर्थं दूतकृत्यनिरता सती गच्छसि चेत्, स आभिमुख्यमनाकलय्य विमुखतामाविष्कुर्याच्चेदपि तावता का हानिर्भवित्री? (त्वया कर्तव्यं कृत्यं त्वं कृतवती भव ॥)

इदानीं स्त्रीभावे वर्तते मुनिवर इति स्मर्तव्यम्। यद्यपि गाथायामस्यां स्त्रीभावसूचकपदनिवेशो नास्ति, तथाऽप्युपरि तृतीयादिगाथासु स्त्रीवाक् सुस्पष्टमेव निवेशितेति तदानुगुण्याय दशकमिदं कृत्स्नं स्त्रीभावभावितमिति सुनिर्णयम्। भगवता सह संश्लिष्य विश्लिष्टाया स्त्रीनासनर्मिण्या दिव्यवनिताया भाषितमिति ध्येयम्। बलाका दूतकृत्ये प्रेर्यतेऽत्र। बलाका नाम वकस्त्री। सा स्वदयितेन सह गत्वा स्वकार्यं साधयितुमर्हतीत्यभिप्रेत्य प्रार्थ्यते। * मच्चित्ता मद्गतप्राणा बोधयन्त परस्परमिति गीतोक्तरीत्या भगवद्गुणानां परस्परं बोधनेन कालं क्षेप्तुं सततं संश्लिष्य वर्तमाना परमभागवता प्रार्थ्यन्त इति परमार्थः। बकजातेस्सर्वात्मना शुद्धवर्णत्वं प्रात्यक्षिकम्। एवम् * स बाह्याभ्यन्तरः शुचि: * इत्युक्तबाह्याभ्यन्तरशौचयुक्ता उत्तमाधिकारिणोऽत्र विवक्षिताः। किञ्च स्वाहारभूता मत्स्याः क्षुद्रा दृश्यन्ते यदि, नानुपेक्ष्य स्थूलमत्स्यसमागमे प्रतीक्षाशालित्वं बकजातेस्स्वभावः। एवम् असारेष्वल्पसारेषु च शास्त्रार्थेषु दृष्टिमनिधाय सुमहत्तरशास्त्रार्थेषु दत्तदृष्टयो महाविवेकिनो विवक्षिताः। किञ्च, बका स्वाहारलिप्सया प्रायस्सागरवेलासु कालं क्षिपन्ति, तदा उद्वेलानामूर्मिमालानामुपनिपातेऽपि ते मात्रयाऽपि न चलन्ति नचाप्युद्विजन्त इति पश्यामः, एवम् * गिरयो वर्षधाराभिर्हन्यमाना न विव्यथुः। अभिभूयमाना व्यसनैर्यथाऽधोक्षजचेतसः ॥ * इति श्री भागवतोक्तरीत्या सांसारिकव्यसनवीचिपरम्परासु भूयसीषु सम्पतन्तीष्वपि व्ययालेशमप्यनाप्नुवन्तो विरक्ता विवक्षिताः। एवंरीत्या बकधर्माः भागवतेषु सुबहूनेयम्।

उपक्रमे सुन्दरपक्षतिवैशिष्ट्ये दृष्टिर्निधीयते। मातुरवयवेषु बहुषु सत्सु स्तनन्धयशिशोर्यथा मातुः पयोधरे दृष्टिर्लगति, तथा शिष्य आचार्यस्य ज्ञानानुष्ठानयोर्दत्तदृष्टिर्भवतीति स्थितम्। अत्र च सुन्दरपक्षतिशालित्वकथनम् * उभाभ्यामेव पक्षाभ्यां यथा खे पक्षिणां गतिः। तथैव ज्ञानकर्मभ्यां प्राप्यते पुरुषोत्तमः ॥ * इत्युक्तरीत्या आचार्यगतज्ञानानुष्ठानसम्पत्समृद्धिख्यापनरूपं विभाव्यम्। आचार्यस्य शिष्यविषये सततं दयमानमनस्कत्वमावश्यकम्, अन्यथा शिष्योज्जीवनमनाशामतो न घटेत, तदेवात्रोच्यते **मद्विषये त्वमनुकम्पितुमर्हसीति।** अत्र बलाका सत्त्रोच्य भर्त्रा बकेन सह त्वं मदीयं कार्यं निर्वर्तयेति प्रार्थनया श्रियं पुरस्करणपूर्वकं श्रीधरात्कार्यसम्पादनसम्प्रदायः स्मारितो भवति। [**हाहेति मयि कृपां प्रदर्श्य**] इत्यनेन दयास्वरूपं सम्यक् प्रदर्शितं भवति, परदुःखदर्शनावसरे यस्य हाहाकारः प्रसभं प्रादुर्भवति स एव हि दयालुर्नाम। अत एव च दयाया

अनुकम्पा, अनुक्रोश इत्यादीनि नामानि प्रथन्ते । क्रोशन्तमनुसृत्य यः क्रोशति सोऽनुक्रोशी; कम्पमानमनुसृत्य यः कम्पते सोऽनुकम्पी । तथाच इदानीन्तनी स्वकीया दशा परेषां हाहाकारयोग्येति सूचितं भवति ।

[तीक्ष्णपक्षाञ्चितताक्ष्यकेतो र्भगवतस्सविधे] संदेशार्पणार्हस्थलमुच्यतेऽनेन । भगवद्वाहनभूतस्य ताक्ष्यस्य तीक्ष्णपक्षाञ्चितत्वकथनं विरोधिनिरसनप्रागल्भ्यकथने पर्यवस्यति । युष्मत्संदेशश्रवणसमनन्तरमेव विरोधिनिरसनपूर्वकं सपदसमागन्तुं तत्सकाशे परिकरो वर्तत इति प्रोक्तं भवति । अथवा ताक्ष्ये विवक्षितं तीक्ष्णत्वं तत्पक्षतावारोप्य कथ्यत इत्यपि सुवचम् । भगवता सह संश्लेषो यदा मम संवृत्तः तदा निर्दयस्सन् ताक्ष्यं एवं हि विश्लेष्य नीतवानिति रोषेण कथ्यते । अक्रूरः कंसचोदितस्सन् व्रजमांगल्यं यदा कृष्णकिशोरं स्यन्दनमधिरोप्य निनाय, तदा व्रजयोषितस्सर्वाः * अक्रूरः क्रूरहृदयो हयानं प्रेरयते जवात् * इति तं यथाऽधिचिक्षिपुः तथैवैतत् ।

[मदर्थं दूतकृत्यनिरता सती गच्छसि चेत्] परार्थं दूतकृत्यकरणम् अलभ्यलाभः खलु । भगवान्नन्दनन्दनोऽपि पाण्डवार्थं दूतकृत्यमाकलय्य हि पाण्डवदूतसमाख्यां प्राप्य प्रजहर्ष । तथा युवयोरपि हर्षप्राप्तिरवर्जनीयेत्युक्तं भवति । "मदर्थं दूतकृत्यनिरता सती" इत्यत्र अत्यद्भुतं भावमभिवर्णयन्त्याचार्याः; हनुमान् रामार्थं दूतकृत्यं प्रथमं चक्रे, अथ सीतार्थं च तच्चक्रे । यदा रामार्थं दूतकृत्यमन्वतिष्ठत्तदा तस्य लङ्कायामुच्चावचाः परिभवास्समभूवन्, बन्धप्राप्तिर्लाङ्गूलदहनप्राप्तिरित्यादयः । यदातु वैदेह्याः कृते स एव दूतस्सन् प्रतिनिवृत्तः, तदा * एष सर्वस्वभूतस्तु परिष्वङ्गो हनूमतः । मया कालमिमं प्राप्य दत्तस्तस्य महात्मनः ॥ * इति कथयता रामचन्द्रेण गाढाश्लेषप्रदानरूपपरमसत्कारं हि प्रापितोऽभूत् । तथाच वनितार्थं दूत्यकरणे परमपुरुषार्थलाभो भवितेति वेदितव्यमिति । मूलगाथायां चतुर्थचरण एवमस्ति—(त्वं दूती सती गच्छसि चेत्) "कठिने कारागारे स यदि स्थापयति, तत्र स्थितौ का क्षतिः?" इति । स भगवान् स्वसकाशे दूततया आगतान् कारागारे स्थापयतीति नैतत्संभवि । एतावदेवात्र तात्पर्यम्—स युष्मान् आभिमुख्येनानुगृह्णन् विमुखो भवति चेत् कामं भवतु; स यद्वातद्वा करोतु नाम; मत्प्रार्थनापरिपूरणं युष्माकं भर इति ॥ ... (१)

(हिंदी) हे सुंदर पक्षवाली बगले की स्त्री! मेरे प्रति तुम दया करो। तुम अपने सुंदर पक्षवाले पति के साथ, हाहाकार पूर्वक मुझ पर दया करती हुई, तीक्ष्णपक्षयुत गरुडध्वज भगवान के पास मेरी दूती बन कर यदि जाओगी; और वे यदि अभिमुख न होकर तुम्हारे विमुख ही रह जायंगे, तो उससे तुम्हें कौन-सी हानि होगी? (तुम अपना काम करके कृतकृत्य बनो।)

यह बात याद रखने की है कि अब आळ्वार स्त्री-भावना से विभूषित हैं। यद्यपि इस गाथा में स्त्री-भावना का सूचक कोई भी पद नहीं मिलता। तथापि तीसरी गाथा से शुरूकर स्त्री-भावना स्पष्ट प्रतीत होगी। अतः इस सारे दशक को ही स्त्रीभावनाप्रोक्त मानना उचित होगा। अर्थात् भगवान से मिलकर फिर वियुक्त; सीतादेवी के सदृश किसी दिव्य महिषी की यह वाणी है। इस गाथा में किसी एक

बेंक पक्षी की स्त्री से दूती होने की प्रार्थना की जाती है। अर्थात् नायिका, यों मानती हुई कि वह पक्षी अपने पति के साथ जाकर अपना (नायिका का) काम सिद्ध कर देगी, उससे प्रार्थना करती है। वस्तुतस्तु, "मच्चित्ता मद्गतप्राणा बोधयन्तः परस्परम्" इत्यादि भगवद्गीतोक्त प्रकार, एक दूसरे से भगवद्-गुणों का संकीर्तन करते हुए, आपस में मिलकर ही रहने के इच्छुक परमभागवत लोग यहा प्रार्थित हो रहे हैं। ऐसे महात्मा लोग अनेक प्रकारों से बकपक्षी के सदृश होते हैं। तथा हि—बकपक्षी शुभ्रवर्णवाला है; भक्त लोग भी अदर और बाहर सर्वथा स्वच्छ रहते हैं। मत्स्य पकडने के इच्छुक बक, जलाशय के पास खडा होकर बडी सावधानी से देखता रहता है; पानी में छोटे छोटे मत्स्य देखने पर वह उनकी उपेक्षा कर, शांति से बडे मत्स्य की ताक में ही रहता है; शास्त्राभ्यास करनेवाले महात्मा लोग शास्त्रसागर में असार व अल्पसार अर्थों की पूरी उपेक्षा कर, सारतम अर्थों का ही ग्रहण करते है। मत्स्य की ताक में रहता हुआ जब बक समुद्रतट पर खडा हो जाता, तब बडी बडी लहरें देखकर वह डरता नहीं, हिलता नहीं; किंतु अपने स्थान में ही स्थिर रहता है; भक्तजन भी संसार सागर के सुखदु ख तरंगों से अविकृत होकर, उनकी परवाह न करते हुए अपनी निष्ठा में स्थिर रहते हैं। श्रीभागवत में गोवर्धनोद्धरण कथा प्रसंग में यह एक बडा सुदर पद्य आता है जो इस विषय म प्रमाण होगा—गिरयो वर्षधाराभि हन्यमाना न विव्यथु । अभिभूयमाना व्यसनैः यथाऽधोक्षजचेतस ॥ यह तात्पर्य है—सासारिक व्यसनों से पीडित भगवद्भक्तों की भाति गोवर्धन पर्वत के डुगर वर्षा से पीडित होने पर भी विकृत नहीं हुए। ऐसे अनेक प्रकारों से भक्तों और बकपक्षी म सादृश्य होता है।

गाथा के उपक्रम में बकपक्षी को सुदर पक्षयुत कहा गया है। अलंकारिकोक्त प्रकार पक्ष शब्द का अर्थ है ज्ञान व अनुष्ठान, उनका सौंदर्य माने श्रेष्ठता; तथा च आचार्य के अतिश्रेष्ठ ज्ञानानुष्ठानों का यह वर्णन हुआ। माता के दूसरे सभी अवयव छोडकर, केवल उसके स्तनोंपर ही दृष्टि डालनेवाले दुधमुँहे बच्चे की तरह, शिष्य भी आचार्य के ज्ञानानुष्ठानों पर ही दृष्टि डालता है। अत इनकी प्रशंसा करना आवश्यक होता है। एव शिष्य का कल्याण आचार्य की कृपा से ही होगी; अत उसकी माँग की जाती है [तुम दया करो] इति। बकस्त्री से यह प्रार्थना की रही है कि तुम अपने पति के साथ जाकर मेरा काम सिद्ध करो। इससे यह साम्प्रदायिक अर्थ सूचित किया जाता है कि हमें लक्ष्मीजी का पुरस्कार करते हुए नारायण से कार्यसिद्धि पानी चाहिए। [हाहाकार पूर्वक दया करती हुई] कहने से दया शब्द का अर्थ बताया जाता है। अर्थात् वही मानव दयालु कहा जाता है जो कि दूसरों का दु ख देखकर स्वयं दु ख से हाहाकार करता है। संस्कृतसाहित्य में दया को अनुकम्पा, एव अनुक्रोश कहते है। इसका यह अर्थ है कि दया उस गुण का नाम है जिसे मानव दु ख से कापनेवाले दूसरे को देखकर स्वय भी कापेगा, और चिल्लानेवाले को देखकर स्वय भी चिल्लाएगा। तथा च यह अर्थ सूचित किया जाता है कि नायिका की अबकी दयनीय दशा दूसरों को हाहाकार करने योग्य है।

[तीक्ष्णपक्षयुतगरुडध्वज भगवान के पास] कहने से संदेश पहुचाने का स्थान बताया जाता है। भगवान के ध्वज व वाहनभूत गरुडजी को तीक्ष्णपक्षयुत कहने का यह भाव है कि आप विरोधियों

का निरास करने में समर्थ हैं; अर्थात् पक्षियों से संदेश पाते ही विरोधियों को दूर हटाकर नायिका के पास पहुंचने अपेक्षित पुष्कल साधन भगवान के पास है। अथवा पक्षों को तीक्ष्ण कहने का अभिप्राय गरुडजी को ही तीक्ष्ण कहना है। यों कहनेवाली नायिका का यह भाव है—जब भगवान मेरे ऊपर कृपा करते हुए यहां विराजमान थे (अर्थात् मुझसे संश्लिष्ट थे) तब यह क्रूर गरुडने ही उनको अपने ऊपर बैठाकर दूर ले गया। यह तो रोष की बात है। जब कि कंसप्रेरित अक्रूर जी ने व्रज आकर श्रीरामकृष्णों को मथुरा ले गया, तब भगवान के विरह प्रसंग से दुःखी गोपियों ने "अक्रूरः क्रूरहृदयः शीघ्रं प्रेरयते हयान्" (क्रूरहृदय यह अक्रर घोडों को बहुत शीघ्र चला रहा है) कहती हुई उनकी निंदा करने लगीं। इसी प्रकार यहा पर विरहिणी नायिका गरुडजी को दोष दे रही है।

[मेरी दूती बनकर यदि जाओगी] इत्यादि। दूसरों के उपकारार्थ उनका दूत बनने में महान लाभ है। भगवान श्रीकृष्ण ने भी पांडवों का दूत बन कर पांडवदूत नामक विरुद पाया। इसी प्रकार मेरी दूती बनने पर तुम भी प्रकृष्ट व प्रहृष्ट हो जाओगी। इस शब्द-संदर्भ में, कि "मेरी दूती बनकर," हमारे पूर्वाचार्य एक बडा सुदर अर्थ बताते हैं। हनुमानजी पहले श्रीरामचद्रजी के दूत हुए और बाद में सीताजी के। जब वे श्रीरामचंद्रजी के दूत बनकर लका गये, तब उन्हें बंधन, लांगूलदाह इत्यादि नानाप्रकार की यातनाएं मिली। परंतु जब वे ही सीताजी के संदेशवाहक होकर, लकासे लौटकर श्रीरामचंद्रजी के पास गये, तब, अहो! उन्हे कैसा सन्मान मिला! "एष सर्वस्वभूतस्तु परिष्वङ्गो हनूमतः। मया दत्तः" कहते हुए स्वयं श्रीरामचद्रजी ने उनका आलिंगन किया। इससे यह अर्थ सूचित किया जाता है कि नायिका के लिए दूतकृत्य करने पर महान पुरुषार्थ मिलेगा।

मूलगाथा के चौथे पाद का यह शब्दार्थ है—(तुम मेरी दूती बनकर जब भगवान के पास जाओगी, तब) यदि वे तुम्हे सख्त कैद में डाल दें, तो कैद में रहने से तुम्हें कौनसी हानि होगी? परंतु यह काम असंभावित है कि भगवान अपने पास आनेवाले दूतो को कैद में डाल दे। अतः इस वाक्य का तात्पर्य इतना ही होगा कि वे भगवान अपनी इच्छा के अनुसार तुमसे सादर मेरा संदेश सुनें अथवा अपने काम में मस्त होकर तुमसे विमुख रहें; तुम इस बात की चिंता मत किया करो। परंतु मेरी प्रार्थना सफल बनाना ही तुम्हरा कर्तव्य होगा॥ .... .... .... .... (१)

(गाथा.) एन्रॆय्य तामरैकण् पॆरुमाना कैंन्तूदाय् *
एन्रॆय्यु मुंरॆचकाल् इनकुयिलहाल् नीरलिरे *
मुन्रॆय्द मुळ्विनैयाल् तिरुवडिकील् कुत्तेवल् *
मुन्रॆय्य मुयलादेन् अहल्वदुवो विदियिन्नमे ॥ २ ॥

अयि संघीभूताः कोकिलाः! मदीयसरसीरुहाक्षभगवत्सविधे मदर्थं दूततया गत्वा संदेशप्रापणे हन्त! किं च छिन्नम्? किमहो युष्माकं प्रकृतिर्विपर्यस्ताऽभूत्? आचरितपूर्वपापकर्मफलतया भगवत्पादसेवाभाग्यविकलाया मम किमद्यापि विश्लेष एव गतिः? (इति कथयत ॥)

अधस्तनगाथायां बकाकसंबोधनपूर्वकं सन्देशप्रापणप्रार्थना कृता। सन्देशवाक्यं तु तत्र न किमपि कथितम्; तदिह कोकिलान् संबोध्य कथ्यते। प्रथमतो या व्यक्तिस्संबोधिता तस्यै खलु सन्देशवाग्वक्तव्या, कथमन्यथा क्रियते? इत्याचार्या आशङ्क्य एवमनुगृह्णन्ति—आविलचेतसां हि कृत्यमीदृशम्; भगवद्विषये प्रवृत्तानामेतादृशं कालुष्यमाविर्भवति नो चेत् पामरजनाभिनिवेशपात्रभूतविषयान्तरेभ्यो भगवद्विषयस्य को विशेषः? एवंविधकालुष्यसम्पादनमेव हि भगवद्विषयस्योत्कर्ष इति। अत एव यतिराजविंशत्युपक्रमेऽनुगृहीतम् * श्रीमाधवाङ्घ्रि-जलजद्वयनित्यसेवाप्रेमाविलाशयपराङ्कुशेति। * रमणीय प्रसन्नाम्बु सन्मनुष्यमनो यथा * इत्युक्तरीत्या प्रसन्नतैक-निरूपणीयस्य सात्त्विकप्रेमरहृदयस्य आविलत्वविशेषणं कथमिति केचिद्भ्रान्ता भवेयुः; प्रसन्नचेतसामपि सतां भगवद्विषये आविलमनस्त्वं भूषणमेव न तु दूषणमित्याख्येयम्।

अयि मदीभूताः कोकिलाः! इति संबोधनम्। * कैङ्कर्यनित्यनिरतैर्भवदेकभोगैः नित्यैरनुक्षणनवीन-रसार्द्रभावैः। नित्याभिवाञ्छितपरस्परनीचभावैर्मद्दैवतैः परिजनैस्तव सङ्गसीय इत्युक्तरीत्या परस्परविश्लेषासहत्वेन सदा संमिलितास्सन्तो विराजन्ते ये परमभागवताः तेषां संबोधनं मन्तव्यम्। तेषु च कोकिलसाधर्म्यं बहुधा निर्वोढुमर्हति। कतिपयान्निर्वाहप्रकारान् प्रदर्शयाम इह। (१) कोकिलाः प्रायः पुन्नागवृक्षवासिनो भवन्तीति शठकोपमुनीन्द्रगोदादेव्यादिगाथाभिरवगम्यते। एवमस्मदीयाः पूर्वाचार्याः श्रीरङ्गदिव्यक्षेत्रे पुन्नागवृक्षतलकुञ्जच्छाया-मुपाश्रित्य जीवितवन्त इति श्रीपराशरभट्टार्यसूक्त्याऽवबुध्यते, (श्रीरङ्गराजस्तवे) * श्रीरङ्गराजकरुणाश्रितशाखि-काम्यो लक्ष्म्या सहस्रकलितश्रवणावनसम्। पुन्नागतल्लजम् अजस्रसहस्रगीतिसेकोत्थदिव्यनिजसौरभमामनाम ॥* इति श्लोकरत्ने प्रतिपादितो विलक्षणो विशेषोऽत्रानुसन्धेयः। अत्र "अजस्रसहस्रगीतिसेकोत्थदिव्यनिजसौरभम्" इति पुन्नागविशेषणम् ऐतिह्यविशेषगर्भितम्। तदानीं पूर्वाचार्याः श्रीरङ्गवासिनस्सर्वेऽपि तत्र चन्द्रपुष्करिणी तटविराजमानपुन्नागवृक्षच्छायामुपाश्रित्य सहस्रगीतिमूलप्रवचनं तदर्थप्रवचनं च कुर्वन्त आसतेति। सहस्रगीतिव्याख्यानामन्यतमस्मिंस्तत्र प्रकाशितोऽस्ति। तथाच तत्पुन्नागाश्रिता बहुश्रुता इह कोकिलत्वेन विवक्षिताः। (२) कोकिला वनप्रिया कथ्यन्ते अमरसिंहेन। वनशब्देन बृहदारण्यकाद्युपनिषद्वनं विवक्षितम्, तत्प्रिया आचार्या इहाभिप्रेताः। (३) कोकिलेषु परभृतत्वं प्रथितम्, एवमाचार्याधीनपोषणाः शिष्या इह विवक्षिताः। (४) कोकिलाः प्रथमतश्चूतकिसलयस्वादनेन कषायितवदनास्सन्तः अथ पनसफलमधुरसचूषणेन तृप्ता भवन्तीति श्रीपरकालमुनीन्द्रः स्वकीये बृहत्सूक्ते (५ ३-४.) कथयति। एवं प्रथमतः काव्यनाटकादि-ग्रन्थेषु सामान्यशास्त्रेषु च व्यासङ्गेन कषायितहृदया भूत्वा अथाध्यात्मशास्त्रव्यासङ्गेन तृप्यन्तोऽधिकारिविशेषा इह विवक्षिताः। (५) * वसन्तकाले सम्प्राप्ते काकः काकः पिकः पिकः * इति कवयोऽपि ननु कथयन्ति। वसन्तर्तौ पिकाः विशेषतः स्वकण्ठनादं प्रदर्शयन्ति यथा, तथा समयविशेषेष्वतिमधुरगम्भीरवाग्विशेषप्रपञ्चनेन रसिकजनहृदयान्यावर्जयन्तो वाग्मिन इह विवक्षिताः। (६) * पिकः कूजति पञ्चमम् इत्यभिधीयते, * रे रे कोकिल! मा भज मौनं किञ्चिदुदञ्चय पञ्चमरागम्। नो चेत्त्वामिह को जानीते काककदम्बकपिहिते चूते ॥ * इति पण्डितराजश्च प्राह। पिककूजितं पञ्चमध्वनिरिति व्यपदिश्यते। येषां वाग्विततिश्चतुर्वेदतोऽप्यभ्यधिका सती "द्रमिड पञ्चमवेदाविर्भावविशेष!" इत्युल्लेखयोग्या विजृम्भते ते विवक्षिता इह। (७) सुभाषितकौस्तुभे वेङ्कटाध्वरी प्राह * वाचाटोक्तौ वागमृते वा शुकीनां लोकप्रज्ञा स्तुल्यदशो हन्त! भवन्ति। गोमायूना

कोकिलयूनामपि शब्देष्वेकाकारा मानसवृत्तिर्महिषीणाम् ॥ * इति । एवम् अरसिकजनदुरवबोधान् रसिकजनैकहृद्यान् वाग्विभवान् ये बिभ्रति ते महाविद्वांसोऽत्र विवक्षिताः । एवंविधा व्यङ्ग्यार्थविशेषा निशितमतिभिरन्तःवाणिभिरुन्नेया ॥

[**मदीयसरसीरुहाक्षभगवत्सविधे**] * पति विश्वस्यात्मेतरीत्या सर्वलोकसाधारणे भगवति मदीयत्वोक्तिः प्रेमविशेषप्रयुक्ता । प्रेमभङ्गमुत्पाद्य विश्लिष्टेऽपि तस्मिन् मदीयत्वेन व्यपदेशः गाढरूढप्रेमबन्धनिबन्धन इत्याचार्याः । संश्लेषकाले स भगवान् पराङ्मुखनायिकामिमां प्रति "त्वदीय एव खल्वयं जनः" इत्यसकृदभ्यदधादिव; अत एव विश्लेषव्यथायामपि मदीय, मदीय इतीयमुक्तिरनुवर्तने इत्यपि रसघनं व्याचक्षते । [**सरसीरुहाक्षभगवत्सविधे**] इति कथनं तस्य असाधारणचिह्नप्रदर्शकम् । * कः पुण्डरीकनयनः पुरुषोत्तमः कः * इति भगवद्यामुनाचार्याः पुण्डरीकनयनत्वं पुरुषोत्तमत्वव्याप्यं खल्वाचचक्षिरे । * तस्य यथा कप्यासं पुण्डरीकमेवमक्षिणी * इत्युपनिषदपीह स्मर्तव्या । संश्लिष्य बहिः प्रस्थानकाले स भगवान् स्वकीयविशालनयनकमलेन परिपूर्णकटाक्षमारचय्य प्रययौ; अत एवेदमुच्यते । [**मदर्थं दूततया गत्वा संदेशप्रापणे किं विच्छिन्नम्?**] उन्मस्तकसंश्लेषानुभवो यदाऽऽवयोर्जातः तदा एवं दूतप्रेषणप्रसक्तिस्स्यादिति हन्त! मनसाऽपि न चिन्तितं मया; तादृश्यहमिदानीम् अहह! दूतप्रेरणव्यग्रा भवामि । मां पश्यत । किमहं न दयनीयाऽस्मि । किमहं भगवन्तमिहानेतुमभ्यर्थये? केवलं मदुक्तिप्रापणमेव हि प्रार्थये । "वाचा धर्ममवाप्नुही" इति सीताऽपि ननु जगाद । एवं वाचिकोपकारकरणेन का हानिर्भविनी भवताम् । उत्तमोत्तमपुरुषार्थलाभो हि भविता वः ।

[**किमहो! युष्माकं प्रकृतिर्विपर्यस्ताऽभूत्**] प्रार्थितानां कोकिलानामाभिमुख्यानवेक्षणेन खिन्ना सती एवं कथयति । इयता कालेन पुरुषकारकृत्यैकनिरूपणीयतया स्थितानां युष्माकं कथमिवाधुना एवमुपेक्षणशीलत्वमुदियाय? तद्विश्लेषानन्तरं किं यूयमन्ये संवृत्ताः? इति पृच्छयते ।

एवमुक्तेषु कोकिलेष्वाभिमुख्यं प्रदर्श्य क्षमां च याचित्वा 'संदेशार्थः कः? कथ्यताम्' इत्यनुयुक्तवस्तु कथयति **आचरितपूर्वपापे**त्यादि । जन्मान्तरेषु मया कलितानि दुरितान्यनवधिकानि स्युः; तत्फलमेव भगवत्पादमूले कैङ्कर्यप्रच्युतिरभूदिति सत्यमवधारयामि; विश्लेषस्यास्य कश्चिदन्तो नास्तीति विज्ञापयन इत्युक्तं भवति ॥ .... .... .... .... . (२)

**(हिंदी) हे जत्था बनकर रहनेवाले कोकिल! मेरे कमलनयन भगवान के पास मेरे दूत के रूप में पहुँचकर संदेश सुनाने से तुम्हें कौनसी हानि पहुँचेगी? क्या तुम्हारा स्वभाव ही बदल गया? पहले के अपने पापों के फलस्वरूप अभी तक उनके श्रीपादों की सेवा करने के भाग्य से मैं विरहित रही। क्या मुझे अब भी उनसे विरहित ही रहनी चाहिए? (यही संदेश है।)**

पूर्व गाथा में बकी से भगवान के पास संदेश ले जाने की प्रार्थना की गयी; संदेश का प्रकार तो नहीं बताया गया। अब प्रकृत गाथा में कोकिलों को संबोधित कर यह संदेश बताया जाना है। यहाँ यह शंका होगी कि, पूर्व गाथा में संबोधित बकी से ही यह संदेश कहना उचित था; उसे छोड़ कर

कोकिलों से कहना कैसे उचित होगा। इसका, आचार्यों का अनुगृहीत समाधान यह है कि कलुषित मनवालों का काम ही ऐसा असबद्ध होता है। यह भाव है—भगवद्विषयक असीम प्रेमवाली नायिका का मन हाल में विरहदुःख से इतना कलुषित हो गया है कि वह ठीक नहीं समझ सकती कि मैं किससे कौन सी बात कर रही हू, अत इस गडबडी में वह परस्पर-विरुद्ध बात कह रही है। पामरजनों के अभिमत क्षुद्रलौकिकविषयों की अपेक्षा भगवद्विषय की यही विशेषता है कि यह ऐसा विलक्षण कालुष्य पैदा करता है। अत एव यतिराजविंशति के प्रारभश्लोक मे श्रीवरवरमुनि स्वामीजी ने श्रीशठकोपसूरी का विशेषण दिया—"श्रीमाधवाङ्घ्रि जलजद्वय नित्यसेवा प्रेमाविलाशय पराङ्कुश (माने प्रिय पतिके पादारविंदों की सेवा करने के अत्यधिक प्रेम से कलुषितचित्त पराकुशमुनि)। यद्यपि, "रमणीय प्रसन्नाम्बु सन्मनुष्यमनो यथा" (यह तीर्थ सत्पुरुषों के मन की भाति अत्यत रमणीय व प्रसन्न है) इत्यादि रामायणोक्त प्रकार परमसात्विक साधुओं का मन सर्वथा स्वच्छ ही रहता है, तथापि हाल में भगवद्विषयक प्रेमातिशय से कलुषितचित्त रहना आळ्वार के लिए भूषण है, न तु दूषण।

[जत्था बनकर रहनेवाले कोकिल] पुकारने से परस्पर विश्लेष का सहन न करते हुए नित्य मिलकर ही रहनेवाले परमभक्तश्रेष्ठ संबोधित किये जाते हैं। श्री कूरेश स्वामीजी इन रा यों वर्णन करते हैं—कैङ्कर्यनित्यनिरतैर्भवदेकभोगै नित्यैरनुक्षणनवीनरसार्द्रभावै। नित्याभिवाञ्छितपरस्परनीचभावै र्मद्दैवतै परिजनैस्तव सगसीय॥ (श्री वैकुठस्तव ७७) यह तात्पर्य है—हे भगवन्! मैं आपके भक्तो से मिलना चाहता हू, जो इस प्रकार के होते हैं—वे हमेशा आपके कैंकर्य करने में ही निरत होते हैं, आपका ही अनुभव करने के इच्छुक हैं, क्षणे क्षणे नये नये दीखनेवाले आपके अनुभवरस से आर्द्र भाववाले हैं, सर्वदा एक दूसरे के दास होने की ही इच्छा करनेवाले हैं, और वे ही मेरे प्राप्य देव हैं। ऐसे भक्तों को कोकिल पुकारना भी सकारण है। तथाहि—श्रीशठकोपसूरी और गोदादेवी कहते हैं कि कोकिलपक्षी पुनागवृक्ष पर रहते हैं, हमारे आचार्यलोग भी श्रीरगक्षेत्र में मदिर के अदर चद्रपुष्करिणी के तटपर विराजमान एक दिव्यपुनागवृक्ष के नीचे विराजकर सहस्रगीति का अध्ययन, चर्चा इत्यादि करते थे। श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी के विरचित श्रीरगराजस्तव (पूर्वशतक ४९) में इसका बडा सुदर वर्णन किया गया है—"श्रीरङ्गराज करनम्रित शाखिकाभ्यो लक्ष्म्या स्वहस्तकलित श्रवणावतसम्। पुन्नागतल्लज मजससहस्रगीतिसेकोत्थ दिव्यनिज सौरभमामनाम॥ (श्रीरगनाथ भगवान अपने श्रीहस्त से इस पुनागवृक्ष की ऊची शाखा नमाते हैं, तब लक्ष्मीजी उनसे अपने कर्णालकार पुष्प (अथवा पल्लव) गुच्छ लेती हैं, और निरतर सहस्रगीतिध्वनि का सेक पाने से उस वृक्ष में मनोहर दिव्य सुगध भी भरी है।) सहस्रगीति व्याख्यान इत्यादि पूर्वाचार्यों के दूसरे ग्रथों मे भी तत्र तत्र यह अर्थ उपवर्णित है कि उक्त पुनागवृक्ष के नीचे विराजकर ये महात्मा लोग नानाप्रकार की शास्त्रार्थचर्चाएँ किया करते थे। तथाच ऐसे बहुश्रुत भक्तों को कोकिल कहना उचित होगा। (२) सस्कृत साहित्य मे कोकिल "वनप्रिय" पुकारा जाता है, वन-शब्द सुनते ही वेदाती लोग "बृहदारण्यक" नामक उपनिषद का स्मरण करते हैं, तथा च उक्त, एव तत्सजातीय अन्य उपनिषदों के प्रिय ज्ञानी महात्मा लोग वनप्रिय अथवा कोकिल कहलाते हैं।

(३) कोकिल को परभृत कहते हैं; अर्थात् कोकिल अपने माबापों से नहीं, वरन् दूसरों से (माने काकों से) पोषित किया जाता है; इससे आचार्य से पोषित शिष्य की सूचना की जाती है। (४) श्रीपरकालसूरी बृहत्सूक्त में (५-३-४) कहते हैं कि कोकिल, पहले आम के पल्लव खाकर अपना मुख कडवा बना देता है और बाद में पनस फल का मधुर रस चूसकर तृप्त होता है; आचार्यलोग भी बचपन में काव्यनाटकादि ग्रंथों तथा तर्कव्याकरणादि सामान्यशास्त्रों का अभ्यास कर, उससे कषायित हृदय बनकर, फिर अध्यात्मशास्त्राभ्यास से बडा हर्ष पाते हैं। (५) "वसन्तकाले संप्राप्ते काकः काकः पिकः पिकः" इत्यायुक्त प्रकार कोकिल वसंत-ऋतु में अपना सुमधुर कठनाद करता हुआ, काक से अपनी विशेषता का परिचय देता है; वाग्मी आचार्य लोग कोई कोई अवसर प्राप्त कर अपनी मधुर व गंभीर वाणी से साधारण जनता से अपना वैलक्षण्य दिखाते हैं। (६) कोकिल की वाणी पंचमस्वर कहलाती है; ज्ञानी महात्माओं की वाणी चार वेदों से भी श्रेष्ठतया बढकर, सुननेवालों की "ओह! यह क्या पंचमवेद है!" इत्यादि प्रशसा का पात्र होती है। (७) वेंकटाध्वरी नामक कवि ने अपने "सुभाषितकौस्तुभ" नामक ग्रंथ में कहा है कि, "जैसे भैंस, सृगाल की और कोयल की वाणियों को एकसमान मानता है, ठीक ऐसे ही मूर्खलोग मूर्ख की वाणी व सुकवि के वागमृतों को एक-समान मानते हैं।" इस प्रकार महाविद्वान आचार्य भी अरसिकों के दुरवबोध, किंतु रसिकों के सादर प्रशसनार्ह दिव्यवाग्वैभववाले होते हैं। ऐसे अनेक प्रकारों से आचार्यों में कोकिल का साम्य समझ लेना चाहिए।

**[मेरे कमलनयन भगवान]** "पतिं विश्वस्य" इत्यादि वेदवाक्योक्त प्रकार समस्तलोकों के स्वामी भगवान को "मेरे भगवान" कहना विलक्षण प्रेम का कार्य है। प्रेमका भंग करते हुए दूर पधारकर हाल में नायिका को विरहदुःख देनेवाले भगवान को 'मेरे भगवान' कहना इस गाढानुराग का ही काम है। अथवा, संश्लेष काल में भगवान इस परांकुश नायिका से वारंवार यों कहा करता कि, "यह वस्तु (भगवान) तुम्हारी ही है" इत्यादि। अतः नायिका के मन में यह अर्थ सुदृढ प्रतिष्ठित हो गया है कि "भगवान मेरे हैं"। अतः वियोग में भी वह यही शब्द रटती है। भगवान को कमलनयन कहने से उनका असाधारण लक्षण बताया जाता है। परतत्वनिर्णय करनेवाले श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी ने "कः पुण्डरीकनयनः" कहते हुए कमलनयन को ही पुरुषोत्तम बता दिया। "तस्य यथा कप्यासः पुण्डरीकमेवमक्षिणी" इत्यादि प्रसिद्ध कप्यासश्रुति भी यही अर्थ बताती है। संश्लेष के बाद बाहर पधारने के समय भगवान ने नायिका को अपने नयनकमलों के परिपूर्ण कटाक्ष का पात्र बना दिया था; उसीका स्मरण करती हुई नायिका अब भगवान को यह विशेषण देती है। **[मेरे दूत के रूप में जाकर संदेश सुनाने से तुम्हें कौनसी हानि पहुंचेगी?]** जब हमें असीम आनंददायक संश्लेष चलता था, तब मैंने अपने मन में कभी नहीं सोचा कि शीघ्र ही मुझे दूतप्रेषण करने की दुर्दशा होनेवाली है; ऐसी मैं अब इस दूतप्रेषण कार्य में लग रही हूं। मेरी दुर्दशा देखो तो सही। क्या मेरे ऊपर दया न करोगे! क्या मैं तुमसे भगवान को इधर लाने की प्रार्थना कर रही हूं? नहीं; उनसे मेरी विनंती सुनाने की ही प्रार्थना कर रही हूं। सीताजी ने भी हनुमानजी से कहा, "वाचा धर्ममवाप्नुहि।" (अर्थात् भगवान से यह मेरी दुर्दशा

सुनाकर, इस वाचिक सेवा से तुम धर्म के भागी बनो।) इस प्रकार यदि तुम भी मेरे लिए वाचा उपकार करोगे, तो उससे तुम्हें कौनसी हानि होगी? कुछ नहीं। परंतु अनुत्तम पुरुषार्थ ही मिलेगा। इतनी प्रार्थना सुनने पर भी प्रसन्न न होनेवाले कोकिलों से दुःखी नायिका पूछती है—[**क्या तुम्हारा स्वभाव ही बदल गया?**] अभी तक परुपकार करने में ही निरत तुम्हें अब यह विमुखता किधर से आयी?

यह सुनकर कोकिल नायिका के अभिमुख हुए और क्षमा माँगकर बोले कि, "कहो, भगवान को तुम्हारा क्या संदेश है?" अतः अब नायिका संदेश का प्रकार बताती है [**पहले किये गये पापों के फलतया**] इत्यादि से। पहले के अनेक जन्मों में मैं ने बहुत पाप किये, उनके फलतया ही मुझे अभी भगवान की सेवा से वंचित रहना पडा। मैं ठीक ठीक यह अर्थ जानती हूँ। अब मैं इतना ही जानना चाहती हूँ कि क्या इस मेरे वियोगदुःख का कभी अंत होगा कि नहीं। यही मेरा संदेश है। (२)

(गाथा) **विदियिनाल् पेडैमणक्कुम् मेन्नडैय अन्नङ्गाळ् ***
**मदियिनाल् कुरळ्माणाय् उलहिरन्द कळ्वर्कु ***
**मदियिलेन् वल्विनैये माळादोवेन्नु * ओरुत्ति**
**मदियेल्ला मुळ्ळकलङ्गि मयङ्गुमा लेन्नीरे ॥ ३ ॥**

**विधितः परिगृहीतगृहस्थाश्रमप्रवेशाः! ललितगतिविभ्रमशालिनो भो राजहंसाः! मतिबलेन वामनवटुरूपमास्थाय कृतजगद्भिक्षणवञ्चकभगवत्सविधे—"मतिहीनाया ममैकस्या एव दुरितं किमहो अनश्वरम्?" इति पृच्छामीत्यभिधाय "काचिद्द्वितीया ललनाव्यक्तिः आन्तं क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वा सती व्यामुह्यति" इति कथयत ॥**

अधस्तनगाथायाम् पूर्वाचरितपापफलभूतो विश्लेष एव वा मम नित्यानुभाव्य इति प्रस्तावस्समजनि। तदुपरि * अवश्यमनुभोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम् * इति प्रमाणगतिमनुचिन्त्य 'कृतकर्मफलोपभोग प्राप्त एव ननु' इति भगवान् प्रत्युत्तरयेदपीति मत्वा तत्रोत्तरमिव संदिशति राजहंसद्वारा। श्रीविष्णुपुराणे - श्रीकृष्ण-वेणुगानगोष्ठीप्रवेशभाग्यविधुराया गुरुजनचकिताया कस्याश्चन गोपिकाया [चिन्तयन्तीति कृतनामधेयाया] चर्यामुपवर्णयन् पराशरो महर्षिः प्राह—* तच्चित्तविमलाह्लादक्षीणपुण्यचया तदा। तदप्राप्तिमहादुःखविलीना-शेषपातका। चिन्तयन्ती जगत्सूतिं परब्रह्मस्वरूपिणम्। निरुच्छ्वासतया मुक्तिं गताऽन्या गोपकन्यका॥ * इति। तस्या महानुभावाया पुण्यपापरूपकर्मसन्तानस्य क्षणमात्रविनष्टता श्रूयते, किमहं तादृशभाग्यभाजनं न भवामि, किमहो ममैवैकस्या एव कर्मसमुच्चयो द्राघीयान् भूत्वा यावच्छरीरपातमथ यावदात्मभावि वा अनुभाव्यो भवितेति भगवन्तं पृच्छतेति दूतत्वेन प्रेषयितुमिष्टाः केचन हंसा कथ्यन्ते पराङ्कुशनायिकया।

**विधितः परिगृहीतगृहस्थाश्रमप्रवेशाः** इति राजहंसविशेषणं प्रायमिकम्। विधितः—शास्त्रोक्त प्रक्रियया इत्यर्थः। यथाविधि गृहस्थाश्रमे वर्तमाना भो इत्याभिमुख्येन कश्चन शास्त्रार्थो चोत्यते। इतरेषां समये संन्यासिनां तदनुबन्धिनामेव च मुक्तिप्राप्तिरिति निर्णयो वर्तते। श्रीवैष्णवसंप्रदाये तु न तथा। यतीनामिव

गृहस्थानामपि मुक्तिप्राप्तिरव्याहतेति नस्सम्प्रदाय । अत एव भगवद्रामानुजमुनीन्द्रै तत्पुनरवतारभूतैस्सौम्य जामातृमुनीन्द्रैरपि सन्यासिन इव गृहस्था अपि बहव आचार्या पीठपतित्व प्रापिता प्रथन्ते। * निवृत्तरागस्य गृह तपोवनम् * इति महर्षयोऽपि प्राहु । कालिदासो निरभ्राति—रघुमहाराज स्वसविधमुपागत वरतन्तुशिष्य कौत्स प्रति—* अपि प्रसन्नेन महर्षिणा त्व सम्यग्विनीयानुमतो गृहाय । कालो ह्यय सक्रमितु द्वितीय सर्वोपकारक्षममाश्रम ते ॥ * इति पप्रच्छेति। अत्र सर्वोपकारक्षमत्वेन गृहस्थाश्रमस्य विशेषणमवधेयम्। अत्र व्याख्याता * यथा मातरमाश्रित्य सर्वे जीवन्ति जन्तव । वर्तन्ते गृहिणस्तद्वदाश्रित्येतर आश्रमा * इति मनुवचनमुदाहरति । [गृहिण इति द्वितीयान्त पदम्।] एव नाम प्रशस्तो गृहस्थाश्रमोऽस्याचार्याणामनुरूप एवेति द्योतनार्थमत्र **विधितः परिगृहीतगृहस्थाश्रमप्रवेशा** इति विशेषण विन्यस्तम्। 'विधित' इति पदमिह बहु भावगर्भम्। भो राजहसा ! यूय यथाविधि विवाहसम्पादनेन अप्रच्युतभोगा नित्यानन्दभाजो वर्तध्वे, पापिन्या मम तु गान्धर्वेणैव विवाहेन भगवत्सङ्गो जात , अत एव नित्यविश्लेषत परितप्ये। यद्यहमपि यथाविधि परिणीतपरमपुरुषा स्याम्, तर्हि नैव स्यात् खलु युष्मत्पादपतनम्। इत्येको भाव । अपरश्च * दैव दिष्ट भागधेय भाग्य स्त्री नियतिर्विधि * इति कोशरीत्या भाग्यार्थको विधिशब्द । मम भाग्येनेति यावत्। दयिताविश्लिष्टो दाशरथिर्यदा सुग्रीवमहाराज सहायमकामयत, तदा स प्रनष्टराज्यदारादिक आसीत्, अत प्रथमत स्तल्क्लेश परिहर्तव्या बभूव रामचन्द्रस्य, मम तु न तादृश दौर्भाग्यम्। ममैव भाग्येन यूय सहचरसहिता रमध्वे । अहमपि यूयमिव यथा सहचरसहिता स्याम्, तथा करण युष्माक धर्म इति । एवमर्थविशेषा प्रतिपदमुन्नेया । विस्तरभयादुपरि गच्छाम ।

**[ललितगतिविभ्रमशालिनो भोः]** हसाना गतिलालित्य सुप्रसिद्धम्। अन्यापदेशो ह्येष । स्वापदेशे आचार्याणा सच्चरितसुभगत्व विवक्षितम्। हससाधर्म्यमाचार्येषु बहुधा निर्वहणार्हम्। * अनन्तपार बहु वेदितव्यम् अल्पश्च कालो बहवश्च विघ्ना । यत्सारभूत तदुपादीत हसो यथा क्षीरमिवाम्बुमिश्रम् ॥ * इत्युक्तरीत्या सारासारविवेककुशल प्रथितो हस । * सारासारविवेचने पटुमुखो हसो यथेति कवयोऽप्याहु । एवम् * असारमल्पसार सार सारतर च परित्यज्य रत्नाकरे अमृतमिव शास्त्रेषु सारतम भजन्तो महामनय इह हसत्वेन विवक्षिता । किञ्च, * न बध्नाति रतिं हस कदाचित्कर्दमाम्भसि * इति यथा हसा पङ्किलस्थलादुद्विजन्ते तथा आचार्या अपि ससारकर्दमद्वीयास । अपिच, भगवानपि शास्त्रोपदेशाय हसवपु परिजग्राह, एव शास्त्रोपदेशोपयिकदिव्यमङ्गलविग्रहशालिनो गुरुवरा । विलक्षणविवाहघटनाया प्रसिद्धो हस [नैषधीयचरिते], एव पराङ्कुशमुनीन्द्रपरमपुरुषयोस्सश्लेषघटनायां समर्था विवक्षिता ।

अथ सदेशो य प्रति प्रापणीयस्तस्य वर्णनमारभ्यते **[मतिबलेन वामनवटुरूपमास्थाय कृतजगद्भिक्षणस्य भगवत]** इति । मतिबलेनेति चातुरमुक्तमिह । महाबलेर्दौरात्म्यविशेषान् यदा वासवो व्यजिज्ञपत् तदा वालिन इव तस्यापि वध प्राप्त । दीर्घदर्शी भगवान् "परमौदार्यरूपधर्मविशेषविशिष्ट एष न हन्तव्य , उदारसविधे भिक्षुकत्वेन गमनमुचितम्, तदा तस्यापि स्वरूप सिध्यति, वासवस्यापि समीहित सिध्यति" इति प्रतिपद्यमानो हि वामनवटुरूपमिक्षुवर्ष्म पर्यगृह्णात । महाबलिमनोहरणचण सौन्दर्यातिशयप्रदर्शनार्थं वामनता । भिक्षाया लाभे अलाभेऽपि समुचितवृत्तिकत्वप्रदर्शनाय भिक्षणस्यौचित्याय च ब्रह्मचारिता ।

कार्यसिद्दये भिक्षुकता । तदिदमन्वग्राहि भट्टपादैः * दैत्यौदार्येन्द्रयाच्ञाविहतिमनयत् वामनोऽर्थी त्वमासीः * इति । **मतिनलेने**त्यत्र अन्यदप्याकूतमतिमनोहरम् । * स्मृतिर्व्यतीतविषया मतिरागामिगोचरा । बुद्धिस्तात्कालिकी प्रोक्ता प्रज्ञा त्रैकालिकी मता * इति हि शास्त्रज्ञाः । आगामिगोचरा हि मतिः । स भगवान् वामनवटुरूपभिक्षुकस्समभूवत् तत्र देवेन्द्रकार्यार्थमन्यार्थं वा, एतादृशेन चरित्रेण पराङ्कुशनायिका वशीकृता भवित्रीति सदुपायज्ञानेन तत्सर्वमकरोदिव इति भगवद्रामानुजनिर्वाह इत्याचार्याः । श्रीपराङ्कुशमुनिवाच मनुसृत्य कथयन् श्रीपरकालमुनीन्द्रोऽपि बृहत्सूक्ते (९-४-२) "पुरा वामनवटुरूपमाश्रित्य भिक्षणं कृतवतः प्रभोरेव चर्यायामहं चित्तपारवश्यमवापम्" इत्याह ।

अथ सदेशप्रकारविज्ञापनमुत्तरार्धे **मतिहीनाया ममैकस्या एवे**त्यादि । मतिहीनाया इति कथने हार्दो भाव एष, मतिसद्भावे मम भगवद्विषये अवगाहनमेव नोदियात् । मुहुः क्लेशानुभवायैव कल्पेत भगवद्विषयावगाहनमिति मया न ज्ञातचरं मतिविरहादेव खलु । ये नाम लौकिका जना भगवद्विषयवासनामेव न जानन्ति, ते तावत् सांसारिकनानाविषयोपभोगेन सन्ततं हर्षप्रकर्षशालिन एव सन्तः एवंविधदुःखगन्धवैदेशिका विराजन्ते, तद्वदेवाहमपि वर्तितुमर्हा सत्यपि, हन्त! भगवद्विषयेऽवगाहनादेव खल्वेव दुःखभागिनी भवामि । यदा भगवान् मां स्वयमेव स्वीकर्तुमाजगाम, तदैव 'भगवन्नपयाहि, तव क्षणिकसंश्लेषसुखमपि मा भूत्, पश्चाच्चिरं विश्लेषव्यथाऽपि मा भून्मम' इति वक्तव्यमासीन्मया । तथा प्रोच्य वैराग्येऽवलम्बिते ममापि हिंसा न स्यात्, मया युष्माकमपि हिंसनं न स्यात् भो हंसाः, हाहा! अहं मतिविरहिता सती स्वयंकृतानर्थभागिन्यभूवम् इति परिक्लिश्यते पराङ्कुशनायिका । अथवा, तस्मिन् भगवति विश्लेषोन्मुखे सति सदुपायैस्तस्य गमनं निरुध्य निर्बन्धतस्तं सहैवावस्थापयितुमशक्ताऽभूवं मतिदौर्बल्यादिति खिद्यते । **"ममैव क्रूरपापं किमु अक्षय्यम्"** इति कथनस्य हार्दो भाव एष, श्रीशठकोपमुनीन्द्रस्य वस्तुतो न किमपि पापमस्ति । सुकृतमेव दुष्कृतशब्देनापदिशति । भगवतस्संश्लेषो वा स्यात् विश्लेषो वा स्यात्, नात्र काऽपि भिदा, संश्लेषे विश्लेषे च अविशेषेणैव हि गुणानुभवो बोभवीति । प्रत्युत संश्लेषकालादपि विश्लेषकाले अत्यन्तमतिशयेनापि गुणानुभवो भवति । ततश्च "मम सुकृतमिदमक्षय्यं भूयात्" इत्याशास्यते । भावोऽयं प्रकरणाननुगुणस्सन्नपि मुनीन्द्रहृदयगतो भृशमभिराम एव । तत्रतत्रैष वाचनिकतयाऽप्युद्घाट्यते ।

**[काचिदद्वितीया ललनाव्यक्तिः भ्रान्तं क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वा सती व्यामुह्यतीति कथयत]**
काचिदद्वितीया व्यक्तिरिति परमशोभनं वचनमिदम् । सदेशदातृव्यक्तिविशेषनामधेयं किं न वक्तव्यमिति चेत्, नैव वक्तव्यम्, अद्वितीया काऽपि व्यक्तिरिति कथनं पर्याप्तम्, संसारमण्डले एव नाम परितप्यमाना व्यक्तिः पराङ्कुशमुनीन्द्रादन्या न काऽपि भवितुमर्हतीति स एव भगवान् स्वयं ज्ञास्यति । यतो हि व्यक्त्यन्तरे एतादृशज्ञानप्रेमबीजावापस्तेन नैव कृतः ततः एव 'परितप्यमाना व्यक्तिरसौ का नाम'' इति स नैव प्रक्ष्यति, मद्विश्लेषेण व्यथमाना व्यक्तिः पराङ्कुशमुनिरेवेति स ध्रुवं जानीयादेवेति योऽयं निर्णयो मुनीन्द्रमनसि विराजते सोऽयमद्भुतः । एवंविधं हृदयमवगत्य पूर्वाचार्या यद्व्याचचक्षिरे तदत्यद्भुतम् । **[अद्वितीया]** यथा परं ब्रह्म एकमेवाद्वितीयम्, तथा स एष मुनिवरश्चैक एवाद्वितीयः । संसारिणस्तावद्दर्शनाच्छादनैकगवेषणतत्पराः भगवद्विषयविमुखाः । मुमुक्षवस्तु प्रपञ्चकालक्षेपनिरताः । मुक्ता नित्याश्च विश्लेषानभिज्ञानेन संश्लेषरसस्याप्यनभिज्ञाः । भगवांस्तु सर्वज्ञो-

ऽपि परत्वेनावलिप्त * सो अङ्ग! वेद यदि वा न वेदेत्युक्तरीत्या स्वस्यानुभाव स्वय ज्ञातुमशक्त । तनस्तस्य मयमेको मुनिररमस्माखण्डल्यामद्वितीय । सरोमुनिप्रमृतयोऽप्यन्ये दिव्यसूरयो नत्र रसविद । वस्तुतस्ते मुनिवरस्यास्य अवयवभूताश्च । [आर्त्तं क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वा सती व्यामुह्यति] आदौ भगवता दत्ता या प्रज्ञा सा प्रेमरूपेति हेतुना क्षुभिता बभूवेति कथयत । अशोकवनिकाया वैदेही * मा नयेद्यदि काकुत्स्थस्तत्तस्य सदृश भवेत् * इति येनाध्यवसायेन प्राह सोऽध्यवसायो वेण्युद्ग्रथनवेलाया नैव खल्वासीत्, तदवस्थाऽहमस्मीति कथयत। 'वहि किञ्चित् क्षुभितत्वेऽपि क्रमश प्रमञ्जना स्या' दिति स कथयेत्, आर्त क्षुभितमिति कथयत। 'मत्प्रदत्तप्रज्ञाया क्षोभे सत्यपि स्वेनाभिवर्धिताया प्रज्ञाया क्षोभो नैव भविते'ति स कथयेत्, क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वेति कथयत । मृतोऽप्य जन इत्यपि युष्माभिस्सुवचम्, 'तर्हि तत्रागत्याह किं कर्तास्मी'ति स कथयेत, व्यामुह्यतीति कथयत । मुमूर्षुदशापन्नाऽस्मीति कथयतेति यावत् ॥ [कथयत] कथनमात्रेण भूय कृतकृत्या भवत । कथितेऽपि यदि स नागन्ता, तस्यैव ह्यवद्यम् । आर्तध्वनिं न सहेत स , अत कथयत । कथनेन भवता स्वरूपसिद्धि, तस्य गुणसिद्धि, मम तु सत्तासिद्धि । एतावतश्च निदान युष्माकसुक्तिमात्रम ॥ ... (३)

**(हिंदी) विधि पूर्वक गृहस्थाश्रम पानेवाले सुंदर गमनवाले हे राजहंसो! मतिबल से वामन-ब्रह्मचारि का रूप धारणकर जगत की भिक्षा मागनवाले कपटी भगवान से कहो कि, "कोई एक अद्वितीय नायिका, यों पूछती हुई कि 'क्या मतिहीन मुझ एकका ही पाप अनंत है?' पूर्णरूप से क्षुब्ध सारी मतिवाली होकर, हाय! मोह पा रही है।"**

पिछली गाथा में यह प्रश्न किया गया कि, "क्या पूर्वज मकृत पाप के फलस्वरूप मुझे यह वियोग ही नित्य अनुभाव्य होगा?" फिर नायिका ने यों सोचा कि शायद भगवान मेरे प्रश्न का यह उत्तर देंगे कि 'अवश्यमनुभोक्तव्य कृत कर्म शुभाशुभम्' इत्यादि प्रमाणानुसार प्रत्येक मानव को अवश्य ही अपने कृत पुण्यपापकर्मों का अनुभव करना चाहिए। अत वह प्रकृतगाथा में राजहंसों के द्वारा पूर्वोक्त भगवद्वचन का प्रत्युत्तररूप सदेश भेजती है। श्रीविष्णुपुराण में रासक्रीडावर्णन के प्रकरण में एक गोपी का चरित्र वर्णित है, जो दूसरियों की भाति उस रासगोष्ठी में प्रवेश नहीं कर सकी। तथाहि—जब एक शरत्पूर्णिमा की रात श्रीकृष्ण ने सकेतस्थल पधारकर, अपनी दिव्य मुरली बजायी, तब सभी गोपिया उधर आ गयीं, परतु एक गोपी गुरुजनो से डरती हुइ घर से बाहर निकल न सकी। तब वह अपने कमरे में बैठकर आँख बद कर श्रीकृष्ण का ध्यान करने लगी। बड़े योगी की तरह उसकी भी समाधि जैसी अवस्था हुई। उसने अपने मन से भगवान का परिपूर्ण अनुभव किया और महान आनद पाया, जिससे उसका सारा पुण्य नष्ट हो गया। उतने में उसके मन में भगवान के साक्षात् दर्शन पाने की इच्छा उत्पन्न हुई, परतु, हाय! वे न मिले। इससे उस गोपी के मन में इतना अधिक दु ख हुआ कि उससे उसका सारा पाप नष्ट हो गया। इस प्रकार अपने समस्तपुण्यपापों के (माने कर्म के) नष्ट हो जाने पर वह गोपी सर्वथा परिशुद्ध होकर शरीर छोड कर परमपद चली गयी। ये हैं विष्णुपुराण के वचन—"तच्चित्तविमलाह्लाद क्षीण पुण्यचया तदा।

तदप्राप्ति महादुःख विलीनाशेषपातका । चिन्तयन्ती जगत्सूतिं परब्रह्म स्वरूपिणम् । निरुच्छ्वासतया मुक्तिं गताऽन्या गोपकन्यका ।" सुखदुःख देना ही पुण्यपापों का काम है । प्रकृत गोपी के (जिसे हमारे आचार्य 'चिन्तयन्ती' कहते हैं) एक क्षण के मानसिक भगवदनुभव से उसके सारे पुण्य का फल महान आनंद मिल गया; और दूसरे क्षण में भगवद्वियोग से, उसके सारे पाप का फल महान दुःख मिला। तथा च बहुत शीघ्र ही वह अपने कर्मबंधन से मुक्त हुई। अब श्रीशठकोपनायिका यों पूछती है कि क्या मेरा विरहदुःख चिन्तयंती के दुःख से कम है, जो एक क्षण में नष्ट नहीं होता! क्या मुझ एकका ही पाप इतना प्रबल है, जो कि इस शरीर के रहने तक अथवा इस आत्मा के रहनेतक न मिटेगा? यह प्रश्नरूप संदेश इस गाथा में हंसों के द्वारा भेजा जाता है।

हंसोंका यह विशेषण है [विधि से गृहस्थाश्रम पानेवाले।] विधि शब्द का अर्थ है शास्त्रविधि से, अर्थात् शास्त्रोक्त नियमों के अनुसार। इससे एक बडा सुंदर शास्त्रार्थ की सूचना की जाती है. तथा हि—दूसरे संप्रदायवाले यों मानते हैं कि संन्यासी ही मोक्ष पा सकते हैं। अपने (माने श्रीवैष्णव) सम्प्रदाय में यह नियम नहीं है। हमारे संप्रादाय में संन्यासी की भांति गृहस्थ भी मोक्ष पा सकते हैं। अत एव श्रीरामानुजस्वामीजी से तथा उनके अपरावतार श्रीवरवरमुनिस्वामीजी से प्रतिष्ठापित (क्रमशः ७४ व ८) गादिपतियों में संन्यासियों के साथ कितने ही गृहस्थ आचार्य भी विराजते हैं। ऋषियों का वचन है कि "निवृत्तरागस्य गृहं तपोवनम्" (माने हार्द वैराग्य के बिना केवल संन्यासी का वेषधारण करके अरण्य में जाने से कोई लाभ नहीं है; विरक्त के लिए गृह ही तपोवन के सदृश होगा।) कालिदास कवि ने भी अपने विरचित रघुवंश महाकाव्य में रघु-कौत्स संवाद में गृहस्थाश्रम को 'सर्वोपकारक्षम" कहा। इसका यह तात्पर्य है कि गृहस्थ ही ब्रह्मचारी संन्यासी आदियों की सेवा कर सकता है। दूसरे आश्रमवाले गृहस्थ की मदद से अपने अपने धर्म का ठीक अनुष्ठान कर सकते हैं, अत गृहस्थाश्रम सब को उपकार करनेवाला है। यहा पर रघुवंश काव्य के व्याख्याता ने मनुस्मृति का एक पद्य उद्धृत करता है, जिसका यह अर्थ है—जैसे समस्त प्राणी माता के आश्रय से जीवन करते हैं, वैसे ही दूसरे सभी आश्रमवाले गृहस्थ के आश्रित होते हैं। तथा च हाँ में इस अर्थ की सूचना की जाती है, कि उक्तप्रकार श्रेष्ठ गृहस्थाश्रम का स्वीकार करना भी आचार्यों के लिए उचित है। [विधि से गृहस्थाश्रम पानेवाले] कहने के भाव अनेक प्रकार के होते हैं। एक यह है—"हे राजहंस! तुम शास्त्रोक्त प्रकार विवाहित हो, अतः तुम्हारा संयोग नित्य है, आनंद भी नित्य है। मेरा तो भगवान से गान्धर्व विवाह ही हुआ। फलतया मुझे नित्यवियोग ही प्राप्त हुआ है। यदि मैं भी तुम्हारी भांति उनसे शास्त्रोक्त प्रकार विवाहित होती, तो हाल में विरह से सन्तप्त होकर उन्हें संदेश पहुंचाने के लिए अब तुम्हारे पैर न पकड़ती।" विधि शब्द का "भाग्य" भी एक अर्थ है। तथा च यह भाव हुआ—मेरे भाग्य से ही अब मुझे प्रेयसी के साथ रहनेवाले तुम (राजहंस) दूत के रूप में मिले हो। अर्थात्, जब सीताविमुक्त श्रीरामचंद्रजी ने ऋष्यमूक पर्वत पर सुग्रीव से सहायता मांगी, तब वह वानर पत्नी राज्यादि खोकर दुःखी, और उस

अवस्था में सहायता करने में अशक्त था; अत. श्रीरामचद्रजी को पहले उसका दु ख मिटाकर उसे प्रसन्न करना पडा । परंतु मेरे भाग्य से तुम प्रेयसी से मिली ही रहते हो। अत मुझको भी अपनी भाति प्रियसयुक्त बनाना तुम्हारा धर्म होगा। ऐसे और भी अनेक अर्थ समझने योग्य है, जो ग्रंथविस्तारभय से छोडे गये हैं।

[सुंदरगमनवाले हे हंस!] हसगति की प्रशंसा करना कविसप्रदाय है। इससे ध्वन्यरीति से आचार्यों का श्रेष्ठ चारित्र्य बताया जाता है। 'हे सदाचरणवाले आचार्य!' यह है उक्त संबोधन का भाव। अनेक प्रकारों से आचार्यों में हस का सादृश्य बताया जा सकता है। तथाहि—हस का यह स्वभाव प्रसिद्ध है कि यह दूध व पानी के मिश्रण से दूध अलग कर सकता है। इसी प्रकार आचार्य भी शास्त्रो में असार, अल्पसार इत्यादि अर्थ छोडकर सारतम अर्थ का ही ग्रहण कर सकते है। "न बध्नाति रतिं हस कदाचित्कर्दमाम्भसि" इ युक्तप्रकार स्वच्छपानी मे ही विहार करनेवाला हंस कभी कीचड को पसद नहीं करेगा; एव आचार्य भी ससार रूपी कीचड से उद्वेग पाते हैं। एक समय ज्ञानोपदेश करने के लिए भगवान ने हसावतार लिया था; आचार्य भी उपदेश देने आवश्यक दिव्य मगल विग्रहवाले होते है। नलोपाख्यान में हम पढते हैं कि एक हस विलक्षण स्त्रीपुरुष, दमयती व नल के विवाह का कारण हुआ; आचार्य भी इस चेतन के भगवान के साथ होने वाले विवाह के निमित्त बनते हैं।

सदेश के लक्ष्य भगवान का वर्णन किया जाता है—[मतिबल से वामन ब्रह्मचारी का रूप धारणकर] इत्यादि। यहा मतिबल शब्द बडा सुदर है। जब महेंद्रने अपने विषय में महाबलि के अपराधों का वर्णन किया, तब वाली की भाति उसका भी वध करना आवश्यक मालूम पडा। परतु भगवान ने दूसरा ही एक विचार किया "देवेंद्र को दु ख देने पर भी महाबलि में औदार्य नामक एक महान गुण है, अत इसका वध करना अनुचित है। भिक्षुक के रूप से उसके पास जाकर उसके औदार्य को सफल बना दूंगा और अर्थात् महेंद्रकी इच्छा भी पूर्ण करूगा।" ऐसे विलक्षण विचार से भगवान एक अत्यद्भुत रूपवाले वामन ब्रह्मचारी बन गये। इसमें, महाबलि के मन का अपहरण करने के लिए वामनरूप लेना पडा, भिक्षा लेने योग्य, एव भिक्षा मिले या नहीं मिले, दोनों अवस्थाओं में हर्षदु खों के बिना समचित्त रहनेवाले आश्रम, ब्रह्मचर्य का ग्रहण हुआ; और कार्यसिद्धि के लिए भिक्षुक वेष का आश्रयण करना पडा। अर्थात उस समय भगवान के परिगृहीत उस विलक्षण वामन ब्रह्मचारी के रूपका एकैक अश भी एकैक विलक्षण प्रयोजन के लिए था। यह था भगवान का मतिबल। अथवा इस शब्द को दूसरा एक अत्यद्भुत भाव बताते हैं। साधारणतया लोग मानते हैं कि मति, बुद्धि, प्रज्ञा, इत्यादि सभी शब्द पर्याय (याने समानार्थक) हैं; परंतु शास्त्रज्ञ इनमें एकैक शब्द के अर्थ में भी थोडा थोडा अतर बताते हैं। "स्मृतिर्व्यतीतविषया मतिरागामिगोचरा। बुद्धिस्तात्कालिकी प्रोक्ता प्रज्ञा त्रैकालिकी मता॥" (पूर्वकाल की वस्तु का ज्ञान स्मृति है; भविष्यत्कालिक वस्तु का ज्ञान मति है, इत्यादि।) इस प्रमाण के अनुसार भाविवस्तु जाननेवाले ज्ञान

को मति कहते हैं। अब भगवान को मतिवालेवाले कहने का यह भाव हुआ कि उन्होंने भविष्य के किसी विषय की चिंता करके ही वामन ब्रह्मचारि-वेष का ग्रहण किया, न [redacted] तत्काल महेंद्र की रक्षा करने के लिए। भगवान ने अपनी मति से जान लिया कि भविष्य में एक शठकोपनायिका का अवतार होगा, जो इस वामनवेष तथा चरित्र से आकृष्टचित्त हो कर मेरे (भगवान के) वश होगी। अर्थात् श्रीशठकोपनायिका को अपने वश करने के लिए ही भगवान ने परमसुंदर वामनब्रह्मचारी के रूप का ग्रहण किया। आचार्य कहते हैं कि यह अर्थ श्रीरामानुजस्वामीजी से बनाया गया। यह तो अवश्य ही आळ्वार का हृदयानुसारी है; क्यों कि भगवान के अवतारादि सभी चेष्टितों को अपने (आळ्वारों के) लिए अनुष्ठित मानना आळ्वारों का स्वभाव है। श्री परकाल सूरी ने अपने बृहत्सूक्त में (९-४-२) गाया कि, "पूर्वकाल में वामनब्रह्मचारी के वेष से भिक्षा मांगनेवाले प्रभु की चेष्टा में मेरा मन परवश हो गया।"

गाथा के उत्तरार्ध से प्रापणीय संदेश बताया जाता है [मति हीन एकका] इत्यादि से। अपनेको मतिहीन कहने वाली नायिका का यह भाव है—यदि मैं मतिमती होती तो भगवद्विषय में प्रवेश ही नहीं करती; क्यों कि मति के अभाव से ही मै यह समझ न सकी कि भगवान पर प्रेम करनेवाले को नित्य विरहदु:ख ही भोगना पडेगा। भगवद्विषयक वासना से भी दरिद्र लौकिक जन नानाविध क्षुद्रविषयों का उपभोग करते हुए, ऐसे कठोर विरह दुःख से सर्वथा विरहित होकर कैसे आनंद में मग्न रहते हैं! मुझे भी ऐसा ही आनंद मिलनेवाला था; परंतु, हाय! दौर्भाग्य से मैं इस भगवद्विषय में प्रवेश कर अब दुःखी हो रही हूं। जब शुरू में भगवान, केवल अपनी इच्छा से मेरा स्वीकार करने के लिए यहां पधारे, तभी मुझे उनसे कहना था कि, "हे प्रभो! कृपा कर यहां से दूर जाते रहो; मैं एक क्षण का तुम्हारा संश्लेष सुख भी न चाहती, और बाद में अनंतकाल तक तुम्हारा वियोगदुःख भी पाना नहीं चाहती। तुम्हारा संबंध ही मुझे अनपेक्षित है; अतः दूर चलो।" हे हंस! उस समय मैं यदि यों कहकर वैराग्य का अवलंबन करती, तो अब मुझे यह मानसिक पीड़ा नहीं मिलती, और मेरे कारण तुम्हें भी यह झंझट न मिलती। परंतु अब कहने से क्या लाभ है? उस समय अपनी मति खोने से, अब मैं स्वयंकृतानर्थ की भागी होकर दुःखी हूं। अथवा श्रीशठकोपनायिका का यह दुःख होगा कि, "जब मेरे साथ रहनेवाले भगवान मुझे छोड़कर बाहर पधारने को तैयार हुए, तभी, उचित उपायों से उनको रोकना था। परंतु हाय! मतिहीन मैं वह काम नहीं कर सकी।" [**क्या मेरे पाप ही अनंत हैं**] कहने का यह अर्थ नहीं समझना चाहिए कि वास्तव में ही आळ्वार का भी कुछ पाप है। किंतु अब आप पुण्य को ही पाप पुकार रहे हैं; क्योंकि अब के विरह का कारण पुण्य है, नतु पाप। तथाहि—आळ्वार के लिए भगवान के संश्लेष या विश्लेष दोनों एकसमान हैं; दोनों में कोई विशेष अंतर नहीं है। क्योंकि दोनों अवस्थाओं में आपका भगवद्गुणानुभव एकसमान ही चलता है। अथवा, विश्लेष काल मे संश्लेषकाल की अपेक्षा अधिकतया गुणानुभव होता है। अतः हालमें आळ्वार अपनी ऐसी इच्छा प्रकाशित करते हैं कि, संश्लेष से भी अधिकतया परमविलक्षण भगवदनुभव देनेवाले इस विश्लेष का हेतु मेरा पुण्य ही (जिसे मैं विपरीतलक्षणा से पाप कहती हूं) अक्षय बनी रहें। यद्यपि यह भाव प्रकरण के अनुकूल नहीं प्रतीत होता है; तथापि आळ्वार के हृदयानुसारी है ही; और तत्र तत्र इसकी सूचना भी मिलती है।

**[एक अद्वितीय नायिका पूर्णरूप से क्षुब्ध सारी मतिवाली होकर मोह पा रही है] ।** संदेश भेजनेवाली नायिका अपने नाम धामादि का परिचय न देती हुई, अपनेको 'अद्वितीय व्यक्ति' कहती है। यह बहुत सुंदर निर्देश है। भगवान ठीक जान सकते हैं कि इस विशाल संसारमंडल में आळ्वार के सिवाय दूसरी कोई व्यक्ति विश्लेष से ऐसा दुःख न पा सकेगी; क्यों कि दूसरी किसी व्यक्ति मे उन्होंने (भगवान ने) ऐसा प्रेमबीज नहीं बोया। अतः उन्हें दूत से यह पूछने की आवश्यकता न रहेगी कि, "दुःख पानेवाली व्यक्ति कौन है, किधर है?" इत्यादि। अर्थात् आळ्वार अपने मन में यह अत्यद्भुत व सुदृढ विश्वास रखते हैं कि भगवान संदेशाक्षर सुनते ही समझ लेंगे कि मेरे वियोग से दुःख पानेवाला आळ्वार ही है। आळ्वार के ऐसे अध्यवसाय की, एवं उसे ठीक जानकर ऐसे सुंदर व्याख्यान लिखनेवाले हमारे पूर्वाचार्यों की प्रतिभा की, कौन पर्याप्त प्रशंसा कर सकेगा! **[अद्वितीय]** वेद पुकारता है कि "एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म" ऐसे आळ्वार भी अद्वितीय हैं; अर्थात् आळ्वार जैसे दूसरी कोई व्यक्ति, उभयविभूतियों में भी नहीं मिल सकती। तथाहि–संसारी लोग अन्न वस्त्र कमाने मे निरत रहकर भगवान के परिचय से भी दरिद्र हैं। मुमुक्षु जन केवल ग्रंथकालक्षेप में निरत हैं। परमपदस्थ नित्य व मुक्त लोग, जो कि भगवान के नित्यानुभव किया करते हैं, वे विश्लेष के तो सर्वथा अनभिज्ञ होते हैं, और, कहना पड़ता है कि अत एव वे संश्लेष रसके भी ठीक अज्ञाता हैं। भगवान, सर्वज्ञ होते हुए भी, अपने परत्व से मस्त रहते हैं और "सो अङ्ग वेद यदि वा न वेद" (भगवान अपनी महिमा जानते हैं, अथवा नहीं भी जानते होंगे) इत्याद्युक्त प्रकार स्वयं अपने अनुभव के प्रकार नहीं जान सकते। अतः यह बात सर्वथा सत्य निकली कि आळ्वार उभयविभूति मे अद्वितीय हैं। अब दूसरे आळ्वारों की बात रहेगी। परंतु कहना पडता है कि वे भी आळ्वार जैसे रसवेत्ता नहीं हैं। अत एव उनके दिव्य प्रबंधों को सहस्रगीति की जैसी मान्यता नहीं मिली है। अथवा दूसरे आळ्वार, श्रीशठकोपसूरी के अवयव ही माने जाते हैं; अतः वे इनसे अलग नहीं हैं। **[पूर्णरूप से क्षुब्ध सारी मतिवाली होकर]**— हे हंस! भगवान से कहो कि प्रारंभ में उन्होंने मुझे जो ज्ञान दिया, वह शुष्क ज्ञान न होकर प्रेम रूप था; अतः उसी कारण से मैं क्षुब्ध हो रही हूं। अशोक वनिका में सीताजी यह अध्यवसाय रख बैठी थी कि, "मां नयेद्यदि काकुत्स्थः तत्तस्य सदृशं भवेत्" (भगवान स्वयं यहां पधारकर अपने तीक्ष्ण बाणों से सारी लंका क्षुभित कर यदि मेरा उद्धार करेंगे, तो वही उनके योग्य होगा; अर्थात् इस विषय में मुझे उतावली न बननी चाहिए।) परंतु एक दिन वे यह अध्यवसाय दूर छोड़कर आत्महत्या करने में उतर गयीं। अब कहो कि मेरी भी ऐसी ही दुर्दशा हो गयी है। भगवान शायद तुम्हें यह प्रत्युत्तर देंगे कि आळ्वार को थोडा विवेक खोने में कोई आपत्ति नहीं है; क्यों कि धीरे धीरे आप ठिकाने पहुंच जायगे। अतः उन्हें स्पष्ट बता दो कि पूर्ण रूप से उनकी मति क्षुब्ध हो गयी। फिर भगवान कहेंगे कि आळ्वार की मेरी दत्त मति क्षुब्ध हो गयी होगी; उनकी अपने स्वाभाविक मति तो अभी भी ठीक रहेगी ही। अतः उनसे कहो कि उसकी सारी मति क्षुब्ध हो गयी। यद्यपि तुम कह सकते हो कि 'वह नायिका मर ही गयी,' क्यों कि मेरी दशा ऐसी है। तथापि यह सुनकर वे कह डालेंगे, "तो, फिर मेरे उधर जाने से क्या लाभ है!" अतः इतना ही कहो कि, 'वह मरने को तैयार है।' **[कहो]** संदेश कहने मात्र से तुम कृतकृत्य बन जाओगे। यह सुनने के बाद भी यदि वे न आयंगे, तो यह उन्हींका दोष होगा।

केचिदितस्तत पर्यटन्तस्सन्तो रोगपरिहारोपायचिन्ताजिज्ञासा प्रवर्तन्ते; केचित्तु रुग्णाना यावती व्यथा तावतीं ततोऽधिकामपि स्वय बिभ्रतस्ताम्यन्ति, उत्पातुमन्यक्षमा परिक्लिश्यन्ते च । अत्र शारिकात्वेन विवक्षिता अन्तेवासिन स्वाचार्यनिर्विशेषव्यथाभिभूतास्सन्त 'मृतमजीवनो भगवत्सश्लेष कथमिव घटिष्यते दशायामस्याम्' इति विचारविह्वला वर्तन्ते, सा परिस्थिति स्फोर्यते [किं त्वं विपर्यस्तप्रकृति रसीत्यनेन। भगवत्सकाशे मदीया दशामावेदयेति चिराद्बह प्रार्थितवती; तथाऽपि त्वया नैव मदुक्तिरादृता; अत एव स भगवान् नोपस्थित ; यदि त्वया काले निवेदित स्यात्तर्हि तेन सत्यमुपस्थितेनैव भूयेत; अनिवेदन त्वदीयो ह्यपराध —इति तावदभिधीयते। स्वयं परमकारुणिकोऽपि भगवान् व्याजरूपतया सदेश प्रतीक्षत इति हि शास्त्रमर्यादा । अत एव हि विभीषणोऽप्याह * निवेदयत मा क्षिप्र विभीषणमुपस्थितम् । सर्वलोकशरण्याय राघवाय महात्मने ॥ * इति । एव प्रार्थनाविरहे विभीषणस्य रामपरिग्रह किं न घटेत? कथमपि घटेतैव; तथाऽपि शास्त्रीय पन्था नातिवर्तितव्य इति धियैव * निवेदयत मा क्षिप्रमिति प्रार्थनाया प्रवृत्तस्स इति वस्तुस्थिति । एवमेव मुनीन्द्रोऽपि शारिकासविधे पुरस्तादेव स्वप्रार्थनामुदजीघटदिति, अथापि सा अतिशयितस्वकीयार्तिवशादेव जोषमास्तेति च गम्यते ।

[भूरिव्यामोहशालिनो भगवत्सकाशे] अस्तात् निर्घृणस्स भगवानिति कथितं केवल स्वकीयनिर्वेदातिशयनिबन्धनम्, इह भूरितरव्यामोहशालीति कथन भगवतो यथावस्थिताकारकीर्तन मन्तव्यम् । आश्रितजनव्यामोहेनैव हि निरूपणीयस्स भवति । * विदितस्स हि धर्मज्ञ शरणागतवत्सल इति रावणमुपदिशन्ती मैथिली वात्सल्यैकनिरूपणीय हि तमभिदधाति । वत्सल -व्यामुग्ध इति पर्याय खलु । * प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमह स च मम प्रिय * इति स्वयमेव च गायति । हे शारिके! स्वयमेव व्यामुग्धस्य तस्य व्यामोहोत्पादन न ते कृत्यम्, मदीयस्थितिनिवेदनमात्र ते कृत्यमिति मया मुहु कथितमुपेक्षित हन्त! त्वया ।

[मदीयां व्यथां निवेदयेत्युक्ताऽपि] त्वदीया व्यथा का नामेति यथा न पृच्छेच्छारिका तथा पराङ्कुशनायिका * एहि पश्य शरीराणीतिवत् स्वशरीर स्वयमेव प्रादर्शयदिव । * एहि पश्य शरीराणीयुक्तवन्तो दण्डकारण्यवासिनो महर्षयो राक्षसै कृतान् परिभवाननोचन् रामचन्द्रसविधे । इह तु भगवतैव समुत्पादिता व्यथा भागवतसकाशे विज्ञापयतीति व्याकृतिरवधेया । महर्षीणा तु शारीरी व्यथा, अत्र मुनिवरस्य तु मानसी व्यथा ।। अत्र तावदाचार्याणामनर्घा दिव्यसूक्ति "भरतस्य महात्मनो व्याधिरित्युक्ते न खलु चातुर्थिक तत्" इति । विवरणमात्रस्यकमत्रेति मनागिव विक्रियते । अरण्याद्राघवं प्रत्यावर्तयितु सपरिवार प्रस्थितो भरत श्रृङ्गिवेरपुर प्राप्य तत्र निषादराजेन गुहेन प्रदर्शितानि रामसीताशयनस्थलान्युदीक्ष्य अतिवेलखेदाभिभूत पपात भूमौ, तदात्वे कौसल्या * परिपप्रच्छ भरत रुदन्ती शोकलालसा । पुत्र! व्याधिर्न ते कच्चिच्छरीर परिबाधते ॥ अद्य राजकुलस्यास्य त्वदधीन हि जीवितम् * इत्याद्युक्तप्रकारेण भरत परिष्वज्य विलपन्ती * पुत्र! व्याधिर्न ते कच्चित्? * इति पर्यपृच्छत्, एतेन तदा भरतो व्याधिग्रस्तवदालक्ष्यते स्मेति गम्यते। कोऽय व्याधिरिति विमर्श कर्तव्यो भवति। चातुर्थिक नाम व्याधिर्दारुणतर प्रथते। चतुर्थे चतुर्थेऽह्नि जायमानो ज्वरविशेषश्चातुर्थिकपदाभिलप्य । नित्यज्वर प्रति न भीति, अद्य ज्वर, पुनस्तृतीयेऽह्नि ज्वर, पुनश्च ततस्तृतीयेऽह्नि ज्वर —इत्येवरीत्याऽनुवर्तमान ज्वर प्रत्यपि न भीति । यस्तु ज्वरश्चतुर्थे चतुर्थेऽह्न्यनुवर्तते स सत्य प्राणा-

पापमीतिजनक इति भेषजशास्त्रसरणिः। तथा च चातुर्थिकनाम्ना व्यपदिश्यमानस्य तस्य रोगविशेषस्यात्यन्तदारुणता सिध्यति। भरतस्य व्याधिरित्युक्ते न तादृशः; भगवद्विषयकोऽयं व्याधिः परमविलक्षणः स्पृहणीयश्चेत्याचार्यगोष्ठीषु प्रथा। श्रीशठकोपमुनीन्द्रेणात्र स्वयं कथ्यमानो व्याधिरपि तथाविध एव, न तु लौकिकानामिवेत्युक्तं भवति। उपरि चतुर्थशतके षष्ठे दशके कृत्स्नं मुनीन्द्रस्य व्याधिविशेषप्रतिपादकमागमिष्यति, तत्र विशेषतो द्रष्टव्यम्।

[अहं तावत्प्रनष्टसौन्दर्यलावण्या समभूवम्] इत्यनेन सर्वथा स्वस्य मुमूर्षुदशापत्तिर्व्यञ्जिता भवति। अथ शारिका प्राह—'तर्हि संप्रति सत्वरं गत्वा भगवत्सविधे निवेदयेयम्' इति। तत्रोच्यते इतःपरमित्यादि। माभून्नाम गते जले सेतुबन्धोद्यमः; अहमद्यैव निर्याणोन्मुखी भवामि; एतावता कालेन मद्रक्षणे स्थिता त्वमितः परं रक्षकान्तरान्वेषणे प्रवर्तस्व—इति कथनेन स्वस्य जीवितप्रत्याशादारिद्र्यमवगमितं भवति। अत्रेदमैतिह्यमनुगृह्णन्त्याचार्याः;—भगवद्रामानुजार्यमातुलपादाः श्री रामायणोपदेशकाश्च श्रीशैलपूर्णगुरुवराः स्वचरमसमये स्वाराध्यदेवतायाः पुरतो यवनिकामुद्घाट्य 'इतः परं त्वच्चञ्चूपुटे भोग्य भोज्यं ये विन्यस्येयुस्तान् त्वमेवान्विष्य संपादयताद्' इत्यर्थकमस्या गाथायाश्चरमचरणमनुसंदधिरे—इति। अत्रेदमवगन्तव्यम्; अस्मदीयाः पूर्वाचार्याः कण्ठस्थदिव्यप्रबन्धास्तदातदा स्वस्वविवक्षितार्थान् दिव्यप्रबन्धगाथानुसन्धानमुखत एव प्रकाशयन्त आसन्निति। एवंविधान्यैतिह्यानि दिव्यप्रबन्धव्याख्यास्विव गुरुपरम्पराप्रभावादिग्रन्थेष्वपि भूरिश उपलभ्यन्ते॥

**(हिंदी) हे बालसारिके! मेरे यों कहने पर भी कि, "अत्यधिक व्यामोहवाले भगवान के पास, मेरी दूती के रूप में जाकर, उनसे मेरे दुःख की विनती करो", तुम यह बात न मान कर चुप रह गयी। क्या तुम्हारा स्वभाव ही बदल गया? मैं तो अपना सौंदर्य व लावण्य खो बैठी हूं। अतः अब से तुम अपनी चोंच में अच्छा आहार देनेवालों को ढूंढ निकाल लो।**

यह गाथा आळ्वार का अंतिमसंदेश जैसा है। लोक में सभी लोग अपने अपने मरने के समय अपने बंधु आदियों को कोई कोई संदेश देते हैं, जिसे अंतिमसंदेश (अथवा चरमसंदेश) कहते हैं। प्रकृत गाथा का चौथा पाद बताता है कि यह ऐसा ही संदेश है। उसमें यह संदेश दिया जाता है कि "तुम अबसे अपने पोषण करनेवालों का खोज कर लो।" इसका यह तात्पर्य है कि अब नायिका छेछी घड़ी पर पहुंच गयी है। तोते की जाति की ही एक पक्षी शारिका कहलाती है। मालूम पडता है कि श्री पराङ्कुश नायिका एक शारिका का पोषण करती थी। शारिका का व्यंग्यार्थ पिछली गाथा में जो बताया गया, वही है। गाथा के प्रारंभ में ही नायिका उससे पूछती है कि, **[क्या तुम्हारा स्वभाव ही बदल गया?]** इसका यह भाव है—लोक में किसी के बहुत रोगग्रस्त हो जाने पर, उनके बांधवों में कोई कोई इधर उधर फिरते हुए रोगपरिहार के उपाय ढूंढते रहते हैं। दूसरे कितने तो रोगी से भी अधिक दुःख पाते हुए उठने में भी अशक्त होकर खिन्न रहते हैं। यहां पर शारिका शब्द उन शिष्यों का संकेत है, जो कि नायिका की प्रकृत दुरवस्था देखने से स्वयं बहुत दुःखी होकर, इस चिंता में मग्न रहते

हैं कि, अब इन्हें मृतसंजीविनी भगवान का मिलाप कैसे होगा। अर्थात् इस चिंता से उनका रंग ही बदल गया है। अब नायिका शारिका से कह रही है कि, "मैं तबसे तुमसे कह रही हूं कि शीघ्र जाकर भगवान से मेरी दशा की विनती करो। परन्तु तुमने मेरी बात का ख्याल नहीं किया। अत एव भगवान इधर नहीं पधारे। यदि तुम उनसे तभी विनती कर देती, तो वे इतने में इधर अवश्य ही पधारते। विनती न करना तुम्हारा अपराध है।" शास्त्र की मर्यादा है कि भगवान स्वयं परमकारुणिक होते हुए भी, किसी चेतन की रक्षा करने के लिए उसकी ओर से संदेश इत्यादि अल्प वस्तु मांगते हैं। अत एव विभीषण ने भी, "निवेदयत मां क्षिप्रम्" (अर्थात्, हे वानरवीर! सर्वलोकशरण्य महात्मा श्री रामचंद्रजी की संनिधि में विनती कीजिए कि विभीषण आया है) इत्यादि कहते हुए भगवान को संदेश भेजा। यह प्रश्न मत पूछिए कि क्या यह संदेश भेजे बिना विभीषण की इच्छा सफल न होती। कुछ भी हो, उनकी इच्छा तो सफल होनी ही। परन्तु प्रत्येक मानव को अपना कर्तव्य करना आवश्यक है। अत शास्त्रमर्यादा का पालन करने के उद्देश्य से ही विभीषण ने संदेश भेजा। इसी प्रकार आळ्वार ने भी पहले से ही शारिका से संदेश ले जाने की प्रार्थना कर रखी थी, परन्तु वह शारिका स्वयं भी दुःखी होने के कारण भगवत्संनिधि जाने में अशक्त होकर चुप रह गयी।

[अत्यधिक व्यामोहवाले भगवान के पास] इत्यादि। आळ्वार ने पहले अपने सीमातीत दुःखके कारण ही भगवान को निर्दय कहा, हालम तो वे उनको अधिकव्यामोहवाले कहते हुए उनके वास्तविक स्वरूप का वर्णन कर रहे हैं। अर्थात् भगवान का स्वरूप ही व्यामोह (अथवा भक्तों पर असीम प्रेम) है। अत एव रावण को मधुर उपदेश देती हुई सीताजी ने बीच में, "विदितस्स हि धर्मज्ञश्शरणागतवत्सल" कहती हुई वात्सल्य को ही भगवान का असाधारणस्वरूप बतलाया। वात्सल्य और व्यामोह समानार्थक शब्द हैं। खुद श्रीमुख का भी यह गीत है—"प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रिय।" (ज्ञानी के लिए मैं अत्यंत प्रिय हूं, और मेरे लिए वह अत्यंत प्रिय होता है।) तथा च, हे शारिके! स्वयं व्यामोहशील भगवान में व्यामोह पैदा करने की तुम्हें कोई आवश्यकता नहीं है; मेरी दयनीय दशा की विनती करनामात्र तुम्हारा कर्तव्य होगा। परन्तु हाय! मुझसे बारबार प्रेरित होने पर भी तुमने उपेक्षा कर दी।

[उनसे मेरे दुःख की विनती करो।] मालूम पड़ता है कि आळ्वार ने अपने शरीर की ओर इशारा करते हुए शारिका को अपना दुःख बता दिया, जिससे उसको यह प्रश्न करने की आवश्यकता न हुई कि "तुम्हारा कौनसा दुःख है?" यथा दण्डकारण्यनिवासी ऋषियों ने अपने शरीर दिखाते हुए श्रीरामचंद्रजी से कहा "एहि पश्य शरीराणि" इत्यादि (हम ऋषियों के राक्षसभक्षित शरीर देखिए)। परन्तु दोनों में इतना अंतर अवश्य है कि ऋषियों ने भगवान से राक्षसों द्वारा समुत्पादित दुःखों की विनती की, श्री पराङ्कुश नायिका तो (शारिका शब्दवाच्य) भगवद्भक्त से साक्षात् भगवान के द्वारा ही समुत्पादित अपने दुःख की विनती कर रही है। एवं ऋषियों का दुःख शारीरिक था, आळ्वार का दुःख तो मानसिक है। इस प्रकरण में आचार्यों का यह एक अनमोल दिव्य वचन है, कि, "भरत का व्याधि कहेंगे तो वह चातुर्थिक न होगा।" इसका यह तात्पर्य है—अरण्य से श्रीरामचंद्रजी को अयोध्या लौटाने के उद्देश्य से

भरतजी बडे परिवार के साथ निकल कर रास्ते में शृंगिवेरपुर पहुंच गये। उधर गुहदेव ने उन्हें श्रीरामसीताशयन इत्यादि कतिपय स्थल बताये। यह देखते ही भरतजी का दुःख बहुत बढ गया और वे मूर्छित होकर भूमि पर गिर गये। यह देखकर कौसल्याजी उधर आ गयीं और भरतजी को अपनी गोद में बिठाकर आश्वासन करती हुई उन्होंने पूछा कि "पुत्र व्याधिर्न ते कच्चित् शरीरं परिबाधते?" (अर्थात् हे पुत्र! क्या कोई भी व्याधि तुम्हें दुःख दे रही है?) इससे यह स्पष्ट होता है कि उस समय भरतजी व्याधिग्रस्त जैसे दीखते थे। अब विचार यह है कि उस समय भरतजी की व्याधि कौनसी थी? इसके प्रत्युत्तर में पूर्वोक्त आचार्य-श्रीसूक्ति है कि "भरतजी की व्याधि चातुर्थिक न होगी।" चातुर्थिक माने प्रत्येक चौथे दिन आनेवाला एक प्रकार का ज्वर है। ज्वर के अनेक प्रकार होते हैं—प्रतिदिन आनेवाला, प्रत्येक तीसरे दिन पर आनेवाला, चौथे दिन आनेवाला इत्यादि। वैद्य कहते हैं कि यह चातुर्थिक सबसे आपत्कारक है। अब आचार्यों का यह कहना है कि भरतजी की व्याधि उक्त चातुर्थिक नहीं थी, जिसको मिटाने के लिए दवा लेनी पडती हो; अपितु श्रीरामविरह नामक मानस रोग था, जो भक्तों के लिए प्रार्थनीय भी होता है। एवं समझना चाहिए कि परांकुशनायिका का वर्तमान दुःख भी संसारी मानवों के रोगादिजनित किसी दुःख के सदृश कोई वस्तु नहीं; परंतु भगवद्विरहप्रयुक्त दुःख ही है। आगे चौथे शतक में समग्र छठे दशक में आळ्वार की इसी व्याधि का वर्णन किया जानेवाला है। वहां पर इसकी विशेषताएं बतायी जायंगी।

["मैं तो अपना सौंदर्य व लावण्य खो बैठी हूं"] कहने का यह भाव है कि अब मैं मरने को तैयार हूं। यह सुनकर शारिका ने कहा, "तो मैं शीघ्र भगवान के पास जाकर उनको तुम्हारा संदेश पहुंचा दूंगी।" इसका प्रत्युत्तर है—[अतः तुम अबसे] इत्यादि। "समय निकल जाने पर अब तुम्हारा संदेश व्यर्थ होगा। अतः वह चिंता छोड दो। मैं तो अभी शरीर छोडनेवाली हूं। अभी तक तुम मेरी रक्षा में रहे। अबसे तुम अपनी रक्षा करने में समर्थ दूसरी किसी व्यक्ति को ढूंढ लो।" इससे नायिका सर्वथा अपने जीवित रहने की आशा का अभाव बताती है। इस प्रकरण में हमारे पूर्वाचार्य एक ऐतिह्य बतलाते हैं—भगवान श्री रामानुजस्वामीजी के मामाजी, एवं उन्हें श्रीरामायणार्थों का उपदेश देनेवाले श्रीशैलपूर्णस्वामीजी की जब परमपद पधारने की दशा आ गयी, तब उन्होंने अपने आराध्य देव के मंदिर के कपाट खोलकर (अथवा परदा हटवाकर) उन भगवान से प्रकृत गाथा के उत्तरार्ध की विनती की, जिसका मुख्य भाग यह चौथा पाद है—[अबसे तुम अपनी चोंच में अच्छा आहार देनेवालों को ढूंढ निकाल लो।] उनका यह भाव था—"अभी तक मैंने आपकी ठीक सेवा की; भोग धराया; और दूसरे सब कुछ किये। परंतु अब मैं दुर्बल होकर परमपद जाने को तैयार हूं। अतः आप अपनी सेवा करनेवाले दूसरे किसी को स्वयं खोज लीजिए।" हमारे पूर्वाचार्यों ने अर्थ के साथ दिव्यप्रबंधों के मूलपाठ को भी कंठस्थ कर रखे थे। अतः तदातदा वार्तालाप के समय वे अपने अभिप्रायों को उचित दिव्यप्रबंध गाथाखंडों से ही प्रकाशित करते थे। ऐसे अनेक ऐतिह्य दिव्यप्रबंध व्याख्यानों में एवं गुरुपरंपराप्रभाव इत्यादि दूसरे अनेक ग्रंथों में भी उपवर्णित मिलते हैं॥ ... .... - ॥(८)

(गाथा.) नाडाद मलर्नाडि नाडोरुम् नारणनृतन् *
वाडाद मलरडिकीऴ् वैकवे वहुकिन्नु *
वीडाडि वीत्तिरुत्तल् विनैयच देन्नुशेय्वदो *
ऊडाडु पनिवाडाय् उरैत्तीरा येनदुडले ॥ ९ ॥

**इतस्ततः पवमान हे शिशिरपवन! दुर्लभानि प्रसूनानि आर्जयित्वा भगवतो नारायणस्य नित्यविकस्वरपुष्पसदृक्षचरणान्तिके अनुदिनं तानि समर्पयितुमेव हि सृष्टोऽयं जनः। एवं सत्यपि विश्लेषमूर्धाभिषिक्ततारूपं मदीयं दौर्भाग्यं सर्वथा शोचनीयं हि हन्त!। (हे मारुत!) त्वं भगवत्सकाशे दूतकृत्यमारुलय्य अथ तत्कृपाया अलाभे सति कामं बाधस्व मम गात्रम्॥**

शिशिरः पवनो विरहिजनानामत्यन्तबाधक इति पुनरुक्तमेतत्। तथा नाम कश्चन वातपोतो मुनीन्द्र भृशं बाधितुमुपाक्रस्त। '* भीषाऽस्माद्वात पवते * इत्युपनिषदाम्नातरीत्या सर्वथा भगवदधीनप्रवृत्तिनिवृत्तिकोऽयं वातस्सत्यं तन्नियोगादेव मा बाधते' इति मेने, मत्वा कथयति तमेव वातमुद्दिश्य—भोभो! मदीय किमपीदं विज्ञापनं त्वन्नियोजकभगवत्सविधे निवेदय, ततोऽपि स उपेक्षेत चेत् अथ सरभसमलागत्य मा प्राणैर्वियोजय—इति। भोग्य भोगोपकरण भोगस्थानसमुदायामस्या लीलाविभूत्या प्राकृतानां धिया यानि यानि वस्तूनि भोग्यानि भवन्ति, तान्येव मुनिवरस्यास्य धिया धातुकत्वेन गृह्यन्ते, तद्वत्तो त्तमात्रेण दुर्वचां बाधामनुभवति हन्त! गीतं च भगवता—* या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी। यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ॥ * इति। * वासुदेवस्सर्वमिति तिष्ठता भगवदेकभोगाना महात्मना प्राकृतजनभोग्यवस्तुजातदर्शनमात्रमप्यरुन्तुदमिति तदर्थं। भगवान् रामचन्द्रोऽपि पम्पासरस्तीरे भृशं परितप्यमान * एष पुष्पवहो वायुस्सुखस्पर्शो हिमावहः। तां विचिन्तयतः कान्तां पावकप्रतिमो मम ॥ इत्यादिकं बहुलमाचचक्षे। तत्र वायुसमुक्षितविरहसंतापकथनमात्रं मुद्दिष्टं स्यात्। अत्र तु वायूपलक्षितसकल प्राकृतपदार्थगतं बाधकत्वमभिप्रेतम्।

शास्त्रेषु सामान्यतः कथितमस्ति * विचित्रा देहसम्पत्ति रीश्वराय निवेदितुम्। पूर्वमेव कृता ब्रह्मन् हस्तपादादिसंयुता ॥ * इति। एतादृशानि सन्ति नाम भूरितराणि वचनानि। तानि सर्वाण्यपि सूरिवरोऽयं हृदि कल्पयन् वचनानां तेषां स्वाभमात्रोद्देश्यकतां चाभिप्रयन् प्रथमद्वितीयपादौ निरमाति। [दुर्लभानि प्रसूनान्यार्जयित्वा] इत्यादिकं भगवत्सविधे विजिज्ञापयिषितं सदेशवाक्यम्। स्वेनैव प्रवर्तितेषु शास्त्रेषु करणकलेवरादीनां विनियोगप्रकारं स्वयमेव सदर्श्य, तथा नाम विनियोक्तुमुत्सुकस्य जनस्य साक्षात्कारगोचरो नभवन् दवीयान् यदि भवति स, तर्हि शास्त्रप्रवर्तनस्य किं प्रयोजनमिति प्रष्टुमिच्छति मुनिवरः। बाधक मारुतमेवोद्दिश्य एवंविधसंदेशप्रापणं प्रार्थ्यते। वायुर्हि रूपरहित प्रथितः, स कथं प्रार्थनमर्हतीति शङ्का जायेत, अत्रेत्थं प्रतिपत्तव्यम्। वायुस्तावद्धनूमतो जनकः, स हनुमांस्तावत् * नानृग्वेदविनीतस्य नायजुर्वेदधारिणः। नासामवेदविदुषः शक्यमेवं प्रभाषितुम् ॥ नूनं व्याकरणं कृत्स्नमनेन बहुधा श्रुतम्। बहु व्याहरताऽनेन न किञ्चिदपशब्दितम् ॥ * इत्यादिकमूचुषा भगवता रामचन्द्रेण भृशमभिनन्दितवैदुष्यविभवः, तस्य पितानिर्वेर्नकः वायुस्तदपेक्षया समुत्तुङ्गवैदुष्यो भवितुमर्हति। एवं च तथाविधः कोऽपि विद्वद्ग्रणीरिह दूतत्वेन विवक्षित इति। एषु कथं हिंसको

भवितुमर्हतीति पृष्टा मा भूत्। वायुत्वेनाकारेण केवलेन हिंसकत्वोक्तिरुपपद्यते। सूक्ष्मेक्षिकया गृह्यमाणम् उपपादितं चार्थमनुरुध्य दूतभाव उपपद्यत इति। [ दुर्लभानि प्रसूनान्यार्जयित्वा ] इत्यत्र * अहिंसा प्रथमं पुष्पं पुष्पमिन्द्रियनिग्रहः। सर्वभूतदया पुष्पं क्षमा पुष्पं विशेषतः। ध्यानं पुष्पं तपः पुष्पं ज्ञानं पुष्पं तथैव च। सत्यमष्टविधं पुष्पं विष्णोः प्रीतिकरं भवेत् * इत्यादिप्रमाणप्रपञ्चितानि पुष्पाण्यपि ग्रहीतुं योग्यानि। प्राधान्येन भगवदाराधनौपयिकानि पुष्पाण्येतान्येव। दुर्लभत्वोक्तिश्चैतेषु सुसंगता। आराधनं नाम भगवदन्तरङ्गसंतोषजनको व्यापारविशेषः। * वर्णाश्रमाचारवता पुरुषेण परः पुमान्। विष्णुराराध्यते पन्था नान्यस्तत्तोषकारकः॥ * इत्युक्तरीत्या आत्मगुणसम्पादनेनैव भगवतः प्रीतिरुत्पादयितुं शक्या। अतश्च अहिंसाद्यष्टविधपुष्पार्जनं चात्र विवक्षितुमुचितम्। एतेषां पुष्पाणां भगवच्चरणान्तिके समर्पणं नाम एतैर्भगवदन्तःकरणविकासनमेव।

"नाकिञ्चित्कुर्वतः शेषत्वम्" "अकिञ्चित्करस्य शेषत्वानुपपत्तिः" इत्याद्युक्तरीत्या किञ्चित्करणेन यथा मम शेषत्वस्वरूपसिद्धिः, तथा किञ्चित्कारस्वीकरणे सत्येव हि तस्य शेषित्वस्वरूपं सिध्येत्; तदर्थं मत्सविधे तस्योपसर्पणमर्जनीयम्; यदस्ति मम विश्लेषव्यसने मूर्धाभिषिक्तत्वं तदिदं सर्वथा नोचितम् इति तत्सविधे कथय। तदिदं मर्मस्पर्शि वचनं निशम्य सत्वरमुपेयात्स इह। यदि तनोऽप्युपेक्षेत, अथ तर्हि त्वदीयं कृत्यं हिंसनात्मकमवश्यमेव कुरु। हिंसनमिति किम्? मा प्राणैरेव वियोजय—इति कथयति। मम प्राणास्तदनु स्वत एव निष्क्रामेयुः; तदभिप्रायवेदनपर्यन्तमेव प्राणानां मत्स्थितिः; अथ मम निर्याणमप्रतिहतसिद्धिकमित्युक्तं भवति॥ (९)

—* नवीं गाथा—नाडाद मलर् नाडि *—

**(हिंदी) इधर उधर चलनेवाले हे शीतल पवन! दुर्लभ पुष्प चुनकर उनका भगवान श्रीमन्नारायण के नित्य खिले हुए पुष्प के सदृश श्रीपादों की संनिधि में समर्पण करने के लिए ही इस जन का जन्म हुआ है। ऐसा होने पर भी, हाय! विश्लेष में ही डूबी रहने वाली मेरा यह दौर्भाग्य सर्वथा शोचनीय है। (हे पवन!) तुम भगवान से मेरा संदेश कह कर, फिर भी यदि उनकी कृपा न मिले, तो मेरे इस शरीर को खूब दुःख दो॥**

यह अर्थ कहा गया कि शीतल पवन विरहियों को बहुत दुःख देता है। हाल में ऐसा एक पवन श्रीपरांकुशनायिका को बहुत दुःख देने लगा। उसने सोचा कि "भीषाऽस्माद्वातः पवते" (भगवान से डरके पवन चलता है।) इत्याद्युपनिषद के अनुसार, भगवदधीन प्रवृत्तिवाला यह पवन, सत्य ही उनकी आज्ञा से मुझे त्रास दे रहा है। अतः उसी पवन को देखकर अब वह कहती है—"हे पवन! तुम अपने प्रभु भगवान से मेरी यह एक विनती सुना दो; और यदि उसके बाद भी वे मेरी उपेक्षा ही कर डालें, तो तुम शीघ्र लौट कर मेरा शरीर छुडा दो।" भोग्य, भोगोपकरण व भोगस्थान रूप त्रिविध वस्तुओं से भरे हुए इस संसार मंडल में संसारी लोग जिनको परमभोग्य मान बैठे हैं, उन्हीं वस्तुओं को आळ्वार क्रूर और हिंसापूर्ण मानते हैं; और उनके दर्शनमात्र से दुस्सह बाधा पाते हैं। यथा गीता में भगवान ने गाया "या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी। यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः॥ इसका यह तात्पर्य है कि "वासुदेवस्सर्वम्" इत्याद्युक्त प्रकार भगवान को ही अपने सर्वस्व माननेवाले महात्माओं को सांसारिकजनों के भोग्य विषयातर के दर्शन भी बहुत दुःखद हैं। भगवान श्रीरामचंद्र ने भी पंपासर के तट

पर विराज कर विरहदुःख से, "एष पुष्पवहो वायुः सुखस्पर्शो हिमावहः। तां विचिन्तयतः कान्तां पावक-प्रतिमो मम ॥" इत्यादि प्रलाप किया। (पुष्पों की सुगंध से भरित, हिमशीतल यह पवन भी सीताविरहित मुझे आग जैसा गरम लगता है।) अब परांकुशनायिका कहती है कि पवन मात्र नहीं, वरन् सभी प्राकृत पदार्थ मुझे संताप दे रहे हैं।

शास्त्रों में मानव शरीर का उपयोग बतानेवाले ऐसे अनेक वचन मिलते हैं कि, "विचित्रा देह संपत्तिः ईश्वराय निवेदितुम्। पूर्वमेव कृता ब्रह्मन् हस्तपादादिसंयुता ॥" (हाथ पग इत्यादि उपयोगी अनेक अवयववाला यह विचित्र मानवशरीररूप ऐश्वर्य, भगवान को अर्पण करने के लिए मिला है।) अब आळ्वार ऐसे समस्त वचनों को अपने लिए ही अनर्थीगण मानते हुए प्रकृत गाथा का पूर्वार्ध गा रहे हैं—[दुर्लभ पुष्प चुनकर] इत्यादि। यह भी भगवान के पास भेजे जानेवाले संदेश का एक अंश है। अर्थात् आळ्वार भगवान से यों पूछना चाहते हैं कि, "प्रभो! आपने ही शास्त्रों में, भगवत्सेवा में ही इस मानवशरीर का उपयोग करने की आज्ञा दी है; अब आप ही ऐसा करने के इच्छुक जन को अपने दर्शन न देते हुए, उससे दूर रहकर, उसे सेवा करने का अवकाश ही न दे रहे हैं। फिर आपके शास्त्रप्रदान का प्रयोजन ही क्या हुआ?" बाधा करनेवाली वायु से ही यह संदेश ले जाने की प्रार्थना की जा रही है। 'रूपरहित वायु से यह प्रार्थना कैसे की जा रही है?' इस आशंका का यह प्रत्युत्तर है—पवन तो कोई अचेतन वस्तु नहीं, किंतु एक प्रतापवान देव है; साक्षात् हनुमान जी का पिता है। हनुमान जी का पाण्डित्य विश्वविदित है, जिसकी प्रशंसा स्वयं श्रीरामचंद्रजी ने भी की है—यह हनुमान सत्य ही चारों वेदों तथा व्याकरणादि समस्त शास्त्रों का वेत्ता है, इत्यादि से। फिर ऐसे श्रेष्ठ विद्वान हनुमान जी के पिता वायुदेव क्योंकर विद्वान न होंगे। कहने का यह भाव है कि वायु शब्द से ऐसा कोई विलक्षण विद्वान सूचित किया जाता है, और वही इस गाथा में संदेशवाहक है। इस पर यह प्रश्न नहीं पूछना चाहिए कि ऐसा विद्वान कैसे नायिका को दुःख दे सकेगा। क्योंकि एक ही व्यक्ति ऊपर से दीखनेवाले वायु के रूप में हिंसक बताया जाता है, और व्यंग्य मर्यादा से विद्वान के रूप से संदेशवाहक बताया जाता है।

[दुर्लभ पुष्प चुनकर] इत्यादि। दुर्लभ शब्द से "अहिंसा प्रथमं पुष्पम्" इत्यादि शास्त्रोक्त, अहिंसा, इंद्रियजय, सर्वभूतदया, क्षमा, ध्यान, तपस्या ज्ञान और सत्यनामक भगवान के अत्यंतप्रिय आठ पुष्प सूचित किये जाते हैं। भगवत्पूजा के उपयोग करने योग्य पुष्प ये ही हैं। क्योंकि पूजा शब्द का अर्थ, भगवान को प्रसन्न करनेवाला काम है; "वर्णाश्रमाचारवता पुरुषेण परः पुमान्। विष्णुराराध्यते पन्था नान्यस्तत्तोषकारकः ॥" (अपने वर्णाश्रमों के उचित आचारवाला मानव ही परमपुरुष भगवान की ठीक सेवा करता है; उनको प्रसन्न करने का दूसरा कोई साधन नहीं है।) इत्यादि शास्त्र बताता है कि आत्मगुणों का उपार्जन ही भगवान की वास्तविक सेवा है। अतः आळ्वार इन्हीं पुष्पों का उपार्जन कर, उनसे भगवान का मन प्रसन्न कराने की बात कर रहे हैं। हमें अपने भगवच्छेषत्व को सिद्ध करने के लिए कुछ न कुछ भगवान की सेवा करनी ही चाहिए; क्यो कि शास्त्र का यह नियम है कि सेवा किये विना शेषत्व सिद्ध न होगा। सेवा करने के लिए मुझे उनके पास जाना अनिवार्य है। अतः मुझे, इस प्रकार अथाह

निरन्तर दुःख सागर में मग्न रहना सर्वथा अनुचित है। अतः, हे पवन! भगवत्सन्निधि में इस अर्थ की विनती करो। यह मर्मस्पर्शी वचन सुनने पर वे भगवान अवश्य ही इधर पधारेंगे। परंतु यदि वे यह सुनकर भी नहीं पधारेंगे, किंतु मेरी उपेक्षा ही करेंगे, तो तुम अवश्य ही अपना काम कर सकते हो; अर्थात् मुझे हिंसा पहुंचा सकते हो। अथवा हिंसा ही क्यों? मेरे प्राण ही निकाल दो। अथवा तुम्हें हिंसा करने की आवश्यकता ही न रहेगी, क्योंकि उनका अभिप्राय जानने तक ही मैं जीवित रह सकूंगी हूं, बाद में तो मेरे प्राण अपने आप ही उड़ जायगे॥ ... . (९)

---

(गाथा) उडलाळि प्पिरप्पु वीडु उयिर्मुदला मुट्रुमाय् *
कडलाळि नीर्तोट्रि अदनुळ्ळे कण्वळरुम् *
अडलाळि यम्मानै कण्डक्काल् इदुचोल्लि *
विडलाळि मडनेञ्जे विनैयोम् ओन्रामळवे॥ १०॥

**अयि गभीरहृदय! चक्रवत्परिवर्तमानां संसृतिं तद्विमोक्षं च स्वाधीनतया निर्वहन्तम् आर्तजनाभिरक्षणार्थं क्षीरार्णवे सन्निहितं तत्र शयानम् आश्रितविरोधिनिरसनशीलहेतिराजधरं च प्रभुं वीक्ष्य तदिदं कथय। मा स्म परित्यजः; कियदवधीति चेत्; पापिनोऽस्य जनस्य समीहितसिद्ध्यवधि॥**

गाथाया अस्या द्वेधा निर्वाहमभिप्रयन्त्याचार्याः। दूत्यप्रकरणानुगुणतया मनसो दूतत्वेनापेक्षणमिह क्रियत इत्येको निर्वाहः। अधस्तनगाथायां कैङ्कर्यप्रस्तावनमभवेन कैङ्कर्यकरणार्थं ससंभ्रमं निष्क्रमितुमुद्युक्तं हृदयं प्रति 'समीहितसिद्धौ पाक्षिकनिष्फलाभावधि मा मा स्म परित्यज' इत्युक्त्वा तन्निरोधः क्रियत इति अपरो निर्वाहः। षट्सहस्रिव्याख्यातारस्तु निर्वाहद्वयमप्येकस्मिन्नेव निर्वाहेऽन्तर्भावयन्ति—सदेशश्च तत्र प्रापणीयः, अहमपि तत्र वर्जनीय इति। नात्र विशेषतो भेदः। मनसो दूत्यं नाम किमिति विचारो भवेन्नाम, कविसमयसिद्धमेव व्याहरणमित्येव वक्तव्यं भवति। * नपुंसकमिति ज्ञात्वा तां प्रति प्रेषितं मनः। तत्तु तत्रैव रमते हताः पाणिनिना वयम्॥ * इति संस्कृतकवीनां चाटूक्तिः। असावेव च शठकोपसूरिः प्रथमप्रबन्धे [तिरुविरुत्तं] भगवन्तं प्रति मनसो दूत्यम्, तथा प्रहितं मनः प्रति पक्षिणां दूत्यं च निबध्नाति। अनुमन्तव्यमन्यतमं विलक्षणं प्रकार इति ग्राह्यम्॥

दशकेऽस्मिन् गाथाद्वयं जीवनाडीभूतम्, भगवतः क्षमागुणप्रकाशनस्येह प्रधानप्रमेयत्वात् तत्प्रकाशनक्षमा सप्तमी गाथा एका। दूतप्रेषणार्थं मुद्दिष्टस्य स्थलस्य प्रकाशनमप्युद्देश्यमित्यतः तत्प्रकाशिका सैषा गाथाऽपि जीवनाडी। [**रक्षणार्थं क्षीरार्णवे सन्निहितं तत्र शयानम् आश्रितविरोधिनिरसनशीलहेतिराजधरं प्रभुं वीक्ष्य तदिदं कथय**] आर्तानामार्तध्वनिनिशमनार्थमेव प्रकृतिमण्डलान्तर्गते क्षीरार्णवे सन्निहितो भगवान् आर्तनादेष्वेव दत्तावधानो विराजते। * क्षीरसागरतरङ्गशीकरासारतारकितचारुमूर्तये। भोगिभोगशयनीयशायिने माधवाय * इत्युक्तरीत्या तत्र तस्य परमभोग्यं शयनं च प्रेक्षणार्हम्। अस्माद्दु विरोधिबाहुल्ये सत्यपि

सवस्तन्निर्वहणौपयिकसाधनविशेषसम्पन्नश्च। तस्य सन्निधे तदिद कथय। तदिदमित्यनेन विवक्षितम् दशकेऽस्मिन् प्रकटित सदेशसर्वस्वमपि भवितुमर्हति। यद्वा अधस्तनगाथागतसदेशमात्र वा। मदीयामार्तिं कथयेति सामान्योक्तिरपि घटते। चतुर्थचरणोपक्रमे 'मा स्म परित्यज' इति क्रियापदमस्ति, अपरित्याग स्वस्य वा तस्य वा भवतु। मा मा त्यज, त मा त्यजेति द्वेधाऽप्यर्थ शोभन। "विनैयोम् ओन्नामळवे" इति तामिळगाथाया अन्तिम वाक्यम्। पापिनोऽस्य जनस्य तेन भगवता सह सश्लेषप्राप्तिपर्यन्तम्, प्रकृतोद्देशस्य सिद्ध्यसिद्ध्योरन्यतर निष्कर्षपर्यन्तम् इति द्वेधाऽर्थ।

[चक्रवत्परिवर्तमाना संसृतिमित्यादि।] एव ससृतिचक्रस्थे भ्राम्यमाणे सकर्मभि। जीवे दु खाकुले विष्णो कृपा काऽप्युपजायते॥" इत्याद्युक्तप्रकारेण ससृतिचक्रे परिभ्रामणम्, तत उद्धृत्य मोक्षप्रापण च भगवदायत्तमिति प्रथमपादेऽभिधीयते। एतदुक्त भट्टपादै श्रीरङ्गराजस्तवोत्तरशतके—* पटुनैकवराटिकेव क्लृप्ता स्थलयो कारणिकासुवर्णकोटयो। भवमोक्षणयोस्त्वयैव जन्तु क्रियते रङ्गनिधे * इति॥(१०)

—* दसवीं गाथा—उडलाळि प्पिरप्पु *—

**(हिंदी) हे मेरे गभीर मन! चक्रवत् परिवर्तमान संसार और उससे मुक्ति, इन दोनों को अपनी इच्छा के अनुसार चलानेवाले, दुःखियों का दुःख दूर करने के लिए सन्निहित क्षीरसागर में पधारकर वहा शयन करनेवाले, और आश्रितजन विरोधिनिरसनसमर्थ चक्रराज का धारण करनेवाले प्रभु के दर्शन कर उनसे यह संदेश कहो; मुझ पापी की इष्टसिद्धि होने तक परित्याग मत करो॥**

पूर्वाचार्य, दो प्रकारों से इस पद्यका तात्पर्य कहते हैं। एक भाव यह है कि दूतप्रेषण प्रकरण के अनुसार यहा नायिका अपने मन को ही दूत बनाकर भेजती है। दूसरा भाव यह है कि पूर्वगाथा में कैंकर्य का प्रस्ताव सुनते ही नायिका के मनने कैंकर्य करने के उद्देश्य से आपको छोड कर भगवान के पास जाना चाहा, यह देखकर आळ्वार यों कहते हुए उसे रोक देने हैं कि, "अपनी इष्ट सिद्धि के बारे में जब तक मैं भगवान की ओर से कोई निश्चित उत्तर नहीं पाऊगी, तबतक तुम मुझे छोडकर मत जाओ।" पट्सहस्री व्याख्याकार तो दोनों योजनाओं को मिलाकर एक ही वाक्यार्थ बना देते हैं कि, "उधर सदेश पहुचा दो, परतु मुझे भी मत छोडो।" मन को दूत बनाने के विषय में शका होगी कि यह काम कैसे बन सकेगा। इसका सारभूत समाधान इतना ही है कि यह कवियों का एक विलक्षण अनुभव प्रकार है। संस्कृतसाहित्य में भी यह प्रक्रिया पायी जाती है। आळ्वार ने भी तिरुविरुत्त नामक अपने पहले प्रबध में, भगवान के पास दूतके रूप में अपना मन भेजने की, उस मनके उधर ही रह जाने की, और फिर उस अपने मन के पास दूतके रूप में पक्षियों को भेजने की बात करते है। समझना चाहिए कि नानाविध भगवदनुभवों के बीच में यह भी एक विलक्षण प्रकार का अनुभव है।

प्रकृत दशक की, जीवनाडी की तरह, दो गाथाए मुख्य होती हैं। यह अर्थ बतलाया गया कि इस दशक का मुख्य उद्देश्य भगवान के क्षमा नामक गुण का प्रकाशन है। अत उस गुण का प्रकाशन

करनेवाली सातवीं गाथा एक मुख्य गाथा है। दूत भेजने के स्थल को प्रकाशित करनेवाली प्रकृत (दसवीं) गाथा, दूसरी मुख्य गाथा है। **[दुःखियों का दुःख दूर करने के लिए सन्निहित क्षीरसागर में शयन करनेवाले]** इत्यादि। भगवान दिव्य धाम से इस लिए क्षीरसागर पधार कर वहा शयन कर रहे हैं कि यहा पर आर्त भक्तलोग उनके पास आकर उनसे अपने दुःख की विनती कर सकते हैं। शयन करने का यह प्रयोजन है कि "क्षीरसागरतरङ्गशीकरासारतारकितचारुमूर्तये। भोगिभोगशयनीयशायिने" इत्याद्युक्त प्रकार उस मनोहर शयन के दर्शन कर भक्तलोग धन्य बनते हैं। **[चक्रराज का धारण करनेवाले]** कहने का यह तात्पर्य है कि यद्यपि हमारे विरोधी बहुत प्रबल हैं, तथापि भगवान के पास उन सब का विनाश करने के लिए पर्याप्त सामग्रियां भी प्रस्तुत हैं। **[उनसे यह संदेश कहो।]** संदेश शब्द का अर्थ, प्रकृत दशक में आदि से उपवर्णित सभी संदेश हो सकते हैं, अथवा पिछली गाथा में प्रकाशित संदेश मात्र होगा, अथवा साधारण रूप से नायिका के दुःख की विनती होगी। चौथे पाद के आदि में **[परित्याग मत करो]** कहने का अर्थ है; मेरा त्याग मत करो; उनका भी त्याग मत करो। मूल गाथा के अंतिम शब्द हैं **[विनैयोम् ओन्रामळवे।]** इनका यह तात्पर्य है, कि "मुझ पापी के उनसे संश्लेष होने तक," अथवा "प्रकृत मेरी इच्छा पूर्ण होगी कि नहीं, इस विषय में किसी एक प्रकार का निश्चय होने तक।"

**[चक्रवत् परिवर्तमान संसार]** इत्यादि से "एवं संसृतिचक्रस्थे भ्राम्यमाणे स्वकर्मभिः। जीवे दुःखाकुले विष्णोः कृपा काऽप्युपजायते॥" (इस प्रकार संसार चक्र में भ्रमण करता हुआ जब जीव दुःखी होगा, तब भगवान की एक विलक्षण कृपा उत्पन्न होगी।) इत्यादि प्रमाण के अनुसार जीव को इस संसार चक्र में भ्रमण कराना और उधर से उठाकर मोक्ष पहुंचाना, ये दोनों भगवान के काम बताये जाते हैं॥

---

(गाथा) अळवियन्न एऴुलहत्तवर् पेरुमान् कण्णनै *
वळवयल्सूऴ् वण्कुरुहूर् शठकोपन् वायून्दुरैत्त *
अळवियन्न अन्दादि आयिरत्तु ळिप्पत्तिन् *
वळुरैयाल् पॆरलाहुम् वानोङ्गु पॆरुवळमे॥ ११॥

**अपरिच्छेद्यमहिमशालिनं सप्तलोकीनिर्वहणधुरन्धरम् आश्रितसुलभत्वैकस्वभावं च भगवन्तमधिकृत्य, सुसमृद्धसस्यभूमिपरिवृतकुरुकापुरावतीर्णेन शठजिन्मुनिना सप्रेमभरं विज्ञापितायामस्यामन्तादिरूपायां सहस्रगीत्यामेतस्य दशकस्य सम्यगनुसन्धाने सति श्रीमति वैकुण्ठे नित्यकैङ्कर्यरूपा सुसमृद्धा सम्पन्नियतं सुलभा स्यात्॥**

एतद्दशकाध्ययननिरतानां सतां फलकीर्तनगाथा सैषा। अधस्तादशभिर्गाथाभिरतिमात्रं स्वात्मनः खेदं प्रकाशितवता मुनिवरेण खेदस्य तस्य परिहृतिः प्राप्ता वा न वेत्ययमर्थो न तावदाविष्कृतोऽन्ते। एतदवश्यमाविष्करणीयं खलु, अनाविष्करणं न्यूनतैव खलु इति केचिन्मन्येरन्। गाथायामस्याम् * सप्तलोकीनिर्वहणधुरन्धरम् * आश्रितसुलभतैकस्वभावम् * इति भगवतो विशेषणद्वयं यदस्ति विन्यस्तम्, तदिदं

व्यञ्जनाद्वस्याऽवगमयति भगवत उपस्थितिम् । अयस्तात्पञ्चम्या गाथायाम् "स्वकीया नारायणसमाख्या यथा न भज्येत तथा तन्नामरक्षणमावश्यकमिति कथ्यताम्" इति हि संदिष्टम् । तादृशसंदेशस्य फलप्रहिताभावे निरुक्त-विशेषणद्वयं नैव हि प्रयुञ्जीत मुनिवर । स्वरक्षणेन सप्तलोकीरक्षकोऽभूत् । स्वस्मिन् सौलभ्याविष्करणेनैव आश्रितसुलभत्वैकस्वभावविशेषणार्होऽभूत् इति प्रतिपत्तव्यम् ॥ .... .... (११)

इति सहस्रगीत्यां प्रथमशतके चतुर्थं दशकमवसितम् ॥

—※ एतद्दशकतात्पर्यसारसंग्राहकः द्रमिडोपनिषत्संगतिश्लोकः ※—

तत्काङ्क्षितानधिगमेन मुनिर्विषण्णः प्राप्तो दशां च हरिभुक्तवियुक्तनार्याः ।
सर्वापराधसहतामवबोध्य दूतैः शौरेः स्वदोषपरतामकुनाच्चतुर्थे ॥

—※ ग्यारहवी गाथा—अळवियन्र एळुलहत्तर् ※—

**(हिंदी) नापने अशक्य महा महिमवाले, सातों लोकों को सम्हालनेवाले, और आश्रित-सुलभता ही जिनका स्वभाव हो ऐसे, भगवान को लक्ष्यकर, अतिसमृद्ध सस्यभूमियों से परिवृत कुरुकापुरी में अवतीर्ण श्री शठकोपमुनि की सप्रेम विज्ञापित अन्तादिरूप सहस्र-गीति के अंतर्गत प्रकृत दशक का ठीक अनुसंधान करने पर, श्री वैकुंठदिव्यधाम में नित्य-कैंकर्यरूप श्रेष्ठ संपत्ति अवश्य मिलेगी ॥**

यह गाथा प्रकृत दशक के अध्ययन करनेवाले महात्माओं को मिलनेवाला फल बताता है । यह तो ठीक है । परतु यह प्रश्न उठेगा कि दसों गाथाओं में अतिमात्र दुःख प्रकाशित करनेवाले आळ्वार को अपने दुःख की निवृत्ति हुई कि नहीं, इस अर्थका वर्णन क्यो कर नहीं किया गया ? इसका उत्तर यह है कि आळ्वार ने व्यग्यमर्यादा से भगवान की उपस्थिति की सूचना दे रहे हैं । प्रकृत गाथास्थ [सातों लोकों को सम्हालनेवाले], और [आश्रितसुलभ] शब्दों से पिछली पाचवीं गाथा में आळ्वार ने भगवान को यह सदेश भेजा कि "अपने नारायणत्व की सम्हाल कर दीजिए ।" आळ्वार का रक्षण करने से ही भगवान का नारायणत्व एव सप्तलोकीरक्षण सिद्ध होते हैं । एव आळ्वार के सुलभ होने से ही भगवान 'आश्रितसुलभ' का विरुद पाने योग्य हुए । अत प्रकृत दो विशेषण बता दे रहे हैं कि आळ्वार के सदेश पाकर, भगवान तुरत ही आपके वहा पधार गये ॥ .... .... .. (११)

सहस्रगीति के पहले शतक का चौथा दशक समाप्त हुआ ॥
आळ्वार तिरुवडिगळे शरणम् ॥
श्री पराङ्कुशयतिवरवरवरमुनीन्द्रचरणा एव शरणम् ॥

## ॥ प्रथमशतके - पञ्चमं दशकम् - वळवेळुलहु ॥

### [भगवत सौशील्यगुणाविष्कार ] भगवान के सौशील्य गुण का प्रकाशन

अवतारिका — श्रीपरकालमुनी द्रानुगृहीतस्य बृहत्सूक्ताभि ानदिव्यप्रबन्धस्य दिव्यदेशानुभवे प्र ान दृष्टि , श्रीपराङ्कुशमुनी-द्रानुगृहीतस्यास्य सहस्रगीतिदिव्यप्रबन्धस्य दिव्यगुणानुभवे प्रधानदृष्टिरिति पूर्वाचार्यगोष्ठीषु प्रथा । बृहत्सूक्ते नवसु शतकेषु प्रतिदशक बदरिकाश्रम सालग्राम नैमिशारण्य वेङ्कटाद्रिप्रभृति नानादिव्यदेशानामुपवर्णन मनुभवश्चैव हि सम्पद्यते । एव सहस्रगीयामस्या कदाचिदेव दिव्यदेशानुभव , प्रतिदशकं चैकैकगुणानुभवस्य हि प्राधा यमनुभूयते । अधस्तात् द्वितीयदशक चरमगाथायाम् " गुणगणमदब्धा सेय सहस्रगीति " इत्यनुगृहीत च स्मर्तव्यम् । प्रथमे दशके परत्वम्, द्वितीय भजनीयता, तृतीये सौलभ्यम्, चतुर्थे अपराधसह्त्वापरपर्यायभूता क्षमा — इत्येतेषा गुणानामनुभवस्सम्पन्न । अधुना पञ्चमे दशके शीलनामा दिव्यो गुण स्वानुभवमुखत प्रकाश्यते मुनिवरेण । शीलमेव सौशील्यमिति व्यपदेशमपि वि दति । " महतो म दैस्सह नीर ध्रेण सश्लेष सौशील्यम् " इति लक्षणपरष्कारश्चाचार्यैरकारि । जगति क्षुद्रा एव पुरुषा स्वस्मिन्नप्रतिम महत्त्वमस्तीति वृथाऽभिम यमाना, वस्तुतस्सावधिक स्वल्प महत्त्वमप्यनुमानाश्च स त स्वसजातीयान् तृणाय म यन्ते, तैस्सहयोग स्वस्यावद्यावह च म यते इति सर्वत प्रत्यक्षमीक्षामहे । वस्तुत सर्वविधेष्वप्यैश्वर्येषु निरवधिकोत्कर्षशाली परम पुमानिति सर्वनिर्विवादम् । स तावत् स्वापेक्षया सर्वथा जघ यान् ससारिचेतनान् चक्षुषाऽपि वीक्षितु नार्हतीति चाविवादम् । ईदृशोऽय भगवानस्मदृशेषु क्षुद्रकेषु कथ वर्तते ? कथ वा युज्यते इति वेदोपबृहणप्रवृत्तैरितिहासपुराणैरेव वेदितु प्रभवाम । श्रीमता वेङ्कटनाथार्येण विरचिते दयाशतके * निषादाना नेता कपिकुलपति क्वाऽपि शबरी कुचेल कुब्जा सा व्रजयुवतयो माल्यकृदिति । अमीषा निम्नव क्ष्मापगिरिपतेरुन्नतिमपि प्रभूतैस्स्रोतोभि प्रसभमनुकम्पे ! समयसी त्येष श्लोक सौशील्यप्रकारम् तल्लक्ष्यभूतकतिपय व्यक्तिविशेषाश्च प्रदर्शयति । रामावतारे गुहशबरीसुग्रीवादय , कृष्णावतारे कुब्जाकुचेलगोपिकामालाकारप्रभृतयश्च परस्य पुस शीलगुणमतिमात्र मन्ववि द तेति वास्तविकम् । परतु निर्दिष्टेष्वेतेषु नैकोऽपि स्ववाचा शील गुणमनुभूय द्रुतहृदयत प्रकाशयत् । मालाकारस्त्वेक * प्रसादपरमौ नाथौ मम गेहमुपागतौ । ध योऽहम् * इत्याहेति शृणुम । मुनिवरस्यास्य दशकेऽस्मिन् सपद्यमान शीलगुणानुभव अन्यत्र कुत्राप्यदृश्यप्रतिम परम विलक्षण इति गाथासन्निवेशैर्व्यक्तीभवति ।

गुण इति योऽय शब्दो विद्यते, स गुणसामान्यवाचीति बहूना प्रतिपत्ति , नात्र किञ्चिदनौचित्यम् । अथापि मृगसामा यवाची मृगशब्दो यथा मृगविशेषहरिणवाचकोऽपि भवति तथैव गुणशब्दोऽपि न केवळ गुणसामान्यवाची अपितु शीलाख्य गुणविशेषमप्यभिधत्ते । अत एव * को न्वस्मिन् साम्प्रत लोके गुणवान् * इति नारद प्रति वाल्मीकिप्रश्ने प्रयुक्तो गुणशब्द शीलगुणपर एवेति व्याख्यातार । स्तोत्ररत्ने * वशी वदा यो गुणवानृजु शुचि त्वमसि स्वभावतस्समस्तकल्याणगुणामृतोदधि * इत्यत्र गुणवानित्येतत् सर्वथा गुणसामा यवद्बोधक न भवितुमर्हतीति सुस्पष्टम् । गुण्यत इति गुण । गुण्यते — पुन पुनरावर्त्यत इत्यर्थ ।

भगवता क्रियमाणं नीरन्ध्रसंश्लेषमनुभवन्तः ‘आः किमेतत्! हा हा किमिदं नाम!’ इत्याम्रेडयन्ति यथा तथा नाम संश्लिष्यन्तीति सिध्यति ।

अनन्तरदशके दूतप्रेषणं हि कृतं भगवत्सकाशे । अथ किं वृत्तमिति सुस्पष्टतया मूलतो नावगम्यते । दशकेऽस्मिन् किं भवतीति विमर्शे मुनिवरः स्वकीयं निकर्षमात्रमनुसंदधानः * क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः * इत्याद्युक्तप्रक्रियया भगवत्संश्लेषं प्राप्तुमपि स्वस्य सर्वात्मना अयोग्यतां कथयन् अनुशयमाविष्कुर्वन्नुदास्ते । भगवांस्तु स्वस्य आश्रितजनसंश्लेषैकरसभावनां चर्याविशेषस्मारणतः प्रकाशयति । अन्ततश्चोभयोस्संश्लेषसंघटने—इत्येषा प्रक्रिया दशकेऽस्मिन् स्थिता । एतेन चावगम्यते छद्मवेशो लक्ष्मीपतिः गजेन्द्रस्यायामिव सरभसमुपयातः; तदात्वे तदीयमप्रमेयं परत्वं प्रेक्षमाणो मुनिवरः तदीयसौलभ्यवात्सल्यादिगुणविशेषानत्यन्तमेव विस्मृत्य निस्सीमपरत्वमात्रदत्तदृष्टिरसन् आः कथमयमाहूतो मया वराकेण? अहह कथमिव सुदारुणमपचरितमाचरितं मया? इत्यनुशयितुमारेभे—इति । भो भो रसिकग्रामण्यो महाशयाः! भगवदनुभवप्रकारेष्वयमप्यन्यतमः परमविलक्षणः प्रकार इत्युपधार्यम् । अत्र तु भगवतस्सकाशात् स्वयमपसर्तुमीहते मुनिवरः; उपरि षष्ठशतके द्वितीयदशके स्वसकाशाद्भगवन्तमपसारयितुं प्रयतते इतोऽप्यत्यन्तविलक्षणो हि सोऽनुभवप्रकारः । तत्र तावत् “भगवन्! अपसरसि नचेन्मुद्गरामिश्रातोऽपि भविता ते नूनम्” इत्यपि भीषयति बत! गोपीजनच्छद्मना। दिव्यसूरेरेतादृशीरनुभवप्रणालीरनुभवितुं हन्त! के वयं वराकाः!

भगवद्यामुनार्य-कूरेशमिश्र-भट्टपादादयोऽप्येतादृशोऽयमनुभवप्रकार इति स्वस्वदिव्यसूक्तिषु स्वानुभवमुखेन संदर्शयन्ति । तदपि मात्रया विवृणुमः । स्तोत्ररत्ने * विराजमानोज्ज्वलपीतवाससम् इत्युपक्रम्य * अचिन्त्यदिव्याद्भुतेत्यन्तमच्युतमतिमात्रमुपवर्ण्य * भवन्तमेवानुचरन्निरन्तरं प्रशान्तनिश्शेषमनोरथान्तरः । कदाऽहमैकान्तिकनित्यकिङ्करः प्रहर्षयिष्यामि सनाथजीवितः ॥ * इति स्वकीयामार्तिमतिमात्रं प्रकाश्य सद्य एव * धिगशुचिमविनीतं निर्दयं मामलज्जं परमपुरुष! योऽहं योगिवर्याग्रगण्यैः । विधिशिवसनकाद्यैर्ध्यातुमत्यन्तदूरं तव परिजनभावं कामये कामवृत्तः ॥ * इत्यनेन श्लोकेन स्वस्यायोग्यतामनुसंदधे । श्रीवत्साङ्कमिश्रोऽपि श्रीवैकुण्ठस्तवे बहुभिः श्लोकैः स्वकीयामनुबुभूषामप्रमेयामाविष्कृत्य, अथ च * अंहः प्रमथ्य विनिगृह्य विशोध्य बुद्धिं व्यापूय विश्वमशुभं जनुषाऽनुबद्धम् । आधाय सद्गुणगणानपि नाहमर्हस्त्वत्पादयोः, यदहमत्र चिरं निमग्नः ॥ * इत्यनेन श्लोकेन स्वकीयामनर्हतामभिदधे । श्रीपराशरभट्टार्योऽपि श्रीरङ्गराजस्तवोत्तरशतके * गर्भजन्मजरामृतिक्लेशकर्मषडूर्मिगः । श्वेव देवपुरोडाशं त्वा श्रियोऽर्हमकामये ॥ * इत्यनेन श्लोकेन तथैव । हन्त! एतेन किमवबोध्यते? भगवदनुभवे स्पृहातिशयप्रकाशनमपि कर्तव्यम्, स्वकीयवास्तविकायोग्यताविष्करणमपि कर्तव्यमिति शास्त्रार्थशिक्षणमवगम्यते । आत्मसमर्पण-तदनुशयप्रकाशनवदेतदिति विभाव्यम् । “तदद्य तव पादपद्मयोरहमद्यैव मया समर्पितः” इति पुरस्तादात्मसमर्पणम्, अथ सद्य एव “प्रबुद्धधीरथ वा किं नु समर्पयामि ते” इत्यनुशयप्रकाशनं च यथा, तथा ह्येतत् । अस्मदीयदोषैरेव यथा क्षमावात्सल्यादिकं प्रकाशमृच्छति, तथैवास्मदीयनैच्यानुसन्धानत एव भगवतः शीलगुणप्रकाशः पुष्कलो भवति इति सारं वचः ।

नन्दनन्दनं भगवन्तं मथुरां नेतुं यदा व्रजमाययावक्रूरः, तदा तत्र वृत्तमुपवर्णयन् पराशरो महर्षिः * सोऽप्येनं ध्वजवज्राब्जकृतचिह्नेन पाणिना। संस्पृश्याकृष्य च प्रीत्या सुगाढं परिषस्वजे ॥ * इति प्राह। अत्र 'संस्पृश्य-आकृष्य' इति पदद्वयेन स्फोरितोऽर्थोऽवधेयः; स्वात्मानमत्रलोक्य अत्र पतितमनुत्थितं चाक्रूरमुत्थापयितुकामः कृष्णो यदा तमस्प्राक्षीत्, तदा सोऽतिमात्रनैच्यानुसन्धानेन दूरतोऽपसर्पितुमारेभे, तदा सौशील्यनिधिः कृष्णस्तमाकृष्य स्वकीयं शीलं प्राचीकशदिति ॥ एवमेव दशकेऽत्र स्वकीयं नैच्यमनुसंदधतो मुनीन्द्रस्य दूरतोऽपसर्पणेच्छा, भगवतस्स्वकीयशीलगुणप्रदर्शनेन तदङ्गीकारश्च अनुभवप्रणाल्या प्रकाश्येते ॥ इत्यवतारिका ॥

(हिंदी) पांचवें दशक की अवतारिका—पूर्वाचार्यों का कहना है कि श्रीपरकालसूरी से अनुगृहीत बृहत्सूक्त नामक दिव्यप्रबंध का मुख्य लक्ष्य दिव्यदेशों का अनुभव है; श्रीशठकोपसूरी से अनुगृहीत प्रकृत सहस्रगीति का लक्ष्य तो भगवान के दिव्यगुणों का अनुभव है। तथाहि—बृहत्सूक्त में आदि से नौ शतकों तक सुधी, बदरीनारायण-साल्ग्राम-नैमिशारण्य-श्री वेंकटाद्रि इत्यादि अनेक दिव्यदेशों का ही अविच्छिन्न अनुभवपूर्वक वर्णन चलता है। सहस्रगीति में तो क्वचित् क्वचित् ही दिव्यदेशानुभव है; परंतु एकैक दशक में भी भगवान के एकैक शुभगुण का ही प्रधानरूप से अनुभव किया जाता है। यह अर्थ स्वयं आळ्वार से ही दूसरे दशक के अंत में ("गुणगण-ग्रथित सहस्रगीति") बताया गया। इस प्रकार, पहले दशक में परत्व, दूसरे में भजनीयता, तीसरे में सौलभ्य और चौथे में क्षमा, माने अपराधसहत्व, इतने गुणों का अनुभव होने के बाद, अब प्रकृत पांचवें दशक में शीलनामक गुण का अनुभव पूर्वक विवरण किया जा रहा है। शील का दूसरा नाम है सौशील्य। इसका आचार्यों का अनुगृहीत लक्षण यह है कि, "स्वयं महान होने हुए भी अतिनीच जन से, बिना संकोच जो मिलें, उस गुण का नाम सौशील्य है।" लोक में हम देखते हैं कि नीच लोग अपने को बहुत श्रेष्ठ, और दूसरों को तुच्छ मानते हुए, उनसे मिलने में सकुचाते हैं। वस्तुतस्तु इनकी महत्ता अत्यल्प है। परंतु भगवान निर्विवाद ही समस्त प्रकारों से सबसे सर्वथा श्रेष्ठ विराजते हैं। उनके साथ तुलना करने पर सभी संसारी लोग अति क्षुद्र कीटप्राय दीखेंगे। अतः सर्वश्रेष्ठ भगवान अतिनीच संसारी जनों की ओर अपनी दृष्टि भी न फिरा सकते हैं। परंतु क्या वे ऐसे ही रहते हैं? इस विषय में आपके बर्ताव का अति मनोहर वर्णन श्रीरामायण महाभारतादि दिव्यग्रंथों में मिलता है। श्री वेदांतदेशिक स्वामीजी अपने विरचित 'दयाशतक' के एक सुंदर पद्य में इस सौशील्य के प्रकार का तथा इस महागुण के लक्ष्य भूत कतिपय व्यक्तियों का वर्णन करते हैं—निषादानां नेता कपिकुलपतिः कापि शबरी कुचेलः कुब्जा सा व्रजयुवतयो माल्यकृदिति। अमीषां निम्नत्वं वृषगिरिपतेरुन्नतिमपि प्रभूतैः स्रोतोभिः प्रसभमनुकम्पे समयसि ॥ (हे श्रीवृषगिरिनाथ श्रीनिवास भगवान की दये! भीलों के नेता गुह, कपियों के राजा सुग्रीव, अतिक्षुद्र शबरी, कुचेल, कुब्जा, गोपियां और मालाकार, इनकी नीचता, तथा भगवान की श्रेष्ठता को तुम अपने अत्यधिक प्रवाहों से एक समान बना देती हो। अर्थात् भगवान अपनी दया के रूपांतर सौशील्य के प्रभाव से अपनी महत्ता का ख्याल न करते हुए पूर्वोक्त गुह आदियों के समान हो जाते हैं।) यह अर्थ सर्वथा सत्य है कि भगवान ने इस श्लोक के अनुसार, रामावतार में गुह, शबरी सुग्रीव इत्यादियों, एवं श्रीकृष्णावतार में कुब्जा, कुचेल, गोपियां, मालाकार, इत्यादियों पर इस गुण को

प्रकाशित किया। परतु खेद की बात है कि उक्त अनेक व्यक्तियों में से एकने भी परवशचित्त होकर इस गुण का अनुभव न किया। हाँ! सुना जाता हैं कि मालाकार ने, "प्रसादपरमौ नाथौ" (श्रीविष्णु पु. ५-१९-२१) इत्यादि से इस गुण का कुछ वर्णन किया। प्रकृत दशक में श्रीशठकोपसूरी को मिलनेवाला शीलगुणानुभव तो अत्यत विलक्षण और अन्यत्र कहीं भी सर्वथा अदृश्य होता है। संस्कृतभाषा में 'गुण' शब्द, न केवल गुण सामान्य का, अपितु सौशील्यनामक एक महागुणविशेष का भी वाचक है; जैसे समस्त जानवरो का साधारण नाम होता हुआ भी 'मृग' शब्द हरिन का असाधारण नाम भी होता है। अत एव श्रीरामायण के व्याख्याकार, सक्षेप रामयण में वाल्मीकि के प्रश्न के अन्तर्गत (को न्वस्मिन् साप्रत लोके गुणवान्) गुण शब्द को सौशील्यार्थक बताते हैं। एव "वशी वदान्यो गुणवान्" इत्यादि स्तोत्ररत्न पद्य के बीच में रहनेवाला गुणशब्द किसी प्रकार से गुणसामान्य का वाचक नहीं बन सकता, क्योंकि, (१) विशेषगुणवाचक शब्दो के बीच मे यह प्रयुक्त है, और, (२) पद्यके अत म अलग (समस्तकल्याणगुणामृतोदधि) गुणसामान्यवाचक शब्द प्रयुक्त भी है। अत अवश्य ही यह शब्द किसी विशेष गुण का वाचक है। वही सौशील्यगुण है। गुण्यते—पुन पुनरावर्त्यते-इति गुण। अर्थात् इसका अनुसधान करनेवाले, पुन पुन इसीका रटन करते हैं—अहो! यह क्या है? कौनसा गुण है? इत्यादि।

पूर्वदशक मे आळ्वार ने भगवान को दूत भेजा तो सही, परतु स्पष्ट शब्दों में यह नहीं बताया कि उसका परिणाम क्या हुआ। अस्तु। प्रकृत दशक की तो यह कथा है कि आळ्वार अपनी अतिमात्र नीचता का चिंतन करते हुए, अपने को भगवान के सामने रहने को भी सर्वथा अयोग्य मानकर, बहुत पश्चात्ताप व सकोच करते है, तब भगवान अनेक समुचित उदाहरणप्रदर्शन पूर्वक, अपने भक्तजन-सश्लेषस्वभाव का प्रकाशन करते हैं, और अतत दोनो का मिलाप होता है। इससे हम यह अर्थ समझ सकते हैं—आळ्वार का सदेश पानेवाले भगवान, उसे गजेंद्र के आर्तनाद के सदृश मानकर अतिशीघ्र ही उनके सामने प्रकट हुए, तब आळ्वार उनके अप्रमेय परत्व के दर्शन करते हुए, सौलभ्य सौशील्य इत्यादि गुणों को सर्वथा भूलकर, केवल परत्व का ही ख्याल करते हुए, यों कहते पछताने लगे कि, "अहो! अतिनीच मैंने परात्पर इन महात्मा को क्योंकर बुलाया? हाय! मैंने कैसा घोर अपराध किया?" इत्यादि। रसिक भक्तों को समझना चाहिए कि यह भी एक प्रकार का परमविलक्षण, अत्यद्भुत भगवदनुभव है। प्रकृत दशक में आळ्वार भगवान को छोडकर स्वय दूर भागने का विचार करते हैं, आगे छठे शतक के दूसरे दशक में आप भगवान को ही दूर निकाल देने की चेष्टा करेंगे, अर्थात् आप गोपी वेष का धारण कर, वहा इतनी कठिन बात करनेवाले हैं कि, "अरे भगवन्! झट इधर से निकल जा, अन्यथा मैं तुझे डडा ले कर पीट दूगा" इत्यादि। सर्वथा भावना से दरिद्र, भक्ति शून्य हमारे जैसे पामर जन आळ्वार के इन परमविलक्षण अनुभवों की कल्पना तक कैसे कर सकने?

भगवद्यामुनाचार्य, श्रीकूरेश, श्रीपराशर भट्ट इत्यादि हमारे पूर्वाचार्य आळ्वार के इस अनुभव की रसता के परवशचित्त होकर अपने प्रबधों में स्वय ऐसा ही अनुभव करते हैं। तथाहि—श्रीयामुनाचार्य स्वामी जी स्तोत्ररत्न में, "विराजमानोज्ज्वल" (३२) इत्यादि से शुरूकर, "अचिन्त्यदिव्याद्भुत" (४६) अंत तक के पद्रह श्लोकों से भगवान के अत्यद्भुत दिव्य सौंदर्य का वर्णन कर, "भवन्तमेवानुचरन्निरन्त-

रम्" (४६) इत्यादि पद्य में, ऐसे भगवान की नित्यसेवा करने की विलक्षण व तीव्र आशा प्रकट करने के बाद, "धिगशुचिमविनीतं निर्दयं मामलज्जम्" इत्यादि (४७) पद्य से, "योगिश्रेष्ठ ब्रह्मा शिव सनकादियों की चिंता से भी दूर रहनेवाले भगवान का कैंकर्य करना चाहनेवाले मुझ स्वेच्छाचारी, अशुद्ध, दयारहित, निर्लज्ज को धिक्कार हो" कहते हुए, भगवदनुभव करने में अपनी अयोग्यताका अनुसंधान करते हैं। श्रीकूरेशस्वामी अपने श्रीवैकुण्ठस्तव में, अनेक पद्यों से भगवान के दर्शन व कैंकर्य करने की अपनी तीव्र इच्छा बताकर, बाद में "हा हन्त! हन्त" (८४) एवं "अङ्ग प्रसह्य" (८५) इत्यादि पद्यों से, "हाय! हाय! मोह-परवश होकर मैं ने यह क्या कहा? हे प्रभो! समस्त दोषों का आधार मेरा जैसा मानव, सकलकल्याणगुणगणपरिपूर्ण आपका स्मरण तक कैसे कर सकेगा? अथवा, अबकी क्या बात है? अपने समस्त पापों तथा दूसरे समस्त दोषों को दूरकर, समस्त श्रेष्ठगुण पानेके बाद भी मैं आपके पास आने योग्य नहीं बन सकूँगा," इत्यादि कहने लगे। एवं श्रीपराशरभट्टार्यस्वामीजी भी श्रीरंगराजस्तव के उत्तरशतक में "गर्भ जन्मजरामृतिक्लेश कर्मषड्ढर्मिग. । श्वेव देवपुरोडाशं त्वा श्रियोऽर्हमकामये ॥" (९९), यों कहते हैं कि "गर्भवास, जनन, वार्धक, मरण, दुःख व पुण्यपाप रूप छे दोषों से समाक्रांत मैंने, देवयोग्य पुरोडाश पाने के इच्छुक कुत्ते की भांति, महालक्ष्मीजी के योग्य आपको पाना चाहा।" यह तो बडी विचित्र-सी बात प्रतीत होगी कि पहले भगवान से मिलना चाहना, और बाद में पछताना, और उस अनुभव से पीछे हट जाना। परंतु क्या किया जाय? यह तत्व ही ऐसा है। अर्थात् हमें भगवान के दर्शन, कैंकर्य इत्यादि करने की अपनी तीव्र इच्छा प्रकट करना ही चाहिए; एवं अपनी अयोग्यता का अनुसंधान भी करना चाहिए। इनमें से हम एकको भी छोड नहीं सकते। जैसे हमारे पापों की वजह से भगवान के दया, क्षमा इत्यादि गुण प्रकाशित होते हैं, और अत एव हम अपने उक्त पापों का अनुसंधान करते हैं; ठीक इसी प्रकार हमें अपनी अयोग्यताका भी अनुसंधान अवश्य करना चाहिए; क्योंकि इनसे भगवान के शीलगुण का प्रकाशन होता है। अतः इसमें किसी प्रकार का विरोध नहीं है। इस विचित्र प्रसंग का यह एक सुंदर दृष्टांत है कि आळ्वार जैसे ज्ञानी लोग पहले भगवत्सन्निधि में आत्म-समर्पण करके, बाद में उसके लिए पछताते हैं। यथा श्रीमद्यामुनाचार्य स्वामीजी ने स्तोत्ररत्न में, "तदयं तव पादपद्मयो. अहमद्यैव मया समर्पित" (५२) कहते हुए आत्मसमर्पण किया; और तुरंत ही "प्रबुद्धधीरभवा किं नु समर्पयामि ते" (५३) कहते हुए उसके लिए अपना पश्चात्ताप बताया। अस्तु।

श्रीकृष्णचंद्र को मथुरा ले जानेके लिए व्रज आनेवाले अक्रूर के वृत्तांत का वर्णन करते हुए श्री पराशर महर्षि श्रीविष्णुपुराण में कहते हैं कि, "सोऽप्येन ध्वजवज्राब्जकृतचिह्नेन पाणिना । संस्पृश्याकृष्य च प्रीत्या सुगाढं परिषस्वजे ॥" (श्रीकृष्ण ने अपने ध्वज, वज्र, कमल इत्यादि चिह्नों से सुशोभित श्रीहस्त से अक्रूर का स्पर्श कर, उसे अपनी तरफ खींचकर, अतिप्रेम से उसका गाढ आलिंगन किया।) इस श्लोक में 'स्पर्शकर' व 'खींचकर' बडे मार्मिक शब्द हैं। इनका यह भाव है—श्रीकृष्ण के दर्शन करते ही अक्रूर उनको प्रणाम करने के लिए पैरों में गिर पडा, और उठा ही नहीं। तब उसको उठाने के लिए श्रीकृष्ण ने उसका स्पर्श किया। फिर हुआ क्या? अक्रूर ने भूतल से उठकर, अपनी नीचता का अनुसंधान

करते हुए दूर भाग जाना चाहा। यह देखकर श्रीकृष्ण ने उसे अपने पास खींच कर ऐसा गाढ आलिंगन किया, कि वह उससे अपने को छुडा नहीं सका। ऐसा है भगवान का अतिविलक्षण शील गुण! इसी प्रकार हाल में आल्वार भी अपनी नीचता के अनुसंधान से भगवान से दूर भाग जाना चाहते हैं, और बाद में भगवान अपने शीलगुण का प्रकाशन करते हुए उनका अंगीकार करते हैं; ऐसे एक विलक्षण अनुभव का वर्णन प्रकृत दशक में चलता है॥ [अवतारिका समाप्त हुई।] .... *

(गाथा.) वळवेळ्ळुलहिन् मुदलाय वानोरिरैयै अरुविनैयेन् *
कळवेळ् वेण्णेय् तोडुवुण्ड कळ्वा वेन्बन् पिन्नैयुम् *
तळवेळ् मुरुवल् पिन्नैकाय् वल्लानायर् तलैवनाय् *
इळवेरेळुम् तळुविय एन्दायेन्बान् निनैन्दु नैन्दे॥ १॥

**सम्रद्धसप्तलोकीनिदानभूतं नित्यसूरिनाथमुद्दिश्य दुष्परिहरपापपूरितोऽहम् मनसा ध्यातवानस्मि हन्त! ध्यानकाले गात्रशैथिल्यं चाभिनीतवानस्मि हन्त! चौर्येण नवनीतमार्जयित्वा तदुपभुक्तवन् दस्यो! इति चावोचं बत! किंच, कुसुमविकासोपमेयमन्दहासाञ्चितवदनाया नीलादेव्याः कृते गोपालतल्लजो भूत्वा अवलिप्तवृषभसप्तकमर्दनकारिन् स्वामिन्निति आमन्त्रितवानस्मि च हे हन्त॥**

दशकेऽस्मिन् दिव्यसूरिवरोऽसौ स्वनिकर्षानुसन्धानपूर्वकं भगवद्विषये स्वस्य प्रवृत्तिमनुशेते—इत्यवतारिकायां प्रपञ्चितमिह स्मर्तव्यम्। मनोवाक्कायरूपत्रिकरणतोऽप्यहं भगवतोऽनयमुत्पादितवानस्मि हन्तेति परितप्यते सूरिः। दुष्परिहरपापपूरितोऽहमित्यनेन स्वनिकर्षोऽनुसंहितः। पापानां चतुर्भिः प्रकारैः परिहरणं शास्त्रेषु चोदितम्; * अनुतापादुपरमात् प्रायश्चित्तोन्मुखत्वतः। तत्पूरणाचापराधास्सर्वे नश्यन्ति पादशः॥ * इति। उक्तेष्वनुतापादिष्वेकतरेणापि विहीनोऽहं प्रवर्तमानपाप एवास्मि, एवंविधस्य मम भगवन्! भवतस्स्मरणादियोग्यता लेशतोऽपि नैव खलु। * योगिनामपि सुदूरगं प्रियं * इत्युक्तस्य भवतो ध्यानं यदहमकार्षम्, तत् मनसा सम्पादितमनयम्। ध्यानकाले 'पारमार्थिकभक्तियुक्तोऽयम्' इति यथा केचन भ्राम्येयुस्तथा नाम कपटभक्तिमभिनीय गात्रशैथिल्यमपि यत्प्रादर्शयम् तत् कायेन सम्पादितमनयम्। 'नवनीतचोर! नीलावल्लभ!' इति परमप्रेमभरितैर्महात्मभिर्वक्तव्यं यदहमवोचम्, तत् वाचा सम्पादितमनयम्। एवं नाम त्रिभिरपि करणैस्त्वामदूदुषमहं हन्तेति दूयते सूरिः। अत्रैषा शङ्का भवितुमर्हति, स्वस्मिन् निकर्षो वास्तविकोऽस्तु नाम; स्वकीयैर्ध्यानादिभिर्दूषणैरखिलहेयप्रत्यनीकस्य भगवतः किं नामावद्यं भवितुमर्हतीति। उच्यते; सत्यं भगवानखिलहेयप्रतिभट एव, तस्मिन् न किमप्यनयमारोढुमलं वस्तुगत्या। शातकुम्भमयकुम्भगते तीर्थसलिले मदिराबिन्दुप्रक्षेपणे कृते सात्त्विकैरस्पृश्यत्वापेयत्वादिरूपमनयं यथा भवति, तथाऽत्रापि भवेत्किमु! इति भिया कथयत्येवम्। 'अत्यन्तनिकृष्टेन शठकोपसूरिणा त्रिकरणतोऽपि स्पृष्टम् अत एव दुष्टं च भगवन्तं न वयं स्पृशेम' इति सात्त्विका महान्तो भगवदनुभवादुदासीरन्निति भीतिरिव मुनिवरस्य।

समृद्धसप्तलोकीनिदानभूतत्वनित्यसूरिनाथत्वयो कथनम् भगवत उभयविभूतिनिर्वाहकत्वरूपारम्यातिशयप्रतिपादनरूप मन्तव्यम्। स्वनिकर्षानुसन्धानस्य सर्वथाऽपि सावकाशत्व द्योतित भवत्यनेन। 'भगवतो नवनीतचोरेति सम्बोधन वस्तुतो दूषणमेव खलु, तदर्थमनुतापप्रकाशन च स्थाने खलु' इति तावन्न मन्तव्यम्। नवनीतचोरेत्यामन्त्रण वस्तुतो नैव दूषणमच्युतस्य; यतो हि तस्य हर्षप्रकर्षाय निरवग्रहानुग्रहोन्मुख्याय च कल्पते तदिदम्, अथापि तु प्रेमपरवशैर्गोपीजनसधर्मभिरेव वक्तव्यमिद वच प्रेमदवीयसा स्वात्मना कथितमित्यनुतप्यते।

अत्यलिसवृषभसप्तकमर्दनकथा चेयम्,—दिव्यमहिषीष्वन्यतमा नीळादेवी व्रजे यशोदासोदरकुम्भनामकगोपालदुहिता सती समुत्पन्ना वर्धते। 'नप्पिन्नैप्पिराट्टि' इति तस्या भाषानाम। जनकचक्रवर्ती यथा सीताविवाहार्थं धनुर्भङ्ग पणपदे पर्यकल्पय तथैवैव कुम्भनामा गोपाग्रणीरपि स्वदुहितुर्विवाहार्थे अत्युद्धतसप्तवृषभावलेपविलोपन पणपदे निदधे। इतरेषा मनसाऽपि चिन्तयितुमशक्यमिद कृत्यं नन्दनन्दनो भगवान् स्वयमवलीलया कृत्वा तामुपयेमे - इतितावदितिहास। श्रीमद्वेङ्कटनाथार्यप्रणीते यादवाभ्युदयमहाकाव्ये चतुर्थे सर्गे (९८, ९९) * दिशागजानामिव शाक्कराणा शृङ्गाग्रनिर्भिन्नशिलोच्चयानाम्। स तादृशा बाहुबलेन कण्ठान्निपीड्य लेभे पणितेन नीलाम्॥ करेण दम्भोलिकठोरतुङ्गान् देहान् पृथून् दानवदुर्वृषाणाम्। विमृष नून विदधे मुकुन्द प्रियास्तनस्पर्शविहारयोग्याम्॥ * इत्येतत्पद्यद्वितयमिहानुसन्धेयम। अत्र व्याख्यायामप्पयदीक्षितैरलेखि हरिवशप्रस्तुतोऽयमितिहास इति।

[नीलादेव्याः कृते गोपालवल्लभो भूत्वा] इत्यत्र, * हे सुन्दरैकतरजन्मनि कृष्णमात्रे द्वे मातरौ च पितरौ च कुले अपि द्वे। एकक्षणादनुगृहीतवत फल ते नीला कुलेन सदृशी किन्नु रुक्मिणी च॥ * इत्येषा श्रीकूरनाथगुरुवरसूक्तिरनुसन्धेया। यदुकुले समुत्पन्न कृष्णो नीलादेवीपरिणयार्थमेव गोपकुलमाश्रित इति हि श्लोकेन नेन बध्यते। श्री भक्तिसारमुनीन्द्रेण स्वकीये निरवन्दविरुत्ताभिधाने दिव्यप्रबन्धे एकचत्वारिंशगाथाया प्रथमचरणे सदर्शितस्स एष पन्था। (तत्र द्रष्टव्यमेतत्।) .. (१)

(हिन्दी) अपरिहार्य पापों से परिपूर्ण मैंने अपने मन से, हाय! समृद्धिवाले सातों लोकों के कारणभूत और नित्यसूरियों के नाथ भगवान का ध्यान कर लिया; और उस समय शरीर-शैथिल्य का भी अभिनय किया। फिर भी मैंने यों कहा कि "हे चोरी से मक्खन उठाकर खानेवाले चोर!" हाय! हाय! उसके बाद मैंने उनको यों पुकारा कि, "हे पुष्पहास सदृश मनोहर मंदस्मितवाली नीलादेवी के लिए गोपश्रेष्ठ बनकर बलवान सात वृषभों का मर्दन करनेवाले स्वामिन्!"

अवतारिका में बताया गया कि इस दशक में आळ्वार अपना नैच्यानुसंधान करते हुए, भगवद्विषय में अपना प्रवेश करने के लिए पछताते हैं। यों कहते हुए आप दुःख पा रहे हैं कि, "मैं ने अपने मन तन वाणी नामक तीनों करणों से भगवान को दूषित किया।" [अपरिहार्य पापों से परिपूर्ण मैंने] कहना अपनी नीचता का वर्णन है। अपरिहार्य शब्द का अर्थ है मिटाने के अशक्य। तथापि—

शास्त्र में पाप मिटाने के प्रकार चार बताये गये हैं—पश्चात्ताप, पाप से निवृत्ति, प्रायश्चित करने का प्रयत्न, और उसका अनुष्ठान। अब आळ्वार का कहना है कि उक्त चारों में एक भी मुझमें नहीं है; अत. मेरा पाप तो क्षणेक्षणे बढता ही रहता है, न कि कभी घटता। ऐसे मैंने योगिश्रेष्ठों की चिंता से भी दूर रहनेवाले महामहिम आपका (भगवान का) जो ध्यान किया, यह मानसिक दोष हुआ। उस समय, नकली भक्ति का अभिनय करता हुआ, मैं ऐसा शिथिलगात्र हुआ कि यह देखनेवाले वंचित होकर मेरी प्रशंसा करने लगे कि "अहो यह कैसा परमभक्त है!" यह शरीर का अपराध हुआ। एवं परमप्रेम परवशचित्त महात्माओं का अनुकरण करते हुए मैंने जो "हे नवनीतचोर! नीलावल्लभ!" इत्यादि पुकारा, यह वाचिक अपराध हुआ। इस प्रकार मैंने अपने तीनों करणों से आपको जो दूषित किया; अब इस बात का दुःख हो रहा है। इस पर यह शंका होगी कि यद्यपि हम दोषी हैं; तथापि हमारे ध्यान संकीर्तनादि व्यापारों से 'अखिलहेयप्रत्यनीक' विरुद्धभाजन भगवान को कौनसा दोष लग सकता है! यह तो सत्य है कि भगवान दोषगंध से भी दूर हैं, तथापि आळ्वार के मन में यह भय है कि, जैसे सोने के कुंभ में रखे हुए पुण्यतीर्थ के पानी में एक बिंदु मात्र के मद्य का मिश्रण होने पर भी, वह पानी अशुद्ध माना जाता और सात्त्विकों के काम में नहीं आ सकता है, ठीक इसी प्रकार मेरे भजन से भगवान को भी दोष लगता होगा। अर्थात्, सात्त्विक महात्मा लोग यों विचार करते भगवान से दूर होते होंगे कि "अतिदेय शठकोपसूरी के त्रिकरणों से संस्पृष्ट भगवान का हमें स्पर्श नहीं करना चाहिए।

भगवान को [**समृद्धिवाले सातों लोकों के कारण भूत और नित्यसूरियों के नाथ**] कहने का तात्पर्य यह है कि आप उभयविभूतिनायकत्वरूप महावैभव से युक्त हैं। अपनी नीचता की भांति भगवान की महत्ता का भी वर्णन करने से ही दोनों का अंतर स्पष्ट दीखेगा। यह मानना गलत है कि भगवान को 'नवनीतचोर' कहना अपराध है, अत उसके लिए पछताना चाहिए ही। क्योंकि नवनीत-चोर कहना भगवान का भूषण है, नतु दूषण। यह आमंत्रण सुनकर भगवान प्रसन्न होंगे और अनुग्रह करेंगे; न तु कभी रुष्ट होंगे। परंतु इसमें एक मुख्य बात यह है कि गोपियों के जैसे भक्तलोग ही यह नाम ले सकते हैं, नतु शिशुपाल जैसे प्रेमशून्य अथवा द्वेषी जन।

सात वृषभों का मर्दन करने का इतिहास यह है—भगवान की पटरानियों में एक, नीलादेवी व्रज में यशोदाजी के भाई कुंभनामक गोपकी पुत्री होकर अवतीर्ण हुई थीं। जैसे सीताविवाह के लिए जनक चक्रवर्ति ने शिवधनुर्भंग रूप पण रखा था, इसी प्रकार कुंभ ने भी अपनी पुत्री के विवाह के लिए अतिबलिष्ठ सात बैलों को जीतना पण रखा। कोई भी वीर यह काम नहीं कर सका, तब श्रीकृष्ण ने लीला से ही उन बैलों को मार कर नीलादेवी से (जिन्हे द्राविडी में "नप्पिन्नैप्पिराट्टि" कहते हैं) परिणय किया। श्रीमद्वेदान्तदेशिक स्वामीजी अपने विरचित यादवाभ्युदय काव्य के चौथे सर्ग मे (९८-९९) दो पद्यों से इस वृत्तांत का वर्णन करते हैं; और इसके टीकाकार अप्पय्य दीक्षित लिखते हैं कि यह कथा हरिवंश की है।

परिपूर्ण अनुग्रह ही करेंगे। अर्थात् किसीको ऐसा न लगेगा कि मुझ पर भगवान की कृपा कम हुई। सभी पूर्ण तृप्त ही होंगे॥ (१०) जल के ये पाच प्रकार अनुभव व शास्त्रसिद्ध हैं—(अ) भूगत जल, जो साधारणतया नजर में नहीं आता, किंतु भूमि खोदने पर दीख पडता है; (आ) आवरणजल, जो शास्त्र के अनुसार इस ब्रह्माड के बाहर बहता है; (इ) क्षीरसागर, जो ब्रह्माड के अंदर है और ब्रह्मादि देवताओं को प्राप्य है; (ई) प्रवाह, जो चौमासे में बहता और उधर जानेवालों को मिलता है; और (उ) बावडी, तालाब इत्यादि, जो हमेशा जलपूर्ण और काममें आने योग्य रहता है। इनके सदृश भगवान के भी ये पाच प्रकार हैं—(अ) अन्तर्यामी, जो प्रत्येक मानव के हृदय में विराजते हुए केवल योगियों की नजर में आते हैं, न कि दूसरों की; (आ) परत्व, जो संसारमंडल के परे श्रीवैकुंठदिव्यधाम पर विराजमान है; (इ) व्यूह, जो क्षीरसमुद्रादि कतिपय जगह विराजते हैं; (ई) रामकृष्णादि विभवावतार, जो कि त्रेता द्वापरादि युगों मे अयोध्या मथुरा इत्यादि स्थलों में प्रकट हुए थे; और (उ) अर्चावतार, जो श्रीरंगादि सभी क्षेत्रों में सर्वदा विराजमान है। अब इस अर्थ का वर्णन करने की आवश्यकता नहीं रहती कि, जैसे पिपासित व्यक्ति के काम में बावडी इत्यादियों के सिवा दूसरी जगह रहने वाला पानी सर्वदा नहीं आ सकेगा, इसी प्रकार सद्य भगवान के दर्शन करने को उत्कंठित भक्त के काम में अर्चारूपी भगवान ही आ सकते हैं, न कि दूसरे रूपवाले॥ (११) स्वतः परिशुद्ध होने पर भी, शुद्धपात्रगत जल को ही हम पानादि काम में ले सकते हैं; न तु अशुद्धपात्रस्थ को। एवं भगवान की भी देवतान्तर के अंतर्यामी होने पर हम प्रदक्षिण प्रणाम इत्यादि नहीं कर सकते; किंतु शंखचक्रादि दिव्यायुध धारी किरीट मकुट चूडावतंसेत्यादि दिव्यभूषणविभूषित तथा लक्ष्म्यादियुत दिव्यमंगलविग्रहधारी होने पर ही उनकी पूजा उपासना इत्यादि कर सकते हैं॥ (१२) गीली रेतीली भूमि में खोदने पर स्वच्छ तथा जल मिलता है। आर्द्रचित्त (भगवद्गुणानुभव से गीले मनवाले) भक्तों से संश्लिष्यमान होने पर भगवान अपने स्वरूपरूपगुणविभूत्यादियों के साथ उज्वल दर्शन देते हैं॥ (१३) जल, रत्तीमात्र के भी स्वार्थ के बिना सर्वदा दूसरों के काम में ही आनेवाला पदार्थ है। भगवान भी सर्वथा स्वार्थ की चिंता न करते हुए अपने भक्तों के ही उपयोग में विनियुक्त होते हैं। "न ते रूपं न चाकारो नायुधानि न चास्पदम्। तथापि पुरुषाकारो भक्तानां त्वं प्रकाशसे॥" (अर्थात्, रूप, आकार, आयुध, निवासस्थान इत्यादि वस्तु भगवान के उपयोग के लिए नहीं, बल्कि उनके भक्तों के लिए ही अलग कर रखे गये हैं।) "परिजनपरिबर्हभूषणान्यायुधानि प्रवरगुणगणाश्च ज्ञानशक्त्यादयस्ते। परमपदमथाण्डान्यात्मदेहस्तथात्मा वरद! सकलमेतत्संश्रितार्थं चकर्थ॥" (हे वरदराजभगवन्! आपने अपने सेवक, सेवा के उपकरण, दिव्यभूषण, दिव्यायुध, ज्ञान शक्त्यादि कल्याणगुण, श्रीवैकुंठधाम, अनेक ब्रह्माड, अपने दिव्यमंगल विग्रह और दिव्यात्मस्वरूप, इन सबको भक्तों के लिए ही सुरक्षित रखा है। (१४) जल अपने आप ही प्रकट होता है, न तु किसीके निर्बंध से। इस प्रकार भगवान भी केवल अपनी इच्छा से किसी के सामने प्रकट होते हैं; न तु निर्बंध से। अर्थात् कोई भी मानव स्वप्रयत्न से भगवान के दर्शन इत्यादि पा नहीं सकता॥ (१५) सागर से उठा कर कालमेघ से बरसा जाने पर ही जल हमारे उपयोग करने योग्य होता है। भगवान भी शास्त्रसागर निमग्नमानस आचार्यों से उपदिष्ट होने पर ही हमारे उपयोग के योग्य होते हैं॥ (१६) तटाकादि में

रहनेवाला जल ऊंचे नीचे के विभाग के बिना समस्त जनों के काम में आता है। एवं भगवान श्रेष्ठनीच विभाग के बिना सभी जनों के सेव्य होते हैं। यथा श्रीरामावतार में भील गुहदेव, वानर सुग्रीव, राक्षस विभीषण, दण्डकारण्यनिवासी ऋषिगण इत्यादियों ने उनकी सेवा की ॥ (१७) अतिसूक्ष्म अवकाश (छिद्र या छेद) मिलने पर भी पानी अंदर घुस जाता है और धीरे धीरे अपना कार्यक्षेत्र बढा देता है। भगवान भी चेतन का उद्धार करने की ही राह देखते रहते हैं (और उसमें यादृच्छिक-प्रासङ्गिक-आनुषङ्गिक इत्यादि किसी प्रकार का अल्प सुकृत मिलने पर उसके द्वारा ही उस चेतन को अपने वश कर लेते हैं। श्रीवचन भूषण दिव्यशास्त्र के "त्रिपाद्विभूति" चूर्णिका में इस विषय का सुंदर वर्णन किया गया है ॥ (१८) पुण्य तीर्थ के जलका विशेष वैभव पाया जाता है, एवम् *"श्रीरङ्ग कावेरीरूपमञ्जनगिरिं तार्क्ष्याद्रिसिंहाचलौ श्रीकूर्मं पुरुषोत्तम च बदरीनारायण नमिशम्"* इत्याद्युक्त दिव्यदेशों में विराजमान भगवान का मान अधिक हैं ॥ (१९) गरमी से अतिमात्र तप्त जन न्हाना पीना इत्यादि अनेक प्रकारों से जल का उपयोग करते हैं। भव सतप्त भक्त जन तो कायेन, वाचा और मनसा भगवान का अनुभव कर प्रसन्न होते हैं ॥ (२०) अत्यंत प्यासे जन, "अब एक बिंदु पानी मिले तो भी हमारी प्यास बुझ जायगी" कहते हुए अल्पल्प पानी माँगते हैं। भगवद्दर्शन के उत्कण्ठित भक्त भी, "सकृत्त्वदाकार विलोकनाशया" इत्याद्युक्त प्रकार अल्पल्पमात्रा में भगवद्दर्शन पाना चाहते हैं ॥ (२१) जल में छोटा-सा भी पत्थर डूब जाता है और बडी नाव तरती है, अर्थात् अल्पवस्तु भी तलस्पर्शी होती है और कदाचित् बडा पदार्थ भी ऊपर ही रहता हुआ अंदर का वृत्तांत नहीं जान सकता। एवं भगवान भी "समाहितैस्साधु सनन्दनादिभिस्सुदुर्लभं भक्त-जनैरदुर्लभम्" इत्याद्युक्त प्रकार भगवत्कृपा के पात्र भाग्यवान कतिपय व्यक्तियों को पूर्णतया ज्ञात होते हैं, और स्वप्रयत्न पर भरोसा करनेवालों को अविदित ही रह जाते हैं ॥ (२२) जल, अन्नादि पदार्थों का उत्पादक होता है और उत्पन्न अन्नादि के उपभोग में सहायक भी होता है। भगवान भी चेतनों के उपभोग के लिए नानाविध भोगों की सृष्टि करते हैं और उनका भोग करने में उनके सहायक भी होते हैं। अर्थात् भगवान की कृपा के बिना कोई भी मानव किसी प्रकार के भोग को न तो प्राप्त कर सकता, न वा भोग सकता ॥ ऐसे दूसरे भी अनेक प्रकारों से भगवान में जल का सादृश्य समझा जा सकता है ॥ (११)

**सटीक सहस्रगीति के पहले शतक का आठवा दशक समाप्त हुआ ॥**
**आल्वार तिरुवडिगळे शरणम् ॥**



श्रीपराङ्कुशपरकालयतिवरवरमुनीन्द्रेभ्यो नमः ॥

## ॥ सहस्रगीत्याम् प्रथमशतके - नवमं दशकम् - इवैयुमवैयुमुवैयुम् ॥

(सं) अवतारिका—भगवति साम्यभोगप्रदत्व नाम कश्चन महान् गुणविशेषोऽस्ति। स्वामेन स्वरूपरूप गुणविभूतिचेष्टितानामनुभव युगपदेव कृत्स्नश प्रदातु प्रभवन्नपि स भगवान् 'क्षुद्रशक्तिरयं जन एकपदे परिपूर्णभोग कर्तुं नेष्टे, क्षणश कणशश्च भुञ्जानोऽसौ अन्तत उपभुक्तपरिपूर्णभोगस्स्यात्' इति मन्यमान अल्पाल्पश एव स्वभोग वितरतीति यत्, एतदेव साम्यभोगप्रदत्व नाम। शिशूना प्रथमत एव जननी न हि

प्रयच्छत्यन्नरसशाकदध्यादिकम्। क्षीरम् यवागू अन्नकणिका . इत्येव क्रमेण प्राशनं हि प्रेक्षामहे। विद्यार्थिभ्योऽपि न हि बृहत्तरग्रन्थाथापदेशं दिशन्ति गुरवः प्रथमतः। वार्धके वर्तमानाना जनानां कुक्षौ तण्डुलसूपशाकदधिघृतादीनि वस्तूनि अपरिमितशकटमेयानि गतानि सन्तीति नैवात्र सदेहलेशोऽपि। किमेतावन्ति वस्तूनि युगपदेव प्रविष्टानि जठरे? सर्वथाऽप्यसभावितं ह्येतत्। क्षणशः कणशश्चैव प्रविष्टानीति ननु सर्वे विदन्ति। एवमेव अपरिच्छिन्नविभूतिको भगवान् स्वविभूतीः कणशः एवानुभावयन् क्रमेण अनुभावितकृत्स्नविभूतिको बोभवीति। एवमेवानुभावयति ॥ भगवान् मुनिवरमेनम्।

तिरुविरुत्ताख्यप्राथमिकप्रबन्धतः प्रभृति सहस्रगीत्या अस्या अवसानावधि भगवान्मुनिवरमेनमेवमेवानुभावयतीति वस्तुतत्त्वे स्थिते, इदानीं विशिष्यैतत्प्रतिपादनं किमर्थमिति चेत्, अवधेयम्। भगवान् मुनिवरस्यास्योत्तमाङ्गमारुह्य तत्रावस्थाय मोदितुमैच्छत्, 'एकपदे उत्तमाङ्गाधिरोहणे कृते, महानिधिमुपलब्धवान् जन्मदरिद्र इव प्रशिथिलान्तःकरणो भवेदसौ, अतस्तदिदं साहसं नैव कर्तुमर्हम्, क्रमशः एव शनैश्शनैरुत्तमाङ्गमधिरोढव्यम्' इति हृदि कलयन्, परिसरेऽवस्थिति, अन्तिकेऽवस्थिति, सहावस्थिति, कटितटेऽवस्थिति, हृदयदेशेऽवस्थिति, भुजेऽवस्थिति, रसनायामवस्थिति, अक्ष्णोरवस्थिति, ललाटेऽवस्थिति—इत्येवं क्रमेण अन्ततो मूर्ध्नि निषण्णस्सन् कृतकृत्यो बभूव भगवान्। एवं नाम सात्म्यभोगप्रदानसामर्थ्यमस्य जेजेलप्रतिद्वन्द्वम्। तदिदमनुभूयते मुनिवरेण दशकेऽस्मिन्।

सत्यं भगवतः श्रुतीनां शिरस्स्ववस्थानापेक्षया शठरिपुमुनेरस्य शिरसि स्थितिः परमस्पृहणीया, अत एव श्रीवत्साङ्कमिश्रगुरुचरणाः वरदराजस्तवे देवाधिराजं भगवन्तमनुयुञ्जते—* भक्तानां यद्वपुषि दहरं पण्डितं पुण्डरीकं यद्वाम्लानं वरद! सततं ध्यासनादासनाब्जम्। आम्नायानां यदपि च शिरो यश्च मूर्धा शठारेः हस्त्यद्रेर्वा किमतिसुखदं तेषु पादाब्जयोस्ते? ॥ * इति। एतत्पुत्ररत्नभट्टपादा अपि श्रीरङ्गराजस्तवे * वटदलदेवकीजठरवेदशिरः कमलास्तनशठकोपवाग्वपुषि रङ्गगृहे शयितम् * इत्यनुगृह्णन्ति ॥ *

**(हिंदी) पहले शतक के नवे दशक की अवतारिका**—प्रकृत दशक में भगवान के 'सात्म्यभोगप्रदत्व' नामक विलक्षण गुण का अनुभव किया जा रहा है। भगवान अपने भक्तों को अपने स्वरूपरूपगुणविभूतिचेष्टितों का अनुभव देने के समय एक ही साथ अपना परिपूर्ण अनुभव नहीं देते, परंतु धीरे धीरे देते हैं। क्योंकि वे ठीक जानते हैं कि अल्पशक्तिवाला यह मानव एक साथ परिपूर्ण अनुभव नहीं कर सकेगा। अतः धीरे धीरे थोडा थोडा अनुभव देते हुए क्रमशः परिपूर्ण अनुभव कराना भगवानका महान चातुर्य है, जिसका दूसरा नाम है सात्म्य भोग-प्रदान। बच्चे को आहार देनेवाली माता, शुरू में ही अन्न, रोटी, शाक इत्यादि ठोस पदार्थ नहीं देती, किंतु प्रथमतः केवल दूध, थोडे दिनों के बाद माँड, फिर क्रमशः अन्न शाक इत्यादि देने लगती हैं, अर्थात् थोडा थोडा आहार देती हुई बच्चे की खाने तथा पचाने की शक्ति बढाती हुई धीरे धीरे आहार की मात्रा बढाती जाकर, अंततः पूर्ण आहार देती है। एवं शिष्यों को उपदेश देनेवाले आचार्य शुरू में ही नहीं, परंतु धीरे धीरे बडे बडे शास्त्रार्थों का उपदेश देते हैं। यदि कोई वृद्ध अपने मन में यह हिसाब लगावें कि अभी तक मैंने कितना आहार खाया हूं, तो उसे मालूम पडेगा कि सैकडों मन चावल, या गेहूं, दाल, शाक, घी इत्यादि उनसे खा गये। परंतु क्या ये

सभी वस्तु एक ही समय उसके पेट म चले गये? नहीं नहीं; सब धीरे धीरे गये। इसी प्रकार भगवान भी भक्तों को धीरे धीरे अनुभव देना शुरू कर क्रमश: अपना परिपूर्ण अनुभव देते हैं। प्रकृत दशक म उन्होंने आळ्वार को ऐसा ही एक विलक्षण अनुभव दिया।

यद्यपि आळ्वार के प्रथम प्रबंध तिरुविरुत्तम् से शुरूकर प्रकृत सहस्रगीति के अन्तक भगवान उन्हें ऐसा क्रमिक अनुभव ही देते हैं; अतः यह शका होगी कि "इस दशक की कौन-सी विशेषता है?" तथापि इसकी यही विशेषता है कि इस दशक में आळ्वार स्वय अपनी वाणी से इस विलक्षण अनुभव का स्पष्ट व अत्यद्भुत वर्णन कर रहे हैं। तथाहि, इस दशक की यह कथावस्तु है—भगवान की इच्छा हुई कि मैं आळ्वार के सिर पर बैठकर आनद पाऊ। परतु उन्होंने सोचा कि "यदि मैं सहसा जाकर इनके सिरपर चढ जाऊ, तो अकस्मात् महानिधि पानेवाले गरीब की भाति, आळ्वार मुझको सह नहीं सकते; अतः यह काम धीरे धीरे करने का है।" तदनुसार वे आळ्वार के सामने प्रकट हो गये, समीप पधारे, पास बैठ गये, गोद पर चढ गये और ऊपर ऊपर चढते हुए क्रमश वक्ष, भुज, जीभ, नेत्र व ललाट लाघकर अततः सिर पर बैठ कर कृतार्थ हो गये। अब आळ्वार इस दशक में भगवान के इस सात्म्यभोगप्रदान नामक शुभगुण का अनुभव करते हैं।

इस दशक के अत में यह अर्थ बताया जानेवाला है कि भगवान आळ्वार के सिरपर विराज कर कृतकृत्य हो गये। इससे स्पष्ट होता है कि उनको वह स्थान बहुत प्रिय लगा। यह बात सर्वथा सत्य और हमारे आचार्यों का परमादरणीय है। यथा श्री कूरेश स्वामीजी ने श्री वरदराज भगवान से प्रश्न किया, "भक्ताना यद्वपुषि दहर ..... यच्च मूर्धा शठारे " इत्यादि (श्री वरदराजस्तव ५९)। इसका यह तात्पर्य है—भक्तों का हृदयकमल, (अर्चावतार में) आसनरूपी कमल, वेदों का सिर (माने वेदात) श्री शठकोपसूरी का सिर, और हस्तिगिरि का सिर, इतनी वस्तुओं में कौन सी आपको सबसे अच्छी लग रही है? श्री पराशर भट्टार्य स्वामीजी भी श्रीरगराजस्तव में "वटदल देवकीजठर..... ." (पृ. ७८) इत्यादि पद्य में कहते हैं कि भगवान वटपत्र, देवकीगर्भ, वेदशिर (माने वेदात), लक्ष्मीस्तन, श्री शठकोपसूरी की वाणी व शरीर और श्रीरगादि धाम में विराजमान हैं। इन दोनो पद्यो का यह भावार्थ है कि भगवान श्री शठकोप सूरी के दिव्य सिर पर इतने आराम व आनद से विराजते है, जैसे उक्त दूसरे अनेक स्थानों पर आप विराजते हैं॥

.... *

(गाथा.) इवैयु मनैयु मुवैयुम् इवरु मवरु मुवरुम् *
एवैयुम् यवरुम् तन्नुळ्ळे आहियु माकियुम् काक्कुम् *
अवैयुळ् तनिमुद लेम्मान् कण्णपिरा नेन्नमुदम् *
शुवैयन् तिरुविन् मणाळन् एन्नुडै च्चूळलुळाने॥ १॥

(सं.) नेदीयांसोऽचेतनपदार्थाः, दवीयांसोऽचेतनपदार्थाः, मध्यस्था अचेतनपदार्थाः, नेदीयांसश्चेतनपदार्था दवीयांसश्चेतनपदार्था मध्यस्थाश्चेतनपदार्थाः (किं बहुना) सर्वेऽपि चाचेतनपदार्थास्सर्वेऽपि च चेतनपदार्था स्संवर्तसमये यस्य कुक्षिकुहर प्रविश्य स्थितिं विन्दन्ते, यस्य

कुक्षेरथ निस्सरन्ति, एवं नाम सकलजगदवननिपुणः सर्वेषु च तेष्वन्तर्यामी, तेषामद्वितीय-कारणभूतश्च सोऽस्मत्स्वामी कृष्णप्रभुः परमभोग्यः परमरसिको लक्ष्मीपतिर्मम परिसरमधि-तिष्ठति ॥

सकलचेतनाचेतनवर्ग सृष्टिस्थितिसंहारकौशलेन सकलचराचरान्तःप्रवेशचातुर्या च प्रदर्शितपरत्व-सीमा भगवान् तत्प्रत्यनीकं सौलभ्यमपि प्रदर्शयितुकामस्सन् मम सर्वाङ्गसंश्लेषणं स्वयमनुबुभूषुः सात्म्यभोगप्रदान कुतूहलेन परिसरे संचरन्नवतिष्ठत इत्युक्तं भवति । स्वस्य परिसरे तिष्ठन् गोधूलिधूसरितकोमलकेशपाशः पिञ्छा-वतंसो मृदुललितवेणुनादमकरोदिव; अत एव कृष्णप्रभुरित्युक्तवान् सूरिवरः । अथ च स्वकीयसर्वाङ्गसौन्दर्य-लावण्यातिशयं च संदर्शितवानिव; अत एव परमभोग्य इत्युक्तम् । 'स्वामिन् शठकोपमुने ! गोपीजनानामिव भवतोऽप्यङ्गसङ्गमभिरोचये' इत्युक्तवानिव; अत एव परम रसिक इत्युक्तम् । 'एतावद्रासिक्यं भवता कुत्र शिक्षित' मिति मुनिवरेण पृष्टो लक्ष्मीसकाशेऽभ्यस्तमिति प्रत्युक्तवानिव; अत एव लक्ष्मीपति रित्युक्तम् ॥ लक्ष्मीपतित्वादेव परमरसिकोऽभूत्; परमरसिकत्वादेव लक्ष्मीस्वयंवरपतिरभूदिति रसपरिपुष्टो भावविशेषोऽनुसन्धेयः ॥

—* पहली गाथा—इवैयुमवैयुमुवैयुम् *—

(हिंदी.) समीप में रहनेवाले अचेतन पदार्थ, दूर रहनेवाले अचेतन पदार्थ, बीच में रहनेवाले अचेतन पदार्थ, एवं दूर रहनेवाले चेतन, बीच में रहनेवाले चेतन, मध्यस्थ चेतन, (तथाच) सभी अचेतन और सभी चेतन पदार्थ प्रलय के समय जिनके पेट में प्रवेश कर आराम से रहते हैं, एवं बादमें जिनके पेटमें से बाहर निकलते हैं, इस प्रकार समस्त जगत की रक्षा करने में निपुण, उन सबके अन्तर्यामी और उनके अद्वितीय कारण होनेवाले, वे हमारे स्वामी, श्री कृष्णचंद्र, जो परमभोग्य, परमरसिक तथा लक्ष्मीपति भी हैं, वे मेरे पास विराजमान हैं ।

जो भगवान समस्त चेतनों व अचेतनों की सृष्टि, रक्षा व संहार करने, तथा उन सब के अंतर्यामी होने से अपने परत्व का परिचय देते हैं, वे ही उसके विपरीत अपने सौलभ्य का भी प्रदर्शन करना, एवं स्वयं मेरा सर्वांग आलिंगन करना तथा मुझे अपने सात्म्यभोग का प्रदान करना चाहते हुए, मेरे सामने पधार कर चारों ओर घूम रहे हैं—यह है इस गाथा का तात्पर्य । [श्री कृष्णचंद्र] कहने से यह अर्थ प्रतीत होता है कि उस समय भगवान गोधूली से अलंकृत केशवाले और वेणुगान करनेवाले श्रीकृष्ण के रूप में विराजमान थे । [परमभोग्य] कहने से यह मालूम पड़ता है कि उन्होंने आळ्वार को अपने दिव्यमंगलविग्रह का सारा सौंदर्य व लावण्य दिखाया । [परमरसिक] कहने का कारण यह होगा कि उन्होंने आळ्वार से कहा कि "हे शठकोपमुने ! गोपियों की भांति मैं आपका भी आलिंगन करना चाहता हूं ।" इसके बाद आळ्वार ने पूछा होगा कि तुमने किससे इतनी रसिकता सीखी ? भगवान ने उत्तर दिया होगा कि, "लक्ष्मीजी से ।" इस संवाद का सूचक है [लक्ष्मीपति] शब्द । लक्ष्मीपति होने से भगवान रसिक हुए, और रसिक होने से वे लक्ष्मीपति बने, इन दोनों प्रकारों से इस वाक्य का अर्थ समझा जा सकता है ॥ .... .. .... (१)

(गाथा.) शूळल् पलपल वल्लान् तोल्लैय क्काल तुलहै *
कुवळ लोन्राहि विडन्द केशव नेन्नुडै यम्मान् *
वेळ मरुप्पै योशिचान् विण्णव र्कण्ण लरियान् *
आळ नेडुङ्कटल् शेर्न्दान् अवने वरहलिलाने ॥ २ ॥

(सं) नानाविधावतरणकरणनिपुणः, पुरा महावराहमूर्त्या विरचितवसुधोद्धरणः केशवः कुवलयापीडगजराजदन्तभञ्जनप्रवीणो दिविषदाम् इदमित्थंत्वेन चिन्तयितुमप्यशक्यः गंभीर जलनिधिशयनश्च मम परिसरे वर्तते ॥

भगवतो मुनिवरपरिसरे वर्तनमव्यवहितगाथायामनुभूतम्। अथात्र सन्निहितप्रदेशे वर्तनमनुभूयते। प्रथमत एव सन्निहितप्रदेशे कुतो नागत इत्यरसिकप्रश्नो माभूत्। सात्म्यभोगप्रदानमिह विवक्षितमिपेत सदा हृदि धार्यम्। सकाशे समुपस्थितो भगवान् पञ्चभिर्विशेषणैर्विशेष्यते। नानाविधावतरणकरणनिपुण इति प्रथम विशेषणम्। मूलगाथाया तावदवतरणशब्दप्रयोगो नास्ति, अनेकमदुपायत्र इत्येव तु वर्तते। चेतनाना वशीकरणोपाय * अजायमानो बहुधा विजायते * इत्याम्नातमवतरणमेवेत्याचार्याणामुदार हृदयम्। वस्तुतो भगवतो ऽवतारविरहे सति चेतनाना भगवति व्युत्पत्तिरेव हि न स्यात्, शास्त्राणा च सर्वथा निर्विषयतैव स्यात्। अत एवानुगृहीत श्रीवत्साङ्कमिश्रैर्वरदराजस्तवे * वरद! यदि न मुख्यगातरिष्य श्रुतिविहितास्त्वदुपासना नैताः। करणपथविदूरगे सति त्वयि अनियतानिकृता किमभविष्यन्॥ * इति। 'नानाविधावतरणकर्तेत्यनभिधाय ....करणनिपुण इति कथितम्, किं नामात्र नैपुण्यमिति पृच्छा जायेत, कर्मवश्यानामस्मादृशा धियोऽप्यगोचरान् स्वयमवतारान् कृपावश्यस्सन् स करोति, तदिदमतिमात्रनैपुण्यनिबन्धनमिति मुनिवर आशेते। दण्डकारण्ये कुब्जाम्रतयाऽवततारेत्यैतिह्यासिका। * पिता पुत्रेण पितृमान् योनियोनौ * इति श्रावयन्ती श्रुति 'योनियोनौ' इत्यनेन यमर्थं विवक्षति स्म, तमेवार्थं हृदि निधाय निपुण इत्याह मुनिवर। तत्तद्योन्यनुरूपाव मवतरण यत् तदेव नैपुण्य नाम। तादृशेष्ववतारेष्वन्यतममनुभवति महावराहमूर्त्येत्यादिना। इतरसर्वावतारापेक्षया श्रीवराहावतारे भूरितमोऽभिनिवेशो मुनिवरस्यास्य, अत एव प्रथमप्रबन्धभूत तिरुविरुत्तारम्भे चरमप्रबन्धभूतैन सहस्रगीत्यवसाने च सोऽयमेवावतारोऽनुसंहितोऽभूत्। ज्ञानप्रदानोपकारक [ज्ञानप्पिरान्] इत्येव सज्ञा वराहभगवान् सूरिवर कृता। [केशवः] प्रशस्तकेश इत्यर्थ। वराहशुभविग्रहस्य वेदगन्धिकेशवृन्दानुभव इत्याचार्या। कुवलयापीडदन्तिभञ्जनानुसन्धानम् मत्तगजरूप स्वकीयेन्द्रियानलेपलोपनस्मारकम्। दिविषदाम् इदमित्थंत्वेन चिन्तयितु मप्यशक्य इत्यनेन अस्मादृशा का कथेत्युक्त भवति। दिविषदामपीत्यनुक्त्या अस्मादृशा परम भक्ताना सुसुख चिन्तयितु शक्य इत्यर्थोऽपि स्फोरितो भवति। आर्तनादश्रवणसौकर्याय पारावारविरचितशयनो भगवान् मदार्तिहरणाय मम सन्निहितोऽभूत्॥ (२)

—* दूसरी गाथा—शूळल् पलपलवल्लान् *—

(हिंदी) नाना अवतार करने मे निपुण, पूर्वकाल मे महावराह होकर भूमि का उद्धार करनेवाले, केशवविरुदधारी, कुवलयापीड नामक मत्तगज के दात तोडने मे समर्थ, 'इतने

**हैं, ऐसे हैं' करके देवों को नापने में अशक्य और विशाल व गंभीर सागर पर शयन करने वाले मेरे स्वामी मेरे समीप ही विराज रहे हैं ॥**

पूर्वगाथा में भगवान आळ्वार के सामने प्रकट होकर, दूर से उनकी परिक्रमा करते थे। अब आप उनके बिल्कुल समीप पधार गये। अर्थात् दूरसे दर्शन करनेवाले आळ्वार ने जब उस दर्शन का सहन किया, तब भगवान आगे बढ़कर उनके समीप ही आ गये। ऐसे भगवान के चार पांच विशेषण दिये जा रहे हैं। इनमें पहला विशेषण है—[**नाना अवतार करने में निपुण**]। यद्यपि मूलगाथा में साक्षात् अवतार शब्द प्रयुक्त नहीं, किंतु इतना ही कहा गया है कि [अनेक सदुपायङ्क।] उदारचित्त आचार्यो का यह अभिप्राय है कि चेतनों को वश करने का उपाय अवतार ही है, जिसकी प्रशंसा, "अजायमानो बहुधा विजायते" इत्यादि वेदवाक्यों में भी की गयी है। यदि भगवान कभी अवतार ही नहीं कर देते, तो चेतनों को उनका ख्याल ही नहीं होता और सभी शास्त्र एकदम निर्विषय होते। अत एव श्रीकूरेश स्वामीजी ने श्रीवरदराजस्तव में अनुगृहीत किया, "वरद यदि न भुव्यवातरिष्य" इत्यादि (६७)। इसका यह तात्पर्य है—हे वरदराज भगवन्! यदि आप इस धरातल पर अवतार नहीं कर देते, और अवाङ्मनसगोचर ही रह जाते, तो आपके उपासन अर्चन इत्यादि सभी वेदोक्त काम, विषय के अलाभ से अप्रामाणिक अथवा व्यर्थ हो जाते, अर्थात् वाणी व मन के भी परे रहनेवाले का अर्चन इत्यादि कैसे किये जा सकते? अतः ये सभी अर्थशून्य हो जाते। अवतारकर्ता कहने की जगह अवतार करने में निपुण कहनेवाले आळ्वार अवतार में भी भगवान का चातुर्य देख रहे हैं। वह इस प्रकार है कि कर्मवश्य हमारी बुद्धि के भी अगोचर कृपामूलक अवतार करना। इतिहास बताता है कि उन्होंने दण्डकारण्य में कुब्जाम्र का अवतार लिया था। वेदपुरुष ने भी कहा, "पिता पुत्रेण पितृमान् योनियोनौ" (अर्थात् भगवान सबके पिता होते हुए ही अनेक योनियों में अवतार करते हुए अपने पुत्र किसी चेतन को अपना पिता बना देते हैं। ऐसे अवतारों में से एक अवतार का अनुभव किया जा रहा है [**महावराह**] इत्यादि से। मालूम पडता है कि दूसरे अवतारों की अपेक्षा यह श्री वराह अवतार ही श्री शठकोपस्वामीजी को अत्यंत प्रिय है। अत एव उन्होंने प्रथम प्रबन्ध तिरुविरुत्तम् के तथा अंतिमप्रबंध तिरुवाय्मोऴि के अंत में इसकी स्तुति की, और इसे "ज्ञानप्पिरान्" (माने ज्ञान के उपदेशक) नाम भी रखा। [**केशव**] शब्द का अर्थ है श्रेष्ठ केश से विभूषित। आचार्यों का अभिप्राय है कि यह शब्द श्री वराह भगवान के दिव्यविग्रहस्थित वेदगंधि केशों का वर्णन करता है। कुवलयापीड वृत्तांत के कथन से आळ्वार मत्तगज की भांति प्रबल अपनी इन्द्रियों का गर्व दूर करनेवाले भगवान के सामर्थ्य की सूचना करते हैं। [**देवों को नापने में अशक्य**] कहने का यह भाव है कि जब देव ही भगवान का वैभव नाप नहीं सकते, तो हमारे सरीक अज्ञों की बात ही क्या? अथवा भगवान बेशक देवों को नापने के अशक्य रहें, परंतु हमारे जैसे भक्तों के लिए सदा सुलभ ही होते हैं। देवों का आर्तनाद सुनने के लिए सागर में शयन करनेवाले भगवान् मेरा दुःख दूर करने के लिए अब मेरे समीप पधारे हैं ॥ (२)

(गथा.) अरुह लिलाय पेरुञ्जीर् अमरर् लादि मुदल्वन् *
करुदिय नीलनन्मेनि वण्णन् शेन्दामरै कण्णन् *
पोरुशिरै प्पुल्लुव न्देरुम् पूमहळार् तनिक्केल्वन् *
ओरुगतियिन् शुवै तन्दिट्टु ओळिविल नेन्रो ड्डने ॥ ३ ॥

(सं॰) कदाऽपि वैकल्यमनधिगच्छद्भिः कल्याणगुणैर्विभूषितः नित्यसूरीणां निर्वाहकः नीलमणिनिभविलक्षणविग्रहाभिरामः सरसिजोपमलोचनः पक्षिराजाधिरोहणेन प्रमोदमानो भूदेवीनाथो मया सहावतिष्ठमानो भगवान् कतिपयविधाननुभवान् प्रदिश्य न तृप्यति, अपितु सकलविधानप्यनुभवाननुगृह्णाति ॥

समीपवर्तनं विहाय साहित्यमन्वविन्दतेत्युच्यतेऽत्र । अविकलशुभगुण इति प्रथमविशेषणम्। गुणानां वैकल्यं नाम तेषां केषुचित्प्रसरः केषुचिदप्रसरश्च; तदसाहित्यकथनेन नित्यसिद्धशुभगुणत्वमुक्तं भवति । ननु सर्वेष्वप्यधिकारिषु भगवद्गुणाः प्रसरन्तीति चेदङ्गीक्रियेत, तर्हि * तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान् । क्षिपाम्यजस्रमशुभानासुरीष्वेव योनिषु ॥ ...... * कल्पकोटिशतेनापि न क्षमामि वसुन्धरे ! * इत्यादि निग्रहवचसां कथमुपपत्तिरिति शङ्क्येत । अपत्येषु सदा वत्सलः पिता हितपरतया कदाचिन्निगृह्णातीत्येतावता किं तस्य प्रेमभङ्गश्शङ्क्येतेति समाधेयम् । [नित्यसूरीणां निर्वाहकः] तत्तादृशोऽयमिदानीं हन्त ! मम निर्वाहो बुभूषतीति विस्मयोक्तिः । भूपतिस्तावत् न्यायाधिकरणे निर्वाहको भवन्नपि अवरोधे निर्वाह्यो भवतीति किमत्र चित्रम् । [नीलमणिनिभविलक्षणविग्रहाभिरामः] * पश्यत्यचक्षुस्स शृणोत्यकर्णः * अपाणिपादो जवनो ग्रहीता इत्यादिरौपनिषद वाक्यराशि रास्तां नाम दूरे; परमरसिकस्स भगवान् मामनुभोक्तुम् * इच्छागृहीताभिमतोरुदेहः * इति पुराणश्लोकरीत्या दिव्यसुन्दरविग्रहं परिगृह्य खलु समायात इहेत्युच्यत इव । [सरसिजोपमलोचनः] * जायमानं हि पुरुषं यं पश्येन्मधुसूदनः । सात्त्विकस्स तु विज्ञेयस्स वै मोक्षार्थचिन्तकः * इत्युक्तरीत्या येन लोचनेन पुरा मयि सत्तामुदपादयत्तद्विलोचनमसकृत्प्रदर्शयतीत्युच्यत इव । [पक्षिराजाधिरोहणेनेत्यादि ।] * दाससखा वाहनमासन ध्वजो यस्ते वितानं व्यजनं त्रयीमयः । उपस्थितं तेन पुरो गरुत्मता त्वदंघ्रिसम्मर्दकिणाङ्कशोभिना ॥ * इति यामुनार्यसूक्तिरीत्या गरुत्मन्तमिव मामपि विधेयीकर्तुमुत्सुक इति विवक्षितम् । [भूदेवीनाथः] रथाङ्गपाणिरिति क्वचित्, पाञ्चजन्यपाणिरिति क्वचिच्च कथनेऽपि यथा ह्युभयपरिकर्मितपाणित्वमुक्तप्रायम्, तथैव श्रीदेवीवल्लभ इति क्वचित्, भूदेवीवल्लभ इति क्वचिच्च कथनेऽपि उभयमहिषीवाल्लभ्यमुक्तप्रायं वेदितव्यम् । श्रीभूदेव्योरिव मय्यपि समुत्सुक इत्युक्तं भवति । एतादृशोऽयं भगवान् परिसरवर्तनं समीपवर्तनं च विसृज्याधुना श्रीभूम्यां सहैव मया सहाप्यवतिष्ठते; न केवलमेतावदेव; [कतिपयविधाननुभवान् प्रदिश्य न तृप्यति, अपि तु सर्वविधानप्यनुभवाननुगृह्णाति] पुत्रे पितुः कार्यमन्यत्, मातुः कार्यमन्यत्; कलत्रे पत्युः कार्यमन्यत्, अपत्यानां कार्यमन्यत्, इत्येवरीत्या व्यक्तिभेदेन कार्यभेदव्यवस्था हि लोके दृश्यते; नैव काचिदस्ति व्यवस्था भगवतो मयि; सर्वविधानुभवजरसप्रवाहप्रदाता भवतीत्युक्तं भवति ॥ * यदा यदा हि कौसल्या दासीवच्च सखीव च । भार्यावद्भगिनीवच्च मातृवच्चोपतिष्ठति ॥ * इति श्रीरामायणश्लोकरत्नमिह भाव्यम् ॥ .... .... .... ... .... (३)

—* तीसरी गाथा—अरुळ्लिलाय पेरुंशीर् *—

(हिंदी.) कभी कम न होनेवाले कल्याणगुणों से विभूषित, नित्यसूरियों के नाथ, नीलमणि के समान विलक्षण दिव्यमंगल विग्रह वाले, कमलनयन, पक्षिराज गरुडजी पर सवार होकर आनंदित होनेवाले, भूदेवी के नाथ, और मेरे साथ विराजमान भगवान हमें कतिपय प्रकार के भोगमात्र देकर तृप्त नहीं होंगे, किंतु सकलविध भोगों का भी परिपूर्ण प्रदान करेंगे ॥

इस गाथा में यों कहा जाता है कि भगवान आळ्वार के ओर समीप पधार कर उनके साथ एकासनासीन हो गये। उनका पहला विशेषण है [कम न होनेवाले कल्याणगुणों से विभूषित।] कहने का यह तात्पर्य है कि भगवद्गुणों में यह न्यूनता नहीं रहती, कि किसी के विषय में प्रकाशित होना और दूसरे किसी के विषय में प्रकाशित न होना; अर्थात् भगवान के कृपादि गुण बिना संकोच सबके विषय में प्रकाशित होते हैं। इस पर यह शंका हो सकती है कि यदि भगवान सब से कृपा ही करनेवाले हो, तो आप दुष्टों को कैसे दंड देते हैं; यथा गीताजी में स्वयं उन्होंने ही आज्ञा की, "तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान्। क्षिपाम्यजस्रमशुभानासुरीष्वेव योनिषु॥" इत्यादि। जैसे अपराध करने वाले अपने पुत्र को कदाचित् दंड देने से पिता के प्रेम में कमी न मानी जायगी, ठीक इसी प्रकार पापी का पाप मिटाने के लिए और उसे सन्मार्ग में लाने के लिए उसे शिक्षा देनेवाले भगवान को भी उस अपराधी पर कृपालु ही समझना चाहिए। [नित्यसूरियों के नाथ] होते हुए भी भगवान अब अपने को मेरे संश्लेष से सनाथ मान रहे हैं: ओह! यह कैसा गुण है! अपने आस्थान-मंटप में सबका स्वामी होकर, अधिकार चलाता हुआ विराजनेवाला राजाधिराज भी अंतःपुर में अपनी प्रियमहिषी से वही व्यवहार नहीं करता, परंतु स्वयं उसका आज्ञाधारक बनता है। इसी न्यास से नित्यसूरिनाथ भगवान भी अब आळ्वार के पराधीन बन गये हैं। [नीलमणि के समान विलक्षण दिव्यमंगलविग्रहवाले] कितने ही लोग "पश्यत्यचक्षुः" (भगवान नेत्रहीन होते हुए ही सब को देखते हैं) इत्यादि उपनिषद्वाक्यों के अनुसार भगवान को इंद्रिय-शून्य, अवयवशून्य, निराकार इत्यादि मानते होंगे। परंतु श्रीपराशरमहर्षिने श्रीविष्णुपुराण में कहा कि "भगवान अपनी इच्छा से अपने इष्ट दिव्यमंगलविग्रहों का धारण करते हैं (इच्छागृहीताभिमतोरुदेहः)।" एतदनुसार, परमरसिक वे अब अतिमनोहर दिव्यरूप लेकर मेरे पास पधार गये हैं। [कमलनयन] शब्द से आळ्वार भगवान के उन नेत्रों की प्रशंसा करते हैं जिन्होंने अपने पर पहले पहल कटाक्षपात किया था, और जो हाल में भी ऐसे कर रहे हैं। इनका वैभव शास्त्रों में यों उपवर्णित है—जायमानं हि पुरुषं यं पश्येन्मधुसूदनः। सात्विकस्स तु विज्ञेयस्स वै मोक्षार्थचिन्तकः॥ अर्थात् जन्म लेने के समय जिस मानव पर भगवान का कटाक्ष पडेगा, वही सात्विक और मोक्षमार्ग का चिंतक होगा। [गरुडजी पर सवार होकर] कहने का यह भाव है कि भगवान जैसे "दासस्सखा" इत्यादि स्तोत्ररत्नोक्त प्रकार गरुडजी से विविध सेवा सकारते हुए उनको अनुगृहीत करते हैं, ठीक इसी प्रकार अब आळ्वार को भी अनुगृहीत करना चाह रहे हैं। [भूदेवी के नाथ] कहने का तात्पर्य है—श्रीदेवी व भूदेवी के सहित विराजमान।

अर्थात् इन दो देवियों म से एकका नाम लेने पर भी दोनों को समझना चाहिए। जैसे उनको कदाचित् शखधारी कहें, अथवा कदाचित् चक्रधारी कहे, तो भी दोनों समय हम भगवान को शखचक्रधारी ही समझते हैं; इसी प्रकार यहा भी समझना चाहिए। तथाच आळ्वार यों कहना चाहते हैं कि भगवान श्रीदेवी व भूदेवी की भांति मेरे साथ भी एकासन पर विराजमान हैं। इतना ही नहीं, किंतु [कतिपय-प्रकार के भोगमाल देकर तृप्त नहीं होंगे] इत्यादि। यह भाव है—पुत्र के प्रति माता का कार्य एक प्रकार का है; पिता का तो दूसरे प्रकारका होता है। एव लोके विषय में पति के कार्य मे पुत्रों का कार्य विलक्षण होता है। इस प्रकार लोकव्यवहार में एकैक व्यक्ति का भी काम अलग अलग होता है; एक ही व्यक्ति का दो प्रकार के काम करना असंभव है। परंतु भगवान के बारे में यह नियम लगता नहीं। "माता पिता भ्राता निवासश्शरण सुहृद् गति र्नारायण." इत्याद्युपनिषद के अनुसार सकलविधबाधव होनेवाले भगवान, अब आळ्वार को एक दो प्रकारो का अनुभवरस मात्र देने का विचार नहीं कर रहे हैं, वरन् समस्तविध अनुभव देकर परिपूर्ण आनद का प्रदान करने तैयार विराज रहे हैं। जैसे कि दशरथ चक्रवर्ती कौसल्या देवी की प्रशसा करते हैं—यदायदा हि कौसल्या दासीवच्च सखीव च। भार्यावद्भगिनीवच्च मातृवच्चोपतिष्ठति॥ यह भाव है—कौसल्यादेवी नौकरानी, सखी, पत्नी, बहन और माता की भाति दशरथ की सेवा करती थी; अर्थात् सभी प्रकारों की सेवा करती थी॥ .... .... (३)

(गाथा.) उडनमर् कादल् महळिर् तिरुमहळ् मण्महळ् आयर्
मडमहळ् * एन्रिवर् मूवर् आळुं मुलहमुम् मूने *
उडनवै योक्क विळुङ्गि आलिलै चेर्न्दव नेम्मान् *
कडलमलि माय प्पेरुमान् कण्ण नेन्नोक्कलैयाने ॥ ४ ॥

(स.) श्रीदेवी भूदेवी नीलादेवी च नित्ययुक्ताः प्राणवल्लभास्तिस्रः। स्वकीयाधिराज्यगोचरभूतं च त्रैलोक्यमेतदखिलम्। तथा चैवंविधप्रभावशाली, त्रिलोकीमपि युगपदास्वाद्य वटदलमधिशयितोऽस्मत्स्वामी समुद्राभ्यधिकाद्भुतचेष्टितकारी च कृष्णो मम कटितटमध्यास्ते॥

भगवान् व्रजवासावसरे यशोदाया गोपीना च कटितटमधिष्ठाय तासा यादृशाननुभवानदिशत् तादृशान्ममापि दिसुर्मम कटितटीमध्यास्तेत्युच्यतेऽत्र। श्रीगुणरत्नकोशे श्रीपराशरभट्टार्याः प्राहुः—* देवि! त्वामनु नीलया सह मही, देव्यरसहस्र तथा यामित्थं स्तनबाहुदृष्टिभिरिव स्वामि. प्रिय श्लावसे * इति। एतेन सहस्रसङ्ख्यासु वल्लभासु मध्ये श्रीभूनीलाना प्राधान्य प्रतिपद्येत। "श्रीभूनीलादेव्यो नित्ययुक्ताः प्राणवल्लभास्तिस्रः' इति कथनेन परस्सहस्रदेवीवैशिष्ट्यमुक्तप्रायम्। एतासा दिव्यमहिषीणा मुख्यावचकैङ्कर्यवृत्तिष्वन्वयः। भगवान् राघवो यदा समुद्रशरणागतिच्छलेन पयोधिपुलिनमधिशिश्ये, तदावे उपधानीकृत तदीयबाहुमुपवर्णयन् वाल्मीकिर्मुनिवरः * भुजे. परमनारीणामभिमृष्टमनेकधा * इत्याचचक्षे। एकदारव्रतस्य राघवस्य बाहुः कथ परमनारीणा भुजैरनेकधाऽभिमृष्टो भवितुमर्हतीत्याशङ्का व्याख्यातारः प्रशमयन्ति श्रीमति वैकुण्ठे तथात्वोपपादनेन। एव च शठकोपमुनीन्द्रः स्वसन्निहितस्य भगवतो विभूतिविस्तारप्रतिपादनतत्परायामस्या गाथायाम् देवीवर्ग-

वैशिष्ट्यात्मकं परत्वं प्रथमतः प्रतिपादयति । श्रीभूर्नीलासनाथ इति विशेषणतया निर्देशं विहाय '....प्राणवल्लभास्तिस्रः' इति, स्वकीयं राज्यं च त्रैलोक्यमेतदखिलम् इति च वाक्यभेदमाकलय्य यत्कथितमिह तदिदं मनुभवरासिक्यव्यञ्जकम् । 'अस्य भूयस्यो देव्यस्सन्ति, परिपाल्य वस्तु च त्रैलोक्यम्' इति कथनमनुभवप्रणाली खलु । एतादृशो हि भगवान् देवीरपि विसृज्य मामुपभोक्तुमुपायात्; त्रैलोक्येऽपि मामेकमेव परिपाल्यमभिमन्यते हन्त ! इति विस्मयस्तिमित इव भवति मुनिः । कृष्णावतारे 'नप्पिन्नैप्पिराट्टि' इति या खलु गोपी कृष्णस्य प्राणवल्लभाऽऽसीत्, या च दिव्यसूरिभिरसकृत् संकीर्त्यते सा नीलादेव्येवेति समुद्बोधयितुमत्र मूलगाथायाम् नीलेति नामविन्यासमकृत्वा 'गोपाङ्गना' (आयर्मडमहन्द्) इत्यनेनैव नाम्ना सा निर्दिष्टा । एवमत्रैवात्र केवलं न; यत्र यत्र (दिव्यप्रबन्धेषु) तिस्रो देव्यो निर्देष्टव्या इष्यन्ते तत्र सर्वत्र श्रीभूशब्दाभ्यां सह नप्पिन्नैप्पिराट्टिबोधकगोपाङ्गनाशब्द एव संयोज्यते । अत एवाचार्यैः * नीळातुङ्गस्तनगिरितटीसुप्तमित्यादिषु 'नप्पिन्नै' विवक्षया नीलाशब्दः प्रायोजीति प्रतिपत्तव्यम् । एवमस्मदीयेन विवरणेन "नप्पिन्नैप्पिराट्टीति द्राविडगिरा व्यपदिष्टां गोपीं केन प्रमाणेन गुरुचरणा नीलानाम्ना व्यपदिशन्ति" इति बहूनामाशङ्का परिहृता भवतीति बोध्यम् । दिव्यसूरिसूक्तिरेवात्र प्रमाणमित्युक्तं भवति ॥

[त्रिलोकीमपि युगपदास्वाद्य] इत्यादिकमपि भगवता स्वस्मिन् प्रदर्श्यमानस्य सौशील्यस्य प्रतिकोटिभूतगुणकथनमिति ध्येयम् । [समुद्राभ्यधिकाद्भुतचेष्टितकारी] मूलगाथासन्निवेशस्तावत् 'समुद्रशायी, अद्भुतचेष्टितकारी' इत्यप्यनुवादं सहते । आचार्यास्त्वन्यथाऽपि व्याचक्षते । आश्चर्यचेष्टितकारित्वं कृष्णे अवतारकालिकं नात्र विवक्षितम्; अपितु प्रकृते मुनिवरेण स्वेनानुभूयमानमेवोच्यत इत्यप्यनुगृह्णन्त्याचार्याः । श्रीशठकोपमुनीन्द्रसविधे भगवता कृष्णेन प्रदर्श्यमानमाश्चर्यचेष्टितं किं नामेति पृष्टे कोऽन्वत्र प्रतिब्रूताम् ? मुमुक्षुप्पडिरहस्ये मूलमन्त्रस्थ नमःपदार्थ विवरणावसरे "भोगदशायां सर्वेश्वरे चेतनस्य स्वरूपं नाशयितुमुद्युक्ते सति सर्वात्मना तदप्रतिषेध एव पारतन्त्र्यपरमकाष्ठे"ति यदन्वग्राहि लोकाचार्यैस्तदेवात्र स्मृतिपथं नेतव्यम् । ज्ञानिनामग्रेसरं चेतनं भुञ्जानः परमरसिकस्सर्वेश्वरः किंकिं कुर्वीतेति को नु वेद । मुनिवरस्य कटितटे निषण्णस्सन् स किंकिमद्भुतमाततानेति सत्यं तावेव प्रष्टव्यौ ॥ .... ... .... (४)

—* चौथी गाथा—उडनमर् कादल् महळिर् *—

(हिंदी) श्रीदेवी भूदेवी और नीलादेवी, ये तीनों इनके साथ ही विराजमान प्रियपत्नियाँ हैं; इनके शासन के अधीन लोक भी तीन होते हैं; तथाच ऐसे वैभवोपेत, और तीनों लोकों को एक साथ निगलकर वटपत्र पर शयन करनेवाले हमारे नाथ, समुद्र से भी अधिक अद्भुत चेष्टित करनेवाले श्री कृष्ण मेरे बगल पर विराजमान हैं ॥

इस गाथा में आळ्वार् यों कहते हैं कि श्रीकृष्ण मेरे बगल पर विराज कर मुझे ऐसा भोग देना चाह रहे हैं जैसा उन्होंने व्रज में यशोदाजी और गोपियों को उनके बगल पर बैठकर दिया था । श्रीगुणरत्नकोश में श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी कहते है "देवि त्वामनु नीलया सह मही देव्यस्सहस्रं तथा....।" (अर्थात हे श्रीदेवि ! भूदेवी नीळा देवी इत्यादि हजारों पटरानियाँ श्री वैकुंठलोक में विराज रही हैं जो सभी आपके अंगोपांग के सदृश रहती हैं ।) इससे विदित होता है कि इन असंख्य महिषियों में श्री-भू-नीला

देवियाँ प्रधान हैं। अत हाल में इनके नाम लेना सभी देवियों की ओर संकेत करना है। भगवान की नानाविध सेवा करना इनका काम है। भगवान ने जब श्रीरामचन्द्रजी के रूपमें अवतार कर लंका पहुंचने का मार्ग माँगते हुए समुद्र की शरणागति की, तब वे अपने भुज को ही तकिया बनाकर तटपर सो गये थे? उस भुज का वर्णन करनेवाले वाल्मीकिजी कहते हैं "भुजं परमनारीणामभिमृष्टमनेकधा" (अर्थात् परमनारियों के भुजों से बहुश दबाया गया था श्रीरामचन्द्रजी का यह भुज)। यहां पर यह शंका हुई कि एकदारव्रतत्वेन प्रसिद्ध श्री रामचन्द्र भगवान के भुज ने तब एकमात्र सीतादेवी को छोडकर दूसरी किसी स्त्रीका हस्तस्पर्श नहीं पाया था, तब उसे कैसे परमनारियों के हाथों दबाया गया कहने में आया ॥अभिज्ञ व्याख्याकार इसका यह समाधान देते हैं कि "यहां पर वाल्मीकिजी परमनारी शब्द से श्रीभूनीलादेवियों की ओर संकेत कर रहे हैं, जो श्रीरामावतार में नहीं, किंतु परमपद में हमेशा भगवान के हाथपग दबाती रहती हैं। तथाच यह विशेषण श्री रामचन्द्रजी के नारायणत्व का सूचक है।" तथा च भगवान की विभूतियों का वर्णन करनेवाली इस गाथा में आळ्वार प्रथमत दिव्यमहिषियों का कीर्तन करते हुए अर्थात भगवान के परत्व की सूचना भी कर रहे हैं। इस पर यदि पूछा जाय, कि "यदि भगवान की विभूति का सविस्तर वर्णन करना ही आळ्वार का उद्देश हो, तो वे एक ही वाक्य में सब को मिलाकर क्यों नहीं कह देते कि भगवान तीन देवियों व तीन लोकों के नाथ हैं?" इसका प्रत्युत्तर यही है कि ऐसा कहना असंक्लिष्ट-वचन होगा। देवियों का काम अलग है और लोकों का अलग। अत "इनके अनंत देवियाँ हैं और परिपालनीय लोक भी तीन हैं" कहना ही उचिततर है। अत एव 'श्रीभूनीलानाथ' कहने के बदले में, "श्रीभूनीलादेवियाँ इनकी प्रियपत्नियाँ हैं" कहा गया। अब आळ्वार आश्चर्य के साथ यों कह रहे हैं कि हाल में भगवान इन प्रियमहिषियों का भी उपेक्षा करके मेरा अनुभव, और तीनों लोक भूलकर मुझ एकका परिपालन करना चाहते हैं। मूल गाथा में 'नीला' नाम नहीं कहा गया, किंतु उसके स्थान (आयमंहळ्) अथवा गोपांगना कहा गया है। गोपांगना तो श्रीकृष्णावतार में व्रज में भगवान की प्रियपत्नी "नप्पिन्नैप्पिराट्टी" नामवाली गोपी हैं, जिनका वर्णन दिव्यप्रबंधों में वारवार किया जाता है। यह देवी नीलादेवी का अवतार मानी जाती हैं। यह अर्थ मन में रखकर सभी आळ्वार तीनों देवियों के नाम लेने के समय नीलादेवी को 'गोपांगना' कहते हैं। अत एव तिरुप्पावै के तनियन् पद्य में नप्पिन्नैदेवी का नाम 'नीला' बताया गया—"नीलातुङ्गस्तनगिरितटी" इत्यादि। इससे यह शंका भी निरस्त की जाती है कि "कौन से प्रमाण के आधार पर उक्त पद्य में श्रीभट्टर स्वामीजी ने नप्पिन्नै पिराट्टी को 'नीला' कहा?" इसका यह समाधान कहा गया कि आळ्वारों के दिव्यप्रबंधों में नीलादेवी कहने की जगह गोपांगना करके नप्पिन्नै का ही नाम लिया गया है, अत आळ्वारों के अभिप्राय से नप्पिन्नै और नीलादेवी, ये दोनों एक ही हैं।

**[तीनों लोकों को एक साथ निगल कर]** इत्यादि भी भगवान के परत्व का ही वर्णन है। तथाच इतने प्रकारों से भगवान के परत्व का वर्णन करनेवाले आळ्वार का यह भाव है कि भगवान अपना यह परत्व भूलकर अब मुझसे मिल रहे हैं। **[समुद्र से भी अधिक अद्भुत चेष्टित करनेवाले।]** मूल गाथा का यह भी अर्थ आचार्याभिमत है कि भगवान समुद्र पर शयन करते हैं और अद्भुत चेष्टाकारी होते हैं।

आचार्यों का यह भी अभिप्राय है कि यहां पर आळ्वार अद्भुतचेष्टा शब्द से भगवान के श्रीकृष्णावतार समय की नहीं, बल्कि हाल में अपने को प्रदर्शित चेष्टाओं की ओर संकेत कर रहे हैं। यह मत पूछिए कि भगवान अब ऐसी कौन-सी चेष्टा दिखा रहे हैं। अपने अत्यर्थप्रिय ज्ञानी को प्राप्त कर, उनका अनुभव करनेवाले परमरसिक भगवान क्या करते हैं, और क्या नहीं करते, इस विषय पर हम क्या कह सकते हैं? यह तो उन दोनों को ही विदित होगा। मुमुक्षुप्पडियम् में, श्रीमन्त्र के मध्यम पद 'नमः' का अर्थविवरण करते हुए श्रीलोकाचार्य स्वामीजी ने भी इतना ही कहा कि, "भोगदशा में (अर्थात् जब कि भगवान मुक्त पुरुष का अनुभव करते हैं), जब भगवान इस चेतन का स्वरूपनाश करने लगेंगे, तब किसी प्रकार से उसे नहीं रोकना, यही सर्वात्मना पारतन्त्र्य का काम है॥" ... (४)

(गाथा.) ओक्कले वैत्तु मुलैप्पाल् उण्णेन्ऱु तन्दिड वाङ्गि *
शेक्कम् शेहर् च्चवऱ्पाल् उयिर् शेह वुण्ड पेरुमान् *
नक्क पिरानोडु अयनु मिन्दिरनुम् मुदलाह *
ओक्कवुम् तोत्तिय शीशन् माय नेन्नेञ्जि लुळाने ॥ ५ ॥

(सं.) कटितटे निपाद्य 'स्तन्यं पिब' इत्युक्त्वा स्तन्यं पाययन्त्याः पूतनाया मनोरथं विपर्यस्तं विरचय्य स्तन्येन सह तस्याः प्राणानप्यास्वादितवान् प्रभुः, पशुपतिप्रजापतिशचीपतिप्रभृतीनखिलानपि प्रादुर्भावितवा नाश्चर्यगुणचेष्टितशालीशो मम हृदयप्रदेशमधितिष्ठति ॥

कटितटादुरस्स्थलीमवजगाहे भगवानित्युच्यतेऽनया गाथया। यद्यपि मूले हृदयस्थ इति वर्तते, तथाऽपि शरीरान्तर्गतदोहल्यासङ्गकथनप्रकरणेऽस्मिन् वक्षस्स्थलाधिरोहणविवक्षणमेव युक्तं प्रतिपत्तुम्। हृदयस्थलमेव ह्युरस्स्थलम्। गाथाया अस्याः पूर्वार्धे पूतनावधवृत्तान्तोऽनुसन्धीयते। मधुरायां कंसप्रक्लृप्तकारागृहेऽवतीर्णो भगवान् वासुदेवस्तदानीमेव निशीथे वसुदेवेन व्रजं नीत इति ज्ञातवान् कंसः * मनीषितं कैतवमानुषस्य श्रुत्वा भयक्रोधपरिप्लुतात्मा। कंसश्चिरं प्राग्भवकालनेमिश्चिन्तार्णवे मग्न इवावतस्थे ॥ * इत्युक्तरीत्या इतिकर्तव्यतामुग्धश्चिरं स्थित्वा, अथ * स दुर्दमानासुरसत्वभेदान् नेता समाहूय नृशंसचेताः। प्रस्थापयामास परैरधृष्यं नन्दास्पदं नाथविहारगुप्तम् ॥ * इत्युक्तरीत्या व्रजे वर्धमानस्य वासुदेवशिशोर्निघांसया भूयस आसुरप्रकृतीन् प्राहिणोद्गोकुलं प्रति। तेष्वन्यतमो वनितावर्ष्म परिगृह्य * कदाचिदन्तर्हितपूतनात्मा कंसप्रयुक्ता किल काऽपि माया। निद्रापराधीनजने निशीथे व्रजं यशोदाकृतिराविवेश ॥ * इत्युक्तरीत्या कृष्णशिशौ परमप्रेमशालिन्या जनन्या यशोदाया भावनया "अयि वत्सकिशोर! काले स्तन्यमपीत्वैव निद्रासि हन्त! उत्तिष्ठोत्तिष्ठ स्तन्यं पिबतात्" इति परमप्रीत्यभिनयेन प्रजल्पन्ती शिशुं डोलिकातस्समुत्थाप्य निजकटितटे निपाद्य विषदिग्धस्तनं तद्वदने निदधे स्वकीया जिघांसा सद्य फलेग्रहिर्भवित्रीति प्रत्याशया। अथ किं वृत्तम्? * स्तन्येन कृष्णस्सह पूतनायाः प्राणानपपौ लुप्तपुनर्भवायाः * इत्युक्तरीत्या स्तन्यं तत्प्राणाश्च पपौ कृष्णः। कृष्णसन्निधानबलात् तस्याः पुनर्भवश्च लुप्यते स्म। न केवलमेतावदेव, * यदद्भुतं भावयतां जनानां स्तनंधयत्वं न पुनर्बभूव * इत्युक्तरीत्या पूतनास्तन्यपानवार्तामिमामनुसदधानानां जनानामपि * जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्वतः। त्यक्त्वा देहं

पुनर्जन्म नैति * इति गीतोक्तरीत्या पुनर्जन्म लुप्यते। कृष्ण इदानीं मुनेरस्य कटितटे निषण्णस्सन् 'भो मुनिसार्वभौम! पुराऽहं व्रजे कस्याश्चिद्विप्रलम्भविदग्धायाः कटितटे निषद्य यत्कार्यं तत्किमु जानाति भवान्?' इत्यनुयुज्य तदनुसन्धापयामासेव; अत एव तदनुसन्धानं प्राप्तं मुनेरिह। अथ पशुपतिप्रजापतीत्यादिना सद्वारकाद्वारकसर्वस्रष्टृत्वरूपः प्रभावातिशयः प्रोच्यते॥ .... .... .... (५)

—* पाचवीं गाथा—ओक्कलै वैत्तु मुलैप्पालुण्णेन्नु *—

**(हिंदी.) कमर पर अपने को विठाकर, "यह स्तन्य पी लो" कहती हुई स्तन्य पिलानेवाली पूतना का मनोरथ व्यर्थ बनाते हुए, स्तन्य के साथ उसके प्राण भी पीनेवाले प्रभु, पशुपति प्रजापति शचीपति इत्यादि समस्त देवों की भी सृष्टि करनेवाले, और अत्याश्चर्य गुणचेष्टितवाले स्वामी मेरे हृदयप्रदेश पर विराजमान हैं॥**

इस गाथा में यों कहा जा रहा है कि भगवान आळ्वार के कमर से ऊपर चढकर उनके वक्ष पर विराजमान हुए। यद्यपि मूलगाथा में भगवान को आळ्वार अपने 'हृदयस्थ' ही कहते हैं, जिसका साधारण अर्थ यही होगा कि भगवान उनके मन में विराज रहे हैं। परन्तु यह प्रकरण के अनुगुण नहीं। इस दशक में आळ्वार भगवान को अपने श्री विग्रह के एकैक अवयव पर ही विराजमान बता रहे हैं। अतः एतदनुगुणतया, हाल में भी हृदय शब्द से हृदय का आश्रय वक्ष ही समझना उचित होगा। इस गाथा के प्रारंभ में पूतनावधवृत्तांत का वर्णन किया जाता है। मथुरापुरी में कंस के कारागृह में रातको अवतीर्ण श्री कृष्ण को उनकी आज्ञा के अनुसार वसुदेव जी ने तुरत व्रज पहुचा दिया। यह रहस्य जानकर कंस बहुत चिंताक्रांत हुआ। फिर बहुत सोच कर उसने श्री कृष्ण का संहार करने के लिए अनेक दुष्ट असुरों को व्रज भेजा। उनमें से एक, पूतना, यशोदाजी के वेष से रात को व्रज आयी और पालने में सोते हुए श्री कृष्ण शिशु को उठाकर, गोद में विठा कर यो कहती हुई कि, "अरे लाल! दूध पिये विना ही तू सो गया; अभी भूख लगती होगी; उठ, यह स्तन्य पीले" उसने उसके मुंह में विष लगाया हुआ अपना स्तन रखा। उसकी आशा थी कि यह स्तन्य पीकर श्री कृष्ण मर जायगा। परन्तु श्रीकृष्णने स्तन्य के साथ उसके प्राण भी पी लिये। फलतः वह मर गई और श्री कृष्ण के सान्निध्य के बल से उत्तम लोक पहुंच गयी। इतना ही नहीं; इस वृत्तांत का अनुसंधान करनेवाले भक्तलोग भी पुनरावृत्तिशून्य उत्तमलोक पहुचेंगे। "जन्म कर्म च मे दिव्यम्" इत्यादि गीता पद्य में भी यह अर्थ बताया गया। इस पद्य का यह अर्थ है कि भगवान के जन्म व चेष्टितों का अनुसंधान करनेवाले भक्त शरीर छोडने के बाद उन्हींको प्राप्त करते हैं; फिर इस संसार में जन्म नहीं लेते। मालूम होता है कि श्री कृष्ण, आळ्वार के कमरपर बैठ कर उनसे बोले कि, "हे मुनिवर! क्या आप जानते हैं कि पूर्वकाल में मै व्रज में ठगनेवाली पूतना के कमर पर बैठ कर क्या किया?" अतः आळ्वार उस वृत्तांत का वर्णन कर रहे हैं। [**पशुपति प्रजापति**] इत्यादि से भगवान का अद्वारक व सद्वारक स्रष्टृत्वरूप वैभव बताया जाता है॥.... .... .... (५)

(गाथा.) माय नेञ्जि लुळ्ळान् मच्चुम् यवर्क्कुं मःदे *
कायमुम् जीवनुम् ताने काल् मेरियु मवने *
शेय नणियन् यवर्क्कुम् चिन्तैक्कुम् गोचर मल्लन् *
तूयन् तुयकन् मयकन् एन्नुडै चोळिणैयाने ॥ ६ ॥

(सं.) अद्भुतशीलस्स भगवान् मम हृदयमधितिष्ठति । किमेवमन्यस्य कस्यापि जनस्य करोत्यनुग्रहम् । शरीरे तिष्ठन् आत्मनि तिष्ठन् अनिलानलादिभूतात्मकश्च सन् केषाञ्चिद्दवीयान् केषाञ्चिन्नेदीयान् महाज्ञानिनामपि चिन्तापथवैदेशिकः परमपावनः केषांचित्संशयविपर्ययात्मकविषमज्ञानजनकश्च स एष मम दोर्द्वन्द्वमध्यास्ते ।

सर्वान्तरात्मा भगवान् मम भुजद्वन्द्व मवलम्ब्यावतिष्ठत इत्युच्यतेऽत्र । भगवान् स्ववक्षस्स्थलमाशिश्रियदित्यधस्तादुक्त पुनरनुभाष्यमाणः 'मदितरजनदुर्लभं हि मम सुलभमासीत्' इति मध्ये महान्तं विस्मयमाविष्करोति मुनिवरः । [किमेवमन्यस्य कस्यापि जनस्य करोत्यनुग्रहम्] इत्येतन्मध्यमदीपन्यायेन पूर्वत्रोत्तरत्र चान्वेति । भगवान् स्ववक्षस्स्थलं समाश्रित इत्येतदपि मुनेः हर्षप्रकर्षाय भवति, स्वभुजद्वन्द्वमाश्रित इत्येतदपि तथा । वक्षो भुजश्चेत्यवयवद्वितयं दिव्यमहिष्याः खलु स्वम् । * लक्ष्मीचरणलाक्षाङ्कसाक्षि श्रीवत्सवक्षसे * स्वस्ति श्रीस्तनकस्तूरीमकरीमुद्रितोरसः * वेदान्तास्तत्त्वचिन्ता मुरभिदुरसि यत्पादचिह्नैस्तरन्ति * इत्यादिपरश्शतप्रमाणैः श्रियः श्रीचरणस्य चावसथभूतं तस्य वक्ष इति हि प्रख्यापितम्; तादृशप्रभावशाली स इदानीं मम वक्षस्स्थलमाश्रित्य लब्धसत्ताकमात्मानं मन्यत इति प्रथमो विस्मय । अथच * आश्लेषे वरद ! भुजास्तवेन्दिराया गोपीनामभिमतरासबन्धने वा । बन्धे वा मुदमधिका यशोदयाऽऽहो संप्राप्तास्तव नवनीतमोषदोषात् ! * इति श्रीवत्साङ्कमिश्रकृतप्रश्नरीत्या श्रीमहालक्ष्म्या आश्लेषेण, रासोत्सवकालिकगोपीजनाश्लेषेण, नवनीतस्तेयापराधनिमित्त यशोदाकृतदामबन्धनेन च मोदितुमर्हाविदसीयौ भुजौ मदीयभुजाश्लेषकाङ्क्षिणावभूतामिति द्वितीयो विस्मयः । कालिदासो विक्रमोर्वशीये नाटके पुरूरवस ऊर्वश्याश्च रथयात्रां निबध्नन् रथसंक्षोभकाले ऊर्वश्या अंसः पुरूरवसोंसश्च मिथो न्यपीड्येतामिति कथयन् * यदयं रथसंक्षोभादंसेनांसो निपीडितः । एकः कृती मदङ्गेषु शेषमङ्गं भुवो भरः ॥ * इति पुरूरवाः प्राहेति निरबन्ध । परमेष्ठ्येः प्राकृतानन्द एतादृशश्चेदथ किमुच्यता भगवद्दिव्यमङ्गलविग्रहसंश्लेषसमुत्सुकस्य मुनिवरस्यानन्दमधिकृत्य । अक्रूरमारुतीनां परिष्वङ्गेणेव मत्परिष्वङ्गतोऽपि प्रमुमुदे भगवान् वतेति विस्मयते मुनिवर । विस्मयनिदानभूतो हर्षप्रकर्ष एव "किमेवमन्यस्य कस्यापि जनस्य करोत्यनुग्रहम्" इति वाचं व्याहारयतिस्म । ननु एतादृशानुग्रहभागिनो अक्रूरमारुतिप्रभृतयस्सन्त्येव खलु; तर्हि कथमनन्यसुलभत्वोक्तिरिति नाशङ्कनीयम् । केनाप्येतादृशोऽनुभवो न प्राप्त इति सुदृढं भ्रमः । [शरीरे तिष्ठन् आत्मनि तिष्ठन्] इत्यादिक सुबालोपनिषत्प्रक्रियया प्रोक्तमिति ध्येयम् । [केषाञ्चिद्दवीयान् केषाञ्चिन्नेदीयान्] अभक्तानां भक्तानामिति शेषः; यदाहुः कूरेशमिश्राः * सनातनैस्साधु सनन्दनादिभिस्सुदुर्लभं, भक्तजनैरदुर्लभम् * इति । अथ पृच्छ्येत सनन्दनादयः किमभक्ता इति । स्नोचनेन लिप्सन्ते स्म न इति हन्तोक्तया नात वक्ष्यमाणीव् । महाज्ञानिनामपि चिन्तापथवैदेशिक इत्येतद अप्रमेयविभूतिविस्तर शालित्व कथनपर्यायः । [केषाञ्चित्संशयविपर्ययात्मकविषमज्ञानप्रदः] इत्यत्र श्रीपराशरभट्टार्यकालक्षकम्पातिहासविशेषमुदाहरन्ति टिप्पणीकाराः । स चेत्थम् ।

श्रीभट्टारक प्रवचनगोष्ठ्यां नित्यशः प्रवर्तमानायां सत्याम् शास्त्रज्ञ एकः पण्डितः, सामान्यज्ञानी परमैकान्ती एक इति द्वौ पुरुषौ वीथ्यामुञ्छवृत्तिपरौ निपतमागच्छन्तावास्तां कालभेदेन। उभावपि स्वागमन-सूचकस्तोत्रविशेषोच्चारणकर्तारौ चास्ताम्। भट्टार्यः पण्डितोत्तमस्य स्वभवनसविधोपस्थितिमवगत्य कमपि शिष्य-माज्ञापयेदस्मै तण्डुलमिश्रा प्रदीयतामिति। तथैव दीयमाना भिक्षा स्वीकृत्य स प्रयायात्। अन्यस्सामान्यज्ञानी यदा समायाति तदा स्वप्रवचनं विरमय्य स्वयमुत्थाय तमुपसृत्याभिवाद्य कुशलप्रश्नादिकं च कृत्वा सत्कृत्य प्रत्यावृत्याथ प्रवचनमुपक्रमेत भट्टार्यः। प्रत्यहमेवं प्रवर्तमानमवलोकमानाश्शिष्या, 'पण्डितोत्तमे अनादरणम् अल्पज्ञे अत्यादरणं च किमेतन्नाम!' इति विह्वलचेतसो भूत्वा कदाचिद्भट्टार्यमेवात्र हेतुमपृच्छन्। आचार्यवर्यस्तु तदानीं किमप्यनुक्त्वा, परेद्यवि समागतमुञ्छवृत्तिपरं पण्डितप्रवरं स्वसविधमानाय्य योगक्षेमादिविचारं न विधाय बद्धाञ्जलि-पुटस्सन्ननुयुयुजे 'तत्त्वहितपुरुषार्थेषु तत्रभवत. प्रतिपत्तिः कीदृशी?' इति। सद्य एव स प्रत्युवाच, "भगवन्! शास्त्राणि तावदनेकविधानि; क्वचित् * हिरण्यगर्भस्समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् * इति हिरण्यगर्भस्य प्रजापतेः परत्वं श्रूयते; अन्यत्र तु * न सन्न चासच्छिव एव केवल. * एक एव रुद्रो न द्वितीयाय तस्थे * इति रुद्रस्य परत्वं श्रूयते। अपरत्र तु * न किरिन्द्र! त्वदुत्तरः * इतीन्द्रस्य परत्वं श्रूयते। * एको ह वै नारायण आसीदित्येवंविधाऽपि श्रुतिरस्ति नाम। एवमेवमनिर्णयेन कथयन्तीं श्रुतिमवलम्ब्य किं वयं तत्त्वं निर्णेतुं प्रभवाम.? हिते पुरुषार्थे चैवमेव हि" इति कथयन् स्वकीयामनिष्टङ्कज्ञानतां प्राचीकशत्। पुनः पप्रच्छ भट्टार्य. 'महाविद्वांसो भवन्तः किमहो स्वपाण्डित्यबलेन श्रुतीनां समन्वयं संपाद्य कमपि निर्णयं कर्तुं न प्रभवन्ति?' इति। अथ स प्रत्यब्रत—'तेते विद्वांस स्वस्वाभिनिवेशानुरूपं कमपि कमपि निर्णयं कुर्वन्त्येव किल; स पन्था मह्य न रोचते' इति। अथ गम्यतामिति तं विससर्ज भट्टार्यः। प्रत्यहं लभ्यमानाऽपि भिक्षा तस्मिन्दिने तेन न लब्धा हन्त! अवनतमुख एव स उत्थाय प्रतिनिववृते। अथ कतिपयघटिकातः परं स आजगाम भिक्षार्थम् यः खल्वल्पज्ञ सत्कारानर्हश्चेति शिष्यैर्भाव्यमान आसीत्। यथापथं तमुपसृत्य भट्टार्यः अन्तरानाय्य सिंहासने निपात्य "स्वामिन्! यद्यप्यत्राहं प्रवचनं कुर्वन्नस्मि, तथाऽपि तत्त्वहितपुरुषार्थेषु निष्कर्ष-विधुरा यदा तदा कथयन्त. कालं क्षिपाम, निष्कर्षो भवद्भिरनुग्राह्य इति प्रार्थये" इति सविनयं व्यजिज्ञपत्। एतच्छ्रवणमात्रेण स महान् बाष्पपर्याकुलमुखस्सन् 'अल्पीयानहम् इतरवीथीषु भैक्ष्यं विहाय अस्यामेकस्यामेव वीथ्यां भैक्ष्यपरो वर्ते; शास्त्रार्थेषु सर्वथा निष्कर्षनिर्धारणशालिनो महान्तो भवादृशा अस्यामेव वीथ्यां विराजन्त इति प्रतिपत्त्या। हन्त! भवन्तोप्येवमनुगृह्णन्ति नाम; भवत्तातपादप्रवचनगोष्ठ्याम् भगवद्रामानुजगोष्ठ्यां च परस्सहस्रकृत्वो हि मया श्रुतम्—श्रीमन्नारायण एक एव परं तत्त्वम्; तच्चरणारविन्दशरणागतिरेकैव हितम्; तत्कैङ्कर्यमेव परमपुरुषार्थ इति। कोऽत्र विपर्यासः? क पुनरत्र सदेहः? भवन्तोऽप्येवमनुयुञ्जते स्मेति हा वत! मम विस्मयो विषादश्च शोभतीति' इत्याम्रेडयन् नैव विरराम। तदात्वे भट्टपादा. परमप्रहर्षप्रफुल्लमनस स्तदीय-श्रीपादतीर्थं निर्वेध्य स्वीकृत्य पीताम्बरहिरण्यादिप्रदानेन च परितोष्य गम्यतामिति विसृज्य, अथ शिष्याणां सकाशेऽनुजगृहु.—कच्चिदवगतो युष्माभिरुभयोः प्रतिपत्तिविशेष? बह्वधीतमित्येतावता को लाभ? किमप्य-धीतमित्येतावता का हानिः? इत्यादि। सुतरामनुरूपोऽयमितिहासः प्रकृतस्थले॥ .... (६)

—* छठी गाथा—मायनेन्नेञ्जिनुळ्ळान् *—

**(हिंदी.) अत्याश्चर्यचेष्टित भगवान मेरे वक्ष पर विराजमान हैं। क्या वे दूसरे किसी पर कभी ऐसा अनुग्रह करते हैं? समस्त शरीरों व चेतनों में रहनेवाले, तथा पवन अनल इत्यादि पंच भूतरूपी, किन्हींसे दूर और दूसरे किन्हींके समीप रहनेवाले, महान ज्ञानियों की चिंता के भी परे रहनेवाले, परमपावन, और किन्हींको संशय व विपर्यय रूप ज्ञान देनेवाले भगवान अब मेरे दोनों भुजों पर विराजमान हैं॥**

इस गाथा में यों कहा जाता है कि सर्वान्तरात्मा भगवान आळ्वार के भुजों पर अवलंबन कर विराज रहे हैं। अत्यंत आनंद व आश्चर्य के साथ पूर्वगाथोक्त अर्थ का (अर्थात् भगवान के आळ्वार के वक्षपर विराजने का) अनुवाद करते हुए आळ्वार पूछते हैं कि, "इस संसार मंडल में क्या भगवानने दूसरे किसी पर ऐसा अनुग्रह किया है?" आगे के वाक्य से भी इस वाक्य का संबंध हो सकता है। अर्थात् आळ्वार अपने वक्ष पर भगवान के विराजने के कारण जैसे आनंद पाते हैं, वैसे अपने भुजों पर उनके विराजने से भी आनंद पा रहे हैं। भगवान का वक्ष तथा भुजद्वंद्व दिव्यमहिषियों की मिल्कियत है। श्रीवक्ष पर लक्ष्मीजी नित्यनिवास करती हैं और उस पर उनका पादचिह्न भी विराजता है। अब आळ्वार को इस बातका आश्चर्य है कि ऐसे प्रभाववाले भगवान अब मेरे वक्ष पर विराज कर अपने को कृतकृत्य मान रहे हैं! एवं भगवान के भुजों का वैभव भी अपार है; यथा श्रीकूरेशस्वामीजी ने पूछा, "आश्लेषे वरद भुजास्त्वेन्दिरायाः" (श्री वरदराजस्तव ४३) इत्यादि। यह भाव है—"हे भगवन्! आपके बाहुओं को कब अधिक आनंद मिला, क्या लक्ष्मीजी का आलिंगन करने से, अथवा गोपियों का इष्ट रासमंडल बांधने से, अथवा मक्खन चोरी के अपराध में यशोदाजी से बांधे जाने पर?" अब आळ्वार इस बात का भी आश्चर्य पा रहे हैं कि भगवान के ऐसे विलक्षण भुज अब अपने (आळ्वार के) भुजों का आलिंगन करके स्वयं कृतार्थ होना चाह रहे हैं। कालिदास-विरचित विक्रमोर्वशीय नाटक के एक दृश्य में राजा पुरूरव ऊर्वशी के साथ रथ पर बैठकर जब यात्रा कर रहे हैं तब पुरूरव का भुज ऊर्वशी के भुज से बारंबार रगड़ता था। तब इसे आनंदित होकर पुरूरव ने कहा कि "यदयं रथसंक्षोभादंसेनांसो निपीडितः। एकः कृती मदङ्गेषु शेषमङ्गं भुवो भरः॥ (अर्थात्, रथके हलने के कारण ऊर्वशी के भुजसे घिसाया जानेवाला यह मेरा भुज कृतार्थ हुआ; इस शरीर के दूसरे सभी अंग भूभारमात्र हैं, माने उनका जन्म व्यर्थ है।)" यदि अतिहेय व प्राकृत यह आनंद ही ऐसी प्रशंसा का पात्र हो, तो परमविलक्षण (भगवान के) दिव्यमंगलविग्रह का आलिंगन, उसमें विराट् आशा करनेवाले आळ्वार को कितना आनंद देता होगा? अब आळ्वार यह भी आश्चर्य पा रहे हैं कि ऐसे विलक्षण भुजवाले भगवान भरत-अक्रूर-मारुतियों की भांति मुझसे भी मिलकर सीमातीत आनंद पा रहे हैं। ऐसे विलक्षण आश्चर्य व आनंद के परवशचित्त होकर ही आप कह रहे हैं कि [**क्या वे दूसरे किसी पर कभी ऐसा अनुग्रह करते हैं?**] यह सुनकर कोई पूछेगा कि "उक्त भरत, अक्रूर व मारुति, इनको भी भगवान का आलिंगन मिला ही था; फिर आळ्वार की कौन-सी विशेषता है?" इसका प्रत्युत्तर यही है कि उनको आळ्वार का जैसा विलक्षण आलिंगन नहीं मिला था। यदि मिला होता,

तो वे भी आळवार की भांति परवशचित्त होकर उसकी खूब प्रशंसा करते। परंतु उनकी प्रशंसावाणी कहीं सुनी नहीं जाती। अतः यह स्पष्ट है कि उन्हें ऐसा आनंद नहीं मिला। [शरीरों व चेतनों में रहनेवाले] इत्यादि सुबालोपनिषद के अनुसार कहा गया है। [किन्हींसे दूर और दूसरे किन्हींके समीप रहने वाले।] भगवान अभक्तों से दूर रहते हैं और भक्तों के समीप। यथा श्री कूरेशस्वामीजी ने कहा— "समाहितैस्साधु सनन्दनादिभि स्सुदुर्लभ भक्तजनैरदुर्लभम्।" (वरदराजस्तव १०१) इसका यह भाव है— सनक सनन्दनादि योगी भी भगवान को प्राप्त नहीं कर सकते, परंतु भक्तजन अनायास उनको प्राप्त करते हैं। यद्यपि सनकादि भी बड़े भक्त हैं। तथापि वे भक्ति से नहीं, परंतु अपने तपोबल से भगवान को पाना चाहते हैं; अतः भगवान उन्हें नहीं मिलते और अभक्तों में उनकी गिनती होती है। [महान ज्ञानियों की चिंता के भी परे रहनेवाले] कहने का तात्पर्य यह है कि भगवान अप्रमेयविभूतियुत हैं। [किन्हींको संशय व विपर्ययरूप ज्ञान देनेवाले।] "मत्तः स्मृतिर्ज्ञान मपोहनं च" इत्यादि में भगवान स्पष्ट बताते हैं कि, "मैं ही सबको स्मरण, ज्ञान व अज्ञान देता हूं।" यहां पर भगवद्विषय के टीकाकार, श्री भट्टर स्वामीजी के समय के एक घटना का वर्णन करते हैं। वह इस प्रकार है—

श्री पराशर भट्टार्य स्वामीजी के यहां प्रतिदिन भगवद्विषयादि का प्रवचन चलता था। उस समय वीथी में भिक्षा माँगनेवाले दो महात्मा (एकके बाद दूसरा) आते थे। उनमें से एक था नानाशास्त्रों का प्रकांड विद्वान और दूसरा साधारण, परंतु परमैकान्ती। दोनों अपने आगमन की सूचना देने के लिए ऊंचे स्वर से कीसी स्तोत्र का पाठ करते आते थे। श्री पराशर भट्टार्य स्वामीजी, अपने मकान के पास विद्वान के आनेकी सूचना पाते ही किसी शिष्य से कह देते कि उसे मुष्टि भर चावल दे दो। पंडित भी वह भिक्षा लेकर चला जाता। फिर दूसरा महात्मा आता। उसके आते ही स्वामीजी अपना प्रवचन रोक कर स्वयं उठकर उससे मिलता और स्वागत, प्रणाम व कुशलप्रश्न पूर्वक उसे भिक्षा देकर, फिर स्वस्थान लौटकर प्रवचन चालू करते। यह काम रोज ऐसा ही चलता। यह देख कर शिष्यों ने विचार किया—"गुरुजी यह क्या कर रहे हैं, विद्वान का तिरस्कार और मूर्ख का सत्कार?" एक दिन किसीने उनसे इसका कारण पूछा भी किया। गुरुजी तब चुप रह गये। दूसरे दिन सबेरे जब वह पंडित भिक्षा माँगने आया, तब उन्होंने उसे अंदर बुलाया और स्वागत सत्कार पूर्वक हाथ जोड़कर सविनय पूछा कि, "मान्य विद्वद्वर! कृपया बता दीजिए कि तत्वहितपुरुषार्थों के बारे में आपका क्या मत है।" विद्वान ने उत्तर दिया, "भगवन्! मैं क्या कहूं। शास्त्र तो एक प्रकार के नहीं। एकैक शास्त्र एकैक अर्थ बता रहा है। एक वेदवाक्य कहता है कि "हिरण्यगर्भस्समवर्तताग्रे" (अर्थात् प्रलयकाल में हिरण्यगर्भ ही रहा); जिससे चतुर्मुखब्रह्मा परतत्व बताया जाता है। दूसरा वाक्य शिवको परतत्व बताता है—"न सन्न चासच्छिव एव केवलः" (केवल शिव के सिवा दूसरा कोई चेतन या अचेतन नहीं रहा), "एक एव रुद्रो न द्वितीयाय तस्थे" (रुद्र एक ही था, दूसरा कोई नहीं) इत्यादि। तीसरा वाक्य तो इंद्रको ही परतत्व घोषित करता है—"न किरिन्द्र त्वदुत्तरः" (हे इंद्र! तुमसे श्रेष्ठ दूसरा कोई नहीं)। "एको ह वै नारायण आसीत्" इत्यादि, नारायण को परतत्व बतानेवाले वाक्य भी बीच में हैं ही। इस प्रकार, स्पष्टता के विना जब जो

ततस्त्वहं चोत्तमचापबाणभृत् स्थितोऽभवं तत्र स यत्र लक्ष्मणः ॥ अतन्द्रिभिर्ज्ञातिभिरात्तकार्मुकै र्महेन्द्रकल्पं परिपालयंस्तदा ॥ * इति । श्लोकयोरनयोरर्थम् अस्मत्पूर्वाचार्यव्यतिरिक्ता नैव जानते, न चापि ज्ञातुं प्रभवन्ति। मङ्गलाशासनप्रावण्यमूलभूताया अतिशङ्कायाः खलु कार्यमेनत् । एवम् सुदर्शने पाञ्चजन्यस्यातिशङ्का, पाञ्चजन्ये सुदर्शनस्यातिशङ्का । तथा चोक्तं श्रीगुणरत्नकोशे भट्टपादैः * स्नेहादस्थानरक्षाव्यसनिभिरभयं शार्ङ्गचक्रासि मुख्यैः * इत्यादि । सर्वथाऽप्यपायशङ्कागन्धावकाशानास्पदे परमपदे वार्ता यदीदृशी, आसुरप्रकृतिमेदुरे तामस-मण्डलेऽस्मिन् किमु वक्तव्यम्? अत एव स्पर्धोन्मुखेति विशेषणस्य द्वितीयोऽप्यर्थस्सुघटितः । पूर्वाचार्यास्त्वेष-दिममर्थ मनुगृह्य, अस्मिन्नर्थे रसज्ञा विरला इति धिया प्राथमिकार्थे सांगत्यातिशयमाहुः ॥ .... (१)

—* पहली गाथा—पोरुमानीळ्पडै आळिशङ्गत्तोडु *—

**(हिंदी.) स्पर्धा करनेवाले दिव्यायुध शंखचक्रों को धारण कर, समस्तलोकाभिवंदित श्रेष्ठ चरणारविंदवाले विलक्षण वामन ब्रह्मचारी बनकर, बाद में बढकर लोकों को नापनेवाले नीलमणिसदृश भगवान ने अपने दिव्यमंगल विग्रह की शोभा को मेरे नेत्रों का गोचर बना दिया ॥**

अवतारिका में इस दशक का जो प्रमेय (माने प्रतिपाद्य वस्तु) बतलाया गया, वह इस पद्य में संक्षेपतः उपवर्णित है। यह करते हुए महाबलि की सपने में भी कल्पना न रही कि भगवान् अपने दिव्य-मंगलविग्रह की शोभा दिखाते हुए मेरे यहां पधारनेवाले हैं। तथापि भगवान कौपीन, कटिसूत्र, मौञ्जी, पलाशदंड, मृगचर्म आदियों से सजाये हुए, वेदपाठ करते हुए, सदस्यों के मनों का अपहरण करने में समर्थ दिव्यवामन रूप को धारण कर अचानक ही उसके सामने प्रकट हो गये न? अब आळ्वार कह रहे है कि ठीक इसी प्रकार वे अपनी निर्हेतुक कृपा से मुझे अपने परमशोभन दिव्यविग्रह के दर्शन देते हुए मेरे सामने विराजमान हैं।

**[स्पर्धा करनेवाले दिव्यायुधों को धारण कर]**। यद्यपि वामनवेषधारी भगवान ने शंख चक्रों का धारण नहीं किया। तथापि दिव्यसूरियों का अनुसंधान है कि आगे के त्रिविक्रम रूप में उनका धारण किया गया था। उसीका वर्णन यहाँपर भी किया गया। शंखचक्रों को स्पर्धा करने वाले कहने का तात्पर्य आचार्यों से दो प्रकार उपवर्णित हैं। सर्वसुगम सरल प्रकार यह है कि भगवान के लोक नापने के समय उनको रोकने की चेष्टा करनेवाले नमुचि इत्यादि दुष्टदानवों के साथ भगवान के दिव्यायुध स्पर्धा करने लगे। दूसरा प्रकार तो यह है कि ये दिव्यायुध भगवान के मंगलाशासन करने में निरत होने के कारण, आपस में ही स्पर्धा करते हैं। अत्यंत प्रेमपरवश भक्तों का यह स्वभाव हैं कि वे कभी कभी आपस में ही अविश्वास करते हैं। इस विषय का एक बडा सुंदर दृष्टांत श्रीरामायण में मिलता है। तथाहि—वनवास के लिए अयोध्या से प्रस्थित श्रीरामलक्ष्मणजानकी जब शृंगिबेर पुर पहुंचे, तब रात का समय था। गुहदेव ने उनका स्वागत व सत्कार किया। यह पाकर श्रीरामचद्रजी, सीतादेवी के साथ लक्ष्मण-विरचित पर्णशय्या पर सो गये। लक्ष्मण जी स्वयं शयन किये विना, अत्यंत प्रेम से दिव्यदंपतियों की सुरक्षा करने के लिए हाथ में धनुर्बाण उठाकर चौकीदार की भांति चारों ओर घूमने लगे। यह देख कर गुहदेव ने सोचा कि,

समुपस्थितो भवति भगवानिति । * परमापदमापन्नो मनसाऽचिन्तयद्धरिम् * इत्युक्तरीत्या ग्राहग्रस्तो गजेन्द्रो यदा मनसा केवलमचिन्तयत्तदा * करिप्रवरबृंहिते भगवतस्त्वरायै नमः * इति वक्तु योग्यतया सरभसमुपाययौ हि सरसस्तीरम्, तथा नाम समुपेयात् । **व्यवहारमात्रे**—मातृघातुको ऽपि पुमान् मातुस्ताडनेन हस्तव्यथाया जातायाम् अम्ब ! इति वदति खल्ववशः, एवमीश्वरसद्भाव मनङ्गीकुर्वन्नपि जनो घटपटकुड्यकुसूलादिपदाना मध्ये ईश्वरपदमपि यदाचिद्व्यवहरति ननु, तदाऽयं सोऽय मत्सद्भावमूरीकृतवानहो ! इति प्रहृष्यन् समुपस्थितो भवति । **परिगणनामात्रे**—एकः द्वे त्रीणि चत्वारीति सङ्ख्यातुमुपक्रम्य चतुर्विंशति, पञ्चविंशति, षड्विंशति इति सङ्ख्याने क्रियमाणे 'अचित्तत्वानि चतुर्विंशति, चेतन पञ्चविंश, परमचेतनोऽहमेव ननु षड्विंश' इति वदन्नुपस्थितो भवति । भगवत उपस्थितिर्नाम केषुचित्साक्षादेव, कतिपयेषु रक्ष्यत्वेनाभिमतिरूपा । परमभक्तिरूप समुत्पन्नफलस्य अङ्कुरावस्थाया गणनीयमद्वेषमाभिमुख्य च वहतो जनानिव एवंविधानपि स्वकीयाभिमुख्यपात्रता नयतीति प्रतिपत्तव्यम् । [**किमपेक्षितमितोऽधिकम् ?**] अल्पीयसोऽवकाशस्य लाभेऽपि प्रहृष्यति भगवानिति ज्ञातवतामस्माक नैर्भर्ये का नाम चिन्तेत्युक्त भवति । **पृथिवीसलिलेत्यादिना**—भगवतस्सर्वशरीरित्वकथनेन 'शरीरी स्वशरीराणा विषये एवमभिमुखो भवतीति किमत्र चित्रम् !' इत्युक्तं भवति ॥ *

—* दूसरी गाथा—कण्णुळ्ळे निर्कुम् कादन्मैयाल् *—

**(हिंदी.) पृथिवी जल अग्नि वायु और आकाशरूप समस्त जगत के रूप मे विस्तृत होनेवाले भगवान् परमभक्ति के साथ नमस्कार करनेवाले भक्तो के नेत्रो के सामने सदा प्रकट होते हैं। चिंता करने पर भी आप उपस्थित होनेवाले हैं। इससे भी बढकर हम और क्या चाह सकते है ?**

इस गाथा में आळ्वार कहते हैं कि परमभक्ति की भाति गिनती करने पर भी भगवान प्रकट होते है । मूलगाथास्थ [एण्णिलुम् वरुम्] शब्द के अनेक अर्थ होते हैं—केवल चिंता करने पर, केवल व्यवहार करने पर अथवा केवल गिनती करनेपर भगवान प्रकट होते हैं । गजेंद्रमोक्षप्रकरण में बताया गया कि "परमापदमापन्नो मनसाऽचिन्तयद्धरिम्" (अत्यत दुःखी गजराज ने अपने मन में भगवान का चिंतन किया)", और उसी समय गरुडारूढ भगवान अतिशीघ्र उसके सामने प्रकट हुए । ऐसी प्रकार चिंता करने वाले दूसरों के सामने भी आप प्रकट होंगे । केवल व्यवहार करने पर कहने का यह अर्थ है कि भगवान का नाममात्र लेने पर भी आप प्रकट होते हैं । कोई अपनी माता पर रुष्ट होकर उसे हाथसे मारना लगता है, इससे जब उसका हाथ दुःखेगा, तब उसके मुँह से यह उद्गार निकलेगा कि, 'हा ! मा !' इसी प्रकार, ईश्वर का इनकार ही करनेवाला भी मानव कभी, 'हा राम !' इत्यादि भगवान का नाम लेता है । यह सुनकर भगवान, यों सोचकर कि 'यह मानव मुझको मानता है' उसके सामने प्रकट होते हैं । **गिनती करने पर** कहने का यह तात्पर्य है— कोई मानव किन्ही वस्तुओ को गिनते हुए, 'एक, दो, तीन, ... चौवीस, पचीस, छब्बीस ...' इत्यादि कहता है । तब भगवान सोचते हैं कि, "यह मानव तत्वों की गिनती कर रहा है । चौवीस अचित्तत्व हुए, पचीसवा तो चेतन हुआ, और छबीसवा

तत्व में हूं; इस प्रकार यह मेरा अनुसंधान कर रहा है" और उसके सामने प्रकट होते हैं। इस प्रकरण में प्रकट होने का अर्थ, उस व्यक्ति को प्रत्यक्ष दर्शन देना होगा; अथवा उसकी रक्षा करने का संकल्प करना होगा। तथा च इस प्रकरण का यह तात्पर्य समझ लेना चाहिए कि भगवान परमभक्तिरूप महाफल की अंकुरदशा कहलानेवाली अद्वेष, आभिमुख्य इत्यादि दशाओं में रहनेवालों की भांति ऐसे (माने पूर्वोक्त चिंतन इत्यादि करनेवाले) लोगों के विषय में भी अभिमुख होते हैं। [इससे भी बढ़कर] इत्यादि। जब भगवान का यह स्वभाव अवगत हुआ कि आप अत्यल्प अवकाश पाने पर भी हृष्ट होते हैं, फिर हमें अपनी श्रेय.प्राप्ति के बारे में शंका करने की आवश्यकता कौन-सी है? [पृथिवी, जल] इत्यादि से भगवान को सर्वशरीरी कहने का यह तात्पर्य है कि, 'शरीरी भगवान के अपने शरीरभूत जीवों के विषय में इस प्रकार अभिमुख होने मे कोई आश्चर्य नहीं है'॥ .... .... .... (२)

(गाथा.) एम्बिरानै एन्दै तन्दै तन्दैक्कुम् तम्बिरानै * तण्डामरै कण्णनै *
कोम्बराबु नुण्णेरिडै मार्बनै * एम्बिरानै चोळाय् मडनेञ्जमे ॥ ३ ॥

**(सं.) अयि मम विधेय हृदय! मन्नाथम् पारम्पर्येण मत्कुलनाथम् शिशिरकमलसदृशनयनम् वल्लीजैत्रवलग्नशालिलक्ष्मीसमाश्लिष्टवक्षसं मत्प्रभुं प्रणम तावत्॥**

भगवतो विलक्षणस्वभावानुसन्धानं हि कृतमभवत्प्राक्गाथाद्वितये; तेन च हृदयमतितरामार्द्रमासीन्मुनिवरस्य। अथ तूष्णीमवस्थातुं कथं नु शक्येत? स्वरूपानुरूपवृत्तिर्हावर्जनीया भवति; अत एव स्वहृदयं प्रेरयति महोपकारकमिमं भगवन्तं प्रणमतादिति। [मन्नाथम् पारम्पर्येण मत्कुलनाथमित्याम्रेडनम् हृदयगताया आर्द्रतायाः कार्यम्। इमां सूक्तिमनुसृत्यैव भगवान् भाष्यकारः श्रीवैकुण्ठगद्ये "भगवन्तं नारायण मम कुलनाथम् मम कुलदैवतम् मम कुलधनम्" इत्यनुसंदधे। मन्नाथमित्यादि स्तुतिवचनवैलक्षण्यमवहितवता भगवता 'एवं नाम स्तुवन् विलक्षणः पुमान् को नाम संसारमण्डलेऽस्मिन्!' इति भेष्कारितेक्षणेन वीक्षितो मुनिवरः तादृशकटाक्षवीक्षण सौवादव मनुभवन्नाह शिशिरकमलसदृशनयनमिति। * तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान्। क्षिपाम्यजस्रमशुभानासुरीष्वेव योनिषु॥ * इति निग्रहशीलो भगवान् हन्त! साम्प्रतं कथमिवैव मृदुमधुरकटाक्ष वीक्षाविषयं मां तनोतीति विचिन्त्य वीक्षमाणो मुनिवरो नित्यमज्ञातनिग्रहाया इन्दिराया स्वसंनिधानप्रभावैतदिति प्रतिपद्यमानः प्राह वल्लीजैत्रेत्यादि। स्वकीयदिव्यावयवसुषमया सेयं स्वतन्त्रमपि भगवन्तं स्वकिङ्कर मारचयितु कुशलेति सूचयन्निव सौन्दर्यवर्णनपुरस्सरं तां निर्दिशति॥ .... .... (३)

—* तीसरी गाथा—एम्पिरानै एन्दैतन्दैक्कुम् तम्पिरानै *—

**(हिंदी.) हे मेरे वश्य मन! मेरे नाथ, परंपरा से मेरे कुलनाथ, सुशीतल कमल-सदृश नेत्रवाले और अपने वक्ष से लता सदृश मध्यवाली लक्ष्मीजी का धारण करनेवाले मेरे प्रभुका नमस्कार करो॥**

पिछली दो गाथाओं में भगवान के विलक्षण स्वभाव का अनुसंधान करने से आळ्वार का हृदय बहुत नरम हो गया। अतः आप चुप रहने में अशक्त होकर, अपने मन को ऐसे महोपकारक भगवान की

स्वरूपानुरूप सेवा करने की आज्ञा दे रहे हैं, प्रकृत गाथा में। [मेरे नाथ, मेरे कुलनाथ] इत्यादि बार-बार रटना आळ्वार के हृदय की तात्कालिक नरम अवस्था का द्योतक है। इस वाक्य के आधार से ही भगवान श्री भाष्यकार स्वामीजी ने श्रीवैकुंठ गद्य में लिखा, "भगवन्तं नारायणं मम कुलनाथम् मम कुलदैवतम् मम कुलधनम्" इत्यादि। आळ्वार का यह स्तुतिवचन सुन कर, भगवान ने आँख खोल कर देखा कि "इस संसार मंडल में रहता हुआ ऐसी विलक्षण स्तुति करनेवाला कौन है?" अतः आळ्वार उस सुशीतल कटाक्ष के माधुर्य का आस्वादन करते हुए उन विशालनेत्रों की स्तुति करते हैं—[सुशीतल-कमल-सदृश-नेत्रवाले!] "तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान्। क्षिपामि" इत्याद्युक्त प्रकार, अभी तक निग्रह करते रहे हुए भगवान् अब कैसे अकस्मात् मुझ पर ऐसी कृपादृष्टि डाल रहे हैं!" यों सोचते हुए आळ्वार ने यह निश्चय किया कि "यह तो अवश्य ही नित्यमज्ञातनिग्रहा (माने कभी दंड देना नहीं जाननेवाली) महालक्ष्मी का प्रभाव है"; अतः उनका वर्णन करते हैं—[लतासदृश मध्यवाली] इत्यादि से। लक्ष्मीजी के सौंदर्य का वर्णन करने का यह भाव है कि लक्ष्मीजी इस सौंदर्य से भगवान को अपने वश करके, चेतन के अपराध से रुष्ट होकर उसे दंड देने के उद्यत उनको शांत करके, और उनका स्वातंत्र्य भी दबा कर उन्हें अनुग्रह करने के उद्यत करती हैं॥ ... .... .... .... (३)

(गाथा.) नेञ्जमे नल्लै नल्लै उन्नैप्पेत्ता लेन्शेय्योम् * इनियेन्न कुरैविनम् *
मैन्दने मलराळ् मणवाळनै * तुञ्जुम्पोदुम् विडादु तोडर् कण्डाय् ॥ ४ ॥

(सं.) अयि हृदय! तव साद्गुण्यं किमिति वर्णयेयमहम्? त्वदानुकूल्ये लब्धे सति किं नामास्ति मम दुस्साधम्? [अवाप्तसमस्तकाम एव खल्वहम्।] नित्ययुवानं निरतिशय-भोग्यताशालिलक्ष्मीवल्लभम् अनारत मनुवर्तेथाः॥

कृतज्ञता हि जनिधर्मणा प्रधानतमो गुणः। 'अयि हृदय! त्र प्रणम तावत्' इत्युक्तिसमसमय एव सम्मुखीनतां यतः प्राचीकशन्मानसं निजम्, ततोऽत्यन्तं प्रहृष्यन्मुनिवरः कृतज्ञतामाविष्कुर्वन् विशेषतोऽभिनन्दति तत्। बालकमुद्दिश्य 'पठ तावत्, पाठशालां प्रयाहि तावत्' इत्युक्तिमात्रे यदि तस्मिन्नभिमुख्यं पश्यतः पितरौ, अथ किं कुरुतः? भृशमभिनन्दतः, तथा ह्येतत्। * मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः * इति सर्वानुभवसाक्षिक वचनानुसारेण कथ्यते त्वदानुकूल्ये लब्धे सतीत्यादि। उभौ सखायो गृहात्प्रस्थितौ भगवन्मन्दिरनिषेवणकुतूहलेन। अन्यतरो मध्येमार्गं नाटकशालामवेक्ष्य तत्र प्रविष्टः, अपरस्तु यथोद्देशं मालय-मुपेत्य विलक्षणानन्दमन्वभूत्; किमत्र कारणं वक्तुं शक्यम्? मनसो वृत्तिस्तादृशीयेत्र हि सुवचम्। आनुकू-ल्यावमर्शसमयेषु मनसस्संलावन मार्याणामनर्घचर्या। दिव्यप्रबन्धेषु मनसोऽभिनन्दनं क्रियासमभिहारेण वीक्षितु योग्यम्। स्वात्मीयहर्षप्रकर्षप्रकाशनपर्याय एतदिति प्रतिपत्तव्यम्।

अथ नित्ययुवानमित्यारभ्य अनारतमनुवर्तेथा इति हृदयं प्रत्युपदेशः (अधस्तात्पञ्चमे दशके यथा, तथा) नैष्यानुसन्धानेन परावर्तितुं माभूत्प्रयत्नस्तत्रेत्यभिसन्धिना क्रियते मुनिवरेण। स व्याघिविशेषसन्निहितो मितेति प्रतिभानादेषमभिधीयत इति मर्मज्ञा आचार्या अनुगृह्णन्ति। भविष्यति च तथैवोपरिष्टात्॥

—* चौथी गाथा—नेञ्जमे नल्लै नल्लै उन्नैप्पेत्ताल् *—

**(हिंदी.) हे मन! वाह! वाह! तुम्हारे अच्छेपन की मैं कैसे प्रशंसा करूं? तुम्हारे अनुकूल होने पर मैं क्या नहीं कर सकूंगा? [मेरी सभी इच्छाएं पूर्ण होंगी ही।] नित्ययुवा और असीम भोग्यतावाली लक्ष्मीजी के वल्लभ भगवान की निरंतर सेवा करो ॥**

कृतज्ञता मानवों का मुख्य गुण माना जाता है। पिछली गाथा में आळ्वार ने अपने मनको कहा कि 'भगवान को नमो।' यह सुनते ही मन प्रणाम करने को तैयार हो उठा। अतः इस गाथा में आळ्वार अपनी कृतज्ञता प्रकाशित करते हुए उसकी (मनकी) प्रशंसा करते हैं। जैसे कि मातापिता की यह बात सुनते ही, कि, "बेटा! पाठशाला जा और विद्या सीख" यदि बालक पाठशाला जानेकी तैयारी करें, तो मावाप उसकी प्रशंसा करते हैं, इसी प्रकार आळ्वार भी अपने मनकी प्रशंसा कर रहे हैं। शास्त्र का यह प्रसिद्ध वचन है कि "मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः" (अर्थात् मन ही मानव के संसार अथवा मोक्ष पाने का कारण है)। एतदनुसार कहा जा रहा है [तुम्हारे अनुकूल होने पर] इत्यादि। दो मित्र मंदिर जाने की इच्छा से घर से निकले। मार्ग में एक चित्रगृह दीख पडा। एक जन मंदिर जाने की बात छोड कर चित्र देखने गया, दूसरा तो अपने पहले संकल्प के अनुसार मंदिर ही गया और भगवान के दर्शन कर घर लौटा। इन दोनों की चर्या में इस अंतर का कारण यदि पूछा जाय, तो हम इतना ही कह सकते हैं कि उनके मन वैसे थे। महात्माओं का यह स्वभाव है कि जब वे अपने मन को अपना अनुकूल देखते, तब उसकी प्रशंसा करते हैं। दिव्यप्रबंधों में तो बारबार मन की प्रशंसा दीख पडती है। समझना चाहिए कि इसका तात्पर्य, आळ्वार के अपने अलौकिक हर्ष का प्रकाशन करना है।

[नित्ययुवा] इत्यादि हृदय को उपदेश है। नित्यसेवा करने का आदेश इसलिए दिया जा रहा है, कि आळ्वार को यह भय है कि अपना मन (पांचवें दशक की भांति) नैच्यानुसन्धान करता हुआ कदाचित् भगवान से दूर हट जाने का विचार कर डालेगा। मर्मज्ञ आचार्यों का यह कहना है कि हाल में ही आळ्वार को ऐसा लग रहा है कि वह रोग (नैच्यानुसन्धान पूर्वक हट जाना) अपने को शीघ्र आनेवाला है। आळ्वार का यह भय सत्य होनेवाला है॥ (४)

(गाथा.) कण्डाये नेञ्जे करुमङ्गळ् वायुक्किन्नु * ओर् एण्णदानु मिन्रिये वन्दियलुमारु *
उण्डानै उलहेल्ल मोर् मूनडि कोण्डानै * कण्डुकोण्डनै नीयुमे ॥ ५ ॥

**(सं.) भो हृदय! कार्यसंसिद्धौ संमुखीनायां सत्याम् चिन्तालेशमन्तराऽपि सा फलेग्रहिर्भवती त्यमुमंशम् अनुभवसाक्षिकं मद्राक्षीः खलु त्वम्। सप्तलोकीनिगरणसमर्थम् लोकविक्रान्तिदक्षं च भगवन्तं हे हे! त्वमपि खल्वनायासं मलभथाः॥**

दशकमिदं निर्हेतुकरुपाप्रतिपादनपरमिति निम्हनामाचार्याणामिय गाथा अत्यन्त मववानपथे विन्यस्तेति वेदितव्यम्। अधस्तात् द्वितीयगाथायाम् * एण्णिलुम् वरुम् * [चिन्तामात्रेऽप्युपस्थितो भवति] इति अनु-

गृहीतम्। चिन्तारूपव्याजमात्रमप्यनपेक्षितम् इति प्रत्याययितुम् अस्या गाथायाम् * ओर् एण् तानुमिन्रिये * [चिन्तालेशमन्तराऽपि] इत्यनुगृह्यते। अत्रेदमवधेयम्; "अहेतुत्वे सति अतिप्रसङ्गवारकत्वं व्याजत्वम्" इति तावद्व्याजलक्षणमाचक्षते शास्त्रज्ञाः। अत्र अतिप्रसङ्गवारकत्वदलनिवेशनेन हेतुत्वशङ्काकलङ्ककणिकाप्रसङ्गस्सम्भवितुमर्हति; तस्याप्यवकाशं वारयन्मुनिवर इमां गाथां विशिष्टोक्तिसनाथामनुगृह्णातीति। सत्यमेतन्निध्यानेनैव वेदान्ताचार्याः * अव्याजोदारभावात् * इति (द्र. ता.) समगिरन्त। समासशरीरे 'व्याजमप्यन्तरा' इति अपिशब्दप्रयोगस्तावदवर्जनीयः। 'निर्हेतूदारभावात्' इति कथने तत्र समासशरीरे अपिशब्दयोगो नान्वियात्, अव्याजेत्यत्र तु तद्योगविरहो नान्वियादिति प्रेक्षन्तां प्रेक्षावन्तः।

चिन्तामात्रमप्यन्तरेण स कार्यकर्तेत्यमुमंशं द्रढयितुमितिहासद्वितयं प्रदर्श्यते सप्तलोकीनिगरणं लोकविक्रान्तिश्चेति। प्रलयापद स्स्वानधाने एवंविधा रक्षा भवत्विति वा भवित्रीति वा नहि खलु कोऽपि दध्यौ। लोकविक्रान्तिसमयेऽपि 'अस्मच्छिरसि भगवत्पादारविन्दघटना भवित्री' इति च न कोऽप्यमस्त। तथाच भगवतः प्रकृतिरियमित्युपपादितं भवति ॥

—* पाचवी गाथा—कण्डाये नेञ्जे करुमङ्गळ् वाय्विकन्नु *—

**(हिंदी.) हे मन! तुमने देखा न, कि यदि कार्यसिद्धि होनेवाली हो, तो वह हमारी चिंता के भी विना हो जायगी? वाह! वाह! सातों लोकों को निगलनेवाले और तीन पगों से नापनेवाले भगवान को तुमने भी प्रयास के विना पाया॥**

समझना चाहिए कि इस गाथा का गाढ विवेचन करने के फलतया ही हमारे पूर्वाचार्यों ने यह सिद्धांत किया कि प्रकृत दशक मे भगवान की निर्हेतुक कृपा का वर्णन किया जा रहा है। पिछली दूसरी गाथा में बताया गया कि "एण्णिलुम् वरुम्" (माने हमारे चिंता करने पर भगवान प्रकट होंगे)। प्रकृत गाथा में कहा जा रहा है कि चिन्तालेश के विना भी कार्यसिद्धि होगी। इसका यह भाव है—शास्त्रकार 'व्याज' (माने बहाना) नामक एक पदार्थ का वर्णन करते हैं। उसका लक्षण है, "अहेतुत्वे सति अतिप्रसङ्गवारकत्वम्", माने व्याज वह है जो (उद्दिष्ट किसी काम का) वास्तव मे कारण न होता हुआ भी इस लिए कारण बताया जाता है, कि अन्यथा किसी नियम का भङ्ग हो जायगा। अर्थात् व्याज, दूसरों को बताने के लिए एक कारणाभासमात्र है। तथाच इसमें असल कारण होने की शंका कदाचित् की जा सकती है। अब आळ्वार कह रहे हैं कि ऐसे किसी व्याज के अभाव मे भी भगवान की कृपा वहेगी। इस गाथा का ठीक विवेचन करके ही श्रीवेदांतदेशिक स्वामीजी ने इस दशक का सारांश "अव्याजोदारभावात्" बताया। अव्याजशब्द का अर्थ होता है—'व्याज के भी विना।' निष्कारण, निर्हेतु इत्यादिशब्दों का यह अर्थ नहीं होगा। अत निर्हेतुक इत्यादि शब्दों के बदले मे अव्याजशब्द का प्रयोग करनेवाले आचार्य का यही अभिप्राय है कि भगवान की कृपा किसी प्रकार की व्याज की भी अपेक्षा नहीं करती।

अब इस अर्थ के, कि हमारी चिंता के भी विना भगवान हमपर कृपा करेंगे, दो सुंदर दृष्टांत जाते हैं [सातों लोकों को निगलनेवाले] इत्यादि से। जब प्रलयापद आयी, तब किसी को उसका

ख्याल तक न रहा, कि अब प्रलय आनेवाला है; फिर भगवान से माँगे कौन कि, "मुझे इसमें बचाइएगा"! एवं किसी की आशा भी न रही कि भगवान हमारी रक्षा करेंगे। इतना होने पर भी भगवान ने केवल अपनी कृपा से समस्त लोकों को निगलकर, अर्थात् अपने पेटे में रख कर सबको बचाया। अतः निर्हेतुक कृपा का यह सुंदर दृष्टांत हुआ। एवं भूमि का नापना भी कृपा का ही काम है। तथाहि—आल्वार का अभिप्राय है कि उस समय भूमि नापने के बहाने भगवानने सब के सिरपर अपना श्री पाद धरा। किसीने यह महाभाग्य माँगा नहीं, इसका ख्याल तक किया नहीं। तथा च ये दोनों उक्त अर्थ के बड़े सुंदर दृष्टांत सिद्ध हुए॥ .... .... .... .... (५)

(गाथा.) नीयुम् नानुम् इन्नेर् निर्किल् * मेल् मत्तोर् नोयुम् शार्कोडान् नेञ्जमे शोन्नेन् *
तायुम् तन्दैयुमाय् इव्वुलहिनिल् * वायु मीशन् मणिवण्ण नेन्दैये ॥ ६ ॥

(सं.) हे हृदय! तव च मम चैतादृश आभिमुख्ये सुस्थिरे सति, मातृवत्प्रियपरः पितृवद्धितपरश्च सन् लोकेऽस्मिन्नवतीर्य संनिदधानस्सर्वेश्वरो मणिसवर्णः स्वामी यावज्जीव मस्माकं न किमप्यवद्यमुपनमयेत्; तदिदमहं ते सुदृढमवोचम्॥

"सम्पदामग्रे विपदः, विपदामग्रे सम्पदः" "दुःखस्योपरि सुखम्, सुखस्योपरि दुःखम्" "संयोगा विप्रयोगान्ताः" इति लोकानुभवसाक्षिकाना न्यायानामनुसंधानेन मुनिवरस्य चेतसि काचिदाशङ्का समजनि—उन्मस्तकमिदानीमुज्जृम्भमाणस्यास्य ब्रह्मानन्दस्य काचित्प्रच्युतिस्स्यात्किमु! इति। अनया शङ्कया व्याकुलं हृदयं संबोध्य तदुपच्छन्दनरूपमिदमभिधीयते। मातापितृसहस्रेभ्योऽपि वत्सलतमो भगवान् स्वयं न कमपि क्लेशमुपनमयेदस्माकम। परंतु "आत्मैव रिपुरात्मनः" इत्युक्तरीत्या अस्मदीये क्लेशे हेतुभावस्त्वस्माकमेव स्यात्। हे हृदय! तव च मम च यदिदानीमस्त्याभिमुख्यम् तदेतद्यदि न व्यपैति, यदि वा सुस्थिरमवतिष्ठेत, तर्हि स भगवान् न कमपि क्लेशमुपधास्यतीति विश्वसिहि इत्याश्वासनं मातनोति मुनिवरः। अत्र मूले "न कमपि व्याधिमुपजनयेद्भगवान्" इति व्याधिशब्दोल्लेखो वर्तते। अयोग्यानुसन्धानेन [नैच्यानुसन्धानेन] भगवद्विसर्जनकामनैव व्याधिशब्दविवक्षितेत्याचार्याः। भगवतोऽत्र मातृसाम्यं केवलमनुक्त्वा पितृसाम्यमपि कथितमित्येतदवधेयम्। हितपरो हि पिता नाम। तदात्वे अप्रियं सत् कालान्तरे यद्भवति प्रियम् तदेव हि हितं नाम। तादृशहितधिया यदि कदाचिद्भगवानपि स्वविश्लेषं जनयित्वा क्लेशयेत्तदपि कृपाकार्यमेव मन्तव्यमिति सूचितं भवति।

[यावज्जीवमस्माकं न किमप्यवद्य मुपनमयेत्] निषिद्धानुष्ठानेषु प्रवृत्तिमुत्पाद्य वा, प्रयोजनान्तरेषु साधनान्तरेषु च रुचिमुत्पाद्य वा, चिरन्तनसञ्चितकर्मफलानुभववैयग्रीमुत्पाद्य वा, नैच्यानुसन्धानेनापसर्पणेच्छामुत्पाद्य वा न कमपि क्लेशमावहेद्भगवानिति भावः॥ [तदिदमहं ते सुदृढमवोचम्] गीतायाम * भूय एव महाबाहो! शृणु मे परमं वचः * इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे * इति प्ररोचनपूर्वकं येये परमार्थाः प्रोक्ताः परमात्मना, तेभ्योऽप्यभ्यर्हितमिदं मुनिवरस्य वचनमिति शब्दसंदर्भतः प्रतिपत्तव्यं भवति॥

—* छठी गाथा—नीयुम् नानुम् इन्नेर् निर्किल् *—

**(हिंदी.) हे मन ! यदि तुम और मैं इसी आभिमुख्य में स्थिर रहेंगे, तो माता के सदृश प्रियपर और पिता के सदृश हितपर होकर इस लोक में अवतार लेकर हमारे पास आनेवाले, मणि के सदृश, हमारे स्वामी हमारे जीवन काल में हमें किसी प्रकार का दुःख नहीं देंगे; मैं सुदृढ कहूंगा कि यह बात सत्य है ॥**

यह तो लोकानुभव की बात है कि संपत्ति के बाद विपत्ति आती, और सुख के बाद दुःख मिलता है। इसका ख्याल करनेवाले आळ्वार के मन में यह चिंता उत्पन्न हुई कि, "अभी सीमातीत ब्रह्मानंद का जो अनुभव चल रहा है, यह क्या कायम रहेगा, अथवा टूट जायगा?" इस शंका से व्याकुल अपने मन को आळ्वार आश्वासन करते हुए यह गाथा गाते हैं। भगवान हजारों माबापों से भी अधिक वत्सल है; अतः वे कभी हमें क्लेश नहीं देंगे। परंतु "आत्मैव रिपुरात्मनः" इत्याद्युक्त प्रकार हम ही अपने क्लेश का हेतु होते हैं। अतः हे मेरे हृदय! तुम सुदृढ निश्चय कर लो कि यदि हम दोनों अभी की भांति सर्वदा भगवान के अभिमुख ही रहेंगे, और इस निष्ठा से न चूकेंगे, तो भगवान हमें कोई दुःख नहीं देंगे। मूलगाथा में "(भगवान हमें) **और किसी रोग को आने नहीं देंगे**" करके रोग शब्द का प्रयोग किया गया है। आचार्यों का अभिप्राय है कि अपने को अयोग्य मानकर भगवान से दूर हट जाने की इच्छा ही रोग कहला रहा है। भगवान को माता और पिता के सदृश कहने का यह भाव है—अपनी संतान के बारे में माता का काम अलग और पिता का अलग होता है। माता प्रियपर होती है और पिता हितपर। तत्काल सुख देनेवाला प्रिय है और तत्काल दु.ख देने पर भी बाद में सुख देनेवाला हित है। अतः, पिता कहने का यह भाव हुआ कि बाद में कल्याण करने के लिए यदि भगवान हाल में कभी अल्प विश्लेषदुःख भी दे, तो भी उसे कृपाकार्य ही समझना चाहिए।

**[किसी प्रकार का दुःख नहीं देंगे]** पापाचरण में प्रवृत्ति, फलांतरों अथवा उपायांतरों मे आशा, प्राचीन कर्मफलानुभव करने में व्यग्रता, नैच्यानुसंधान करने के कारण भगवान से दूर हट जाने की इच्छा इत्यादि दु.ख के हेतु हैं। इनमे से कोई भी हमें उत्पन्न नहीं होगा। **[मैं सुदृढ कहूंगा]** इत्यादि। बात करते करते, बीच में, "मैं कहता हूं, सुनो" इत्यादि कहना उस बात की मुख्यता का सूचक है; जैसे गीताजी में बीच बीच में भगवान कहते हैं—"भूय एव महाबाहो! शृणु मे परमं वचः," (हे महाबाहु! फिर मेरी यह श्रेष्ठ वार्ता सुनो), "इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे" (असूयारहित तुमसे मैं दूसरी एक रहस्य वार्ता कहूंगा) इत्यादि। इस अवतारिका के बाद भगवान ने (गीता में) जो कहा, वे सभी श्रेष्ठ शास्त्रार्थ ठहरे। समझना चाहिए कि हालमें आळ्वार अपने मन से जो बात कर रहे हैं, यह उक्त गीतावचनों से भी बढकर श्रेष्ठ उपदेश है ॥ .... .... .... (६)

**(गाथा.) एन्दैय् येन्नुम् एम्बेरुमा नेन्नुम् * शिन्दैयुळ् वैप्पन् शोल्लुवन् पाविधेन् ***
**एन्दै येम्बेरुमा नेन्नु वानवर् शिन्दैयुळ् वैन्नु * शोल्लुम् शेल्वनैये ॥ ७ ॥**

(सं.) 'असत्सत्ताहेतुभूत! अस्मत्स्वामिन्!' इति श्रीवैकुण्ठनिकेतनैर्नित्यसूरिभि रनुसंधातुममिधातुं च योग्यं परात्पर भगवन्तं हे हन्त! पापी सोऽहं स्तौमि 'मम तात! मम शेषिन्!' इति ॥

अनन्तरगाथाया नैच्यानुसन्धानेनापसर्पणेच्छामपि भगवान् नो पादयेदिति मुनेश्वरेण मनसा यद्विचिन्तितम्, हा तत! सैव मुखं प्रदर्शयितुमुपक्रमते। "अस्मदीय गृहस्य सम्यगुद्धारे कृते सति सर्पभय न स्यात्" इति कथयन्कश्चित् सद एव क्वापि कोणे मुख प्रदर्शयन्त सर्पमपश्यदिव। हेयस्य वस्तुन प्रसङ्गमात्रमपि तदुपस्थापक भवतीव। सङ्कल्पसूर्योदय श्रीमान्वेङ्कटनाथार्य आह * दोषानुचिन्तनायां स्मृतिरपि दूरीकरोति वैराग्यम् * इति। विरक्तिं वेद्वर्द्धयितुकाम कोऽपि महान् तदर्थं विषयाणा दोषानुचिन्तयितुमारेभे, दोषाश्रयतया विषयस्मरणमवर्जनीय हि जातम्, तावन्मात्रेऽपि विरक्ति विगलनाभिमुखी बभूवेति तात्पर्यम्। एव नाम प्रसङ्गमात्रेणापि नारकेषु वस्तुष्वन्यतम हि नैच्यानुसन्धानतोऽपसर्पणकाङ्क्षणम्, चिन्तितमात्रेण तदुपनतमिव हन्त! नित्यानुभवभाग्यभागेभिः स्मर्तुनैर्नित्यसूरिभिर्वाने वचसि वस्तुनङ्गानि तानि सर्वथाऽप्यनधिकारी सोऽहमवोचमिति कथनमिदं भगवतसकाशादपसर्पणप्रागभावपिशुनमिति मन्तव्यम् ॥

[पापी सोऽहम्] सात्त्विकोऽपि सन् कोऽपि पुमान् रजस्तमोभिभवेन ह्रूणा समन्वयिं प्रविश्य पश्चात्सत्त्वोद्रेकेणानुशिरय इति श्रुतम्। एवमेषोऽपि मुनिवरोऽनुशेत इत्याचार्या। ननु भगवन्नामचि तनसकीर्तने किमहो! अग्निप्रक्षेपतुल्यत्वम्? इति पृच्छा प्रादुर्भवेत्, तदेद मुनिवरस्याश्य विवेति नमादयने च। देवभोग्य पुरोडाश स्पृशन्त शुनकमिव ह्यात्मान म यतेऽधुना मुनिवर ॥

*

—* सातवी गाथा—एन्दैयेयेन्नुम् एम्पेरुमानेन्नुम् *—

(हिंदी) "हे हमारे सत्ताधारक! हे हमारे स्वामिन्!" इत्यादि प्रकार नित्यसूरियों की चिंता व प्रशंसा पाने योग्य परात्पर भगवान को, हाय! पापी मैं, "हे मेरे बाप! हे मेरे नाथ!" इत्यादि कहता हुआ चिंतन व स्तवन कर रहा हूं ॥

पिछली गाथा मे आळ्वार ने अपने मन में निश्चय किया कि अब मुझे नैच्यानुसंधान करता हुआ भगवान से छूटनेकी आपत्ति नहीं आवेगी, परंतु हाय! इस गाथा में वही रोग अपना सिर दिखा रहा है। कोई अपने गृहांगण में बैठ कर कहता था कि, 'हमारे इस गृह की ठीक मरम्मत करने पर यहा साप का भय न रहेगा।" उतने में किसी कोने में ऐक सापने अपना सिर दिखाया। हेय वस्तु का प्रसंग करना भी उसका आह्वान बनेगा। यथा सङ्कल्पसूर्योदय नाटक मे श्रीवेदान्तदेशिक स्वामीजी ने कहा, "दोषानुचिन्तनायां स्मृतिरपि दूरीकरोति वैराग्यम्।" कोई महात्मा अपना वैराग्य दृढ करने के लिए विषय दोषों का चिंतन करने लगा। इस प्रसंग से उसे विषयों का भी चिंतन करना पडा। इतने मात्र से उसका वैराग्य घटने लगा। इस प्रकार अपने प्रसंगमात्र मे भी अनिष्ट उत्पन्न करनेवाली वस्तुओं में एक ठहरा यह नैच्यानुसंधान और तत्प्रयुक्त दूर हटने की इच्छा। अर्थात् आळ्वार के उसका नाम लेने मात्र से

वह उनके सामने आकर खडा हो गया। प्रकृत गाथा इस अर्थ का सूचक है। अर्थात्, "विषयलोलुपता से सर्वथा दूर रहकर भगवान का नित्यानुभव करनेवाले नित्यसूरियों के वचनों का अनुकरण, सर्वथा उसका अनधिकारी मैं कर रहा हूं" कहनेवाले आळ्वार को अब भगवान से छूट जाने की बुद्धि ही उत्पन्न होने वाली है।

[पापी मैं] आचार्य कहते हैं कि सात्विक ही रहनेवाला एक पुरुष कदाचित् रजस्तमोगुणों के वश होकर दूसरों का घर जलाकर, बाद में अपना स्वाभाविक सत्वगुण पाकर जैसे अपने काम के लिए पछतायगा, इसी प्रकार आळ्वार अपने कृत भगवदनुभव के लिए अब पछताते हैं। यह सुनकर कोई पूछेगा कि क्या भगवान का अनुभव, चिंतन, संकीर्तन इत्यादि करना, अग्निप्रक्षेप के सदृश पाप है। इसका प्रत्युत्तर यही है कि हाल में आळ्वार ऐसे ही मान रहे हैं; क्योंकि वे अब अपने को देवयोग्य पुरोडाश छूनेवाले कुत्ते के सदृश अपकारी मान बैठे हैं ॥ .... .... (७)

(गाथा.) शेल्व नारण नेन्न शोल् केट्टलुम् * मल्हुम् कण्पनि नाड्वन् मायमे *
अल्लु नन्पहलुम् इडैवीडिन्रि * नल्हि येन्नै विडान् नम्बि नम्बिये ॥ ८ ॥

**(सं.) श्रीमन्नारायणेति (केनचित्पथिकेनोच्चारितं) दिव्यनाम यदृच्छया श्रुत्वा तावन्मात्र एव बाष्पपर्याकुलनयनो भवामि हन्त; भगवन्तं तमन्विष्यामि च। अत्याश्चर्यं ह्येतत्। शुभगुणपुष्कलस्स च भगवान् दिवा निशि च निरन्तरं मामपरित्यजन् मय्येव व्यामुग्धो विराजते ॥**

भगवतश्चिन्तनं कीर्तनं च महत्तरं पातकमिति धृतवान् मुनिवरो भगवद्गुणप्रचारविरहितं जीर्णकुड्य-कुहरं किमप्यन्विष्य तत्र प्रयात इव। यथाकथञ्चिदपि तमेनमात्मसात्कर्तुकामो निसर्गसुहृत्परमपुरुषः कमप्युपाय-मकुरुत; यस्मिन् रहस्स्थले मुनिवरोऽयं निषसाद, तत्रोपान्ते काचन वेदिका; भारवाहिनः पान्थाः स्व स्वं भारं तत्र मुहूर्तं विन्यस्य विश्रम्य प्रयान्ति; तदात्वे कश्चन भारवाही पथिको भारवहनक्लेशभुग्नः तस्यां वेदिकायां भारावरोपणोद्युक्तः श्रीमन्नारायणेति उच्चैः कीर्तयन् भारमवारोपयत्। मुनिवरस्य वैमुख्य व्युदस्य आभिमुख्यं सम्पिपादयिषुणा परेण पुंसा हि कारितोऽयमभ्युपायः। श्रीमन्नारायणेति तदुक्तिश्रवणमात्रेण मुनिवरो 'हा हा! किमेतत्! कोऽयं मयि भगवतः पक्षपातोऽतिविलक्षणः। उदासीनमपि मां सूत्रानुबद्धशकुनिक्रमेण हि भगवानाकर्षति; अहो! कीदृगस्य करुणाविभवः!' इति विस्मितो बाष्पपर्याकुलमुखो भूत्वा विसृष्टचरं भगवन्त मन्वेष्टुमुपचक्रमे। तदिदमभिधीयते गाथायामस्याम्। पथिकेन नारायणेति केवलं कथिते इयान् व्यामोहो न स्यादिव मुनिवरस्य। "दिव्यसूरीणां परिसरे ब्रह्मचारिनारायणनामवक्ता नैकोऽपि" इति प्रथा च वर्तते। प्रोक्ते नामनि अर्थानुसन्धानमप्यनपेक्षितम्; विषहरणमन्त्रा यथा शब्दशक्त्यैव केवलं कुर्वन्ति कार्यं तथा भगवन्नामापि इति वेदितव्यम् ॥ .... .... .... .... .... (८)

—* आठवीं गाथा—शेल्वनारणनेन्न शोल् केट्टलुम् *—

(हिंदी.) (किसी पांथ से उच्चरित) श्रीमन्नारायण दिव्य नाम के आकस्मिक श्रवणमात्र से मेरी आँखें आँसू से भर जाती हैं; और मैं उन्हें ढूंढने लगता हूं। ओह! यह कैसे आश्चर्य की बात है! शुभगुणपरिपूर्ण वे भगवान भी रातदिन विच्छेद के विना मुझ पर कृपा व प्रेम करते हुए, मुझसे मिलकर ही रहते हैं ॥

भगवान के चिंतनकीर्तनों को बडा पाप मानने वाले आळ्वार ने भगवद्गुणप्रचार से सर्वथा विरहित किसी जीर्ण-कुड्य की गुफा में जाकर बैठ गये। उनकी आशा थी कि ऐसे करने से भगवान भुले जायंगे। परंतु भगवान ने आळ्वार को भूलना नहीं चाहा। अतः उन्होंने आळ्वार को अपने वश करने के लिए एक उपाय रचा। जिस दीवार के पास आळ्वार बैठे थे, उसकी दूसरी ओर एक चबूतरा रहा, बोझा ढोते उस रास्ते से निकलनेवाले जिस पर अपना बोझा रखकर थोडा आराम लेते थे। हाल में एक भारवाहक उधर आया और जोर से 'श्रीमन्नारायण' कहते हुए उसने उस चबूतरे पर अपना बोझा उतार दिया। यह शब्द सुनते ही आळ्वार का नैच्यानुसंधान शांत हुआ और उन्होंने विचार किया कि, "ओह! यह क्या है मुझ पर भगवान का विलक्षण पक्षपात! मैंने आपसे दूर भागना चाहा; परंतु आप मुझे अपनी ओर खींच रहे हैं। ओह! कैसी है इनकी कृपा!" यों सोचकर आळ्वार आश्चर्यमग्न व अश्रुपूर्णनयन होकर अपने से परित्यक्त भगवान को ढूंढने लगे। यह अर्थ इस गाथा में बताया जा रहा है। यदि पथिक ने "श्रीमन्नारायण" कहने के बदले में केवल 'नारायण' कहा होता, तो शायद आळ्वार को इतना व्यामोह उत्पन्न नहीं होता। आळ्वारों की गोष्ठी में कोई ब्रह्मचारीनारायण का नाम नहीं लेगा; उस नामकी कोई कीमत भी न रहेगी। उक्त नाम का अर्थानुसन्धान करने की भी आवश्यकता नहीं रहती; विषहरमंत्र की भांति केवल शब्दशक्ति से ही भगवान के दिव्यनाम अपने काम कर सकते हैं॥ (८)

(गाथा.) नम्बियै तेन्कुरुङ्गुडि निन्न * अचेम्बोने तिहलुम् तिरुमूर्तियै *
उम्बर् वानवर् आदिय ञ्जोदियै * एम्बिराने एन्शोल्लि मरप्पनो ॥ ९ ॥

(सं.) वैष्णववामनक्षेत्रे [तिरुकुरुङ्गुडिदिव्यदेशे] विराजमानं हिरण्मयदिव्यमूर्तिशालिनम् ब्रह्मेशानादिभ्योऽप्यत्यन्तविलक्षणानां नित्यसूरीणां जीवातुभूतं तेजसां राशिमूर्जितमस्मत्प्रभुं हन्त! केन हेतुना विस्मर्तुं प्रभवामि ॥

भगवद्विषयावगाहने यद्यपि सुखातिशयो वर्तते, तथाऽपि मुहुर्वियोगादिक्लेशानामपि संभवेन भगवतः सर्वात्मना विस्मरणं शाश्वतिकसुखनिदानमिति केचिदवोचन्निव; अथवा मुनिवरः स्वयमेव मेने; अहह! भगवतो विस्मरणं कथमिव सुशकमिति सहेतुकं कथयति गाथयाऽनया। शठकोपमुनिवरस्यास्य दिव्यचरित-प्रबन्धेषु तिरुकुरुङ्गुडिनामकदिव्यदेशाधीशस्य भगवतो वरप्रसादेनावतीर्णोऽयमिति प्रथा निबद्धाऽस्ति। स एवार्चामूर्तिर्भगवानधुनोपशाय मुनिवरेऽस्मिन् वैमुख्यविध्वंसिनीं परमकृपां प्राचीकशदिव। अत एव गाथायामिह

तदुत्कीर्तनमुपनिबद्धम् । तस्य भगवतः पूर्ण इत्येव नाम प्रथते । शुभगुणपूर्णः, सौन्दर्यलावण्यपूर्णः, परमकृपापूर्ण इत्यादयोऽर्थास्सुसंगताः । तं कथमहं विस्मरेयम् ? * य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते * इत्याम्नातदिव्यमूर्तिं कथमहं विस्मरेयम् । नित्यसूर्यनुभाव्य दिव्यमङ्गलविग्रहं मामपि क्षुद्रमनुभावयन्तं परमकारुणिकं कथमिव विस्मरेयम् ? विस्मरणार्हहेतुलेशविरहेण न कथञ्चिदपि विस्मर्तुं प्रभवामीति कथयति ॥ .... (९)

—* नवमी गाथा—नम्बियैत्तेन् कुरुङ्गुडि निन्न *—

**(हिंदी) तिरुकुरुङ्गुडिनामक वैष्णववामनक्षेत्र में विराजमान, कल्याणगुण परिपूर्ण, हिरण्मय दिव्यमंगलविग्रहवाले, ब्रह्मरुद्रादियों से भी अतिविलक्षण नित्यसूरियों के जीवातुभूत, और तेजोराशि मेरे नाथ को मैं कौन-से कारण भूल सकूंगा ?**

किसीने आळ्वार से कहा कि, "यद्यपि भगवान पर चित्त लगानेवाले को विलक्षण आनंद मिलता है; तथापि उसे बीच बीच मे विरहदुःख भी सहना पडता है, जो बहुत ही कठिन है। अतः सर्वथा भगवान को भूल जाने से ही मानव अटूट सुख भोग सकता है।" अथवा स्वयं आळ्वार को ही ऐसे लगा होगा। अत. इसके प्रत्युत्तर में आप प्रकृत गाथा मे कारणपूर्वक कह रहे हैं कि, "तुम्हारी बात सत्य होगी; परंतु मैं कैसे भगवान को भूल सकूगा ? यह तो अशक्य है।" आळ्वार की जीवनी में बताया गया है कि तिरुक्कुरुङ्गुडि क्षेत्राधीश भगवान के अनुग्रह से ही इनका अवतार हुआ। माळूम पडता है कि हालमें भी अर्चारूपी उन्ही भगवान ने आळ्वार के सामने प्रकट होकर इन पर ऐसी विलक्षण कृपा की, जिससे इनका नैच्यानुसंधान सुतरा मिट गया। अतः प्रकृत गाथा म उन भगवान का उल्लेख किया जा रहा है। उनका शुभनाम 'नम्बि,' माने 'पूर्ण' है। इसका अर्थ है, शुभगुणपूर्ण, सौंदर्यलावण्यादिपूर्ण, परमकृपापूर्ण इत्यादि। अत आळ्वार कहते हैं कि ऐसे भगवान को मैं कैसे भूल सकूगा ? "य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते" (सूर्यमंडल के मध्य में सोने के सदृश रूपवाले जो महापुरुष दीखते हैं) इत्याद्युपनिषत्प्रतिपाद्य दिव्यमंगलविग्रह को मैं कैसे भूलूंगा ? नित्यसूरियों के अनुभव करने योग्य अपने दिव्यमंगल विग्रह को मेरा भी अनुभाव्य बनानेवाले परमकृपालु को मैं कैसे भूल सकूगा ? भुलानेवाले किसी हेतु के अभाव में मैं भगवान को कैसे भूलू ? .... .... .... (१०)

(गाथा.) मरप्पुम् ज्ञानमुम् नानोन्नुणर्न्दिलन् * मरक्कु मेन्नु शेन्दामरै क्कण्णोडु *
मरप्पर वेन्नुळ्ळे मन्निनान् तन्नै * मरप्पनो विनि यानेन् मणियैये ॥ १० ॥

(सं.) विस्मरणं वा स्मरणं वा न तावन्मदधीनम् । कदाचिदहं विस्मरेयमिति मन्यमानस्स भगवान् स्वकीयसरसिजसदृशविलोचनविकासप्रदर्शनपूर्वकं ममैव हृदि नित्यप्रतिष्ठितो विराजते । तादृशं मणिमवर्णं मच्युतमहं न कदाचिदपि विस्मर्तुं प्रभवामि ॥

जगति कर्तुमशक्यानामपि कृत्यानां कथञ्चिमहता प्रयासेन करणं संदृश्यते ननु; तथा मुनिवर ! तत्रभवताऽपि परमसुखोदर्कं अतिस्मरणं कथञ्चिदपि वा कर्तव्यमेवेति कृपया प्रति कथ्यते

गाथैषा ॥ सर्वथाऽप्यसंभवि तद्विस्मरणमिति निगद्यते । * मत्तस्स्मृतिर्ज्ञानमपोहनं चेति स्वयं गायति भगवान् । यदि स्मरण चेतनाधीनं स्यात्तर्हि विस्मरणमपि तदधीनं भविष्णु । सर्वथाऽप्यचेतनकल्पोऽहं स्मरणस्येव विस्मरणस्यापि नाधिकारीति प्रामाणिक प्रतिपाद्यतेऽत्र । स परमकृपालुः स्वयमेव स्वस्मरणयोग्यतां मय्यनुगृहीतवान्; विस्मरणस्य जनिधर्मधर्मत्वात् कदाचित्तदुद्भवेदपीति स्वयमाशङ्क्य कृपीवलो यथा स्वकृतकृपिशैथिल्यानुदयाय सततं कृषिभूमौ जागर्ति, तथा भगवानपि सन्ततं स्वकीयनयनकमलकुसुमासंदर्शनेन स्वस्य स्मरणमेव पुष्णाति मम हृदि । तत्कटाक्षवीक्षापात्रभावात्पूर्वं नं विस्मृतवानप्यहमित. परं नैव मनागपि विस्मर्तुं शक्नोमि भोः ॥ (१०)

—* दसवीं गाथा—मरप्पुम् ज्ञानमुम् नानोन्रुणर्न्दिलन् *—

**(हिंदी.) भूलना अथवा याद रखना, यह कोई मेरे हाथ में नहीं । यों मानते हुए कि "कदाचित् यह मुझको भूलेगा भी," वे भगवान अपने कमल सदृश नयन का सौंदर्य दिखाते हुए मेरे हृदय में सुदृढ प्रतिष्ठित हो गये । ऐसे मणिसदृश उनको मैं अब कैसे भूल सकूंगा ?**

किसीने आळ्वार से कहा कि, "अशक्य कार्य को भी, आवश्यक होने पर, प्रयत्न पूर्वक करना ही पडता है । इस न्याय से, हे मुनिवर ! आपको भी प्रयत्न करके किसी तरह भगवान को भूलना ही चाहिए;" प्रकृत गाथा में इसका यह प्रामाणिक प्रत्युत्तर दिया जाता है कि भगवान को भूलना मेरे लिए सर्वथा अशक्य है । स्वयं गीताचार्यने गाया कि "मत्तः स्मृतिर्ज्ञानमपोहनं च" (अर्थात् स्मरण, ज्ञान और विस्मरण मेरे अधीन हैं) । यदि याद करना मेरा अधीन होता, तो भूलना भी मेरा अधीन होता । परंतु सर्वथा अचेतन-सा रहनेवाला मैं स्मरण करने का भी अधिकारी नहीं, भूलने का भी अधिकारी नहीं । परम कृपावान भगवान ने ही मुझे अपना स्मरण करने की योग्यता दी; और यों सोच कर कि "भूल जाना मानव का स्वभाव है, अतः आळ्वार भी कदाचित् मुझको भूल जाने होंगे," जैसे किसान अपने क्षेत्रस्थ सस्य की रक्षा करने के लिए उसके पास ही निवास करता, इसी प्रकार वे मेरे हृदय में ही विराजकर मुझे अपने कमलसदृशनेत्रों की शोभा दिखाते हुए सदा अपनी याद ही दिला रहे हैं । उनके कृपाकटाक्ष का पात्र होने के पहले, (अर्थात् अबतक के अनादि काल में) मैं उनको जैसे भूल गया था, वैसे अबसे नहीं कर सकूगा; अर्थात् पूर्वकाल में उनका स्मरण करना अशक्य था; अब तो भूलना अशक्य बना है॥(१०)

(गाथा.) मणियै वानवर् कण्णनै तन्दोरणियै * तेन्कुरुगूर् शठकोपन् * शोल्
पणिशै यायिरत्तुळ् इवै पत्तुडन् * तणिविलर् कर्प्पेरेल् कल्वि वायुमे ॥ ११ ॥

**(सं.) नित्योज्ज्वलमणिनिभम् नित्यसूरिनिर्वाहकम् अलङ्करणनैरपेक्ष्येण स्वयमलङ्काररूपं भगवन्तमुद्दिश्य श्रीकुरुकापुरीनाथेन श्रीशठकोपमुनिवरेण वाचिककैङ्कर्यरूपतया विज्ञापिते सहस्रे दशकमिदम् अपर्याप्त्या सह ये कीर्तयन्ति ते ज्ञानफलभाजो भवितार इति फलकीर्तनेन समापितमिदं दशकम् ॥**

भगवान् कृष्णो नीलमणिनाम्नैव पप्रथे। अधुनाऽपि मथुराबृन्दावनप्रान्ते भक्तजनसन्ततौ नीलमणिनामव्यपदेशश्चिरन्तनोऽनुवर्तते। दक्षिणजनपदेषु मणिनामधारिण स्सुब्रह्मण्यशर्माणमात्मानं कथयन्ति। सत्यमुत्तर भारत एव मणिर्नीलमणिरिति च श्रीकृष्णनामधारणेन बहवो वन्यजन्मानो भवन्ति। श्रीकृष्णस्य मणिसाम्यं न केवलं वर्णमात्रतः, स्वभावतश्चेति मनागिह विवृणुमः। मणिः रत्नं चेति पर्यायः। ततश्च रत्नसाम्यं भगवति चतुर्दशभिः प्रकारैर्निरूप्यते।

(१) लोके रत्नं तावत् स्वात्मानं लब्धुकामं लब्धवन्तं च जनं नक्तंदिवं निद्रादरिद्रमाकलयति। रत्नं हि नाम अत्युत्तममनर्घं हि वस्तु। तस्य आर्जनकाले तदेकवैयग्र्येण निर्निद्रता भवति जनानाम्। आर्जनानन्तरमपि आपायातिशङ्कया संरक्षणवैयग्र्येण निर्निद्रता भवति। एवमेव भगवदार्जनपरा मुमुक्षवः संसिद्धभगवदार्जना मुक्ता नित्याश्च सततं वीतनिद्रा एव भवन्ति। मुमुक्षवो हि न क्षणमात्रमपि निद्रावशा भवेयुः। * या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी * इति खलु गीताचार्योऽपि गायतिस्म। मुक्तानां नित्यानां च निद्राविरहं प्रति किमु वक्तव्यम्? * सदा पश्यन्ति सूरयः * * तद्विप्रासो विपन्यवो जागृवांसस्समिन्धते * इत्येवं जाग्रति चोपनिषदः। (२) रत्नं हि अनर्घं सदपि चेलाञ्चले संबध्य अनायासमेव धारयितुं शक्यं विराजते। भगवानपि स्वयमप्रमेयपरत्वशाली सन्नपि * समाहितैस्साधु सनन्दनादिभिस्सुदुर्लभं भक्तजनैरदुर्लभम् * इत्युक्तरीत्या भक्तानामत्यन्तसुलभस्सर्वात्मना विधेयश्च विराजते। परात्परो भगवान् यशोदास्तनन्धयो भूत्वा अक्षतपरत्वोऽपि सन् * दाम्ना चैवोदरे बध्वा प्रत्यबध्नादुलूखले। यदि शक्नोपि गच्छ त्वमतिचञ्चलचेष्टित। इत्युक्त्वाऽथ निजं कर्म सा चकार कुटुम्बिनी * इत्युक्तरीत्या प्रापितोलूखलबन्धोऽपि हि बभौ। तथाच परत्वमिव सौलभ्यमप्यस्तीति रत्नसावर्ण्यं भगवति बोध्यम्। (३) रत्नं हि सागरपर्वतादिषु विराजते। सागरो हि रत्नाकरव्यपदेशभागिति प्रसिद्धम्। तथा पर्वतेऽपि रत्नसद्भावः कविवरप्रबन्धप्रसिद्धः। दिव्यसूरयोऽपि श्रीवेङ्कटादिवर्णनप्रकरणे तत्र रत्नसत्तां प्रदर्शयन्ति। एवं भगवानपि क्षीरसागरे वेङ्कटाचलवनाचलसिंहाचलादिपर्वतेषु च विराजते। तथाच सागरमहीधरनित्यस्तत्वेन सावर्ण्यं वेदितव्यम्। (४) रत्नं तावत् स्वस्वामिन जनं भृशमवलिप्तं तनोति। रत्नवन्तो हि महाधनिकाः; धनिकानामवलेपस्य सहजत्वं लोकदृष्टम्। एवम्, भगवन्तं ये स्वहस्तस्थितं सर्वथा स्ववशंवदमाकलयन्ति ते धनाढ्येभ्यो जनेभ्योऽप्यतिशयितमवलेपमात्मनि दधते। नैषोऽवलेपो हेयः; भगवद्वशीकरणवैचक्षण्यप्रयुक्तोऽयमहङ्कारः सात्त्विकाहङ्कारव्यपदेशभाग्भुरः। भगवान् शठकोपमुनीन्द्रस्सहस्रगीत्यां षष्ठशतकीय चतुर्थदशके एकैकस्यामपि गाथायाम् अप्रमेयावलेपभरितत्वं स्वस्य प्रकाशयतीति द्रष्टव्यम्। * पन्नगाशनमाकाशे पतन्तं पक्षिसेवितं। वैनतेयमहं शक्तः परिगन्तुं सहस्रशः ॥ * इति समयविशेषे मारुतेरवलेपोक्तिरिव तदेतदपि नैव दुष्यति। तथाच अवलेपहेतुत्वे साधर्म्यं निर्व्यूढं भवति। (५) रत्नं तावत् स्वरक्षकं जनं सर्वैरपि जनैरनुवर्तनीयं करोति। महाधनिकान् बहवोऽनुवर्तन्त इति हि पश्यामः। एवं भगवानपि स्वरक्षकान् महामतीन् प्राज्ञैरशेषैरनुवर्तनीयान् करोति। * तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया। उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥ * इति गीताचार्यवचनतोऽपि सिद्धमिदम्। * पराशरं मुनिवरं कृतपौर्वाह्णिकक्रियम्। मैत्रेयः परिपप्रच्छ प्रणिपत्याभिवाद्य च ॥ * इत्यादिप्रमाणानुगृहीतेनानुष्ठानेनापि संसिद्धम्। (६) रत्नक्रयविक्रयावसरे मध्ये कस्यचन पुरुषस्य द्वारीकरणमपेक्ष्यते। रत्नविक्रेतृपुरुषनिकाशात् साक्षादेव रत्नक्रेतारो

जना विरलाः। सद्वारकक्रयणमेव भूयिष्ठम्। एवं भगवानपि घटकद्वारैव प्रपित्सूनां प्राप्यो भवति। श्रीरामचन्द्र-प्रपित्सया लङ्कानगराद्गतिनो विभीषणः साक्षादेव स्वयं रामचन्द्रं प्रपत्तुं प्रभवन्नपि सन् तां पद्धतिमपहाय * निवेदयत मां क्षिप्रं विभीषणमुपस्थितम्। सर्वलोकशरण्याय राघवाय महात्मने॥ * इति सुग्रीवादिवानरवीर-पुरस्कारपूर्वकं हि प्रपेदे। तथाच घटकसापेक्षत्वे सावर्म्यं वेदितव्यम्। (७) रत्नं तावदाश्रयातिशयाधीन-स्वातिशयं भवति। स्वस्य आश्रयभूतं वस्तु क्षुद्रं चेत् तदा स्वस्य माननीयता क्षीयते। स्वाश्रयवस्तु गरिष्ठं चेत्तदा स्वस्य माननीयता विजृंभत इति पश्यामो जगति। [अत्र आश्रयशब्देन रत्नधारकव्यक्तिविशेषो प्रतीतव्यः; पुरुषयोषिदादिरूपव्यक्तयो वा भवन्तु, ताम्रपित्तलरजतसुवर्णादि वा भवतु।] एवं भगवानपि आश्रय-गौरवेण स्वात्मनो गौरवमतिशयितं बिभर्ति। श्रीपराङ्कुशपरकालादिदिव्यसूरिसमुद्गीतदिव्यदेशरूपेषु आश्रयविशे-षेषु हि भगवतो गौरवातिशयमनुभवामः। (८) रत्नं सर्वदा प्रभाविशिष्टमेव स्यात्; प्रभया विहीनत्वं तु तस्य न कदाऽपि भवति। पङ्कमृत्तिकादिमग्नावावसरेष्वपि प्रभाया उद्भूतत्वाभाव एव केवलम्; न तु प्रच्युतिः। एवम् * अनन्या राघवेणाहं भास्करेण प्रभा यथा * * अनन्या हि मया सीता भास्करेण प्रभा यथा * इत्यादिप्रमाणप्रतिपन्नप्रभात्वया देव्या सततसंश्लिष्ट एव भगवान्। रामस्य सीताविश्लेषस्समजनीति चरित्रसद्भावेपि, नारायणतत्वं हि नित्यं श्रीसंश्लिष्टमेव। वामनावतारे ब्रह्मचर्याश्रममुररीकुर्वन्नपि भगवान् श्रीविशिष्ट एवासीदिति पुराणेषु पठाम.। * कृष्णाजिनेन संवृण्वन वामनो वक्षसि श्रियम् * इति ह्याहुर्महर्षयः। वेदान्ताचार्या अपि देहलीशस्तुतौ * भिक्षोचितं प्रकटयन् प्रथमाश्रमत्वं कृष्णाजिनं यवनिका कृतवान् प्रियायाः। व्यक्ताकृतेस्तव समीक्ष्य भुजान्तरे तां त्वामेव गोपनगरीश! जना विदुस्त्वाम्।* इत्यनेन श्लोकरत्नेनामुमर्थं व्यवृण्वन्। तथा च अनारतप्रभाविशिष्टत्वेन रत्नसाधर्म्यं निर्व्यूढम्। (९) रत्नं तावत् प्रभयैव गौरवमश्नुते; अतिशयितप्रभाशालिनो रत्नस्यैव हि अतिशयितप्रभावशालिता प्रथते। एवं भगवानपि प्रभारूपया श्रीमहालक्ष्म्यैव प्रभावातिशयशाली भवति। * श्रद्धयाऽदेवो देवत्वमश्नुत। * इति वेदपुरुष आबभाषीत्। * अप्रमेयं हि तत्तेजो यस्य सा जनकात्मजा * इति भगवान् वाल्मीकिर्महर्षिर्मारीचमुखेन प्राचिख्यपत्। श्रीपराशरभट्टार्याश्च श्रीगुणरत्नकोशे * वेदान्तास्तत्वचिन्ता मुरभिदुरसि यत्पादचिह्नैस्तरन्तीति, * अपाङ्गा भूयांसो यदुपरि परं ब्रह्म तदभूदिति चानुजगृहुः। ननु यदि भगवतः प्रभावो लक्ष्मीयोगाधीनः तर्हि तस्य स्वाभाविकत्वं भूरितरप्रमाणप्रति-पन्नं भज्येतेति चेन्न; * स्वया दीप्त्या रत्नं भवदपि महार्घं न विगुणं न कुण्ठस्वातन्त्र्यं भवति च न चान्या-हितगुणम् * इत्यनया भट्टपाददिव्यसूक्त्या वस्तुस्थितेः प्रकाशितत्वात्। (१०) रत्नं हि विधिवशात् स्वात्मनः प्रच्युतिं प्राप्तवन्तं जनं दुस्सहदु.खभूम्ना आक्रन्दनपरं करोति। प्रच्युतरत्नः पुमान् आक्रन्दनात् आक्रोशनात् विलपनाच्च विना किमन्यत्कर्तुं प्रभवति। एवं भगवतः प्रच्युतोऽपि जनः आक्रन्दनेन कालं क्षिपति। प्रच्युत-रामरत्नो भरतः * विललाप सभामध्ये जगर्हे च पुरोहितम् * इत्युक्तरीत्या हि विललाप। दशरथादयोऽपि हि तथा। * एकस्मिन्नप्यतिक्रान्ते मुहूर्ते ध्यानवर्जिते। दस्युभिर्मुषितेनेव युक्तमाक्रन्दितुं नृणाम्॥ * इति हि महर्षयोऽप्याहुः। (११) रत्नं तावन्न सामान्यपुरुषसुलभं भवति; अपि तु भाग्याधिकैकभोग्यं भविष्णु। एवं भगवानपि * मानं प्रदीपमिव कारुणिको ददाति। तेनावलोक्य कृतिनः परिभुञ्जते तम् * इति भट्टपादोक्त-रीत्या विलक्षणभाग्यभाजामेव भोग्यो भवति। (१२) रत्नं तावत् रत्नाकरे सागरे कदाचित् धीवरेणापि लभ्यते; स तु तन्महिमानमजानन् अल्पमूल्यतो विक्रीणाति; तदेव रत्नं वणिजो हस्तगतं सत् यथावस्थित-

मूल्यतो विक्रीयते; तदेव महाराजहस्तगतं सत् अल्पानल्पमूल्यतो विक्रयणकथामन्तरेण स्वयमुपभोगाय निधीयते तेन। एवं भगवानपि अल्पजनैः क्षुद्रफलप्रेप्सया प्रार्थ्यते; उत्तमैर्महात्मभिः मोक्षाख्यसमुत्तुङ्गवस्तुप्रेप्सया प्रार्थ्यते। उत्तमोत्तमैस्तु उपायत्वानुसन्धानगन्धमन्तरेण स्वयंपुरुषार्थतया परमभोग्यतयाऽनुभूयते। (१३) रत्नं पङ्किलप्रदेशेषु पतितं सत् अर्घानभिज्ञैः पामरैर्निहीनवस्तुतया गण्यते; तदेव रत्नतत्त्वविद्भिर्महद्भिर्यथायथमभिमन्यते। एवं भगवानपि पङ्किलप्रदेशसधर्मणि प्राकृतमण्डले रामकृष्णादिरूपेणावतरन् * अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम् * न मां दुष्कृतिनो मूढाः प्रपद्यन्ते नराधमाः। माययाऽपहृतज्ञाना आसुरं भावमाश्रिताः॥ * इति स्वेनैव सनिर्वेदमुक्तरीत्या प्राकृतैर्मूढैरवज्ञायते; तत्त्वदर्शिभिर्महाज्ञानिभिस्तु * इङ्गितं निमिषितं च तावकं रम्यमद्भुतमतिप्रियङ्करम् * इत्युक्तरीत्या विद्धैर्भूयते। (१४) कृत्रिमोऽश्माऽपि रत्ननामधारी सन्नपि तत्त्वानभिज्ञानामेव भ्रान्त्यास्पदं भवति; तत्त्वविद्भिस्तु तिरस्क्रियत एव [क्षिप्यते सुदूरतः]; एवं देवतान्तराण्यपि भगवच्छब्दारोपसहानि सन्त्यपि रजस्तमोगुणप्रचुराणां पामराणामेव भ्रमास्पदानि भवन्ति; शुद्धसात्त्विका विलक्षणशेमुषीका महान्तस्तु तत्र विमुखा एव भवन्ति। तथाच अकृत्रिमत्वाकारेण महाजनोपभोग्यत्वे रत्नसाधर्म्यं निर्व्यूढं भवति। एवमेवं रत्नसादृश्यनिर्वाहप्रकारा अन्येऽपि बहव उन्नेयाः॥ .... *

[अलङ्करणैरनपेक्ष्येण स्वयमलङ्काररूपम्।] श्रीमद्वनाद्रिनिलये सुन्दरबाहुं भगवन्तं स्तुवन् श्रीकूरनाथगुरुवर आह * किं तु स्वयं स्वात्मविभूषणं भवन्नसावलङ्कार इतीरितो जनैः * इति। श्री मद्वनाद्रिसूक्ते सुन्दरभुजस्य भगवतः अलङ्कार इत्येव (४-३-५) शुभनाम निर्दिष्टम्; * आभरणस्याभरणं प्रसाधनविधेः प्रसाधनविशेषः * इत्यादिदिशा स्वस्य स्वयमेवालङ्कार इति हेतुना तदिति उपात्तकूरनाथगुरुवरसूक्तिहृदयम्। अर्चामूर्तिषु नानाविधैराभरणैरलङ्कारविधानं तु आभरणानामाभरणत्वसम्पादनार्थमेव; न तु भगवतोऽपूर्वशोभाप्रजननायेति तत्त्वम्।

दशकमिदमधीयाना ज्ञानफलभाजो भवेयुरिति फलकीर्तनम्; * संज्ञायते येन तदस्तदोषं तद् ज्ञानम् अज्ञानमतोऽन्यदुक्तम् * सा विद्या या विमुक्तये, विद्याऽन्या शिल्पनैपुणम् * इत्याद्युक्तरीत्या भगवदवगाहि ज्ञानमेव ज्ञानशब्दाभिलप्यम्; तस्य च प्रधानं फलं तत्कैङ्कर्यमेव; तथाच 'फलेमहिज्ञाना भवितार' इत्युक्तिः भगवत्कैङ्कर्यनिरता भवितार इत्युक्तिपर्याय इत्याचार्याः॥ .... .... (११)

—* द्रमिडोपनिषत्संगतिः *—

इत्थं श्रियःपतिकृतस्वसमस्तदेहसंश्लेषलक्षणफलस्य सुदुर्लभस्य।
भक्त्यादिवत् स्वगणनेऽपि च तत्प्रसादान्निर्हेतुकत्वमवदद्दशमे शठारिः॥

---

## ॥ सहस्रगीति-प्रथम शतकस्य-सारार्थसंग्रहसूची ॥

. दशभिर्दशकैर्भरितं हि शतकम्। तत्र (१) प्रथमदशके श्रुतिसिद्धं भगवत्पारम्य मनुभूतम्। (२) द्वितीयदशके-स्वानुभवसहयोगिसज्जनसंपिपादयिषया परोपदेशे प्रवृत्तेन मुनिवरेण संसारिभ्यस्त्याज्योपादेय-

विवेचनपूर्वकं भक्त्युपदेशः कृतः। (३) तृतीयदशके-भगवान् भुग्यवनीर्य सुलभो भवति, मुक्तिप्रदश्च भवतील्यभ्यधायि। (४) चतुर्थदशके दूतसंदेशप्रापणव्यवसायापदेशेन भगवतोऽपराधसहत्वाभिधः क्षमागुणोऽन्वभावि। (५) पञ्चमदशके स्वनैच्यानुसन्धानेन भगवतस्सकाशात् स्वस्य दूरतोऽपसर्पणम्, अथ भगवता सदुपायेन स्व वशीकरण च निरूप्य 'महतो मन्दैस्सह नीरन्ध्रेण संश्लेषः' इति लक्षितं सौशील्यमन्वभूयत। (६) षष्ठदशके—देवतान्तरवद्भगवान् दुराराधो न, अपितु पत्रपुष्पफलतोयार्पणेन स्वाराध इत्युपावर्ण्यत। (७) सप्तमदशके भगवत्समाश्रयणं परमभोग्यमिति तन्माधुर्यमतिमात्रमनुभूयतेस्म। (८) अष्टमदशके-भगवान् कुटिलवृत्तिषु संसारिष्वपि स्वयमकुटिल एव संश्लिष्यतीति करणत्रयसारूप्यात्मकमार्जवं तस्यानुबभूवे। (९) नवमदशके स भगवान् परमोत्तुङ्गानपि स्वभोगान् क्रमशः प्रदिशतीति तदीयं सात्म्यभोगप्रदत्वमनुभूतम्। (१०) चरमदशके भगवन्निर्हेतुककृपाप्रभावः प्रत्यपादि इति सर्वं समञ्जसम्॥ .... .... .... *

इति श्रीकाञ्चीप्रतिवादिभयङ्करण्णङ्गराचार्यकृतिषु सहस्रगीतिव्याख्यायाम्
प्रथमशतकं परिसमाप्तम्॥

---

—* ग्यारहवीं गाथा—मणियै वानवर् कण्णनै *—

**(हिंदी) नित्योज्वल मणिसदृश, नित्यसूरियों के नेता और दूसरे आभूषण की अपेक्षा किये विना स्वयं आभरणरूपी भगवान को लक्ष्य कर श्री कुरुकापुरी के नाथ श्रीशठकोप सूरी से विज्ञापित, वाचिक कैंकर्यरूप इस सहस्र के अंतर्गत इस दशक का, पर्याप्ति पाये विना, जो पाठ करेंगे वे ज्ञानका फल पायेंगे। (इस फलश्रुति के साथ यह दशक समाप्त किया गया)॥**

भगवान श्रीकृष्ण नीलमणि नाम से ही प्रसिद्ध थे। प्राचीन काल से ही मथुरा प्रांत मे भक्तलोगों में नीलमणि नाम रखने की प्रथा चलकर आयी है, जो अभी चालू है। दक्षिणदेश की प्रथा इस विषय मे अलग है। यहां के मणि पुकारे जानेवाले लोग अपना नाम 'सुब्रह्मण्य' बताते हैं। (सुब्रमणि का टुंका रूप मणि है।) सत्य, उतर भारत में ही कितने लोग श्रीकृष्ण के नामतया मणि, नीलमणि इत्यादि नाम धरते हुए धन्य होते हैं। अस्तु। श्रीकृष्ण को मणि-सदृश कहने का कारण केवल उनका रंग नहीं, किंतु उनका स्वभाव भी है। अब इस अर्थ का थोडा विवरण करेंगे। मणि व रत्न पर्याय हैं। (१) रत्न कमाना चाहनेवाला और पानेवाला जन निद्रा नहीं कर सकता; क्योंकि रत्न तो बहुत कीमतवाली वस्तु है, जिसे कमाने के लिए हमें उसी पर ध्यान रखकर आहार व निद्रा भी छोडकर प्रयत्न करना पडता है; रत्न कमाने पर तो उसकी रक्षा करने के चिंतन व प्रयत्न में मग्न होते हुए नींद नहीं ले सकता। एवं भगवान को प्राप्त करना चाहनेवाला मुमुक्षु एवं उन्हें प्राप्त किया हुआ मुक्त पुरुष, दोनों निद्राविरहित होते हैं। सदा भगवान की चिंता में और उनके अलाभप्रयुक्त विरह दुःख में मग्न मुमुक्षु कैसे निद्रा कर सकता है? स्वयं भगवान ने गाया "या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी।" मुक्त व नित्यों के निद्राविरह के प्रति तो

कुछ कहने की आवश्यकता नहीं रहती; क्योंकि ज्ञानसंकोच के अभाव से, निद्रा की प्रसक्ति से भी विरहित परमपद में वे नित्य भगवदनुभव करते रहते हैं। उपनिषद्ने भी कहा—"सदा पश्यन्ति" (नित्य व मुक्त भगवान के सदादर्शन करते हैं), "तद्विप्रासो विपन्यवो जागृवांसस्समिन्धते" (श्रेष्ठ ज्ञानवाले परमपदनिवासी जन सदा जागृत रहकर भगवान की स्तुति करते विराजते हैं)। (२) बहुमूल्यवान होता हुआ भी रत्न इतना सुलभ भी रहता है कि हम उसे अपने वस्त्र के पल्ले में बांध कर रख लेते हैं। परात्पर होते हुवे ही भगवान भी भक्तों को अत्यंत सुलभ होते हैं। यशोदाजी ने श्रीकृष्ण भगवान को ओखली में बांध लिया न? अत. समझना चाहिए कि परत्व व सौलभ्य नामक परस्पर विरुद्ध गुणों का आश्रय होना रत्न व भगवान का स्वभाव है। (३) रत्न, सागर व पर्वतों में मिलता है। सागर का नाम ही रत्नाकर है। कवियों का कहना है कि पर्वतों में भी वह मिलेगा। दिव्यप्रबंधों म श्रीवेंकटाद्रि में रत्नों की सत्ता बतायी गयी है। यह भी अर्थ प्रसिद्ध है कि भगवान क्षीरसागर तथा श्रीवेंकटाचल, वनगिरि, सिंहाचल, यादवाचल आदि पर्वतों में पाये जाते हैं। (४) रत्न का मालिक धनिक होने से गर्वी बनता है। एवं भगवान जिनके हस्तस्थित सर्वथा विधेय बन जायगे, ऐसे परमभक्त भी गर्वी होते हैं। दोनों में इतना अंतर है कि धनिकों का गर्व, दूसरो का तिरस्कार करने का कारण होने से बडा दोष माना जाता है; भक्तों का गर्व तो भगवान की भक्तपराधीनता का सूचक होकर सात्विकाहंकारशब्दवाच्य गुण होता है। श्रीशठकोपसूरी भी इसी सहस्रगीति के छठे शतक के चौथे दशक की एकैक गाथा में भी अपने सीमातीत गर्व का वर्णन करनेवाले हैं। समुद्र लांघने की तैयारी करते हुए हनुमानजी ने भी (सुंदरकांड में) अपने दुःखी मित्रो को धीरज देते हुए कहा कि, "मै आकाशमें उडनेवाले गरुडजी के साथ साथ भी जा सकता हू," इत्यादि। उस समय ऐसे गर्व की बहुत आवश्यकता थी। एव भक्तों का गर्व भी उपयुक्त व आवश्यक होता है। (५) जिसके पास रत्न हो, उसकी बहुत-से लोग सेवा करना चाहते हैं। एव जिनके पास भगवान हो, ऐसे ज्ञानियों से उपदेश पाने के लिए, बहुत जन उनकी सेवा करना चाहते हैं। यथा गीताचार्य ने गाया "तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया" (ज्ञानियों का प्रणिपात, परिप्रश्न व सेवन कर वह ज्ञान सीखो।) "पराशर मुनिवरम् . ....मैत्रेय. परिपप्रच्छ प्रणिपत्याभिवाद्य च ॥" (पराशर मुनि को साष्टांग प्रणाम कर मैत्रेयं ने उनसे पूछा) इत्यादि भी इस बातके प्रमाण हैं। (५) दलाल के द्वारा ही लोग रत्न बेचते अथवा खरीदते हैं; साक्षात् सेठके पास से ही रत्न लेनेवाले बहुत कम हैं। एवं भक्तजन, आचार्य इत्यादि पुरुषकार के द्वारा ही भगवान को प्राप्त करते हैं; साक्षात् उनके पास जाने पर वे कदाचित् मिलें या न भी मिलें। श्रीरामचद्रजी से मिलने के लिए लंका छोडकर अति शीघ्र आये हुए विभीषणजी साक्षात् उनकी शरण में नहीं गये; किंतु "निवेदयत माम्........सर्वलोकशरण्याय राघवाय महात्मने ॥" (सर्वलोकशरण्य महात्मा श्रीरामचद्रजी से विनती करिए कि विभीषण आया है।) कहते हुए उन्होंने सुग्रीवादि वानरवीरों को पुरुषकार बनाना चाहा। (७) रत्न का बडप्पन उसके आश्रय का अधीन होता है; अर्थात् श्रेष्ठ व्यक्ति से धारण किये जाने पर, एव श्रेष्ठ धातु पर जडाये जाने पर रत्न की विशेष शोभा होती है; अन्यथा नहीं। एव आश्रयगौरव से भगवान को भी गौरव मिलता है। यथा श्रीपराङ्कुश परकालादि दिव्यसूरियों की प्रशंसा के पात्र दिव्यदेशों में विराजने पर भगवान बहुत गौरव पाते हैं। (८) रत्न,

सदा प्रभायुत ही होगा, न तु कभी प्रभाविरहित रहेगा। कीचड़ में मग्न होनेपर भी उसका प्रकाश नष्ट नहीं होता, परंतु गुप्त रह जाता है। एवं भगवान भी सर्वदा प्रभारूपिणी लक्ष्मीजी से युक्त ही रहते हैं, नतु कभी उनसे वियुक्त। इस विषय में दिव्यदंपतियों के श्रीमुख की वाणी ही मुख्य प्रमाण है। "अनन्या राघवेणाहं भास्करेण प्रभा यथा" (यथा सूर्य की प्रभा उससे अलग न रहेगी, इसी प्रकार, मैं भी श्रीराघव से अलग नहीं रह सकूँगी।) यह सीताजी का वचन है। श्रीरामचंद्रजी का यह वचन है—"अनन्या हि मया सीता भास्करेण प्रभा यथा।" अतः समझ लेना चाहिए कि सीतावियोग-प्रकरण में भी भगवत्तत्व लक्ष्मीसनाथ ही था। अत एव आचार्य कहते हैं कि वामनब्रह्मचारी के अवतार में भगवान के श्रीवक्षपर लक्ष्मीजी विराजमान थीं, जिन्हें उन्होंने कृष्णाजिन से ढाक लिया। इस विषय का यह आर्षवचन प्रमाण है— "कृष्णाजिनेन संवृण्वन् वामनो वक्षसि श्रियम्" (श्री वामन भगवान वक्षस्थल पर लक्ष्मीजी को कृष्णाजिन से ढाक कर पधारे)।

(९) रत्न का वैभव उसकी प्रभा का अधीन है; अर्थात् रत्न की कीमत उतनी बढ़ेगी जितनी उसकी प्रभा उज्वल हो। एवं भगवान का गौरव भी 'प्रभा' कहलानेवाली लक्ष्मीजी का अधीन है; अर्थात् लक्ष्मीजी से ही भगवान वैभव पाते हैं। वेदपुरुष ने कहा "श्रद्धयाऽदेवो देवत्वमश्नुते।" (अदेव रहे हुए भगवान लक्ष्मीजी से देवत्व प्राप्त करते हैं; श्रद्धा-लक्ष्मीजी का वैदिकनाम है।) वाल्मीकि ने भी मारीच के मुख से घोषित करवाया कि, "अप्रमेयं हि तत्तेजो यस्य सा जनकात्मजा।" (सीतापति नाप करने अशक्य महान तेज हैं।) श्रीपराशरभट्टरस्वामीजी ने कहा—"वेदान्तास्तत्त्वचिन्तां मुरभिदुरसि यत्पादचिह्नैस्तरन्ति"; (उपनिषद् भी भगवान के श्रीवक्षपर स्थित लक्ष्मीजी का पादचिह्न देखकर तत्त्वचिंता का पार करते हैं; अर्थात् यह निर्णय कर लेते हैं कि लक्ष्मीपादचिह्न का धारण करनेवाले नारायण ही परदेवता हैं और "अपाङ्गा भूयांसो यदुपरि परं ब्रह्म तदभूत्।" (जिन पर लक्ष्मीजी का परिपूर्ण कटाक्ष पड़ा, वे परब्रह्म हुए।) इस पर किसी को शंका होगी कि यदि भगवान का वैभव लक्ष्मीजी का अधीन हो, तो वह पराधीन बन जायगा; फिर उसे अनन्याधीन बतानेवाले शास्त्र कैसे संगत होंगे। इसका प्रत्युत्तर भट्टर् स्वामीजी से ही दिया गया कि, "त्वया दीप्त्या रत्नं भवदपि महार्घं न विगुणं न कुण्ठस्वातन्त्र्यं भवति च नवान्याहितगुणम्।" यह भाव है—जैसे अपनी ही प्रभा से गौरव पानेवाला रत्न अन्याधीनमहिमवाला अथवा अस्वतंत्र नहीं कहलावेगा, (क्योंकि प्रभा तो उस रत्न का ही एक अंश है) इसी प्रकार अपने ही अंश लक्ष्मीजी से वैभव पानेवाले भगवान को भी कोई न्यूनता नहीं होगी। (१०) दैवयोग से कदाचित् रत्न खोने वाला मानव दुस्सह दुःख पाता हुआ चिल्लाता है; बेचारा वह और क्या कर सकेगा? एवं भगवान से विरहित होने पर भक्तजन भी रो रोते हैं। श्रीरामायण में दशरथ, सीता आदियों का प्रलाप प्रसिद्ध है। भरतजी ने भी "विललाप सभामध्ये जगर्हे च पुरोहितम्" (सभामध्य में प्रलाप किया और अपने पुरोहित वसिष्ठ जी की निंदा की)। ऋषियों का भी वचन है—"एकस्मिन्नप्यतिक्रान्ते मुहूर्ते ध्यानवर्जिते। दस्युभिर्मुषितेनेव युक्तमाक्रन्दितुं नृणाम्॥" (यदि भगवद्भजन के बिना, एक ही मुहूर्त क्यों न हो, व्यतीत हो, तो मानव को ऐसे प्रलाप करना पड़ता है जैसे चोरों से लूटे जानेवाला करेगा। (११) रत्न सबको नहीं, किंतु किसी भाग्यवान को ही मिलेगा; एवं

ततोऽप्यतिशयिनीं व्यथामधुना वकुलाभरणमुनीन्द्रस्तत्र साक्षादकुरुत स्वविषयिणीम्। अधस्तनदशके चतुर्थ्यां गाथायां 'सततसन्नद्धपक्षिराजवाहन भो भगवन्!' इति ह्यस्मदीयमाक्रन्दन जननी न्यवेदयत्। परम-चेतनस्स भगवान् तत्तात्पर्यं सुष्ठु पर्यवमृशन् गजराजस्येव ममाप्यार्तिमतिशयिनी मन्वुध्यमानस्तथैव हि समागत इति हर्षस्य परा कोटिमाटिटीके मुनिवर । तत्तादृशहर्षपरिणामरूपमिद दशकमानन्दसन्दोहमयमनघभक्तिभाजाम्।

अस्माक बाल्याधीनेषु सद्यो विस्मरणीयेषु च श्लोकसहस्रेषु कश्चिदय श्लोक कालिदासस्य स्मृतिपथ-मुपयाति विक्रमोर्वशीयनाटकस्थ —* नितान्तकठिना रुज मम न वेद सा मानसीम् * इति। एव हि कवयो विशेषेषु विषयेषु निजा मधुरा वाच विनियुञ्जाना विशेषज्ञाश्चो व्यतीना । न तादृश दौर्भाग्यमस्मदीयाना पूर्वेषा पुरुषाणाम्। स्वानुभवस्य तत्पशीवाहभूतवाग्विलसितस्य चाप्रतिद्वन्द्वभावो ह्यद्वितीयोऽतिशय प्रेमार्द्रविह्वलगिरामस्म-दीयपूर्वपुरुषाणाम्। तदीयाना दिव्यवाचा सौवाद्य साक्षादनुभवितु भाग्यविकलानामपि वैदेशिकाना कथञ्चित्त-दर्थानुभवमुत्पाद्य स्वीय जन्म धन्यधन्यमातन्वानस्य मम भाग्यमस्मिन् स्थलविशेषे विशिष्यानुमहितम्॥ *

**(हिंदी) दूसरे शतक के पाचवे दशक की अवतारिका**—पिछले दशक में आळ्वार की विरहव्यथा इतनी बढ गयी कि वे स्वय उसका वर्णन तक नहीं कर सके, दूसरों को ही वह काम करना पडा। फिर क्या हुआ? और क्या होगा? वही हुआ जो गजेंद्र के विषय में हुआ था। तथाहि—जब गजेंद्र तालाब में उतरा, तब मगर उसका पैर पकड कर उसे पानी में खींचने लगा, हाथी चुप न रहा, वह भी मगर को ऊपर खींचने लगा। बहुत समय तक यह खींचातानी चलती रही। अतत हाथी थक गया और उसके सभी प्रयत्न व्यर्थ हुए, वह सर्वथा असहाय हो गया। तब उसने अपना प्रयत्न छोडकर भगवान का स्मरण किया। भगवान इसी समय की प्रतीक्षा करते थे, क्योंकि वे स्वप्रयत्न पर भरोसा रखनेवालों की रक्षा करना नहीं चाहते, किंतु सर्वथा अकिंचन व अनन्यगति व्यक्ति की रक्षा करने में ही वे बहुत उत्साहयुत होते हैं। अत एव उनका प्रसिद्ध विरुद बना है 'आर्तत्राणपरायण।' आर्त तो वही है जिसके दुःख का निवारण उसके अथवा दूसरे किसी के हाथों न हो सकता हो। अत हाल में गजेंद्र की ऐसी परमार्ति देख कर भगवान उस पर बहुत प्रसन्न हुए और तुरत तालाब के तट पर प्रत्यक्ष हो गये। पुराणकर्ता ऋषि जन इतना ही लिखते हैं, कि भगवान उधर प्रकट हुए। कदाचित् उनको यह भय लगता था कि नास्तिकों से भरे हुए इस ससार मडल में, भगवान के प्रेममय चेष्टित सुन कर लोग उनकी प्रशसा करने के बदले में हँसी ही उडायेंगे—श्रीकृष्ण के गोपालनादि असाधारणमयदिव्यचेष्टितों की मसखरी व निंदा करनेवाले शिशुपाल की भाति। अत असूयालुओं से भगवान के प्रभावो को बचाने के उद्देश्य से ऋषियों ने उन्हें छिपा दिया। परतु उनके छिपाये हुए भगवान के गुण व चरित्रों का साक्षात्कार करनेवाले आळ्वार और उनके अनुयायी हमारे पूर्वाचार्य भगवान के इस आगमन का बडा सुदर वर्णन करते हैं। जब गजेंद्र ने उनका स्मरण किया (अथवा 'हे आदिमूल!') पुकारा, तब भगवान परमपद में अतःपुर में विराजमान थे। भक्त का आर्तनाद (आर्ति के साथ किये जानेवाला चिंतन भी आर्तनाद के सदृश होता है) सुनते ही आप चौंक उठे और एकदम गरुडजी पर चढकर गजेंद्र की ओर चलने लगे। उन्होंने अपनी पादसेवा करनेवाली दिव्यमहिषियों की तथा पार्श्वस्थ लक्ष्मीजी की भी परवा नहीं की, किसीसे कुछ पूछा नहीं, कुछ कहा भी नहीं,

आज्ञाप्रतीक्षी विष्वक्सेनजी इत्यादियों की ओर कटाक्ष भी न डाला, सवारी गरुडजी का कुछ परिष्कार नहीं किया, पग में पादुका का धारण करना भी भूल गया। सभी लोग व्याकुल हो गये और आपसमें विचार करने लगे कि, "क्या हुआ? क्या हुआ? इस शीघ्रता व अक्रम का कारण ही क्या है?" इत्यादि। परंतु भगवान का ध्यान इन सभी विचारों से दूर रहा, उनके चित्त में एक ही बात थी, त्वरा, त्वरा। गरुडजी कथंचित् प्रभु का विचार समझ सके और बहुत तेज चलने लगे। परंतु भगवान को उनकी चाल बहुत धीमी लगी। अतः उन्होंने और तेज चलने की प्रेरणा की, अर्थात् हुंकार किया, हाथ से उनकी पीठ पर ठोका, और पैर से दबाया। अनंतर उन्हें लगा कि इस गरुड का सवार हो कर मैं ठीक समय पर निर्दिष्टस्थान नहीं पहुंच सकूंगा। अतः वे नीचे उतर कर गरुडजी को अपने कक्ष में रखकर स्वयं शीघ्र चलने लगे। उनका चित्त बहुत उदास हो गया था। आप यही सोचते थे कि, "हाय! मैंने कैसा अकार्य किया? मेरा भक्त कैसा दुःख भोग रहा है, और मैं उसे देखना देखता खेल रहा हूं और निर्लज्ज होकर आर्तत्राणपरायण कहला रहा हूं। मेरा धिक्कार हो।" इत्यादि। अनंतर आप तालाब के तटपर पहुंच गये। भक्तराज के दर्शन से उनकी आंखें आंसू से भर गये। आपने तुरंत गज व मगर, दोनों को तालाब से उठाकर चक्रराज से मगर को काट कर उसे शाप विमुक्त किया, और गजराज को बहुत आश्वासन दिया, अपने हाथों उसका पैर दबाया, अपने पीतांबर के अंचल से घाव की तत्कालोचित चिकित्सा की। गजेंद्र का दुःख निःशेष मिट गया, परंतु भगवान का मन शांत न हुआ। उधर यही चिंता भरी थी कि, "हाय! हाय! मेरे भक्त ने कितना दुःख भोगा! मैंने ठीक उसकी रक्षा नहीं की" इत्यादि। हाल में श्रीशठकोपसूरी का दुःख देखनेपर भी भगवान की यही अवस्था हुई। उस दुःख का निवेदन करनेवाली माताने बीच में (चौथी गाथा में) उन्हें यों संबोधित किया था कि, 'हे सर्वदा सन्नद्ध गरुडजी के स्वामी!' इसका भावार्थ समझनेवाले भगवान ने गरुडवाहन होकर पधार कर आळ्वार से मिलकर उनका दुःख मिटा दिया, और उन्हें आनंदसागर में डुबा दिया। ऐसे असीम आनंद का परीवाहरूप प्रकृत दशक भक्तों को भी आनंदप्रद होकर अवतीर्ण हो रहा है। अर्थात् भगवान से मिलकर ब्रह्मानंद का अनुभव करनेवाले आळ्वार, उस आनंद का प्रकाशन करते हुए भक्तजनाह्लादक, अत्यद्भुत प्रकृत दशक गाने लगते हैं।

कालिदासादि कविगण मधुर वचनों से क्षुद्र लौकिक काम अथवा शृंगार का वर्णन करते हुए अपनी वाणी को क्षुद्र बना देते हैं। परंतु हमारे पूर्वाचार्यों की वाणी को यह दोष नहीं लग सकता। भगवान से की जानेवाली सीमातीत (प्रेमरूपी) भक्ति के परवश होते हुवे वे अपने श्रीमुख से जो शब्द निकालते हैं, वे सत्य ही परमविलक्षण व अनमोल होते हैं। परंतु ऐसे सुमधुरवचनों का साक्षात् अनुभव करने में अशक्त द्राविडेतर भक्तजनता भी उन लोकविलक्षणवाणियों का थोडा अर्थज्ञान प्राप्त कर एक प्रकार से उनका स्वाद ले, इस उद्देश्य से यह टीका लिख कर हम भी धन्य होना चाहते हैं। विशेषतः यह अवतारिका लिखते हुए हमारा ध्यान इस विषय पर आकृष्ट हुआ, अतः अब यहांपर इस विषय का सानंद उल्लेख करना पडा॥ .... .... .. *

(गाथा) अन्दामत्तन्बु शेय्दु एन्नाविशेरम्मानुक्कु * अन्दाम वाण्मुडि शङ्गु आळिनूलारमुळ *
शेन्दामरैत्तडक्कण् शेङ्कनिवाय् शेङ्कमलम् * शेन्दामरैयडिकळ् शेम्पोन् तिरुवुडम्बे ॥ १ ॥

दिव्ये धाम्नीव मम कलेबरस्य सुषिरेऽपि सप्रेमभर सश्लिष्टस्य परस्य पुंसो रमणीयस्रग्विभूषितो जाज्वल्यमानो मकुटो विराजते, शंखचक्रयज्ञोपवीतहाराश्च विभ्राजन्ते। दृशो तावदरविन्दतटाकनिभे, पक्वफलोपमोऽधरश्च साक्षात्कमलम्; पादौ च पद्मनिभो। दिव्य च रूप शुद्धजाम्बूनदप्रभम् ॥

अधस्तात् तृतीयदशकावसाने दिव्यधामनिकेतनैर्नित्यसूरिभिस्सह योग खलु स्वयमकामयत मुनिसार्वभौम.; तामेव कामना फलेग्रहिमातितुं परमः पुमान् दिव्यभूषणदिव्यायुधादिरूपान्तरमापन्नैस्तैस्सनाथस्समेत्य संश्लिष्यतिस्म। तदेतदानन्दभूम्ना मंप्रकाशयति। दिव्ये धाम्नीवेत्येतत् दिव्यधामनिकेतनेषु सूरिष्वित्येवेत्यर्थकम्। तेषु यादृशो यावांश्च प्रेमभरः स्वस्य, तादृश तावन्त च स्वात्मविषये कृतवानित्यनुसन्धीयते। तदिद कथमवगतं मुनिवरेणेति चेत्, तदीयदिव्यशुभविग्रहे विलोकिते प्रभापौष्कल्य स्वयमेव ह्यवगमयितुमलम्। सोऽपि स्ववाचा समुद्घाटितवान् स्यादित्यत्रापि न विशय। मुनिवरेणानेन सह संश्लेषत. पूर्वं भगवन्निर्विशेषमौज्ज्वल्यविहीना मलिनाश्च स्थिता भूषणायुधविशेषा अधुना भगवता समं विधूतमालिन्या विवृद्धौज्ज्वल्याश्च समभूवन्निति भगवान् रामानुजार्योऽनुग्रमाहेति प्राहुराचार्या। [रमणीयस्रग्विभूषितो जाज्वल्यमानो मकुटो विराजते] यद्यपि भगवान् किरीटमकुटचूडावतंसमकरकुण्डलग्रैवेयकहारकेयूरादिभिरनन्तैर्दिव्याभरणैस्सततमलङ्कृत स्वभावत एव विराजते, तथाऽपि तानि स्वस्य सन्तीति सत्यं सर्वज्ञोऽपि भगवान् न वेद, इदानीं मुनिवरस्तानि स्वयमनुभूय स्ववाचा कथयतीत्येतेनैव हेतुना सोऽपि सुव्यक्त वेद। वस्तुमतामपि वस्तूना कथनस्य द्वितय हि प्रयोजनम्। अनुभोक्तुरनुभव, अनुभुज्यमानाय व्यक्तिविशेषाय समुद्बोधन चेति। अनन्तमहाविभूतिकाय भगवते तद्विभूत्येकदेशसमुद्बोधन किं नाम फल प्रसुवीतेति नाशङ्कनीयम्; भगवन्नामसु स्तवप्रिय इत्यपि ह्यन्यतमं नाम। जन्मदरिद्रानस्मादृशान् प्रति भवान् कोटीश्वर इति कश्चिदाह चेद्वन्त! कियन्तमानन्दमनुभवाम.। वस्तुतोऽखिलाण्डकोटिब्रह्माण्डनायकस्य तस्य कतिपयैश्वर्यकीर्तनमात्रेणापि स सपदि समुल्लसितसर्वाङ्गो भवतीति सत्यमेतत्; अन्यथा स्तुतिलेशेन स कथ स्वकीयमौदार्यातिशयं प्रकाशयेत्। स हि स्वकीयस्तुतिनिरताय जनाय उभयविभूत्यैश्वर्यमपि हि प्रददाति। अस्या हि गाथायाम मया संश्लिष्टस्य मत्प्रभोः किरीटोऽस्ति, शङ्खचक्रे स्त., यज्ञोपवीतमस्ति, हारोऽस्ति इत्येव मुनिवरवाचोविनिर्गमो न केवलं वक्तार स्वात्मानमेव, नाप्यनुसन्धाननिरतानस्मादृशान्, परम् तदाखे मुनिवरवाचा श्रुतवन्तम् अद्यापि तत्रतत्र दिव्यदेशेषु भक्तजनमुखत. शृण्वन्तं च भगवन्तमपि द्रवीकर्तुं प्रभवतीत्यत्र को वा सचेतनस्संशयीत।

अथ दिव्यावयवसुषमाविशेषमनुभुङ्क्ते [दृशौ तावदरविन्दतटाकनिभे इत्यादिना] जन्मदरिद्रस्य निधिलाभे सति स किं कुर्वीत? न किमपि कुर्वीत; कार्यमात्रमपि नाददीत; निर्निमेष मुहुर्मुहुर्वीक्षमाणोऽवतिष्ठेत; एव भगवानपि त्रैलोक्यसम्राडपि सन् श्रीशठरिपुमुनिवरसधर्मव्यक्तिविशेषमन्यत्र कुत्राप्यनवेक्षितवान् अधुनैव दिव्यतिन्त्रिणीतरुमूले वीक्षितवान् 'उभय्यामपि विभूत्यामदृश्यो ह्येतादृशो व्यक्तिविशेष' इत्यवधारयन् निष्पन्दस्तिमितस्मेरनेत्रः स्थूलस्थूलान् वत्सविन्दून्विकिरन्नवतस्थे, तादृशीं स्थितिं साक्षात्कुर्वन्मुनिवरः प्राह मृदुमधुरम् [दृशौ तावदरविन्दतटाकनिभे] इति। अथ च किमपि भाषितुमुत्सहतेस्म भगवान्। * अवाक्यनादर. * इति हि स्थितवान् स एव दिवि; विहाय ता मूकदशामत्रागतस्य तस्य स्वैरभाषणे कः प्रतिरोधः? न कोऽपि

सत्यम्। अत एव किमपि किमपि भाषितुमुपक्रमते। वाग्दूरमगैर्मुनिवरस्य पुरतः किं नाम भाषितुं प्रभविष्णुरसौ। स्मेराधरस्फुरणमात्रमेवावलोकयन्मुनिवरः [पक्वफलोपमेयोऽधरश्च साक्षात्कमलम्] इति प्राह। अथ कटाक्षवीक्षणेन स्मितविलसितेन च क्रीतो मुनिवरः किमपि वक्तुमशक्नुवन् तस्य पादयोः पतन्नावष्टे [पादौ च पद्मनिभौ] इति। अशेषैरमरैरन्यैश्चानवरतं प्रणतपादस्यापि भगवतः उभयविभूतिविलक्षणस्य शठारिमुनेरेकस्य प्रणामो ह्यलभ्यलाभः। तेन चात्यन्तमुज्ज्वलत्तप्तचामीकरनिकरवदवभासे; तदवेक्ष्य कथयति दिव्यं च रूपं तप्तजाम्बूनदप्रभमिति ॥ *

## —* पहली गाथा—अन्दामत्तन्बुशेय्दु *—

**(हिंदी.) परमपद की भांति मेरी आत्मा से भी प्रेम करते हुए उससे मिलनेवाले भगवान के सुंदर माला से अलंकृत जाज्वल्यमान मकुट है; शंख चक्र यज्ञोपवीत और हार भी विराजते हैं; उनके नेत्र तो कमलमयतटाक के सदृश हैं; पक्वफल के सदृश होंठ साक्षात् कमल ही है; पाद भी कमल (के सदृश) हैं, और उनका श्रीविग्रह शुद्ध स्वर्ण के समान विराजमान है ॥**

पिछले तीसरे दशक के अंत में आळ्वार ने परमपदनिवासी नित्यसूरियों से मिलनेकी अपनी इच्छा प्रकट की। उसे सफल करते हुए भगवान दिव्यभूषण दिव्यायुधादि रूपांतरधारी उन महात्माओं के साथ ही पधारकर आळ्वार से मिले। इस अर्थका सानंद प्रकाशित करना ही प्रकृत गाथा का लक्ष्य है। गाथा के उपक्रम में प्रयुक्त [**परमपद**] शब्द का अर्थ परमपदनिवासी नित्यसूरी है। तथाच यह तात्पर्य हुआ कि भगवान ने अब आळ्वार से इतना व ऐसा प्रेम किया, जो वे परमपदनिवासी नित्यसूरियों से करते हैं। यदि पूछा जाय कि आळ्वार ने भगवान का यह प्रेम कैसे जान सका, तो कहना पडता है कि उनके श्रीविग्रह की शोभा ने ही इसकी सूचना की; अथवा स्वयं भगवान ने कहा होगा। यहां पर व्याख्याकार पूर्वाचार्य श्रीरामानुजाचार्य स्वामीजी का बताये हुवे एक सुंदर अर्थ का वर्णन करते हैं—आळ्वार से मिलने से पहले भगवान की भांति उनके दिव्य आयुध व भूषण भी अनुज्ज्वल व मलिन रहे; अब आळ्वार से मिलने पर तो सभी मलिनता से मुक्त और उज्ज्वल हो गये। [**सुंदरमाला से अलंकृत जाज्वल्यमान मकुट।**] भगवान, 'किरीट मकुट-चूडावतंस-मकरकुण्डल-ग्रैवेयक-हार-केयूर—" इत्यादि शरणागतिगद्यश्रीसूक्ति के अनुसार सर्वदा अनेक दिव्यभूषणों से भूषित ही विराजते हैं; तथाच अब आळ्वार नवीनतया इसका उल्लेख क्योंकर करते हैं? आचार्यों का कहना है कि सदा इनका धारण करते हुए भी सर्वज्ञ भगवान इनका ख्याल नहीं करते थे; अब आळ्वार के श्रीमुख से यह वर्णन सुनने के बाद ही उन्होंने ख्याल किया कि मैं अनंत आभूषण धर रहा हूं। तथाच भगवान को इसका ख्याल कराने के लिए आळ्वार यह वर्णन कर रहे हैं। ठीक है। इससे आळ्वार का क्या लाभ है? बहुत लाभ है। स्वानुभव के साथ भगवान की स्तुति करने का भाग्य उन्हें मिलता है। तथाहि—श्रीविष्णुसहस्रनाम में उपवर्णित भगवन्नामों में यह भी एक है—"स्तवप्रियः" माने स्तोत्रप्रिय। संसारी हम भी स्तवप्रिय होते हैं। किसी गरीब को देखकर यदि कोई "तुम करोडपति हो; कुबेर का लघु भाई हो" इत्यादि कह डालें, तो वह यह मिथ्यास्तुति सुनकर आनंद के

मारे फूल जाता है। भगवान के बारे में तो कोई भी मिथ्यास्तुति नहीं कर सकता, चूंकि वे समस्तगुण, ऐश्वर्य आदियों से परिपूर्ण विराजते हैं, जिनका आंशिक वर्णन भी हम ठीक ठीक नहीं कर सकते। तथाच स्तुति की भावना से जो कुछ कहा जाता है वह सभी अल्पोक्ति होती है, न कि अतिशयोक्ति अथवा यथार्थोक्ति। तथापि उसके सुनने मात्र से भगवान अत्यंत प्रसन्न होते, और उस श्रोता को अपने परिपूर्ण औदार्यका लक्ष्य बनाते हैं। अर्थात् उसे दोनो विभूतियों का प्रदान करते हैं। अस्तु। हाल में आळ्वार का यह वचन, कि "अब मुझसे मिलनेवाले मेरे नाथ भगवान के उन्नत मुकुट है, शंखचक्र है, यज्ञोपवीत है, हार भी है," स्वयं वक्ता आळ्वार को, इस गाथा का अनुसंधान करनेवाले हमें और उस समय आळ्वार के श्रीमुख से और बाद में अनंतकाल तक उन उन दिव्यदेशों में पाठ करनेवाले भक्तजनों के मुख से सादर सुननेवाले भगवान को भी आनंद से द्रवीभूत करनेवाला है॥

दिव्यभूषणों के बाद भगवान के दिव्यावयवशोभा का अनुभव किया जाता है—[**नेत्र तो कमल-मयतटाक के सदृश हैं**] इत्यादि से। जैसे जन्म से दरिद्र किसी मानव को अकस्मात् महान निधि मिले तो, वह उसका किंचिन्मात्र भी अनुभव किये बिना, केवल अपने नेत्रों से उसे देखने देखते ही सारा समय बिताता है, इसी प्रकार भगवान, उभयविभूतिनाथ होते हुवे भी, "स महात्मा सुदुर्लभः" इत्याद्युक्त प्रकार, आळ्वार के सदृश भक्तराज के सर्वात्मना अलाभसे खिन्न रहते हुए, हाल में श्रीकुरुकापुरी में दिव्यतिंत्रिणी-वृक्ष के नीचे विराजमान श्रीशठकोपसूरी की ओर नजर डाल कर, यों मानते हुवे कि, "ऐसा भक्त तो दोनों विभूतियों में नहीं मिल सकता," उन्हींको देखते देखते, स्तिमित दृष्टिवाले होकर उन सुंदर नेत्रों से स्थूल अश्रुबिंदु गिराते हुए विराजमान हुए। इस अत्यद्भुत दृश्य का आळ्वार वर्णन करते हैं [**नेत्र तो**] इत्यादि वाक्य से। इसके बाद भगवान ने कुछ बोलने का प्रयत्न किया। उपनिषद का उपदेश है कि भगवान "अवाक्यनादरः" माने किसीसे बात, और किसी वस्तु से आदर भी नहीं करते। परंतु यह परमपद की बात हुई। हाल में तो आप परमपद छोडकर श्रीकुरुकापुरी में आळ्वार के सामने विराज रहे हैं, अब उन्हें वार्तालाप करने से कोई भी रोक नहीं सकता। अतः इस निर्बंधाभाव का ख्याल करते हुए उन्होंने कुछ कहना चाहा, परंतु श्रेष्ठ वाग्मी आळ्वार के सामने कुछ कहने का उन्हें साहस न हुआ। अतः आप बोलने का प्रयत्न करते हुए, माने अपना होठ हिलाते हुए, आगे बढने में अशक्त हो कर चुप रह गये। इस विलक्षण दृश्य का वर्णन है—[**पक्व फल के सदृश होठ**] इत्यादि। फिर भगवान के पूर्वोक्त कटाक्ष-वीक्षण, तथा ओष्ठपर शोभायमान मंदस्मित के दर्शन से प्रसन्न, परवशचित्त और इतिकर्तव्यतामूढ होकर आळ्वार उनके श्रीपादों में नतमस्तक होते हुए गाते हैं—[**पाद भी कमल हैं**]। यद्यपि भगवान को प्रणाम करनेवाले भक्त एक दो नहीं, वरन देव मनुष्यादि अनंत व्यक्ति हैं। तथापि आळ्वार के किये जाने-वाले प्रणाम को ही वे अलभ्यलाभ मानते हैं। अतः उसके लाभ से उनका श्रीविग्रह उज्वल होकर सोने की भांति चमकने लगा, जिसका वर्णन है—[**उनका श्रीविग्रह शुद्ध स्वर्ण के समान विराजमान है**॥]

(गाथा) **तिरुवुडम्बु वान्शुडर् शेन्दामरैक्कण् कैकमलम् * तिरुविडमे मार्वम् अयनिडमे कोप्पूळ् ***
**ओरुविडमुमेन्दै पेरुमार्कु अरनेयो * ओरुविडमोन्त्रिन्त्रि एन्नुळ् कलन्दानुक्के ॥ २ ॥**

(स) स्वरूपरूपगुणविभूतिष्वेकदेशस्यापि सङ्कोचमन्तरेण मदन्त सश्लिष्टस्य मम कुलनाथस्य भगवतो दिव्यमङ्गलविग्रह आदित्यवर्णोऽवभासते । नयने कमलाभे, पाणितले च पद्मनिभे । वक्षो लक्ष्म्या निकेतनम् । नाभिर्विरिञ्चस्यावसथम् । नाभेरधस्तादव्यपदेश्य स्थल हरस्य वसति ॥

मुनिवाहनभोमस्य ब्रह्मानन्दसदोहमयमेद दशकमिति पुनरुक्तमेतत् । भगवद्विषयानुभवकुतूहलिना रासिकानिवीनां दिव्यवाक्तिषु पौनरुक्त्यदोषमाशङ्कमानाश्च भृशमरसिकाप्रायाः । वस्तुतो दशकेऽस्मिन् पुनरुक्तयस्सन्ति भूयस्य । भगवतो दिव्यमङ्गलविग्रहस्य दिव्याश्चर्यतां वाच तथैव पुनपुनरभिधीयते यतदिदमपरिमितानुभवगरीयाहम्बाम् । ब्रह्मेशानमहालक्ष्म्यादयोऽपि यस्य वपुषि सम्बन्धेन स्वसत्तामभिमन्यन्ते स भगवान् मदीय वपुस्सश्लिष्य स्वसत्तामभिमन्यते, मया सह संश्लेषेण तद्वपुषा विकस्वरता च धाबामभूमिरिति कथ्यते गाथयाऽनया । श्री पराशरभट्टार्यवरणवत्तिनानाममप्रतिनाम्ना वेदान्तिवगुरुवराणां गाथयाऽनया द्रवीभूत-हृदयानां कामपि फणितिमनुवदन्त्याचार्या —"भगवतस्सर्वेश्वरस्य विग्रहो नास्ति, विभूतिर्नास्तीति प्रलपन्तु नाम परे, आस्तमो मुनिवाहनभौमः तेनमनुगृह्णातीति तदेद न परम भाग्यम् । तस्य विग्रहविभूत्यादिसत्तामपलपता-मपशदानां दौर्भाग्य प्रति हन्त ! किं नु कथ्यताम् ! तादृशां मध्ये स्थित्वा तदुक्तमनुवादतदभिनन्दनादिरूप-दौर्भाग्यवैदेशिकतामनुगृहीतवता भगवता रङ्गनाथेन कृतो मम महोपकार किमुत्वर्ण्यताम् !" इति । एते खलु नञ्जीयर् गुरुचरणा पूर्वावस्थावस्थितिमनुस्मृत्यैवमवोचन्निति तदिद प्रामाणिकपरम्पराप्राप्तम् ।

भक्तजनेषु भगवता दीयमान सश्लेषो न तावदेकविध परतु उच्चावच, केवल स्वरूपस्य प्रादुर्भावन क्वचित्, दिव्यमङ्गलविग्रहस्य प्रदर्शन क्वचन । गुणचेष्टितादिष्वेकतमस्य स्फोरण क्वचित् । अत्र तु मुनिवाहनभौमविषये परिपूर्णानुभवप्रदान गम्यते "स्वरूपरूपगुणविभूतिष्वेकदेशस्यापि सङ्कोचमन्तरेण मदन्तस्सश्लिष्टस्ये' ति स्ववाचः कथनात् । दिव्यमङ्गलविग्रहस्यात्र आदित्यवर्णत्वकथनम् * तेजसा राशिमूर्जितमितिवत् प्रकृष्टतेज-पुञ्जमयत्वप्रेक्षणप्रयुक्तम् ॥ (२)

—* दूसरी गाथा—तिरुवुडम्बु वान् शुडर् *—

(हिंदी) अपने स्वरूपरूपगुणविभूतियों में से किसी को छोड़े बिना सबके साथ मुझसे मिलने वाले मेरे कुलनाथ भगवान का दिव्यमंगलविग्रह सूर्य के सदृश उज्ज्वल है; उनके नेत्र कमल के सदृश हैं; हथेलियाँ भी कमल के समान हैं; श्री वक्ष लक्ष्मीजी का निवासस्थान है; नाभि ब्रह्मा का (उत्पत्ति) स्थान है, गुह्यस्थान तो रुद्र का है ॥

यह अर्थ कहा गया कि प्रकृत दशक आळ्वार के सीमातीत ब्रह्मानंद का वर्णन करनेवाला है । भगवान का अनुभव करते हुए इस प्रकार आनंद पानेवाले रसिकों की वाणी में पुनरुक्ति का दोष निकालना अरसिकता का सूचक है । अर्थात् अनुभव की वाणी में कदाचित् पुनरुक्ति भी होगी, जिसे दोष कहना अनुचित है । वस्तुतः प्रकृत दशक में विशेषतः उक्त अर्थ का ही पुनः पुनः कथन दीखता है । इससे उस अनुभव की दृढ़ता बतायी जाती है । प्रकृत गाथा में आळ्वार कहते हैं कि ब्रह्मा, शिव, महालक्ष्मी इत्यादि बड़े बड़े लोग जिनके श्रीविग्रह के आश्रित होकर अपने को लब्धसत्ताक मानते हैं, ऐसे महामहिम भगवान

अब मेरे शरीर का सश्लेष पाकर स्वयं सत्ता प्राप्त करना चाह रहे हैं, और मेरे सश्लेष के बाद ही उनके सारे दिव्यावयव बहुत प्रसन्न हुए। इस प्रकरण में व्याख्याकार आचार्य श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी के कृपापात्र "नञ्जीयर" (हमारे यति अथवा वेदांति) नामक महान आचार्यसार्वभौम के एक ऐतिह्य का वर्णन करते हैं। तथाहि—इस गाथार्थ का अनुसन्धान करते हुए द्रुत हृदय उन्होंने कहा—'कई लोग प्रलाप करते हैं कि भगवान के विग्रह, विभूति इत्यादि कुछ भी नहीं रहता, परन्तु परमात आळवार इन विग्रह आदियों का ऐसा बडा रोचक वर्णन करते हैं। इसके विरुद्ध दुर्वादों का प्रचार करनेवालों के दौर्भाग्य के प्रति हम क्या कह सकते हैं? उनकी बात दूर रहे। भगवान् श्रीरंगनाथ ने मुझपर ऐसी बडी कृपा की, जिसके फलतया मैं उन दुर्वादियों के संग तथा उनके दुर्वादो का श्रवण करने के दौर्भाग्य से दूर रहा। इस महोपकार का मैं कैसे वर्णन कर सकूंगा?" पाठकों को स्मरण रहे कि ये महात्मा पहले ऐसे दुर्मत के अनुयायी थे। अत आपने, उसे छुडाकर, अपने को आळवार के अनुयायी बनानेवाले भगवान की असीम कृपा का वर्णन करते हुए अपनी कृतज्ञता तथा प्रामाणिकता का प्रदर्शन किया।

भगवान, भक्तों को जो अपना सश्लेष देते है, वह सब के लिए समान नहीं होता, किंतु अलग अलग प्रकारका। तथाहि—किन्हींको वे अपना स्वरूप मात्र प्रकाशित करते हैं, किन्हींको दिव्यमंगलविग्रह दिखाते हैं, और किन्हींको अपने गुण, चेष्टित आदियों में से किसीका प्रदर्शन करते हैं। हाल में आळवार को तो उन्होंने अपने परिपूर्ण अनुभव का प्रदान किया जिसकी सूचना करनेवाले ये शब्द हैं— [अपने स्वरूपरूपगुणविभूतियों में से किसी को छोडे विना] इत्यादि। दिव्यमंगलविग्रह, इस लिए सूर्यके सदृश बताया गया, कि वह अत्यंत तेजोमय है॥ (२)

(गाथा) एन्नुळ् कलन्दवन् शेङ्गनिवाय् शेङ्गमलम् * मिन्नुम् शुडर्मलैक्कु कण्पादम् कैकमलम् * मन्नु मुळुवेळुलहुम् वयिट्रिनुळ * तन्नुळ् कलवाद्देप्पोरुळुम् तानिल्लै ॥ ३ ॥

(स) मदन्त सश्लिष्टस्य प्रभोर्दिव्याधर सरसिजसन्निभ जाज्वल्यमान महागिरिनिभस्य तस्य नयने चरणौ करौ च कमलनिर्विशेषौ। प्रवाहतो नित्या सप्तलोकी च तत्सङ्कल्पायत्ता, स्वात्मना विनाभूत न किमपि वस्तु स धत्ते॥

मदीयात्मादीनामेव केवल सत्तानिर्वाहको नैष परमात्मा, अपि तु स्वव्यतिरिक्तसमस्तवस्तुजातसत्तानिर्वाहक इति कथय मुनिवर—एतादृशमहत्त्वविशिष्टस्स एव भगवान् स्वात्मान मदधीनसत्ताक मन्यमानस्वादृशीं मतिं स्वदीप्त्यतिशयेन प्रकाशयतीति प्रतिपादयति गाथयाऽनया। विश्वविष्णुरथट्टकारादिनामभ्योऽपि परमविलक्षण मुनिवरमुखारविन्दादवतीर्णे "मदन्तसश्लिष्ट" इत्येतन्नाम बिभर्ति भगवानिति व्याख्यातृगुरुचरणाना रसवचनालाप। [दिव्योऽधरस्सरसिजसन्निभः] मुनिवरेण सह सश्लिष्टे भगवान् स्वकीयमप्रमेयमानन्दम् अधरोदश्चस्मितमुखत प्राकीकाशदिव, तत एवैतदुच्यते। जाज्वल्यमानमहागिरिनिभ च यदुच्यतेऽत्र भगवति, तदिद बहुविधाभिप्रायगर्भम्, गिरिर्हि अचलत्वेन प्रसिद्ध, तथा सोऽय मयि स्थानप्रतिष्ठो बभूवेति भगवतमोऽभिसन्धि। गिरिस्तावन्न कदाऽप्यपचीयते, सततमुपचयाभिमुख एव। एव भगवान् कृपा स्वस्मिन्ननुक्षणमुपचीयत इत्यभिप्रेयते॥ (३)

—* तीसरी गाथा—एन्नुल् कलन्दवन् *—

(हिंदी.) मुझसे मिलकर उज्ज्वल होनेवाले तेजोमय पर्वत के सदृश भगवान के दिव्य लाल होठ कमल के सदृश हैं; उनके नेत्र, श्रीपाद और हथेलियाँ भी कमल के सदृश हैं; प्रवाह की भांति नित्य रहनेवाले सातों लोक उनके संकल्पाधीन हैं; ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं है, जो उनसे अलग रह सके। (अर्थात् सभी पदार्थ उनके ही आश्रित हैं।)

इस गाथा मे आळ्वार कहते है कि, भगवान न केवल ब्रह्मरुद्रादियो के, किंतु समस्त पदार्थों के ही सत्ताधारक हैं; परतु, ऐसे महामहिमवाले वे अब, अपनी सत्ता को मेरा अधीन मानते हुए, अपने अत्युज्ज्वल प्रकाश से इस अर्थ की सूचना कर रहे हैं। यहा पर व्याख्याकार आचार्यों का यह रसमय वचन है—श्रीविष्णुसहस्रनामादि ग्रंथों में भगवान के "विश्व विष्णु वषट्कार." इत्यादि हजारो शुभ नाम बताये गये हैं, परतु ये सभी नाम उन्हें इतने प्रिय नहीं लगते, जैसे कि हालमें आळ्वार का समर्पित, यह, (एन्नुल् कलन्दवन्) 'मुझसे मिलकर उज्ज्वल होनेवाले' शुभनाम। [दिव्य लाल होठ कमल के सदृश हैं।] इससे प्रतीत होता है कि भगवानने आळ्वार से मिलकर अपने असीम आनद को होठ पर शोभायमान मंदहास के द्वारा प्रकाशित किया। [तेजोमय पर्वत के सदृश] कहने के भाव अनेक होते हैं। एक भाव यह है कि जैसे पर्वत स्थिर रहता है (माने कहीं चलता नहीं), इसी प्रकार भगवान अब आळ्वार के यहा स्थिर-प्रतिष्ठित हो गये हैं। एव जैसे पर्वत कभी घटेगा नहा, इसी प्रकार भगवान (माने उनका दयागुण) भी आळ्वार के विषय में कभी नहीं घटेगा, किंतु बढता ही रहेगा॥ .... (३)

(गाथा.) एप्पोरुळुम् तानाय् मरतकक्कुन्नमोक्कुम् * अप्पोळुदै तामरैप्पू कण् पादम् कै कमलम् *
एप्पोळुदुम् नाळ् तिङ्गळाण्डूळि यूळिदोरुम् * अप्पोळुदैक्कप्पोळुदे नारावमुदमे ॥ ४ ॥

(सं) सर्वान्तरात्मभूतः अप्रमेयसौन्दर्यसुभगश्चाय भगवान् नयनचरणपाणितलापदेशेन सद्योविकस्वराणि कमलकुसुमान्येव प्रदर्शयति, क्षणदिवसमासवत्सर युगसख्याऽनुभवेऽपि प्रतिक्षणमपर्याप्तामृतप्राय एवैष मम ॥

अत्रस्तनगाथासु तिसृषु नयनचरणाद्यवयवसौन्दर्यवर्णनं पुन पुन खलु प्रवृत्तम्, उपरि चैव प्रवर्तेत; इदमाम्रेडितमरसिकजनाना वैरस्याय कल्पेत वामम्, कल्पता नाम। अनुभोक्तुर्धिया हि द्रष्टव्यम्, प्राकृतो जनो हि स्वानुभूयमानेष्वन्नपानादिषु भोगेषु नित्यापूर्वभावना बिभर्तीति सर्वानुभवसाक्षिकमेतत्; किं कारणमत्र? ततोऽप्युत्कृष्टे वस्तुनि न्युत्पत्त्यभाव एव हि कारणम्। * वासुदेवस्सर्वमिति वर्तमानस्य सर्वोत्कृष्टे वस्तुनि केवल प्रवणस्य, तस्मिन्नपर्याप्तानुभविय मनोन्यसाधारणीं विश्रान्थास्य मुनेर्गतस्य स्वात्मैकपरेयो विलक्षणोऽयमनुभवो गाथाया अस्यास्तृतीयचतुर्थपादाभ्यामाविष्क्रियते। * सदातनत्वेऽपि तदातनत्ववत्नवीभवत्प्रेमरसप्रवाहवर्धको भगवान् स्वात्मन इत्युक्तं भवति॥ .... .... .... (४)

—* चौथी गाथा—एप्पोरुल्लम् तानाय् *—

(हिंदी.) समस्त पदार्थों के अंतर्यामी, और मरतकपर्वत के सदृश असीम सौंदर्यनिधि भगवान के नेत्र, श्रीपाद और हथेलियाँ सभी, अभी अभी खिले हुए कमल के सदृश हैं। ऐसे इनका, अनेक क्षण दिन मास संवत्सर युगोंतक नित्य अनुभव करते रहने पर भी, ये प्रतिक्षण मुझे अपर्याप्त अमृतरूपी ही प्रतीत हो रहे हैं ॥

पिछली तीन गाथाओं मे आळ्वार ने भगवान के नेत्र, श्रीपाद व करकमलों का वर्णन किया, और आगे भी यही करनेवाले हैं। यह पुनरुक्ति अरसिक जनो को शायद नहीं रुचती होगी। परंतु इससे क्या हानि है? अनुभव करनेवाले आळ्वार का अभिप्राय ही मुख्य है; न तु किसी अरसिक वाचक का। संसारी जन भी अन्नपानादि क्षुद्र भोग्य पदार्थों को क्षणे क्षणे नये नये मानते हुए बडे चावसे पुनः पुनः भोग रहे हैं; और उनमे कभी तृप्ति नहीं पाते। इसका क्या कारण है? यही कि वे लोग उनही वस्तुओं को परमभोग्य मान बैठे हैं और उनसे श्रेष्ठ दूसरी वस्तु नहीं जानते। यदि क्षुद्रविषयों की यह हालत हो, फिर भोग्यता की सीमाभूमि भगवान के बारे में क्या कहने का है? आळ्वार तो उन्हींको, "वासुदेवस्सर्वम्" इत्याद्युक्त प्रकार अपने सर्वस्व मान बैठे हैं, और उनके अनुभव करते करते कभी उससे तृप्ति नहीं पाते हैं। उनके लिए भगवान 'अपर्याप्तामृत' हैं। अतः इस गाथामें वे यही बताते हैं, कि न केवल कतिपय क्षणो अथवा दिनो, परंतु अनंत काल तक अनुभव करने पर भी भगवान मुझे क्षणे क्षणे नयी नयी वस्तु दीखते हैं, नया नया रस देते हैं, जिसमे कभी तृप्ति नहीं होगी ॥ .... .... .... (४)

(गाथा.) आरावमुदमाय् अल्लावि युळ्कलन्द * कारार् करुमुहिल्पोल् एन्नम्मान् कण्णनुक्कु *
नेरा वाय् शेम्बवळम् कणूपादम् कैकमलम् * पेरारनीण्मुडिनाण् पिन्नुमिळै पलवे ॥ ५ ॥

(सं.) अपर्याप्तामृतभूतस्य अवस्तुभूतमत्प्राणप्रविष्टस्य वर्षुकवलाहकसनिभवपुषो मत्प्रभोः कृष्णस्य अधरविषये रक्तविद्रुमो नोपमानम्; कमलं तु नयनचरणसाम्यं न धत्ते। सुमहत्तरहारसमुत्तुङ्गमकुटयज्ञसूत्रादीन्याभरणानि चासंख्यातानि ॥

"उपमेयाच्छतगुणमुपमानम्" इत्यालङ्कारिक समयः; उपमेयापेक्षयाऽत्यन्तमभ्यर्हितस्यैव वस्तुन उपमानत्व जगति प्रथते। "कान्तामुखं चन्द्रसमम्" इत्यादिस्थलेषु कान्तामुखापेक्षया चन्द्रस्य शतगुणाधिक्यशालित्वादेव ह्युपमानभूमिनिवेशः। एव भगवद्दिव्यावयवाना सरसिजादिभिस्समभौपम्यवर्णने तेषामभ्यर्हितत्वम् भगवदवयवाना ततोऽपि न्यूनत्वं चान्याहतसिद्धिकं भवति। एवंविधविमर्शविरहकाले साम्यवादास्सपद्यन्ते। मनाग्विमर्शे तु कृते सत्यमनुशय एव भवति विवेकिनाम्। श्रीकूरनाथगुरुवराः * अदीर्घमप्रेमदुघं क्षणोज्ज्वलं न चोरमन्तःकरणस्य पश्यताम्। अनुब्जमब्ज नु कथ निदर्शनं वनाद्रिनाथस्य विशालयोर्दृशोः ॥ * इत्यनुगृह्णन्ति सुन्दरबाहुस्तवे। तत्रैव * अब्जपादमरविन्दलोचनम् पद्मपाणितलमञ्जनप्रभम्। सुन्दरोरुभुजमिन्दिरापतिं वन्दिषीय वरदं वनाद्रिगम् ॥ * इति चोपश्लोकयन्ति। अविवेककालिकः स एष श्लोक इति न विभाव्यम्। भगवद्दिव्यावयवादीनामुपमानवस्तु सर्वथाऽप्यसदिति परमार्थः। यत्किमपि वस्तु उपमानपदे निधाय वर्णन तावदवर्जनीयं च

भवति कवीनाम्। परमार्थमाऽभ्य गाथैयाऽनुगृह्यते। अत्रापि "वर्षुकवलाहककर्मनिभपुर" इति अप्रतिद्वद्वशोभातिशययुजो दिव्यमङ्गलविग्रहस्य वलाहकसाम्यवर्णनं कविसरण्यैव। विद्रुमकमलादीनां भगवदधरनयनचरणादिभिरवयवैस्सह साम्य सर्वथाऽप्यसमीति तृतीयपादे स्पष्टमभिधीयते। आधिराज्यसूचकमौलिभूषादिभूषणसमुदायसनाथत्वंचतुर्थचरणेऽनु भूयते॥ .... .... .... (५)

—* पांचवीं गाथा—आरावमुदमाय् *—

**(हिंदी.) अपर्याप्त अमृतस्वरूपी, तुच्छ मेरी आत्मा से मिलनेवाले, वर्षाकाल के मेघ के सदृश, मेरे नाथ श्रीकृष्ण के अधर का, प्रवाल (मूंगा) उपमान नहीं होगा; और कमल तो उनके नेत्र, श्रीपाद व करों का उपमान न होगा। और उनके बड़े बड़े हार, उत्तुंग मकुट, यज्ञसूत्र इत्यादि असंख्य आभूषण हैं।**

कवि लोग, किसी वस्तु का वर्णन करते हुए, उसकी श्रेष्ठता बताने के लिए उपमान देते हैं; और इसमें यह नियम होता है कि उपमेय से (माने जिस वस्तु का वर्णन किया जा रहा है, उससे) सौ गुना अधिक श्रेष्ठ वस्तु को ही उपमान बनाना चाहिए। जैसे, किसी सुंदर व्यक्ति के मुख को यदि चंद्र का उपमान दिया जाय, तो हम स्पष्टतया यही समझते हैं कि मुख से चंद्रमा अत्यंत शोभायमान तो अवश्य है; परंतु कवि, मुख की श्रेष्ठता बताने के उद्देश्य से उसे चंद्र के सदृश कह रहा है। इस न्याय के अनुसार, जब कोई भगवान के करचरणादि दिव्यावयवों को कमल इत्यादि पदार्थों के सदृश बतावेगा, तो हमें यही सिद्धांत करना पड़ेगा कि भगवान के अवयवों की अपेक्षा कमल आदि ही कई गुना श्रेष्ठ हैं; अर्थात् इस उपमान से वास्तव में भगवदवयवों की न्यूनता ही बतायी जाती है। अत स्थूलदृष्टि से दूसरी वस्तुओंकी भांति भगवदवयवों को भी उपमान बतानेवाले भक्तकवि, कुछ विमर्श करने पर अपनी उक्ति के लिए पछताते, और स्पष्ट कह देते हैं कि वास्तव में भगवान का कोई उपमान नहीं होता। अत एव श्री कूरेशस्वामीजी ने श्रीसुंदरबाहुस्तव के "अदीर्घमप्रेमदुघम्" इत्यादि (४३ वे) पद्य में कहा कि, "कमलपुष्प तो भगवान के नेत्रों की भांति न तो दीर्घ हैं, हमारे मन में प्रेम का उत्पादन नहीं कर सकते; देखनेवालों के मनका अपहरण भी नहीं करते; अत्यल्प काल तक ही उज्ज्वल रहते हैं, नतु सर्वदा; और सरल भी नहीं रहते। ऐसे सर्वथा अश्रेष्ठ कमल को हम कैसे भगवान के नेत्रों का उपमान बता सकेंगे?" यह कहनेवाले आपने ही दस पद्य पहले "अब्जपादमरविन्दलोचनम्" इत्यादि (३३ वे) पद्यमें भगवान के एकैक दिव्यावयव को भी कमल के सदृश बताया। इसका क्या तात्पर्य होगा? यही, कि वस्तुगत्या, भगवान का कोई उपमान नहीं हो सकता; तथापि किसी वस्तु का वर्णन करनेवालों के, तथा उसे सुननेवालों के मन में तब तक तृप्ति न होगी, जब तक उसका कोई उपमान नहीं दिया जाये। अतः कुछ भी हो, उपमान देना अनिवार्य है। इसी गाथा में आळ्वार भी मेघ का उपमान दे रहे हैं। अत. मनस्समाधानार्थ किसी लौकिक वस्तु का उपमान देना पड़ता है, और इस तत्त्व की सूचना भी करनी पड़ती है कि वास्तव में भगवान का कोई उपमान नहीं होगा। यही काम आळ्वार से भी किया जानेवाला है। इस गाथा के तीसरे पाद में आप यही कहते हैं

कि वस्तुगत्या प्रवाल, कमल इत्यादि भगवान के होठ कर चरण आदियो के उपमान नहीं हो सकते। चौथे पादम भगवान के सर्वेश्वरत्व के सूचक दिव्य मकुट का कीर्तन किया जा रहा है॥ .... (५)

(गाथा.) पलपलवे आभरणम् पेरुम्पलपलवे * पलपलवे शोदिवडिवु पण्बेण्णिल् *
पलपलकण्डुण्डु केट्टुट्टु मोन्दिन्बम् * पलपलवे ञानमुम् पाम्बणैमेलार्कॆयो॥ ६॥

(स) भोगिभोगशयनीयशायी भगवान् असंख्येयदिव्याभरणभूषितः, असंख्यातदिव्यनामविभूषितः, असंख्येयतेजोमयकल्याणदिव्यरूपविभासुरः, अथ प्रकाराणामनुसन्धाने क्रियमाणे विविधेन्द्रियानुभवयोग्यसुखस्वरूपः, उच्चावचज्ञानशाली च॥

गाथायामस्यां दिव्याभरणदिव्यनामादीनामसङ्ख्येयत्वे कथिते सत्यपि तेजोमयदिव्यरूपविशेषाणामसङ्ख्येयत्वकथनमेव प्राधान्येनोद्दिष्टम्। श्रिय देवीमनुबुभूषुर्भगवान् * दशशतपाणिपादवदनाक्षिमुखैरखिलैरपि निजवैश्वरूप्यविभवैरनुरूपगुणै। अवतरणे अतैश्च रसयन् कमिता कमले। * [श्रीगुणरत्नकोशे] इत्युक्तरीत्या यथा हि धृतविश्वरूपो बोभवीति, तथा शठकोपमुनीन्द्रमिममनुभोक्तु च सौभरिवत् नानाभवनभागी भवतीत्याचार्या मर्मग्राहमनुगृह्णन्ति। "वपुषैकेन सश्लेषे अतृप्तस्सन्ननेकविग्रहपरिग्रहपूर्वकं मामनुभुङ्क्ते भगवानित्याह मुनिवर" इति ह्याचार्याणां गाथावतारिका॥ . ... .. (६)

—* छठी गाथा—पलपलवे आभरणम् *—

(हिंदी) शेषनाग पर शयन करनेवाले भगवान असंख्य दिव्य भूषणों, असंख्यात शुभ नामों, और अनंत तेजोमय कल्याणदिव्यरूपों से विभूषित हैं। फिर, उनके प्रकारों का यदि विवेचन किया जाय, तो वे समस्त इंद्रियों से अनुभव करने योग्य सुखस्वरूपी, और नाना प्रकारके ज्ञानों से युत हैं॥

इस गाथा में भगवान के दिव्याभरण व शुभनाम असंख्य बताये गये हैं; तथापि गाथा का प्रधान तात्पर्य तो उनके तेजोमय दिव्यरूपों को असंख्य बताना ही है। श्रीपराशरभट्टार्य स्वामीजी श्रीगुणरत्नकोश (५५) में बताते हैं कि श्रीमहालक्ष्मीजी का अनुभव करने के लिए भगवान विश्वरूप का धारण करते हैं; अब आळ्वार का यह कथन है कि इसी प्रकार आने से (माने आळ्वार से) मिलने के लिए भी भगवान सौभरि मुनि की भांति अनेक दिव्यविग्रहों को धारण कर रहे हैं। इस गाथा की अवतारिका में मर्मज्ञ आचार्य लिखते हैं—"एक ही दिव्यविग्रह से आळ्वार का संश्लेष करने में तृप्ति न पाते हुए भगवान अनेक विग्रहों को धारण करते हैं॥" . .... .... (६)

(गाथा.) पाम्बणैमेल् पार्कडलुळ् पळ्ळियमर्न्ददुवुम् * काम्बणैतोळ् पिन्नैका येरुडनेव्द शेचदुवुम् *
तेम्पणैय शोलै मरामरमेळ्येय्ददुवुम् * पूम्पिणैय तण्डुळाय् पोन्मुडियम् पोरेरे॥ ७॥

(स) दुग्धोदन्वति शेषशय्यामधिशिश्ये, विलक्षणदोर्वल्लीविलसिताया नीलायाः कृते सप्तपंभोद्धत्यमपाचक्रे। वनसमुदायात्मिका सप्तसाली निष्पत्रयामास, (एवमेव कृतवान् क इति चेत्, ) दिव्यतुलसीमालाविभूषितहिरण्मय मकुटशाली पुरुषर्षभः॥

श्रीकृष्णावतारे श्रीरामावतारे च कृत विलक्षणकृत्यद्वयमनुसन्धित्सुर्मुनिरत्र अवतारकन्दभूत क्षीराब्धिशय्यामादावनुसन्धत्ते। * एष नारायण श्रीमान् क्षीरार्णवनिकेतन। नागपर्यङ्कमुत्सृज्य ह्यागतो मथुरां पुरीम् * इत्यादिप्रमाणपङ्क्तिरीत्या क्षीरार्णवादुत्थायैव भगवान् विभवावतारान् करोतीति प्रतीत्या "दुग्धोदन्वति-शेषशय्यामधिशिश्ये" इत्यनुगृहीतमुपक्रमे। व्रजवासिनीनां सर्वासामपि गोपीनां साधारणवल्लभोऽपि सन् कृष्णो विशिष्य लक्ष्म्यंशभूताया कुम्भनामकगोपस्य दुहितुर्नीलादेव्या कृते सप्तपंभोद्धत्यनिरासपूर्वकं तां शास्त्रविधिनोपयेम इति कथा द्वितीयपादेऽनुसन्धत्ते। त्वविक्रमे संशयग्रस्तमानसं सुग्रीवं विश्रम्भयितुकामेन राघवेण कृतम् * साल्वान् हि सप्त सगिरीन् सरसातलान् यानेकेषुमन्दनजो निरपत्रयस्त्वम् * इत्यतिमानुषस्तवे अतिमानुषकृत्यत्वेनोपश्लोकितं सप्तसालीविभेदनं तृतीयचरणेऽनुसन्हितम्। एतादृशो कृत्यविशेषो स्वकीयमाधिराज्यमास्थापितवानिति गाथोपसंहार॥ (७)

—* सातवीं गाथा—पाम्बणैमेल् पार्कडलुल् *—

(हिंदी) जिन्होंने क्षीरसागर में शेषशय्या पर शयन किया, बाँस के सदृश सुंदर बाहुवाली नीलादेवी के लिए सात वृषभों का एक साथ दमन किया, और जंगल की भांति सटे हुए सात साल वृक्षों को छेद डाला, वे भगवान सुशीतल दिव्यतुलसीमाला से अलंकृत स्वर्णमय मकुट से विभूषित और वृषभ के सदृश विराजते हैं॥

इस गाथा में आळ्वार, श्रीकृष्णावतार तथा श्रीरामावतार के एकैक विलक्षण चेष्टित का अनुसंधान करते हुए, तदर्थ शुरू में अवतारकंद कहलानेवाले क्षीराब्धिशायी के चरित्र का उल्लेख करते हैं। एक महर्षि का वचन है कि क्षीरसागरशायी नारायण अपनी शेषशय्या छोड़कर, श्रीकृष्ण के रूपसे मथुरा पधारे। अन्यत्र भी पौराणिक कथा है कि क्षीरसागरशायी भगवान ने दैत्यों से संत्रस्त देवों की आर्तध्वनि सुनकर दयाविष्ट हो कर संसार मंडल में अमुक अमुक अवतार लेकर दुष्टों को दमन किया और देवों की रक्षा की। अतः क्षीरसागरशायी को विभवावतारकंद (कंद माने मूल, जड़) कहने की रूढ़ि पड़ी है। एतदनुसार आळ्वार प्रारंभ में इसी क्षीरसागरशयनवृत्तांत का अनुसंधान कर रहे हैं। दूसरे पाद से सप्तवृषभ दमनवृत्तांत कीर्तित है। यद्यपि व्रजनिवासिनी सभी गोपकुमारियाँ श्रीकृष्ण की महिषियाँ थीं, तथापि श्री महालक्ष्मीजी के (अथवा नीळादेवी के) अंशसे अवतीर्ण कुंभनामक गोप की पुत्री नप्पिन्नै (अथवा नीला देवी) वैदिकविधि से परिणीत, आपकी दिव्यमहिषी थीं, जिनसे परिणयार्थ कन्याशुल्क के रूप में श्रीकृष्ण ने सात वलिष्ठ वृषभों को दमन किया। श्रीरामावतार में सप्तसालभंजन वृत्तांत प्रसिद्ध है। तथाहि—जब श्रीरामचंद्रजी ने सुग्रीव से मैत्री करके, उसे वालि का वध करने का आश्वासन दिया, तब उसके मन में यह शंका उत्पन्न हुई कि साधारण राजकुमार दीखनेवाले श्रीराम अमित पराक्रमवान वाली का कैसे संहार कर

सकेंगे। इस शंका को दूर करते हुए श्रीरामचंद्रजी वहां के बड़े बड़े सात साल वृक्षों को एक ही तीर से छेद डाला। यह भी भगवान के अनंत अतिमानुष चेष्टितों में एक है। अंत में कहा जाता है कि भगवान ने ऐसे विलक्षण चेष्टितों से अपने सर्वलोकेश्वरत्व की स्थापना की ॥ .... .... (७)

(गाथा.) पोन्मुडियम्पोरेचै येम्मानै नाल्तडन्तोळ् * तन्मुडिवोन्रिल्लाद तण्डुळाय् मालैयनै *
एन्मुडिवु काणादे येन्नुळ् कलन्दानै * शोल्मुडिवुकाणेनान् शोल्लुदेन् शोल्लीरे ॥८॥

(सं) उभयविभूतिसाम्राज्याभिषेकसूचकमकुटावतंसभासुरं पुरुषर्षभं चतुर्भुजम् अप्रमेयस्वकीयमहिमप्रकाशकदिव्यतुलसीमालाविभूषम् मदीयां जघन्यतामविगणय्य मयि संश्लिष्टं भगवन्त मुद्दिश्य हा हन्त! किमहं कथयितुं प्रभवामि? कथयितुं योग्यं च किमस्ति? भो भो वाग्मिनो यूयं कथयत ॥

मध्ये भगवतः स्वस्मिन् प्रसृतं सौशील्यगुणमनुचिन्त्य विद्रुद्धदयो भवति मुनिवरः। तस्यो कर्षं स्वस्य निकर्षं चानुसंधाय, स्वस्मिन् तस्य संजातमाभिमुख्यातिशयं च विचिन्तयतां पुंसां तदीयशीलगुणे द्रुतहृदयता ह्यावर्जनीयैव भवेत्; तदुत्कर्षस्वनिकर्षयो रनुसन्धातारो जगति भूयांसो जनाः स्युः कामम्; तत्तादृशस्य परस्य पुंस आभिमुख्यातिशयपात्रभूता जनास्तु न सुलभाः। तादृशेषु पात्रेष्वग्रेसरस्यास्य मुनिवरेण्यस्य द्रुतहृदयता न कादाचित्की, अपि तु सार्वदिकी। परंतु सा समयविशेषेषु अनुभवभूम्ना उत्कटस्थितिमुपयाति। दशकेऽस्मिन् संपद्यमानस्यानुभवस्य अत्यन्तविलक्षणत्वात् गाथयाऽनया स्वस्यातिमात्रविद्रुद्धदयतामाविष्कुरुते। * आधिराज्य-मधिकं भुवनानामीश! ते पिशुनयन् किल मौलिः * (वरदराजस्तवे) इत्युक्तरीत्या सकलभुवनसाम्राज्याद्यभि-षिक्तत्वपिशुनेन किरीटेन सह, पञ्चायुधीविभूषितभुजचतुष्टयेन च सह, अविरलतुलसीदामभूषया च सह स्वस्मिन् प्रविष्टे परमपुरुषमवेक्षमाणस्य मुनिवरस्य हृदयं हंहो! कथं नाम न विश्येत? अधुनाऽनुभूयमानमानन्द-माविष्कर्तुं कुशलान् शब्दानुद्रावयितुं नैव प्रभवामि हन्तेति दूयते। विषयान्तराण्यनुभूय आनन्दपरीवाहरूपं यत्किमपि प्रलपतस्संसारिण आहूय 'यूयं कथयत भोः' इत्याचष्टे। एतादृशानुभववैदेशिकानां युष्माकं भगवद्विषये वाग्विसर्गस्य का नाम प्रसक्तिरिति परिहासे तात्पर्यम् ॥ .... ... (८)

—* आठवी गाथा—पोन्मुडियम्पोरेचैयेम्मानै *—

(हिंदी) उभयविभूतिनाथत्व के सूचक किरीट से शोभायमान, पुरुषर्षभ, चारभुजवाले, अप्रमेय अपनी महिमा के सूचक दिव्यतुलसीमाला से अलंकृत और मेरी नीचता का ख्याल किये विना मुझसे मिले हुए भगवान के प्रति मैं क्या कह सकूंगा? हे वाग्मियो! आप ही बताइए ॥

भगवान का विलक्षण अनुभव करते हुए आळ्वार, बीचमें उनके विलक्षण सौलभ्य का चिंतन कर परवशचित होते हैं। कोई भी मानव यदि भगवान की विशेष कृपा का पात्र हो, और उस समय भगवान के परत्व तथा अपनी नीचता का अनुसंधान करे, तो उसे अवश्य ही भगवान के सौशील्य गुण का

ख्याल होगा और वह परवशचित्त होगा ही। यद्यपि लोकमें भगवान की महत्ता एवं अपनी नीचता का अनुसंधान करने वाले कई लोग मिल सकते हैं; तथापि भगवान की विशेष कृपा के पात्र होनेवालों का मिलना कठिन है। फलतः सौशील्यगुण का अनुसंधान करनेवाला भी दुर्लभ है। परंतु आळ्वार भगवान की परिपूर्ण कृपा के पात्र बने हैं; अत वे सौलभ्यगुण का भी पूरा परिचय पा सकते हैं। फिर आप कैसे उस महागुण के परवशचित्त हुए विना रह सकते हैं? और समझना चाहिए कि आळ्वार की यह परवशचित्तता उनकी कोई क्षणिक भावना नहीं, किंतु स्थायी गुण है। परतु बात इतनी ही है कोई कोई विशेष समयों में यह अत्यत बढ़कर विशेषत. प्रकट होती है। प्रकृत दशक में तो आळ्वार अत्यद्भुत प्रकार का भगवदनुभव कर रहे हैं; अत. अब इस परवशचित्तता का प्रकाशन हुआ। समस्तलोकाधिपतित्व के सूचक दिव्यकिरीट, पंचायुध विभूषित चतुर्भुजों तथा मनोहर तुलसीमाला से विभूषित होकर अपने से मिलनेवाले भगवान को देखने पर आळ्वार का हृदय, क्या परवश हुए विना रह भी सकेगा? अब अपने अनुभव के विषय आनंद को प्रकाशित करना चाहनेवाले आळ्वार, बहुत ढूढने पर भी उचित शब्दों के अलाभ से खिन्न होकर, क्षुद्रविषयों को भोग कर आनंद के मारे कुछ न कुछ प्रलाप करने वाले संसारियों से कहते हैं कि, "जरा बताइए तो सही, मैं इस वैलक्षण अनुभव का कौन-से शब्दों से वर्णन करूं!" इसका यह तात्पर्य नहीं कि आळ्वार हमसे कुछ शिक्षण माँग रहे हैं, परतु यों कहते हुए वे हमारी हँसी उडा रहे हैं कि, "ऐसे अनुभव से बहुत दूर रहनेवाले तुम लोग भगवद्विषय म कैसे बात कर सकते हो?"

(गाथा.) शोल्लीरेन्नम्मानै येन्नावि यावितनै * एल्लैयिल् शीरेन्करुमाणिक च्चुडरै *
नल्लवमुदम् पेरर्करिय वीडुमागु * अल्लिमलर्विरैयोत्तु आणल्लन्पेण्णल्लने ॥ ९ ॥

(स) मम स्वामिनम् मदात्मनोऽप्यन्तरात्मानम् अनवधिकगुणसमृद्धम् नीलमणिनिभाभम् अतिविलक्षणामृतभूतम् अत्यन्तदुर्लभमोक्षपुरुषार्थप्रदानप्रगल्भम् अम्भोजकुसुमसौरभोपमसौगन्ध्यशालिनम् लौकिकस्त्रीपुसविसजातीय मत्प्रभुम् अयि भोस्संसारिण:! यूय कीर्तयत ॥

अत्यन्तहेयविषयाननुभूय, अननुभूय वा तेषु स्वाभिमतं विनियुञ्जानाः पामरा. कत्यपसन्ति हि जगति भूयास; तेषा वाक्कौशलमस्तीत्येतावता हेतुना गाथायामस्या तानादिशतिमुनि मदीयम त्वद्विषये यूयं स्ववाच विनियोजयतेति। यद्यप्यस्ति तेषा शब्दप्रयने पाटवम्, तथाऽप्यभिधेयज्ञानविरहात् एवमेवमभिधातव्यमिति कतिपयान् विषयान् समर्पयति मुनिवर.। [आत्मनोऽप्यन्तरात्मानम्] तेषा तेषा शरीराण्यात्मा धारयतीत्येतावदेव जानन्ति ससारिण.। तमप्यात्मान धारयन् कश्चिदस्ति परमात्मेति तु न विदन्ति। * य आत्मनि तिष्ठन्नात्मनोऽन्तरो यमयति * इत्याद्युपनिषत्सिद्धमर्थ मत्त्वोधितवान् भवति। [अनवधिकगुणसमृद्धम्] दिव्यात्मस्वरूपगुणाना दिव्यमङ्गल विग्रहगुणाना च सीमा नास्त्येवेत्यवबोधयति। [नीलमणिनिभाभम्] मणिविडम्बिमनोहरतदीयविग्रहानुभवो ममैव युष्माक नैव कदाऽपि भविता; तथाऽपि शब्दमात्ररूपनेयुष्माकमधिकारो निरपाय। .... .... .... (९)

—* नवमी गाथा—शोल्लीरेन्नम्मानै येन्नावियावितनै *—

(हिंदी) मेरे स्वामी, मेरी आत्मा के भी अंतर्यामी, असंख्य गुण विभूषित, नीलमणि के सदृश, अतिविलक्षण अमृतस्वरूपी, अतिदुर्लभ मोक्षपुरुषार्थ के दाता, कमलपुष्प के सदृश सुगंध से युत, लौकिक स्त्रीपुरुषों से विलक्षण, मेरे प्रभु का, हे जन! संकीर्तन कीजिएगा ॥

संसार में ऐसे अनेक कवि हैं जो क्षुद्रविषयों का अनुभव कर (अथवा अनुभव किये विना भी) बडी रोचक वाणी से उनका वर्णन करते हैं। उनका वाक् चातुर्यमात्र देख कर, आळ्वार उनसे कहते हैं कि "तुम लोग मेरे अनुभव के विषय भगवान का वर्णन करो।" परंतु बेचारे ये भगवद्विषय क्या जाने! अतः आळ्वार उन्हें कुछ विषयों का भी प्रदान करते हैं। [आत्मा के अंतर्यामी] इत्यादि। साधारण विवेकी जन जानते हैं कि आत्मा नामक एक वस्तु देव मनुष्यादि तत्तच्छरीरों को धारण करती है; अब आळ्वार यह उपदेश दे रहे हैं कि परमात्मा कहलानेवाले भगवान, उस आत्मा के भी धारक हैं। उपनिषत् भी कहती है कि "य आत्मनि तिष्ठन् आत्मनोऽन्तरो" इत्यादि। [असंख्यगुणविभूपित] कहने से दिव्यमंगलविग्रह के तथा दिव्यात्मस्वरूप के गुण असंख्य बताये जाते हैं। [नीलमणि के सदृश] कहने का यह भाव है कि "यद्यपि भगवान के अतिमनोहर दिव्यमंगलविग्रह का अनुभव, मेरी भांति तुम्हें नहीं मिलेगा; तथापि वाचा उसका कीर्तन करने में कोई क्लेश तो नहीं होगा। इतना अधिकार तुम्हें भी प्राप्त है।" [अतिविलक्षण अमृतस्वरूपी] देवों का अमृत सर्वथा असार अथवा अत्यल्पसार वस्तु है! आळ्वार का अमृत तो उससे विलक्षण और वस्तुतः परमभोग्य है। [मोक्ष पुरुषार्थ के दाता] यद्यपि भगवान तत्तज्जनों के अपेक्षित समस्त पुरुषार्थों के प्रदाता हैं; तथापि दूसरे पुरुषार्थों को वे देवतांतरों के द्वारा भी प्रदान करते हैं; परंतु मोक्षप्रदान तो सर्वदा अद्वारक ही होता है; अर्थात् दूसरे देवों के द्वारा मोक्ष नहीं दिया जाता। [सुगंध से युत] भगवान के दिव्यमंगलविग्रह की भांति उनके दिव्यात्मस्वरूप भी सुगंधयुत होते हैं। अत एव उपनिषद् ने कहा कि, "सर्वगन्धः"। एतदनुसार हाल में भी न केवल कमल की, किंतु सकलविध सुगंधों की सत्ता समझने योग्य है। [स्त्रीपुरुषों से विलक्षण] कहने का भाव अगली गाथा मे बताया जायगा ॥ .... .... .... (९)

(गाथा.) आणल्लन्पेण्णल्लन् अल्ला अलियुमल्लन् * काणलुमाहान् उळनल्लनिल्लैयल्लन् *
पेणुङ्काल् पेणुमुरुवाहु मल्लनुमाम् * कोणै पेरिदुडैत्तु एम्पेम्मानै क्कूरुदले ॥ १० ॥

(सं.) भगवान् इतरस्त्रीपुंसविलक्षणः, तदुभयविलक्षणक्लीबोऽपि न भवति; दृश्योऽपि न भवति, सन् न भवति, असश्च न भवति; तत्तज्जनश्रद्धानुरूपदिव्यमङ्गलविग्रह परिग्रहवान् भवति; अतादृशश्च भवति। अतश्चास्मत्प्रभोः प्रशंसनं महान्तमायासं मावहति ॥

* नैनं वाचा स्त्रियं ब्रुवन् नैनमस्त्रीपुमान् ब्रुवन् । पुमांसं नब्रुवन्नैनं वदन्वदति कश्चन * इत्यारण्यकश्रुतिम्, * स वै न देवासुरमर्त्यतिर्यङ् नस्त्री न षण्डो न पुमान्न जन्तुः । नायं गुणः कर्म न सन्नचासन्निषेधशेषो जयतादशेषः * इति श्रीभागवतं चानुरुध्य गीयते स्म गाथैषा । पुरुषोत्तम इत्युक्तिपर्यायतया स्त्रीपुंसक्लीबविलक्षणत्वमुक्तमिति प्रतिपत्तव्यम् । [दृश्योऽपि न भवति] लौकिकस्त्रीपुंसादि प्रदर्शकप्रमाणतो न दृश्य इत्यर्थः । [सन् न भवति, असंश्च न भवति] अभक्तानाम्, भक्तानामिति क्रमेण योजनीयम् । अभक्ता भगवतस्सद्भावं न सहन्ते, भक्तिदारिद्र्यादेव; भक्तास्तु भक्तिपौष्कल्यादेव सपरिकरस्य तस्य सद्भावमनुमोदन्ते । [तत्तज्जश्रद्धानुरूपदिव्यमङ्गलविग्रहपरिग्रहवान्] दशरथवसुदेवादीनां प्रार्थनापरिपूरक इति यावत् । भक्तजनेच्छानुरूप-अर्चारूपपरिग्रहोऽप्यत्र विवक्षितो भवितुमर्हति । [अतादृशश्च भवति] पापिनां विग्रहशून्यतावादस्य च विषयो भवतीत्यर्थः । .... .... .... (१०)

## —*दसवीं गाथा–आणल्लन्पेण्णल्लन्*—

**(हिंदी) भगवान लौकिक स्त्रीपुरुषों से, तथा उनसे विलक्षण नपुंसकों से भी विलक्षण हैं; एवं वे दृश्य नहीं होते; 'सन्' नहीं हैं, 'असत्' भी नहीं हैं; तत्तत् भक्तों की श्रद्धा के अनुगुण दिव्यमंगल विग्रह के धारक होते हैं; ऐसे नहीं भी होते है। अतः हमारे प्रभुका ठीक ठीक वर्णन करना बहुत कठिन होता है ॥**

आरण्यक श्रुति कहती है कि, "भगवान को स्त्री, नपुंसक अथवा पुमान नहीं कहा जा सकता।" श्री भागवत (८-३-२४) में भी बताया गया है कि, "भगवान देव नहीं, असुर नहीं, मानव नहीं, जानवर नहीं, स्त्री नहीं, षंड नहीं, पुरुष नहीं, जन्तु नहीं, गुण नहीं, कर्म नहीं, सन् नहीं, असन् नहीं; इस प्रकार वे समस्त प्रकारों के निषेधरूपी हैं" इत्यादि। इन प्रमाणों के अनुसार, अब आळवार उनको लौकिक स्त्रीपुरुषादियों से विलक्षण कहते हैं। इसका यह तात्पर्य है कि भगवान पुरुषोत्तम हैं। [दृश्य नहीं] कहने का यह भाव है कि लौकिक स्त्रीपुरुष जिन प्रमाणों के दृश्य हैं, उनके भगवान अदृश्य हैं। अर्थात् भगवान अतीन्द्रिय हैं। [सन् नहीं हैं, असत् भी नहीं हैं] दो शब्दों का अध्याहार पूर्वक, ऐसे दो वाक्य बनाना चाहिए--अभक्तों के सन् नहीं, और भक्तों के असन् नहीं। अभक्त जन मत्सरभाव के हेतु ही, भगवान की सत्ता नहीं मानते; उनके लिए भगवान असत्कल्प हैं। भक्त जन तो अपनी पुष्कल भक्ति के प्रभाव से सदा भगवान की सत्ता को मानते ही हैं; और उनके विषय में भगवान अपने परिकरों के साथ कभी असत् नहीं होंगे। [श्रद्धा के अनुगुण दिव्यमंगल विग्रह के धारक] इत्यादि। दशरथ-वसुदेवादियों की प्रार्थना के अनुगुण श्रीविग्रहों का धारण करते हैं; एवं भक्तों की इच्छा के अनुगुण अर्चा विग्रहों को भी धारण करते हैं। [ऐसे नहीं भी होते हैं।] पापी जनों के विग्रहशून्यवाद के भी विषय होते हैं। अर्थात् भक्तजन, बहुत छिपाये जाने पर भी भगवान के दर्शन कर सकते हैं; भक्तिहीन पापी जन तो स्पष्ट बताये जाने पर भी उनको नहीं जान सकते। यह अर्थ स्तोत्ररत्न में भी "त्वां शीलरूपचरितैः" (१५) तथा "उल्लंघितत्रिविधसीम" इत्यादि (१६) पद्यों से स्पष्ट बताया गया है। .... (१०)

(गाथा.) कूरुदलोन्नाराक्कुडक्कूत्तवम्मानै * कूरुदले मेवि क्कुरुकूर्चठकोपन् *
कूरिनवन्दादि ओरायिरत्तुळिप्पुम् * कूरुदल्ल वल्लारुळरेल्ल कूडुवर् वैहुन्दमे ॥ ११ ॥

(सं.) वागविषय भूत गुणचेष्टितादिविशिष्टं घटनर्तनप्रवीण मस्मत्स्वामिनमधिकृत्य स्तोतु प्रवृत्तेन श्री कुरुकापुरीशशठकोपसूरिणाऽवतारिते अन्तादिसंदर्भसुभगे सहस्रे दशकमिदं ये कीर्तयन्ति ते वैकुण्ठवासिनो भवितारः—इति फलकीर्तनेन समापितम् ॥

तैत्तिरीयानन्दवल्लयाम् * यतो वाचो निवर्तन्ते * इत्याम्नातं वागविषयत्वं न केवलमानन्दगुणमात्रगोचरम्; तदीयगुणविभूतिचेष्टितादि सकलविषयकमित्याचार्याणां सिद्धान्तः; अत एवात्र गुणचेष्टितादीनां सर्वेषामपि वागविषयत्वमुक्तम्। वाचो विषयभूतानामेव तेषां तदविषयत्वकथनम् अनवधिकत्वोक्तिपर्यायभूतं मन्तव्यम्। गोपालडिम्भवपुषः परमपुरुषस्य व्रजे घटनर्तनं यदभूत्तत् गोपजातीयत्वसत्यापनार्थम्। एतद्दशकाध्येतारो वैकुण्ठवासिनो भवितार इत्यस्य हृदयम्—यत्र ते वसन्ति तदेव वैकुण्ठभुवनमिति ॥ .... (११)

—ः एतद्दशकार्थसंग्राहक द्रमिडोपनिषत्संगति पद्यम् ः—

आगम्य सूरिसहितस्समपाकृतार्तिरत्युज्ज्वलं मरकताचलसन्निभाङ्गः।
ईशः प्रफुल्लकमलाक्षिकराङ्घ्रिरासीत्तत्पञ्चमे स कथयन्मुनिराननन्द ॥

— * ग्यारहवी गाथा—कूरुदलोन्नारा क्कुडक्कूत्तवम्मानै *—

(हिंदी.) वर्णन करने में अशक्य गुण चेष्टितादियुत, और घटनर्तन करने में निपुण अपने स्वामी की स्तुति करने में आशावान श्री कुरुकापुरी में अवतीर्ण श्री शठकोपसूरी के गायी हुई अंतादिरूप इन हजार गाथाओं के अंतर्गत प्रकृत दशक का जो कीर्तन करते हैं, वे वैकुंठ लोक में निवास करेंगे ॥ (इस फलश्रुति के साथ यह दशक समाप्त किया गया ॥)

तैत्तिरीय उपनिषद के अंतर्गत आनंदवल्लीका यह एक वचन है कि, "यतो वाचो निवर्तन्ते, अप्राप्य मनसा सह।" ऊपर से देखने पर इसका इतना ही अर्थ होगा कि "भगवान का आनंद अवाङ्मनसगोचर है।" परंतु मर्मज्ञ आचार्यों का कहना है कि यह वाक्य भगवान के समस्त गुणविभूतियों को अवाङ्मनसगोचर बताता है। प्रकृत गाथा के उपक्रम में यही अर्थ बताया गया है। गुणचेष्टितों का वर्णन करते हुए ही आळ्वार उन्हें वाणी के अविषय कहते हैं। इसका यह तात्पर्य है कि ये सभी (गुणचेष्टितादि) असंख्य व असीमवैभववाले हैं। श्रीकृष्ण भगवानने अपने को असली गोप बताने के उद्देश्य से घटनर्तन किया था। इस दशक का कीर्तन करनेवाले परमपद के निवासी होंगे कहने का यह तात्पर्य है कि ऐसे भक्तलोग जहां पर विराजमान हैं, वही वैकुंठ कहलाने योग्य है ॥ .... .... (११)

सटीक सहस्रगीति के दूसरे शतक का पाँचवाँ दशक समाप्त हुआ ॥

आळ्वार तिरुवडिगळे शरणम् ॥

श्रीपराङ्कुश-परकाल-यतिवर-वरवरमुनीन्द्रेभ्यो नमः

## ॥ सहस्रगीत्याम् - द्वितीयशतके - षष्ठं दशकम्—वैहुन्दामणिवण्णने ॥

(सं.) अवतारिका—अधस्ताच्चतुर्थे दशके [ * आडियाडि * इत्युपक्रमशालिनि ] मुनिवरस्याऽवसादो ह्यतिमात्रोऽभूत्; स्ववाचा प्रकाशयितुमशक्यो मातृगिरा समुद्घाटनीयो हि स बभूव । तत्र दशम्यां गाथायां मातुः प्रार्थनामङ्गीकुर्वता भगवताऽनुग्रहोऽमुष्यमाविष्कृतमिति तात्समसूचि । स चानुग्रहः क्रमशो वर्धितुमुपचक्रमे । भक्तजीवातु परमरसिकश्च स भगवान् मुनिवरेण सह संश्लिष्य न केवलं तस्य महानन्दप्रदोऽभूत्, स्वयमपि सीमातीतमानन्दमनुभवन् तादृशानन्दप्रकाशकतया स्वदिव्यमङ्गलविग्रहे अपूर्वमौज्ज्वल्यमवभासयामासेति विशदमधस्तनपञ्चमदशकानुभवरसिकानाम् । अथ किमासीदिति चेत्; अनन्तरे तस्मिन् पञ्चमे दशके पञ्चम्यामष्टम्यां च गाथायाम् मुनिवरेण प्रासङ्गिकतया स्वकीयो निकर्षो ह्यनुसंहितोऽभूत्; "असत्कल्पस्य मम ह्यात्मनि प्रविष्टो भगवान्" इति पञ्चमगाथायाम्, "मदीयां जघन्यतामविगणय्य मया सह खलु संश्लिष्टस्स-भगवान्" इत्यष्टमगाथायां चानुसंहितं ननु । तदिदं वाक्यद्वितयमवधारयता भगवता हन्त ! अत्यन्तं चिन्तातन्तुमतानितहृदा बभूवे—'एवमेव स्वापकर्षमनुसन्दधानोऽयं मुनिवर अधस्तात्प्रथमशतके पञ्चमे दशके यथा तथा पुनरपि नैच्यानुसन्धानमुपबृंहयन् दूरतोऽपसर्तुमुद्युक्तो भवेदिति, अलभ्यलाभादमुष्मात्प्रच्युतोऽहं हन्त ! कथमिव धारयेयमात्मानम् !' इत्यतितरां विह्वलो बभूव भगवान् । तदिदं वैक्लब्यमवगमिवान् मुनिवरः तस्यातिशङ्कामपाकर्तुकामस्तस्मा अभयं प्रयच्छति 'भगवन् ! नैव भवन्तं परित्यजेयमहम्, सत्यं शपे; नैव जह्यां भवन्तम्; मा भूत्ते भीतिलेशोऽपि' इति । तदिदमभयप्रदानमुपलभ्य भगवान् स्वस्थचित्तो बोभवीति; उत्तरोत्तरमुज्ज्वलपुष्कलदिव्यात्मवपुश्च सन् मुनिवरमतिशयेन स्वयमनुभुङ्क्ते; सोऽप्यमुमुपभुङ्क्ते, तदेतदभिधीयते सुविशदमनेन दशकेन । विशिष्यैतदत्रास्माकं विवक्षितम्, भक्तेभ्यो भगवानभयं प्रददाति; तेन च भक्तास्समाहितचेतसो भवन्ति इति तावदितिहासेषु भूरिशः पठितं भावुके; भगवतोऽभयप्रदानसापेक्षत्वम्, मुनिवरसकाशादभयं प्रतिलभ्य समाहितचित्तत्वं चेत्येवंविधोऽनुभवः क्वचिदवलोकितः कुत्रापीतिहासपुराणादिषु । नैव नैव; अत एवानुगृहीतं श्रीवत्साङ्कमिश्रैः —* भक्तिप्रभावभवदद्भुतभावबन्धसंधुक्षितप्रणयसाररसौघपूर्णः ... ...जीयात्पराङ्कुशपयोधिरसीमभूमा * इति ॥ ... .... ... ... .. (*)

(हिं.) दूसरे शतक में छठे दशक की अवतारिका—पिछले चौथे दशक में आळ्वार की विश्लेषव्यथा इतनी बढ गयी, कि उन्होंने उसे अपनी वाणी से प्रकाशित न कर सकते हुए, माता की वाणी से प्रकाशित किया । उसकी दसवी गाथा में यह भी अर्थ सूचित किया गया कि भगवान ने माताजी की प्रार्थना को स्वीकार कर आळ्वार पर, परिपूर्ण अनुग्रह किया । इस विलक्षण अनुग्रह का ही पूरा विवरण पाँचवें दशक में किया गया । अर्थात् उस दशक में यह अर्थ बताया गया कि भक्तजीवातु एवं रसिकशिखामणि भगवान आळ्वार से मिलकर उन्हें महानंद का प्रदान कर स्वयं भी सीमातीत 'आनंद-सागर' में गोता मारने लगे । इस अनहद आनंद का प्रकाशन करते हुए आळ्वार ने प्रसंगवशात् अपनी नीचता का भी अनुसंधान किया । उस दशक की पाँचवी तथा आठवी गाथा में आपने क्रमशः कहा कि,

"असत्कल्प मेरी आत्मा के अंदर भगवान प्रविष्ट हुए" और "भगवान मेरी नीचता का ख्याल किये विना मुझसे मिल गये।" इन दो वाक्यों पर ध्यान देकर भगवान बहुत चिंतित हो उठे कि, "अब आळ्वार अपनी नीचता का विचार करने लगे हैं। इस नीचभावना के कुछ बढ जाने पर, शायद पहले शतक के पाँचवें दशक की भांति, हाल में भी ये मुझसे दूर भाग जाना चाहेंगे। यदि ऐसा हो जाय, तो फिर, हाय! बहुत प्रयत्न से प्राप्त इन महात्मा को छोड मैं कैसे रह सकूंगा!" भगवान की यह चिंता देखकर आळ्वार इस प्रकृत दशक में उन्हें सांत्वना देते हैं कि, "प्रभो! आप सर्वथा चिंता मत कीजिए। मैं शपथपूर्वक कहता हूं कि, मैं आपको कभी नहीं छोडूगा।" आळ्वार से यह 'अभयवचन' पाकर भगवान प्रसन्न होते हैं, और फलतया उनके दिव्य अंगोपांग बहुत उज्वल होते हैं, और वे आळ्वार का अनुभव करने लगते हैं; आळ्वार भी अत्यानंद से भगवान का अनुभव करते हैं। प्रकृत दशक में इस विलक्षण अनुभव का सुंदर वर्णन किया जाता है।

यहां पर यह अतिविलक्षण अर्थ समझने योग्य है। इतिहासों में हम पढते हैं कि नाना प्रकार के दुःखों से पीडित मानव रो रोते हुए भगवान से प्रार्थना करता और उनके श्रीमुख से, "अभयं ददामि, मा शुचः" इत्यादि अभयवचन पाकर स्वस्थचित्त होता है। परंतु कहीं यह अर्थ नहीं बताया गया कि स्वयं भगवान दुःखी होते और भक्त से "अभयवचन" पाकर शांत व प्रसन्न-चित्त होते हैं। सत्य, आळ्वार एक ही ऐसे अतिविलक्षण भक्त हैं, जो भगवान को भी अभय-वचन देकर उन्हें प्रसन्न बना सकते हैं। अत एव श्री कूरेश स्वामीजी ने उन्हें, "विलक्षण भक्ति के प्रभाव से बननेवाले अत्यद्भुत भावबंधों के हेतु बढनेवाले प्रेमरसप्रवाहों से पूर्ण अतिमहान सागर" कहा॥ .... .... .... .... (*)

(गाथा.) वैहुन्दा मणिवण्णने एन्पोल्लात्तिरुकुरळा! एन्नुळ् मन्नि *
वैहुम् वैहल्तोरुम् अमुदाय वानेरे *
शेय् कुन्दा वरुन्तीमै उन्नडियार्कुत्तीर्त्तु असुरर्कुत्तीमैकळ्
शेय् कुन्दा * उन्नै नान् पिडित्तेन्कोळ् शिकनवे ॥ १ ॥

भगो वैकुण्ठपते! इन्द्रनीलमणिसवर्ण! मदनुभवयोग्य दिव्यवामनमूर्ते! मम मनः प्रविश्य प्रतिक्षणमपूर्वामृतभूत! नित्यसूरिनाथ! तत्तद्भक्तकृतदुरुद्धरपाप-निवर्हणनिपुण! आसुरप्रकृतीनां मृत्युभूत परमपवित्र! त्वामहं सुदृढं स्वीकृतवान-स्मीति विद्धि॥

गाथायामस्याम् "भगवन्! त्वामहं सुदृढं स्वीकृतवानस्मीति विद्धि" इति यदभ्यधायि, तदिदं तस्य मनस्युदिताया अतिशङ्काया अपाकरणार्थमिति वेदितव्यम्। अतिशङ्कास्वरूपं तन्निदानं च अवतारिकायां विवृत-मवलोकनीयम्। 'वैकुण्ठपते! इन्द्रनीलमणिसवर्ण!' इति सबोधनद्वितय तस्य परत्वसौलभ्ययोर्युगपदनुभवप्रका-शकम्। परत्वेन सह सौलभ्यमपि प्रकाशयन्तं भवन्त कथमिव परित्यक्तुमहं प्रभवेयमिति तात्पर्यमिति तात्पर्यम्। [मदनुभवयोग्यदिव्यवामनमूर्ते!] याच्ञापदेशेन महाबलेर्यज्ञवाट प्रविश्य परमसुन्दरदिव्यमूर्त्या त यथा वशी

कृतवानसि, तथैव खलु मामपि वशीचकर्थ ; एवं हि वशीकृतस्य मम काश्चिदपसरणप्रसक्तिः ! इति व्यञ्जितं भवति। 'वामनमूर्ते' इति संबोध्य अनुपदमेव "मम मनः प्रविश्य प्रतिक्षणमपूर्वामृतभूत !" इति कथनस्याभिप्रायम् आचार्या अत्यद्भुतमाचक्षते; स्वकीयैश्वर्यलाभेन परितुष्टो महेन्द्र स्वदान्यपर्येण तद्दिव्यमूर्त्यनुभवावकाश नालभत; महाबलिस्तु प्रनष्टसर्वस्वोऽस्मीत्यवसादेन तथा। शुक्रमुनिप्रमुखस्त्वत्यर्थमनर्थभावत्वेन तथा। अनुभवरसिकस्य स्वस्यैव तल्लाभस्समघटतेति हर्षभरं द्योतयन् मुनिवरो वाचं विसृजतीति। इह नित्यसूरिनाथेत्यनुसन्धानम् नित्यसूरीणामिव ममैवापमितरदुरवापोऽनुभवस्समघटतेत्यभिप्रायकम्। [तत्तद्भक्तकृतदुरुद्धरपापनिर्बर्हणनिपुण !] पाप नाम चक्षुर्गोचरभूतं न किमपि वस्तु; तच्च उत्पत्तिक्षण एव स्वयं ध्वस्तमिति मन्तु योग्यं भवति; कालान्तरे देशान्तरे च भाविनः फलस्य प्रजनने तस्य शक्तिश्च दुर्वचा; एवंविधस्य पापस्य निबर्हणं यदुच्यते भगवत्कृत्यतया, अत्रेदं वेदितव्यम्; पापं स्वोत्पत्तिसमनन्तरमेव भगवतश्चेतसि निग्रहसंकल्परूपेण परिणमति; पापकर्तृजनस्य आभिमुख्यमात्रेण स संकल्पो ध्वस्तो भवति। वस्तुत एतावन्तमंशमुररीकृत्यैव तत्रतत्र भक्तजनपापनिबर्हणक्षमत्वप्रथा भगवतो भवतीति ध्येयम्। पापेषु पूर्वाघोत्तराघभेदसद्भावात् पूर्वाघविषये इदमुक्तम्। उत्तराघविषये तु भगवतश्चेतसि निग्रहसङ्कल्पस्यैवानुत्थितिरवगन्तव्या। उत्तराघानामत्यन्तमश्लेषश्रुतेः ॥ .... (१)

—* पहली गाथा—वैहुन्दा मणिवण्णने *—

"(हिंदी.) हे वैकुंठ के नाथ! हे इंद्रनीलमणि के सदृश! हे मेरे अनुभव करने योग्य दिव्यवामनस्वरूपिन्! हे मेरे मन में प्रविष्ट होकर क्षणे क्षणे अपूर्व अमृत के समान विराजमान! हे नित्यसूरियों के नाथ! हे भक्तों के दुरुद्धर पाप मिटाने में समर्थ! हे आसुर प्रकृतिवालों के लिए मृत्युभूत, परमपावनमूर्ते! जान लीजिए कि मैंने आपको सुदृढ पकड लिया हूं ॥

अवतारिका में यह अर्थ बताया गया कि भगवान के मन में जो शंका उत्पन्न हुई, उसके निराकरणार्थ आळ्वार ने उन्हें आश्वासन दिया कि "मैंने आपको सुदृढ पकड लिया; कभी छोडूंगा नहीं; अतः आप चिंता न किया करें।" यह अर्थ प्रकृत गाथा में कहा गया है। इसमें अनेक शब्दों से भगवान का संबोधन किया जाता है। उनमें पहले के दो संबोधन, "वैकुंठनाथ" और "इंद्रनीलमणिसदृश," क्रमशः भगवान के परत्व व सौलभ्य के सूचक है। इसका यह तात्पर्य है कि "परत्व के साथ ही सौलभ्य का भी प्रकाशन करनेवाले आपको मैं कैसे कभी छोड सकूंगा?" [मेरे अनुभव करने योग्य दिव्यवामनस्वरूपिन्!] कहनेका यह भाव है—हे भगवन! भूमि मांगने के बहाने आपने जैसे महाबलि की यज्ञशाला में प्रवेश कर, अपनी अत्यद्भुत दिव्यसुंदर मूर्ति के दर्शन देकर उसे अपने वश में कर लिया, इसी प्रकार आपने मुझको भी अपना सौंदर्य दिखा कर अपने वश में कर लिया। ऐसे वशीकृत मेरे विषय में फिर आपसे दूर होने की प्रसक्ति भी कैसे उठ सकेगी! "वामनस्वरूपिन्!" कहने के बाद तुरत ही, [मेरे मन में प्रविष्ट होकर क्षणे क्षणे अपूर्व अमृत के समान विराजमान!] कहने का यह अत्यद्भुत भाव हमारे पूर्वाचार्यों से उपवर्णित है—श्रीवामन भगवान ने अपने अलौकिक व अत्यद्भुत सौंदर्य का खूब प्रकाशित किया तो सही। परंतु दौर्भाग्य की बात है कि उस समय किसी ने उसका अनुभव किया नहीं। तथाहि—महेंद्र अपनी खोई हुई संपत्ति के लाभ से मस्त होकर भगवान की

चिंता तक नहीं की। महाबलि अपने सारे ऐश्वर्य के नष्ट होने से दुःखी था। शुक्र, नमुचि इत्यादि तो भगवान से दंड पाकर दुःखमग्न हो गये थे। इस प्रकार तत्रत्य सभी लोग दूसरे सुखदुःखों मे मग्न होने के कारण भगवान के दिव्यमंगलविग्रह का अनुभव करने मे असमर्थ रह गये। अब इस विषय का ख्याल करते हुए आळ्वार अत्यानंद के साथ यह उद्गार कर रहे हैं कि मुझ परमरसिक को ही यह भगवदनुभव करने का भाग्य मिला। **[नित्यसूरियों के नाथ!]** जैसे नित्यसूरी जन आपका असाधारण अनुभव करते है, इसी प्रकार मैं भी हाल मे आपका असाधारण अनुभव कर रहा हूं। **[भक्तों के दुरुद्धर पाप मिटाने में समर्थ]** श्री भाष्य के तदधिगमाधिकरण मे (४-१-१३) पुण्यपापों के स्वरूप, उनका नाश होने का प्रकार इत्यादियो का बडा सुंदर विवेचन किया गया है; जिसका यह साराशसंक्षेप है—शास्त्र बताता है कि अपने किये हुवे सत्कर्म से हमे स्वर्गादि सुख और कुकर्म से नरकादि दुःख मिलते हैं। परन्तु सत्कर्म व कुकर्म, उसी समय नष्ट होते हैं; सुख दुःख तो बहुत समय के बाद मिलेंगे। यह कैसे बन सकता है कि तभी नष्ट होनेवाला कर्म हमें कालांतर मे फल दें? इस प्रश्न के उत्तरतया पुण्यपापवाद अथवा कर्मवाद प्रवृत्त हुआ। अर्थात् सत्कर्म करनेवाले को 'पुण्य' नामक एक वस्तु मिलती है, जो उस कर्म के नष्ट होने पर भी स्वय स्थिर रहकर कर्ताको उचित समय में सुख दिलाता है। एवं कुकर्म का फल 'पाप' ही कालांतर में दुःख देगा। परन्तु इसपर भी यह प्रश्न उठता है कि वस्तुगत्या ये पुण्यपाप क्या चीज हैं। इसका यही सारभूत उत्तर है कि भगवान की प्रसन्नता ही पुण्य, और उनकी अप्रसन्नता पाप कहलाते है। यह भाव है—शास्त्रोक्त सत्कर्मों के अनुष्ठाता मानव पर भगवान उस कर्मानुगुण खुश होते, और तत्फलतया उसे ठीक समय पर सुख देते हैं। एवं कुकर्म करनेवाले से वे नाराज हो कर, उसे दंड देते हैं। अतः भगवान की इन्हीं भावनाओं को—प्रसन्नता एवं अप्रसन्नताओं को—शास्त्रज्ञ पुण्यपाप कहते हैं। तथाच, यदि कोई भी मानव, वह चाहे जैसा पापी क्यो न हो, भगवान का भक्त बन जाय, एव भगवान भी उस पर प्रसन्न होजाये, तो उसके पूर्वकालकृत कुकर्म के फलतया भगवान के चित्त मे उसपर जो अप्रसन्नता रही, वह मिट जाती है; अतः उसे उन कुकर्मों का फल, दुःख नहीं मिलेगा। शास्त्रज्ञ, इसीको अपनी परिभाषा में कहते हैं कि भक्त के सभी पाप नष्ट हो गये; और भगवान की स्तुति करते हैं कि भगवान अपने भक्तों के पाप नष्ट कर देते हैं। इन पुण्य-पापों के दो भेद होते हैं—पूर्वाघ और उत्तराघ—मानें भगवान का आश्रय लेने से पहले किया हुआ पाप और उसके बाद किये जानेवाला पाप। पूर्वाघ के विषय में कहा गया कि उक्त प्रकार पाप नष्ट हो जायंगे, उत्तराघ के विषय में शास्त्र कहता है कि वह पाप भक्त को न लगेगा। इसका यह तात्पर्य है कि यदि भक्त कदाचित् प्रमाद आदि से कुकर्म करें, तो भगवान उस पर नाराज ही नहीं होंगे॥ .... (१)

(गाथा.) शिकनचिरिदोरिडमुम् पुरप्पडाचन्नुल्ले* उलहुहल्
ओक्कवेविळङ्गि पुडुन्दान् पुडुन्ददर्प्पिन *
मिक्कञान वेळ्ळच्चुडर्विळकाय् तुळक्क चमुदमाय् * एङ्गुम्
पक्कनोक्करियान् एनृपैन्दामरैकण्णने ॥ २ ॥

**कस्यचिदल्पीयसोऽपि वस्तुनो यथा वहिरवस्थानं न स्यात्तथा सर्वमपि जगद्युगपदेव निजोदरान्तः प्रवेश्य तादृशेन वेषेण मदन्तः प्रविवेश भगवान्; प्रवेशतः पश्चादपरिच्छिन्नज्ञानप्रभाभासुरप्रदीपवदौज्ज्वल्यातिशयमधिवहन् परमविलक्षणपीयूषवदतीव भोग्यस्सन् विष्फारितस्वकीयसरसिजसदृशविलोचनोभूत्वा अन्यत्र कुत्रापि स्वकीयकटाक्षपातमप्रसारयन् मदेकपरोऽवतिष्ठते ॥**

भगवान् अस्तमितान्यभावस्सन् आन्यपर्यलेशमप्यनुद्वहंश्च सन् स्वात्मन्यतिमात्रमभिनिविष्ट इति वक्ति मुनिवरो गाथयाऽनया । "सर्वमपि जगद्युगपदेव निजोदरान्तः प्रवेश्य मदन्तः प्रविवेश" इति मूलसूक्तेर्हार्दिभावमत्यद्भुतं विवृणोति षट्सहस्रिकायां श्रीकुरुकाधीशसूरिवरः—जगत्सृष्ट्यावन्यपरताया अवकाशं लुम्पन् मदुपभोगे प्रवृत्तः—इति । मूले जगन्निगरणोक्तिः जगद्विषयकमव्यापारनिश्शेषनिर्वर्तनोक्तिपर्यायभूतेति आचार्याणामभिसन्धिः । "पादरक्षामुत्सृज्य परमपुरुषाभिनन्दनवन्माभूदिति धिया" इत्यप्याचार्याणां सूक्तिरिह जागर्ति । अत्रेयं कथा ध्येया; कश्चन भक्तः सद्यःक्रीतपादरक्षाविभूषितपादस्सन् भगवन्तं सेवितुमालयं प्रविवेश; पादरक्षया सह नान्तः प्रवेष्टव्यमिति न्यषेधद्दौवारिकः; अथ तां द्वारे विसृज्य भगवन्तं सेवितुमन्तः प्रययौ; तदात्वे तदीयचिन्तानवैश्वस्य पादरक्षैकगोचरत्वात् 'तीर्थं दीयताम् तुळसी प्रदीयताम्' इत्यादि कथनस्थाने 'पादरक्षा प्रदीयता' मित्येव कथयन्नासीत्सः । ततश्चावगतमर्चकपरिचारकादिभिः—सोऽयं पादरक्षादत्तचित्त इति । तथा चैवंरूपया अन्यपरतया सह शठकोपमुनीन्द्रो नानुभोक्तव्य इति कळयन् भगवान सकलमपि जगद्गर्भे कृत्वा अन्यपरतालेशस्याप्यवकाशमन्तरा समाययाविति चारु निगद्यते । जगद्रक्षणार्थमविधानमशेषमपि निरवशेषं संपाद्य रसिको भगवान् मुनिवरमनुभुङ्क्ते इति नातिशयोक्तिः । एवं नाम स्वान्त प्रवेशसमनन्तरं भगवति संजातं पौष्कल्यमथोच्यते—अपरिच्छिन्नेत्यादिना । अपरिच्छिन्नज्ञानप्रभाभासुरप्रदीपवदौज्ज्वल्यं यद्यपि भगवति सार्वदिकमेव; तथाऽपि तदत्र नोच्यते; स्वाभाविकाकारादतिशयितं वैलक्षण्य मनुभूयत इति प्रतिपत्तव्यम् ।

[**अन्यत्र कुत्रापि स्वकीयकटाक्षपातमप्रसारयन्**] भगवत इव श्रियोऽपि भक्तजनप्रावण्ये निर्विशेषे सत्यपि, भगवान् मुनिवरमतिमात्रप्रेमभरेणोपभुङ्क्त इति ईर्ष्यामुद्वहन्ती सा स्वकीयस्तनोपमर्दविशेषेण भगवन्तं स्वाभिमुखं विकीर्षतीव; तथाऽपि भगवान् तामप्युपेक्ष्य स्वोपभोगे परं निरत इति कथयति मुनिवरः । अत्रेदं किमपि साम्प्रदायिकमैतिह्यं व्याख्यानाम्बुधमवबोधयाम । भगवतो यामुनार्यस्य * मणक्काल्नम्बिनामा राममिश्रो हि गुरुवरः; स च यामुनार्याय भूयस्तत्सम्प्रदायार्थविशेषानुपदिश्य 'श्रीमन्नाथमुनीनामन्तेवासिवरेण्ये कुरुकैकावलप्पन् समाह्वये श्रीकुरुकेशदेशिके योगरहस्यविशेषार्थनिधिर्निहितोऽस्ति; स च तस्मादेव श्रीमता लब्धव्य' इत्युपदिष्टवानासीत् । अथ कदाचिद्यामुनार्यः स कुरुकैकावलप्पन्स्वामी गङ्गाधरचोळपुराग्रहारे निवसति योगसंशीलननिरतस्सन्निति विज्ञाय तत्र प्रययौ । स देशिकस्तदात्वे कस्मिंश्चन जीर्णकुड्यापवरके निषण्णो योगसंशीलनपर आसीत् । तस्य समाधिभङ्गो न कर्तुं युज्यत इति धिया यामुनार्यः पादचारशब्दमप्यनुत्पादयन् तज्जीर्णकुड्यबहिष्ठ एवासीत् । अथानुपदमेव योगी स गुरुवरः 'श्रीमन्नाथमुनिवंश्यः कोऽपि समायातः किमत्रे'ति परावर्तमानः पप्रच्छ । तदाकर्ण्य यामुनार्यो विस्मयविवशो भूत्वा 'दास एषोऽस्मी'ति विज्ञापयन् प्रविश्य चान्तः प्रणिपत्य साञ्जलिबन्धमनुयुयुजे, कथमहो विज्ञातं दासस्यागमनं श्रीमतेति । अथ तेन गुरुवरेण समन्दस्मितमेव प्रोक्तम्—

मम च भगवतश्च भोगे संपद्यमाने सति प्रेयसीं श्रीमहालक्ष्मीमपि नाद्रियते स भगवानिति वस्तुस्थितिः; स एषोऽधुना मामनुपेक्ष्य द्विजिरवैक्षत कुड्याद्यादेः; एतस्य कारणं मत्तोऽप्यभ्यर्हितस्य श्रीमन्नाथमुनिवंश्यस्य कस्य चिदत्र समुपस्थितिरेव भवितुमर्हतीति व्यभावयम्—इति। भगवतः श्रियः पत्युः श्रीशठकोपमुनीन्द्रे प्रसृमरः कटाक्षविशेषः स्तःकालादनन्तरं श्रीमन्नाथमुनिमहावंशे प्रवोढुमारभतेति सुगमम्। गाथायामस्याम् "अन्यत्र कुत्रापि स्वकीयकटाक्षपातमप्रसारयन् मदेकपरोऽवतिष्ठते" इत्युक्तेरत्यन्तमनुरूपमिदमैतिह्यमिति ध्येयम्॥ .... (२)

—* दूसरी गाथा—* शिकनचिरिदोरिडमुम् *—

(हिंदी.) भगवान् ने किसी अल्प वस्तु को भी बाहर छोडे विना, समस्त जगत् को एक ही समय में अपने पेट में घुसाकर, उसी वेग के साथ मेरे अंदर प्रवेश किया। इसके बाद आप अत्यधिक ज्ञानप्रभायुत अत्युज्वल दीप के सदृश चमकते हुए अतिविलक्षण अमृत के समान अतिभोग्य होकर, अपने सुंदर कमल-सदृश नेत्रों को खूब खोल कर, अन्यत्र कहीं दृष्टिपात नहीं करते हुए मेरा ही अनुभव कर रहे हैं॥

इस गाथामें आळ्वार बताते हैं कि भगवान दूसरे सभी काम व विचार छोड, एकाग्र भाव से साभिनिवेश मेरा अनुभव कर रहे हैं। षट्सहस्री व्याख्याकार श्रीकुरुकेश स्वामीजी गाथा के आरंभ के शब्द, [समस्त जगत को अपने पेट में घुसा कर] इत्यादि का यह अत्यद्भुत भाव बताते हैं कि 'भगवान जगत्सृष्ट्यादि कार्यों में अपने अन्यपर होने का अवकाश न देते हुए मेरा भोग करने लगे हैं।' आचार्यों का अभिप्राय है कि भगवान इस लिए सारी जगत को निगल कर आळ्वार का अनुभव करने लगे, कि इस विलक्षण अनुभव करने के समय अपने को जगत का संभालन करने की चिंता न हो; अर्थात् स्वयं निर्विचार रह कर खूब आळ्वार का अनुभव कर सके। अन्यथा अनुभव करते करते बीच में जगद्रक्षण की भी चिंता करने पर अनुभवरस का विच्छेद होगा। अतः भगवान सभी जगद्व्यापारों को बंदकर आळ्वार के अनुभव में उतर गये। इस विषय में आचार्यों की यह सूक्ति बहुत सुंदर है—"बाहर पादरक्षा छोडकर परमपुरुष का पादसेवन करने का प्रसंग न बनें, इस लिए।" इसका यह भाव है। एक भक्त पादरक्षा पहन कर दर्शन के लिए मंदिर गया। चौकीदार ने उसे द्वारपर रोक दिया और कहा कि, यहांपर पादरक्षा छोड कर ही मंदिर के अंदर जा सकते हो, न तु उसे पहन कर। बेचारा भक्त क्या कर सकेगा? मंदिर के द्वार पर अपनी पादरक्षा छोड कर अंदर चला। परंतु उसका चित्त उसीमें लग्न हो गया था; चूंकि वह पादरक्षा कीमतवाली और तदन नयी थी। अतः भगवत्संनिधि पहुंच कर तीर्थ तुळसीप्रसाद इत्यादि मांगते हुए उसने पूजारी से पूछा कि, "मुझे पादरक्षा दीजिए।" यह सुनकर तत्रत्य सभी लोग समझ गये कि यह भक्तराज बाहर पादरक्षा छोडकर दर्शन करने आया है और उसीको ध्यान कर रहा है और खूब हँसने लगे। तथाच हाल में श्री शठकोपसूरी का अनुभव करना चाहनेवाले भगवान ने यह विचार किया कि आळ्वार का अनुभव करते हुए, मुझे 'पादरक्षा-भक्त' की भांति दूसरी चिंता न रहनी चाहिए। दूसरी चिंता तो जगद्रक्षण की ही होगी, अतः इस सारी जगत को अपने पेट में सुरक्षित रख, निश्चित

होकर आळ्वार का अनुभव करना चाहिए। समझना चाहिए कि यह बात केवल रसोक्ति नहीं, किंतु यथार्थ है। इस प्रकार आळ्वार से मिलने के बाद भगवान का दिव्यमंगलविग्रह अयत उज्ज्वल हुआ, जिसका वर्णन करनेवाले ये शब्द हैं--[अत्यधिक ज्ञानप्रभायुत अत्युज्ज्वल] इत्यादि। यद्यपि भगवान स्वभाव से ही सदा उज्ज्वल रहते हैं; परन्तु आळ्वार अब उसका नहीं, किंतु अपने से मिलकर विशेष उज्ज्वल बननेवाले भगवान की उस विलक्षण शोभा का ही वर्णन कर रहे हैं।

[अन्यत्र कहीं दृष्टिपात नहीं करते हुए] इत्यादि का यह भाव है। सामान्यत, भगवान की भांति लक्ष्मीजी भी भक्तों से बहुत प्रेम करती हैं। तथापि हाल में आळ्वार के विषय में भगवत्प्रदर्शित सीमातीत प्रेम देख कर उनके मन में ईर्ष्या उत्पन्न होने लगी। अत उन्होंने अपने मोहक हाव भाव विकास दिखाकर उनसे भगवान को अपने अभिमुख करने की चेष्टा की; परन्तु भगवान उन विलासादियों का ख्याल तक नहीं करते हुए अनन्यचित्त से आळ्वार का भोग करते रह गये। इस प्रकरण में व्याख्याकार आचार्यसार्वभौम श्रीयामुनाचार्यसंबंधि यह ऐतिह्य लिखते हैं—यह अर्थ प्रसिद्ध है कि श्रीराममिश्र स्वामीजी (मणक्काल् नम्बि) ही श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी के गुरु थे। उन्होंने एक दिन अपने चेले से कहा कि, "मेरे गुरु श्रीमन्नाथमुनि स्वामीजी के शिष्य श्रीकुरुकेश्वर स्वामीजी (कुरुकैक्कावलप्पन्) योगविद्या जानते हैं; अत. उनसे यह विद्या सीख लो।" इस आज्ञा को सिरोधार्य मानते हुए श्रीयामुनाचार्यस्वामीजीने उक्त योगी को ढूंढते हुए गगावर चोळपुर पधार कर किन्हीं पुराने दीवारों के बीचमें बैठ कर समाधिस्थ उनके दर्शन किये। समाधिभंग करना अनुचित मानकर श्रीस्वामीजी दीवार के पीछे खड़े हो योगी के बहिर्मुख होने के अवसर की प्रतीक्षा करने लगे। परन्तु आश्चर्य की बात है कि योगिराज सहसा बोल उठे कि "क्या यहांपर कोई श्रीमन्नाथमुनिस्वामीजी का वशज आया है?" तब श्रीयामुनाचार्य स्वामीजीने आगे चलकर उन्हें साष्टांग प्रणाम किया और विनति की कि, "दास आपके दर्शन के लिए आया है। परन्तु समाधिस्थ आपको यह अर्थ कैसे विदित हुआ?" गुरुजी ने प्रत्युत्तर दिया—"अब समाधि में भगवान मुझसे मिले थे, मेरा अनुभव करने के समय भगवान अपने पार्श्वस्थ महालक्ष्मीजी की भी परवा नहीं करते हुए अनन्यचित्त होकर मेरा ही अनुभव करते थे। एसे भगवान अब दो तीन बार दीवार की ओर देखने लगे। इससे मैंने अनुमान किया कि एसी उनकी विशेष कृपा का पात्र व्यक्ति, मेरे गुरुजी परमपूज्य श्रीमन्नाथमुनिस्वामीजी का वशज कोई महात्मा यहा आया है।" श्रीशठकोपसूरी के प्रति रहनेवाला भगवान का विशेष कटाक्ष, उनके बाद, श्रीमन्नाथमुनि स्वामीजी और उनके वशजों के प्रति रहने लगा। अत उस वशके श्रीयामुनार्यस्वामीजी, भगवान को योगी कुरुकेशस्वामीजी से भी अधिक आदरणीय बने। अस्तु। यह ऐतिह्य हाल में आळ्वार से कीर्तित भगवत्कृत अनन्यपर अनुभव का सुंदर दृष्टान्त होता है॥ . (२)

(गाथा.) तामरैक्कण्णनै विण्णोर् परवुम् तलैमहनै * तुळायविरै
प्पूमरुवुकण्णि येम्पिरानै प्पोन्मलैयै *
नामरुवि नन्गेत्ति युळ्ळिलणङ्गि नाम् महिळ्न्दाड * नावलर्
पामरुवि निर्कत्तन्द पान्मैये वळ्ळले ॥ ३ ॥

**सरसीरुहोपमविलोचनम् नित्यसूरिभिस्तूयमानं स्वामिनम् सुरभिकुसुमसमुदञ्चिततुलसीस्रग्विभूषितम् हिरण्मयाद्रिनिभमस्मत्प्रभुमुपेत्य सम्यगभिष्टुत्य संचिन्त्य नमस्कृत्य, एवं त्रिकरणतोऽप्यभिगम्य हर्षवैवश्यप्राप्त्यनुकूलतया मदीयजिह्वाग्रतः पद्यानि समुत्पादयतस्तस्य भगवतो महौदार्यं किमुपवर्ण्यताम्! ।**

मुनिवरः स्वकीयस्य करणत्रयस्यापि भगवति प्रावण्यातिशयन्, विशिष्य स्वजिह्वाग्रतो विलक्षणगाथावतरणं च विमृश्य तदेतत्तस्य भगवतो महौदार्यकार्य मित्यनुसंधत्ते गाथयाऽनया । "मुनिवरोऽयं नैच्यानुसन्धानतो मां विसृजेत् किमु!" इत्यतिशङ्काकलङ्कितहृदो भगवतो धैर्यसंवर्धने कल्पते सेयमपि गाथा ॥ [**मदीयजिह्वाग्रतः पद्यानि समुत्पादयतः**] इत्यनेन स्वकीयमनस्सहकारोऽपि नास्तीति सूचितं भवति । "मनः पूर्वो वागुत्तरः" इति श्रुतिसिद्धो नियमः स्वकीयवाग्व्यवहारेषु खलु; स्वयं धीपूर्वकं न वक्ति; स एव भगवान् वाचं निर्गमयतीत्युक्तं भवति ॥ .... .... .... .... (३)

—* तीसरी गाथा—तामरैक्कण्णनै विण्णोर्परवुम् *—

**(हिंदी) कमललोचन, नित्यसूरियोंके द्वारा स्तूयमान स्वामी, सुगंधिपुष्पयुत तुलसीमाला से विभूषित, और स्वर्णमय पर्वत के सदृश अपने नाथ को प्राप्त कर, ठीक उन्हें स्तुति ध्यान व नमस्कार कर, अर्थात् तीनों करणों से उनको सेवा कर मैं आनंदपरवश हो जाऊं, इस प्रकार मेरी जीभ से सुंदर गाथाओं को निकालनेवाले भगवान के महान औदार्य का मैं कैसे वर्णन करूं?**

इस गाथा में आळ्वार इस अर्थ का विचिंतन करते हुए कि अपने तीनों करण (मन, वाणी व तन) भगवान में ही प्रवण हुए हैं, और विशेषतः अपनी जीभ से अतिविलक्षण गाथाएं निकल रही हैं, यह निश्चय करते हैं कि भगवान के परमौदार्य के कारण ही मुझे यह भाग्य मिला है। इस गाथा से भी भगवान की यह चिंता दूर की जाती है कि, "क्या नैच्यानुसंधान करनेवाले आळ्वार, अंततः मुझसे दूर हट जाना ही चाह रहे हैं? [**मेरी जीभ से सुंदर गाथाओं को निकालनेवाले**] कहनेका यह भाव है कि इसमें आळ्वार के मन का भी कोई काम नहीं रहता। अर्थात् आप अपने मन से सोचकर तदनुगुण गाथा नहीं गा रहे हैं; परंतु स्वयं भगवान ही ये श्रीसूक्तियां निकाल रहे हैं ॥ .... .... (३)

(गाथा.) **वळ्ळले मधुसूदना! एन्मरकतमलैये * उनैनिनै**
**न्देळ्हल् तन्दवेन्दाय् उनै यॆङ्ङनम् विडुहेन् ***
**वॆळ्ळमे पुरै निन्पुहळ् कुडैन्दाडिप्पाडि कळित्तुहन्दुहन्दु ***
**उळ्ळनोयहळॆल्लाम् तुरन्दु उय्न्दु पोन्दिरुन्दे ॥ ४ ॥**

परमोदार! मधुसूदन! मदनुभवयोग्यमरतकमहाद्रे! त्वां विचिन्तयतो मे त्वय्येव प्रवणतामनुगृहीतवन् स्वामिन्! सागरोपमेयभवद्गुणराशौ विगाह्य (मधुवनप्रविष्टवानरवर्गनीत्या नर्तनं कीर्तनं चोपबृंह्य आनन्दसीमाभूमिनिविष्टस्सन् विधूतसकलमनःक्लेशस्समुपलब्धसमुज्जीवनोऽहं कथं नु त्वा विजह्याम्? ॥

भगवतो मनसि अतिशङ्कालेशोऽपि यथा नोदियात्तथा नाम सुदृढमुच्यते गाथयाऽनया। अधस्तनगाथायामनुभूतं गुणविशेषं पुनरनुसंदधानोऽनुवदति परमोदारेति। हेतुविशेषेण प्रदातारं न कोऽप्युदारत्वेन स्तौति। भगवान् निर्हेतुकतयैव स्वात्मानं स्वोपभोगार्हमकार्षीदित्यानन्दभूम्ना परमोदारेति संबोध्यते। मधुसूदनेति संबोधनम् मधुकैटभयोरुभयोरपि निरसनं, कथयत् त्वद्विषयं चिरान्मम स्थितमौदासीन्यं द्वेषं च निर्मूलितवन् भो इति द्योतयति। भगवता प्रकाशितमौदार्यं किंविषयकमित्याकाङ्क्षां शमयति मदनुभवयोग्यमरतकमहाद्रे! इति संबोधनम्। दिव्यात्मस्वरूपादप्यभ्यर्हितं दिव्यमङ्गलविग्रहं खलु मदनुभवयोग्यं प्रदत्तवानसीत्युक्तं भवति। एवं नाम महोपकारकस्य तव कल्याणगुणसागरावगाहनेन "गायन्ति केचित्प्रलपन्ति केचित् नृत्यन्ति केचित्" इत्युक्तमधुवनप्रविष्टवानरवर्गचेष्टितानि च कुर्वन्नहं कथमिव त्वा परित्यक्तुं प्रभवेयम्? ॥ .... .... .... .... .... (४)

—* चौथी गाथा—वळ्ळले मधुसूदना एन्मरकतमलैये *—

(हिंदी.) हे परमोदार मधुसूदन! हे मेरे अनुभव करने योग्य मरकतपर्वत! मुझको अपने ध्यानरत व अपने में ही प्रवण बनानेवाले हे स्वामिन्! आपके समुद्रसदृश शुभगुणों में मग्न होकर, (मधुवन में प्रविष्ट वानरों की भांति) ससंभ्रम कीर्तन व नर्तन करता हुआ, सीमातीत आनंद में मग्न होकर, मनोगत समस्तक्लेशों को पार कर, समुज्जीवन भी प्राप्त करनेवाला मैं आपको फिर कैसे छोडूंगा? (कभी नहीं छोडूंगा।)

इस गाथा से आळ्वार भगवान की शंका को समूल उखाड देते हैं। तदर्थ, पिछली गाथा में विचिंतित भगवद्गुण का ही पुनः अनुसंधान करते हुए उसका अनुवाद भी करते है—[हे परमोदार!] किसी कारण से दूसरों को उपकार करनेवाला वास्तव में उदार नहीं कहला सकता। भगवानने तो बिना कारण के ही आळ्वार को अपने उपभोग करने योग्य बना दिया। अत. आपको परमोदार कहना अत्यत उचित है। मधुसूदन कहने का यह भाव है कि जैसे आपने (भगवान ने) मधु व कैटभ नामक दो असुरों का संहार किया, इसी प्रकार मेरे (आळ्वार के) मन में अनादि काल से रहे हुए (भगवान के प्रति) उदासीनता व द्वेष नामक दो शत्रुओं को आपने निकाल दिया। [हे मेरे अनुभव करने योग्य मरकत पर्वत!] कहने से भगवान के प्रदर्शित परमौदार्य का विषय बताया जाता है। अर्थात् यों कहा जाता है कि भगवान ने अपने दिव्यात्मस्वरूप की अपेक्षा भी श्रेष्ठतर अपने दिव्यमंगलविग्रह को ही मेरा अनुभव करने योग्य बना दिया। इससे बढकर औदार्य कौनसा होगा? ऐसे महोपकारक आपके शुभगुणों के चिंतन में मग्नमानस मैं,

उस आनंद से मस्त होकर मधुवन में खूब मधु पीकर मस्त होनेवाले वानरों की भांति यथेच्छ नर्तन कीर्तन इत्यादि कामों में मग्न हुआ हूं ॥ .... .... .... .... (४)

(गाथा.) उयृन्दु पोन्देन्नुलप्पिलाद वेन्तीविनैहळै नाशम् शेयृदु * उन
दन्दमिलडिमै यडैन्देन् विडुवेनो *
ऐन्दु पैन्दलैयाडरवणै मेवि प्पार्कडल् योगनिचिरै *
शिन्दै शेयृदवेन्दाय् उन्नैचिन्दै शेयृदुशेयृदे ॥ ५ ॥

दुग्धोदन्वति फणामण्डलपञ्चकोदञ्चितम् आनन्दनिर्भर्यात् नृत्यन्तं च फणिराजमधिशय्य योगनिद्रामुद्राविष्कृतजगद्रक्षणचिन्तावैवश्य भो भगवन्! भवन्तमविश्रान्तं विचिन्त्य समुज्जीवनमवाप्य निरवधिकदुरितराशिमपोह्य त्वत्कैङ्कर्यसाम्राज्यभागी सोऽहं कथमिव त्वा विसृजेयम्?

परमपुरुषार्थभूतत्वत्कैङ्कर्यराशिक्यमप्यासेदिवानहं कथमिव त्वां विसृजेयमिति भगवतो धैर्यमेव पुनरुपजनयति मुनिवरः। क्षीरार्णवे फणिपतिशयनशायित्वप्रस्तावोऽत्र कुतः 'तस्य फणिपतेरिव ममापि नित्यानपायत्वं नित्यकैङ्कर्यनिष्णातत्वं च विद्धीति' बोधयतीति बोध्यम्। क्षीराब्धावादिशेषस्य पञ्चफणाञ्चितत्वमिहोच्यते; अन्यत्र सहस्रफणाञ्चितत्वमुच्यते; नात्र मिथो विरोध आशङ्क्यः; हर्षप्रकर्षेण बहुभवनोन्मुखफणाञ्चितत्वोक्तिमात्रे विवक्षा वेदितव्या॥ .... .... .... .... (५)

—* पांचवी गाथा—उयृन्दुपोन्देन्नुलप्पिलाद *—

(हिंदी.) क्षीरसागर में पांच फनों से समलंकृत, अत्यानंद के मारे नाचनेवाले शेषजी पर शयन करते हुए, योगनिद्रामुद्रायुत होकर जगद्रक्षणचिंता में मग्नमानस हे भगवन! आपका ही अनवरत ध्यान कर, समुज्जीवित हो सीमातीत पापराशि को पारकर आपके कैंकर्य साम्राज्य का भागी भी बननेवाला मैं आपको कैसे छोड सकूंगा?

इस गाथा में आळ्वार यों कहते हुए भगवान को फिर धीरज देते हैं कि हे प्रभो! परमपुरुषार्थभूत आपका नित्यकैंकर्य भी पानेवाला मैं क्या आपको छोड सकूंगा! कभी नहीं। शेषशयनवृत्तांत का उल्लेख करने से यह अर्थ सूचित किया जाता है कि जैसे शेषजी आपकी सर्वविध सेवा करने में निरत प्रसिद्ध हैं, इसी प्रकार मैं भी आपका सर्वविध सेवक, और अत एव सर्वदा आपके साथ ही रहनेवाला बन गया हूं। यहा पर शेषजी को पाच फनवाले कहने मे आया है। अन्यत्र आपको हजार फनवाले कहा है। इन दोनों में विरोधशंका न हो। क्योंकि फनों की संख्या में कोई निर्बंध नहीं है; किंतु भगवदनुभव के मारे अत्यंत आनंद के परवश होकर शेषजी का दिव्यमंगलविग्रह, (और उनके फन भी) बढते जाते हैं। फलतया फनों की संख्या बदलती रहती है। (अथवा भक्तों को ऐसे प्रतीत होता है।) अर्थात् शेषजी को अनेक फनवाले कहने का तात्पर्य इतना मात्र है कि भगवत्सेवानंद से उनका फन फूल रहा है॥....(५

(गाथा.) उन्नैचिन्दै शेयृदु शेयृदु उन्नैदुआमोळियेंळपाडियाडि * एन्
मुन्नैत्तीविनैहळ् मुळुवेररिन्दनन् यान् *
उन्नैचिन्दैयिनालिहळ्न्द इरणियनहल्मार्वम् कीण्ड * एन्
मुन्नैकोळरिये मुडियादतेन्नॆनक्के ॥ ६ ॥

त्वयि हार्दद्रोहभरितहिरण्यासुरविपुलवक्षोविदारणविदग्ध ! मदनुभूयमाननित्य-सिद्धविक्रमशालिन् नरसिंहमूर्ते ! त्वामनारतमनुचिन्त्य त्वद्विषयकदिव्यस्तुतिगीतानि गायन् नृत्यंश्चाहम् मदीयान्यनादिदुरितानि निश्शेषं निर्मूलितवानस्मि । किमस्ति मम दुस्साधम्?

"नरसिंहतनुगौणी समयमयमुदग्रस्य भजति " इति श्रीकूरनाथगुरुवरोक्तरीत्या भक्तप्रतिज्ञा-समकाले नरहरितनुमुपादाय प्रादुर्भूय विरोधिनिरसनेन कृतमहोपकार त्वामेव सचिन्त्य त्वामेव दिव्यगाथाभि-स्संकीर्त्य विधूताशेषदुरितराशिरह सर्वथा कृतकृत्योऽस्मि । ईदृशमहोपकारचिन्तननिरतोऽहं कथमहो त्वा विमुञ्चेयमिति शेषपूरणेन भवितव्यम् ॥ हिरण्यासुरस्य हार्ददोहभरितत्वविशेषणेन कथन शावार्थं शिक्षितो भवति; लोके कश्चित् भगवति भक्त इव वाचा स्तुतिशब्दान् प्रकिरति, परंतु तस्य हृदये प्रेमगन्धोऽपि नास्ति । तस्मिन् भगवाननुग्रहातिशयमेव प्रकाशयति; अस्य हृदये अनुरागो नास्ति हीति त न जिहासति; कपटभक्ति-मात्रेणापि प्रसीदतीति यावत् । अथान्य. कश्चित् भागवत भूरिशो विनिन्दति, तस्य निग्रहः खलु कर्तव्यो भगवता । परंतु तावता न निगृह्णाति; दूषकस्यास्य मात्सर्यं हृदयेऽप्यस्ति नेति परीक्षते; तत्र तदस्तीत्यवगते सत्येव तं निगृह्णाति । एतेन किमुक्तं भवति? कञ्चिदनुग्रहीतुं वाह्यामितयमात्रमेव पर्याप्तम् । निग्रहीतुं तु न तावत्पर्याप्तम्; निग्रहहेतुभूतस्य वस्तुनो हृदयेऽपि सद्भाव आवश्यक इत्युक्तं भवति । अनुग्रहाय व्याजमात्रमप्य-लम्; निग्रहाय न तथा इति भगवतो निस्समाभ्यधिको गुणातिशय ख्यापितो भवति । प्रकृते भगवता कृतं हिरण्यासुरनिग्रहणं तदीयहार्दद्रोहभरितवक्षवैवेति मुनिवर. कण्ठत आविष्कृतवान् भवति ॥ .... (६)

—* छठी गाथा—उन्नैचिन्दै शेयृदु शेयृदु *—

(हिंदी.) हृदय से द्रोह करनेवाले हिरण्यासुर का विशाल वक्ष चीर डालनेवाले, और मेरे अनुभव करने योग्य नित्यसिद्ध पराक्रमविभूषित हे नरसिंह मूर्ते! मैंने तो आपका ही निरंतर ध्यान करते हुए आपके विषय में दिव्य गाथाएं गाते और सहर्ष नर्तन करते हुए अपने अनादि पापों को समूल मिटा दिया । फिर, अब क्या मेरा भी असाध्य कोई काम होगा?

भक्त के प्रतिज्ञा करने के समय ही नरसिंहरूप को धारण करते हुए प्रकट होकर विरोधि का निरास करनेवाले महोपकारक आपका ही ध्यान और दिव्य गाथाद्वारा स्तुति कर, मैं उससे समस्त पाप-राशि से मुक्त हो गया; इस महोपकार का चिंतन करनेवाला मैं अब आपको कैसे छोड सकूंगा?—यो

कहते हुए आळ्वार भगवान को आश्वासन देते हैं। [हृदय से द्रोह करनेवाला हिरण्यासुर] कहने से एक महान शास्त्रार्थ बताया जाता है। तथाहि —सामान्यतः शास्त्रों का नियम है कि तीनों करणों से किये जानेवाला काम ही पुण्यपापों का हेतु बनेगा; नतु एक दो करणमात्रों से किये जानेवाला। परंतु भगवान के विषय में किये जानेवाले सेवा या द्वेषों की बात कुछ अलग है। यदि कोई भक्ति का अभिनयमात्र करते हुए, (अर्थात नकली भक्ति से) भगवान की स्तुति अथवा दूसरी कुछ सेवा करें, तो भी भगवान उस पर पूरा अनुग्रह ही करेंगे; आप यह परीक्षा नहीं करेंगे कि क्या इसके हृदय में भी सच्ची भक्ति हैं कि न। दूसरा कोई मानव भगवान की खूब निंदा करता होगा। परंतु निंदावाक्य सुनते ही भगवान उसे दंड नहीं देते; किंतु यह परीक्षा कर लेते हैं कि क्या इसके मन में मेरे प्रति द्वेषभावना है। यदि हृदय में द्वेष न दीख पडे, तो भगवान उसे दंड नहीं देंगे। दंड तो तभी मिलेगा, जब कि उसके हृदय में भी द्वेष भरा हुआ सिद्ध हो। तथाच भगवान का यह अत्यद्भुत गुण सिद्ध हुआ कि उनका अनुग्रह पाने के लिए नकली भक्ति भी साधन होता है; परंतु नकली द्वेष से दंड नहीं मिलेगा; हृदय से द्वेष करनेवाला ही दंड का भागी बनेगा। इस न्याय के अनुसार अब आळ्वार कहते हैं कि भगवान ने हिरण्यासुर का इस लिए वध किया, कि उसके हृदय में भी पूरा द्वेष भरा था॥.... .... .. (६)

(गाथा.) मुडियाददेन्नेनक्केलिनि मुळुवेल्लह्मुण्डान् * उहन्दुव
न्दडियेनुळ्ळ् पुहुन्दान् अहल्वानुमल्लनिनि *
शेडियार्नोयहळेल्लान्तुरन्दु एमर् कीळ्मेलेळुपिरप्पुम् *
विडियावेन्नरहत्तु एन्नुम् शेर्दल् मारिनरे॥ ७॥

सप्तलोकी कृत्स्नामपि प्रलयतो रक्षणाय निगीर्णवान् भगवान् सानन्दमुपेत्य, मम हृदि प्राविशत्। पुनर्विश्लेषभीरुश्च स चकास्ति। मत्तः पूर्वे अर्वाञ्चश्च पुरुषाः स्सप्तजन्मसङ्ख्यया निर्धूताशेषकिल्बिषा दुर्गतिप्राप्तिविधुरास्सद्गतिसमुखीना विराजन्ते; प्राप्तैतादृशभाग्यस्य मम सर्वं खलु सिद्धप्रायम्॥

भगवति भक्तिं मेदुषा न केवलं भगवानेक एवोद्देश्यो भवति; अपितु "त्वद्भृत्यभृत्यपरिचारकभृत्यभृत्यभृत्यस्य भृत्य इति मां स्मर लोकनाथ।" इति मुकुन्दमालोक्तरीत्या तद्भक्तपरम्परास्वपि प्रेमपूरः प्रवहति। एवम् अच्युतोऽपि स्वभक्तान्यकातेकस्यामेव न स्वविषयीकारं विश्रान्तमाकलयति। अपितु तनः पूर्वेष्वपरेषु च सम्बन्धिविशेषेषु प्रवाहयति-इति शास्त्रार्थो विराजते। तमिम भगवान् मुनिवरस्य कर्णकुहरे प्राविशदिव। हे हन्त! एवं नाम सानुबन्धं मां विषयीकुर्वतो भगवन्, प्रह्वोऽस्मि कियानहम्।' इत्यभिप्रायेण मुनिवरो गाथामिमां निबध्नाति।.... .... .... .... .... (७)

—* सातवी गाथा—मुडियाददेन्नेनक्केलिनि *—

(हिंदी.) सातों लोकों को प्रलय से बचाते हुए निगलनेवाले भगवान् सानंद यहां पधार कर मेरे हृदय में प्रविष्ट हो गये; और विश्लेषभीरु होकर विराजमान हैं। मेरे

आगे पीछे के सात सात पीढ़ियों तक के सभी लोग अपने समस्त पापों को दूर कर सद्गति पानेवाले हो गये। ऐसा भाग्य पानेवाले मुझे सभी सिद्धियाँ मिल चुकीं ॥

भगवान से भक्ति करनेवाले केवल भगवान को अपनी भक्ति के लक्ष्य नहीं बनाते, किंतु उनकी भक्तपरंपरा तक भक्ति करते हैं। अत एव "मुकुन्दमाला" स्तोत्र में गाया गया कि, "त्वद्भृत्यभृत्यपरिचारक-भृत्यभृत्यभृत्यस्य भृत्य इति मा स्मर लोकनाथ" (अर्थात् हे प्रभो! मैं आपके दास के दास के दास के दासके दासका दास हूं, माने सात पीढियों तक आपके दासों का दास हू)। एव भगवान भी यदि किसी व्यक्ति पर कृपा करें, तो उस एक पर ही नहीं, किंतु उसके आगे पीछे की सात सात पीढियों तक उनकी वह कृपा रहती है। मालूम पडता है कि उन्होंने हाल मे आळ्वार के प्रति भी ऐसी कृपा प्रकट की। यह जानकर आळ्वार इस गाथा में इस महोपकार का स्मरण करते हुए यह विनती करते हैं कि, 'इस प्रकार सपरिवार मुझ पर सीमातीत अनुग्रह करनेवाले आपको मैं कैसे छोड सकूगा ? ... (७)

(गाथा.) मारिमारि प्पलपिरप्पुम् पिरन्दु अडियैयडैन्दुळ्ळम् तेरि *
ईरिलिन्बचिरुवेळ्ळम् यान् मूल्हिननू *
पारिप्पारि यशुरर्तम् पल्कुलाङ्गळ्नीरेळ * पायुपरवैयो
रेरि वीत्तिरुन्दाय्! उन्नैयेन्गुळ् नीकेलेन्दाय् ॥ ८ ॥

नानायोनिषु पुन पुनर्जनित्वा एव प्रचलन्तीषु जन्मपरम्परासु अधुना त्वत्पाद-परिसरमुपसृप्य प्रसन्नधीरहम् अनवधिकानन्दसंदोहप्रवाहनिमग्नोऽभूवम्। भूयसा दैत्य-वर्गाणा भस्मसात्करणाय पतगराजवाहनमधितिष्ठन् भगवन् भो! कदाऽपि मा त्वद्विरहित मा स्म कार्षी. ॥

अधस्तनगाथासु भगवन्तमुद्दिश्य 'कदाऽपि त्वामहं न विजह्याम्' इत्यसकृदभिहितवान्मुनिवर: "त्याग परिग्रहो वा किमस्माक शिरसि वर्तते? परिग्रहीताऽपि स एव, त्यक्ताऽपि स एव" इति शास्त्रार्थ-याथात्म्य मनुसदधान 'भगवन्! त्वद्वियोग कदाऽपि मे मासमसम्पादय' इत्यर्थयते गाथयाऽनया। अप्रतिम-त्वद्विषयीकारनिदानतया मया न किमपि सुकृतमनुष्ठितम्, ससारगर्तपरिवर्तसहस्रमध्ये यदृच्छयाऽहमिदानीं भवत्पादारविन्दपरिसर प्राप्तवानस्मि, महाम्बुधौ तरङ्गमालिकाभिरितस्तत प्रक्षिप्त उत्क्षिप्तश्च तृणविशेष कदा-चिद्यदृच्छया तीर प्राप्नोति हि, तद्वदेवाहमपीति सनिर्वेद विज्ञापयति च। इमामेव गाथामनुसृत्य भगवान् यामुनार्य. स्तोत्ररत्नेऽनुमदधे—* निमज्जतोऽनन्त! भवार्णवान्तश्चिराय मे कूलमिवासि लब्ध * इति।

मुनिवरस्यावताररहस्यमपि सूक्ष्मेक्षिकया द्रष्टव्यमस्या गाथायाम्, श्रीभागवतैकादशस्कन्धे * कृतादिषु नरा राजन्! कलाविच्छन्ति सम्भवम्। कलौ खलु भविष्यन्ति नारायणपरायणा ॥ क्वचित्क्वचिन्महाभाग! द्रमिडेषु च भूरिश। ताम्रपर्णी नदी यत्र * इत्याद्युपवर्णितरीत्या कृतयुगे समुपक्रान्ता जन्मपारम्परी कलौ युगेऽस्मिन् श्रीशठकोपसूर्यात्मकजन्मविशेषे ऽस्मिन्नुपसंहृता समभूदिति। अत एव आचार्यहृदयद्वितीयप्रकरणोप-

क्रमे—"अत्रिजमदग्निपङ्क्तिरथवसुनन्दगोपानां सूनुभावं प्राप्तवतो भगवतो युगवर्णक्रमावतारः किमहो! आहो व्यासादिवदावेशः! उताहो नित्यमुक्तसमुदाये कस्यचिदवतारः! श्वेतद्वीपवासिष्वन्यतमस्याविर्भावो वा!" इत्येवमाशङ्काशरीराणि प्रादुर्भाव्य अन्ततः 'भगवत्कटाक्षविशेषफलपरिपाकं प्राप्तवान् कश्चन नित्यसंसारी किमहो' इति शङ्कोपसंहारः कृतः; प्रकरणेऽस्मिन् व्याख्यातृभिः श्रीवरवरमुनीन्द्रैः चरमशङ्काशरीरमेव सिद्धान्तपदं नीतमित्यवधेयम्। अत्रच अस्या एव गाथायाः प्राधान्यममिहितमिति च ॥ .... (८)

## —* आठवी गाथा—मारिमारिप्पलपिरप्पुम् पिरन्दु *—

**(हिंदी.) बारबार अनेक योनियों में जन्म लेकर, ऐसी जन्मपरंपराओं के बीत जाने पर, हाल में ही मैं आपके श्रीपादों को प्राप्त कर, प्रसन्नमन व सीमातीत आनंद-प्रवाहनिमग्न हुआ हूं। अनेक दैत्यवर्गों को भस्म कर देने के लिए गरुडवाहन पर विराजनेवाले हे भगवन्! आप कभी मुझसे मत छूट जाइए ॥**

पिछली अनेक गाथाओं में आळ्वार ने भगवान से यह विनती की कि, 'हे प्रभो! मैं कभी आपको नहीं छोडूंगा।' इसके बाद उन्होने सोचा, कि, 'क्या मिलना अथवा छोडना मेरे हाथ का है! नहीं नहीं; वास्तव में मिलनेवाले एवं छोडनेवाले भगवान ही हैं।' अतः आप इस गाथा में यह विनती करते हैं कि, "प्रभो! आप कृपया मुझे कभी अपने से विरहित मत कीजिएगा। मैने तो आपकी विशेष कृपा पाने के अनुगुणतया कोई पुण्य कमाया नहीं। किंतु अनादिकाल से जन्ममरणरूप संसारसागर में गोता मारता रहा; और अभी अकस्मात् आपके पादारविंदों को प्राप्त किया; जैसे कि सागर में पडकर लहरों से इधर उधर फेंका जानेवाला तिनका, अकस्मात् एक दिन तट पहुंचेगा'।" इस गाथार्थ को ही मन में रखकर श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी ने स्तोत्ररत्न मे गाया कि, "निमज्जतोऽनन्त! भवार्णवान्तः चिराय मे कूलमिवासि लब्धः।" (हे भगवन्! अनादिकाल से ससार-सागर में गोता मारते रहनेवाले मैंने आज तट की भांति आपको प्राप्त किया।)

इस गाथा में आळ्वार अपने अवताररहस्य की भी सूक्ष्मसूचना दे रहे हैं। श्रीभागवत के ग्यारहवे स्कधके पाचवें अध्याय में बताया गया है कि "कृतादि युगों के जन कलियुग में जन्म लेना चाहते हैं; क्योंकि उसी युग मे भारतवर्ष मे अन्यत्र क्वचित् क्वचित्, किंतु द्राविडदेश में, और तत्रापि ताम्रपर्णी इत्यादि पुण्यनदियों के तट पर नारायणभक्तों का अवतार विशेषतः होगा।" इसका यह भाव है कि आळ्वार की जन्मपरपरा कृतयुग में ही उपक्रांत हुई थी, और इस कलियुग मे ताम्रपर्णीतट पर श्री कुरुकापुरी मे आळ्वार के रूप से जो उनका अवतार हुआ, इसमें समाप्त हो गयी। अत एव "आचार्यहृदय" दिव्यग्रंथ के दूसरे प्रकरण के प्रारभ में आळ्वार के अवताररहस्य की परीक्षा करते हुए ग्रंथकार ने पहले ऐसी अनेक शकाएं की कि, "आळ्वार, क्या क्रमशः अत्रि जमदग्नि दशरथ व नदगोप के पुत्र (माने कृतादियुगों में क्रमशः दत्तात्रेय परशुराम श्रीराम व श्री कृष्ण) बननेवाले भगवान के युग व वर्णों के अनुगुण (माने चौथे युगमें चौथे वर्णमें लिए जानेवाला) अवतार होंगे? अथवा, क्या व्यास आदि की

भांति अवेशावतार होंगे? अथवा क्या नित्यमुक्तों के बीचमेंसे किसी का अवतार होंगे? अथवा, क्या श्वेतद्वीपनिवासी महात्माओं में किसीका अवतार होंगे?" और अंतमें यह निर्णय बताया कि, "क्या भगवान के परिपक्व कृपाकटाक्ष का पात्र बननेवाला कोई नित्यसंसारी होंगे?" इस प्रकरण का व्याख्यान लिखते हुए श्री वरवरमुनि स्वामीजी स्पष्ट बताते हैं कि यह अंतिम वाक्य ही आचार्यों का सिद्धांत है। समझना चाहिए कि इस व्याख्यान का मूल प्रकृत गाथा ही है॥ .... .... .... (८)

(गाथा.) एन्दाय् तण्तिरुवेङ्कडत्तुरै निन्राय्! इलङ्गै शेत्ताय् * मरामरम्
पैन्ताळेळुरुव ओरुवाळि कोत्त विल्ला *
कोन्दार् तण्णन्तुळायिनायमुदे! उन्नैयेन्नुळ्ळे कुळैत्तवेम्
मैन्दा! * वानेरे! इनियेङ्गु प्पोहिन्नदे ॥ ९ ॥

स्वामिन्! शिशिरश्रीवेङ्कटाचलमधितिष्ठन्! प्रभो! लङ्कापुरविध्वंसन! एकसायकप्रयोगनिष्पत्रीकृतसप्तसाल! दिव्यतुलसीगुच्छविभूषित! मद्भोग्यदिव्यामृत! मयि संदर्शितसौशील्यवैभव! नित्ययौवनशालिन्! नित्यसूरिपरिवृढ! इतस्ते गन्तव्यं देशान्तरमस्ति किमहो॥

त्वयि व्युत्पत्तिलेशविरहिततया स्थितस्य मम त्वां च त्वद्भोग्यता च प्रकाश्य त्वदेकप्रवणं मां कृतवतस्ते अन्यत्र कुत्रापि जिगमिषा नैव भवेत् खलु इत्याह सूरिरनया गाथया। श्रीवेङ्कटाद्राववस्थानभोग्यता प्रादर्शयः; श्रीरामावतारदिव्यचरितभोग्यतामप्यन्वभावयः; तत्र च विशिष्य-मंदेहाक्रान्तमानसे भक्ते विस्रम्भप्रजननेनापि कार्यकरण-सामर्थ्यं प्रदर्श्य मामपि विस्रम्भयामासिथ। दिव्यतुलसीस्रगङ्कृरणजनितभोग्यतामप्याविश्चकर्थ। किं भूयसा कथितेन! स्वकीयसौशील्यप्रकाशनपात्रेषु मां प्राथमिकं चकर्थ। श्रीरामकिशोरदर्शनेन दशरथ इव मत्संश्लेषेण युवा बभूविथ; नित्यसूरीणामिव ममापि लोचनगावरोऽभूः। एवं मामनुभूय अनुभाव्य च प्रहृष्यतस्ते गन्तव्य-भूम्यन्तरसत्त्वे हि कुत्रापि न गन्तव्यं भवतेति मया प्रार्थयितव्यं स्यात्। प्रतिषेधस्य प्रसक्तिरेव नास्ति भोः! इत्युक्तं भवति॥ .... .... .... .... .... (९)

—* नवमी गाथा—एन्दाय् तण्तिरुवेङ्कडत्तुरै निन्राय् *—

(हिंदी.) हे स्वामिन्! सुशीतल श्रीवेंकटाचलनिवासिन् प्रभो! हे लंकापुरी को ध्वंस करनेवाले! हे एक तीर से सात साल वृक्षों को छेद डालनेवाले! हे दिव्यतुलसीगुच्छ धारिन्! हे मेरे भोग्य दिव्यामृत! हे मुझपर अपना सौशील्यगुण बरसनेवाले! हे नित्य यौवनयुत! हे नित्यसूरियों के नाथ! अबसे, क्या आपको मुझे छोड कर, और कहीं जाने का स्थान होगा?

इस गाथा में आळ्वार यह विनती कर रहे हैं कि प्रभो! मैने तो आपका ख्याल तक नहीं किया; ऐसे मुझको आपने अपनी भोग्यता के साथ अपना स्वरूप भी दिखाया, और मेरे मन को अपने में सक्त

बना दिया। ऐसे आप अब मुझको छोडकर और किधर पधार सकेंगे? श्रीवेंकटाद्रि में आपने अपने अवस्थान की भोग्यता दिखायी, और श्रीरामावतार में दिव्यचेष्टितों की भोग्यता दिखायी। इसमें भी शङ्काकुलमानस भक्त सुग्रीव के मन मे विश्वास पैदा करने के लिए सात साल वृक्षों को छेद कर, अपना सामर्थ्य बताते हुए, अर्थात् मेरे मन मे भी विश्वास पैदा किया। दिव्यतुलसीमाला पहन कर अपनी परम-विलक्षण भोग्यता भी दिखायी। कहा तक कहते रहू? सक्षेपत आपने अपने सौशील्यगुण-प्रकाशन के पात्र भाग्यवानों की गोष्ठी में मुझे अग्रस्थान दिया। श्रीरामचद्रजी के दर्शन करनेवाले दशरथ चक्रवर्ती की भांति आप मेरे दर्शन पाकर युवा बन गये, नित्यसूरियों की भाति आप मेरी आँखों के सामने भी प्रकट हुए। इस प्रकार स्वय मेरा अनुभव कर, मुझको भी अपना अनुभव करा कर उससे सतुष्ट होनेवाले आपको मुझको छोड और कहीं जानेका यदि प्रसग होता तो मुझे 'आप कहीं मत जाइए' कहना आवश्यक होता। परतु आपको उक्त प्रसग न होगा और मुझे यह निषेध करने की आवश्यकता भी न रहेगी॥ (९)

(गाथा) पोहिन्न कालङ्गळ् पोय कालङ्गळ् पोहुकालङ्गळ् * तायृतन्दैयुयि
राहिन्नाय्! उन्नै नानडैन्देन् विडुवेनो *
पाहिन्न तोल्पुहळ् मूवुलहुकुम् नाथने परमा! * तण्वेङ्गड
मेहिन्नाय् तण्डुळाय् विरैनारु कण्णियने ॥ १० ॥

शैत्यसौरभसभृतदिव्यतुलसीमालाविभूषित! विश्वतो विसृत्वरदिव्यकीर्तिविभासुर! त्रैलोक्यनाथ! परमपुरुष! शिशिर श्रीवेङ्कटाद्रिनिवासरसिक! वर्तमानभूतभविष्य-दात्मककालत्रितयेऽपि मातृवद्वत्सल! पितृवद्धितपर! प्राणवद्धारक भो भगवन्! त्वामह सश्रित कथमहो विमुञ्चेयम्? ॥

दशकेऽस्मिन् सूरिवरेण भगवन्तमुद्दिश्य त्वामह न त्यजेयमिति, मा स्म त्व मा त्यज इति च कथितमस्ति यद्यपि, तथाऽपि भगवदतिशङ्कानिवर्तनस्यैवात्र प्रधानत्वेन उपक्रमगाथाया प्रोक्तमिहोप-सह्रियते। शास्त्रविदा गोष्ठीषु उपक्रमोपसहारयो प्राबल्य प्रथते खलु। भगवतोऽतिशङ्का व्युदस्य धैर्यसम्पादन-मुपक्रान्तम्, तदेवोपसहृतमिति वेदितव्यम्। स्वस्य परित्यागरुच्यनुत्पत्तौ कारणानि सबोधनमुखेन प्रकाशितानि ॥

—* दसवी गाथा—पोहिन्न कालङ्गळ् पोय कालङ्गळ् *—

(हिंदी) हे सुगंधि व सुशीतल तुलसीमाला से विभूषित! हे सर्वत्र व्याप्त दिव्य कीर्तिवाले! हे त्रिलोकनाथ! हे परमपुरुष! हे सुशीतल श्रीवेंकटाद्रि के निवासिन्! हे वर्तमान भूत भविष्यद्रूप तीनों कालो मे माता के सदृश वात्सल्ययुत! हे पिता के सदृश हित करनेवाले! हे प्राण के सदृश धारण करनेवाले! हे भगवन्! मैंने आपको प्राप्त किया; फिर क्या मैं आपको कभी छोड दूंगा?

इस दशक में आळ्वार ने भगवान से विनती की कि मैं आपको नहीं छोड़ूंगा। यद्यपि बीच में यह भी प्रार्थना की गयी कि आप भी मुझको मत छोड़िए। तथापि इस दशक का प्रधान तात्पर्य तो भगवान को आश्वासन देना ही है। पहली गाथा में यही अर्थ बताया गया। अतः इस अंतिम गाथा में इसीका उपसंहार किया जा रहा है। शास्त्रज्ञ लोग उपक्रम व उपसंहारों को प्रबल मानते हैं; अर्थात् जिस प्रकरण के उपक्रमोपसंहारों में जिस अर्थ का विशेष कथन पाया जाता है, वही उस प्रकरण का प्रधान अर्थ माना जाता है। इस न्याय के अनुसार भगवान को धैर्य देने के इसी अर्थका अब उपसंहार किया जाता है। गाथास्थ मंत्रोंसे आळ्वार अपने भगवान का त्याग न करने के कारणों की सूचना कर रहे हैं॥.... .... .... .... .... (१०)

(गाथा.) कण्णित्तण्णन्तुळाय् मुडि कमलत्तडम्पेरुम्
कण्णनै * पुहळ नण्णि तेन्कुरुकूर् शठकोपन् मारन् शोन्न *
एण्णिल् शोर्विलन्दादि आयिरत्तुव्विळवैयुमोर् पत्तिशैयोडुम् *
पण्णिल् पाडवल्लारवर् केशवन्तमरे ॥ ११ ॥

शिशिररमणीयतुलसीमालाविभूषितशिरस्कस्य पुण्डरीकदलामलायतेक्षणस्य च भगवतो दिव्यशुभगुणेष्ववगाढेन श्रीकुरुकापुरीश्वरेण श्रीशठकोपमुनिना कीर्तिते निरवद्ये गाथासहस्रे दशकमिदं सगीतसुभगं गातु ये शक्तास्ते जात्यादिविमर्शमन्तरेण केशवभक्ताग्रेसराः परिगण्येरन्–(इति फलकीर्तनेन समापितमिदं दशकम्) ॥ (११)

—* द्रमिडोपनिषत्संगतिश्लोकः *—

नीचं च मामधिगतोऽयमिति स्वशक्त्या जातां हरेः स्वविरहागमनेऽतिशङ्काम्।
षष्ठे निरस्य दृढसङ्गिरा शठारिरात्मान्वयिष्वपि तदादरतोऽभ्यनन्दत् ॥

—* ग्यारहवीं गाथा—कण्णित्तण्णन्तुळाय्मुडि —

(हिंदी.) सुशीतल व रमणीय तुलसीमाला से विभूषित सिरवाले और कमल के सदृश विशाल व सुदीर्घ नेत्रवाले भगवान के शुभ यश में निमग्न, श्रीकुरुकापुरी के नाथ श्रीशठकोपमुनि की गायी हुई दोषरहित हजार गाथाओं के अंतर्गत प्रकृत दशक का, संगीत शास्त्र के अनुसार सस्वर गान करने समर्थ भक्तजन जात्यादिविवेचन के बिना केशव के भक्त समझे जायंगे। (इस फलश्रुति के साथ यह दशक समाप्त किया गया॥) .... .... .... .... (११)

दूसरे शतक का छठां दशक समाप्त हुआ।
आळ्वार तिरुवडिगळे शरणम्॥

श्रीपराङ्कुशपरकालयतिवरवरवरमुनीन्द्रेभ्यो नमः

## ॥ सहस्रगीत्याम् द्वितीयशतके-सप्तमं दशकम्—केशवन्तमर् ॥

अवतारिका—अधस्तनदशकस्य सप्तम्यां गाथायां भगवतोऽनुग्रहः स्वस्मिन्नेवाविश्राम्यन् पूर्वापरेषु स्वसंबन्धिसंबन्धिष्वपि प्रसृमरोऽभूदित्यमुमर्थं संक्षेपेणानुसंहितवान्मुनिवरः तावता अतृप्यन् तं सुविशदमनुबुभूषुः तमवार्थं दशकस्यास्य जीवनाडीस्थाने निधाय सुविशदमनुसंधत्ते। भगवति साक्षाद्भक्तानां सतां तदनुग्रहप्राप्तिरव्यभिचारिणी वा? इत्यस्मिन्विषये संशयापन्ने परम्परया भक्तानामपि तत्प्राप्तिर्भवतीत्येषोऽर्थः कथमिव विश्वसनीयो भवितेति केचिदाविलहृदो भवेयुः; शास्त्रविश्वासशालिनस्तु नैतादृशाः। घण्टाकर्णनामा प्रेताशनः प्रसिद्धः; स चिरतनं भगवद्विद्वेषं विहाय कदाचिदभूत्परमभक्तः। तस्मै भगवान् मुक्तिं प्रदातुमुत्कण्ठितोऽभूत्। स स्वकीयस्य सहोदरस्य पापिनामग्रेसरस्य मणिकर्णस्यापि मुक्तिमयाचत भगवन्तम्। भगवाननुयुयुजे स किं मयि भक्तिभागिति। नैवेत्युत्तरमदात्; अथ भगवानाह—तस्य माभून्मयि भक्तिः; त्वयि वा स किमनुरक्त इति। हे हे! त्वत्तोऽपि मयि तस्य विद्वेषो भूयानिति घण्टाकर्णः प्राह। अथ भगवता पृष्टम् मयि च त्वयि च प्रेमविधुराय तस्मै किमर्थं त्वया मुक्तिर्याच्यत इति। अथ तेनोक्तम् 'तस्मिन्ममानुरागो वर्तते; अत एव याचे' इति। अथ भगवान् सुप्रसन्नः प्राह 'तर्हि अवश्यमनुग्राह्य एव सः; अनुगृहीतश्च भोः' इति। एवंविधभूरितरेतिहाससंवादिनी भगवदुक्तिश्च सैषा * मम मद्भक्तभक्तेषु प्रीतिरभ्यधिका भवेत् * इति। भक्तशब्दस्तावदनुरागकर्तृनिव अनुरागविषयभूतानप्याचष्ट इति वेदितव्यम्। * सप्त सप्त च सप्त च * दशपूर्वान् दशापरान् आत्मानं च एकविंशतिं पङ्क्तिं पुनाति *इत्यादिप्रमाणानुगृहीतश्च सोऽयं सुमहानर्थविशेषः।

अत्र श्रीकलिवैरिगुरुचरणाः स्वकीयपद्त्रिंशत्सहस्रिकायाम् प्रकृतमर्थमुपबृंहयितुं श्रीरामायणमहार्णवादेकं रत्नमुपादाय सुमधुरं व्याचक्षते; तदत्रानूद्यते। रावणे निधनं गते तस्यौर्ध्वदेहिककर्ता विभीषणादन्यो न कोऽप्यस्ति। पुत्रादयः परिकरास्सर्वेऽपि प्रागेव हि पञ्चतामगुः। विभीषणेनैव तत्कर्तव्यमापतितम्। विभीषणस्तु महापापिनोऽस्य नाहं कुर्यां चरमक्रियामिति बद्धमुष्टिरवतिष्ठते। तदात्वे तं प्रति रामः प्राह—* मरणान्तानि वैराणि निर्वृत्तं नः प्रयोजनम्। क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव ॥ * इति। संस्कृतभाषापरिचयशालिनस्सर्वेऽपि प्राज्ञाः प्रायः श्रीरामायणप्रवचनपरायणा भवन्ति खलु जगति। तादृशा अन्तर्वाणयः पद्यस्यास्य कीदृशमर्थमुपवर्णयन्तीति चेदित्थम्; लोके तस्यतस्य जनस्य तेषुतेषु जनेषु उपाधिवशाज्जायमानं वैरं मरणपर्यन्तमेव ननु। मृते जने वैरस्य तस्यानुवर्तनमनितरामसमञ्जसम्। अस्माकं रावणे जातं वैरं मरणावधिकमेव भवितुं युक्तम्। प्राप्तमरणेऽप्यस्मिन् रावणे अद्यापि वैरवहनमस्माकं नैवोचितम्। [निर्वृत्तं नः प्रयोजनम्] एतस्य पापिनो दशवदनस्य प्राणैर्वियोजनम् सीतायाः स्वायत्तीकरणं चास्माकमिमतं प्रयोजनमासीत्; तत्तु सुसम्पन्नं नः सम्प्रति। अथ चाप्येतस्मिन् रावणे वैरवहनमनावश्यकमेव खलु विभीषण! मात्सर्यानुवृत्त्यैव खलु भवान् चरमकृत्यमस्य नानुतिष्ठेयमिति कथयति। नैव साम्प्रतमेतत्। अस्थाने वैरं विसृज्य कर्तव्यमौर्ध्वदेहिकं कुरु तावद्विभीषण! इति राघवः कथयतीति व्याचक्षते प्रायः पौराणिकाः प्रतोलिकासु। संस्कृतभाषाविदुषां सर्वेषामपि मनसि श्लोकस्यास्य भाव एवमेव प्रति-

भायात्। सर्वथाऽयमाकूतमिदं व्याख्यानं श्रीरामचन्द्रहृदयविप्रतीप चेत्यभिसंदधानाः पूर्वाचार्याः [आद्यलोकाचार्याः नम्पिळ्ळै महागुरवः] प्रकृतदशकव्याख्यानावतारिकायां पारमार्थिक परमधुरं चार्थमनुजगृहुः। स चैवम्।

अतीते काले रावण एव राघवे वैमुख्यवहत्; न राघवो रावणे लेशतोऽपि वैराशाली विरेजे। * आनयैनं हरिश्रेष्ठ! दत्तमस्याभयं मया। विभीषणो वा सुग्रीव! यदि वा रावणः स्वयम्॥ * इति कृतवरेण कथनेन रावणे प्रेमभरं प्रख्यापितवतो राघवस्य हृदयमनुसृत्य व्याख्यातृभिर्व्याख्येयः। अयि विभीषण! रावणस्यास्य जीवतस्तत एव कतिपयानुपकारान् कर्तुमहमुत्कण्ठित आसम्; सोऽयं तदवकाशमप्रदाय भूयांसि वैरकार्याणि विरचय्य गतः। महर्षिषु भूशमपचरितवान्; व्यथयत्वैदेहीम्; प्राणनिर्विशेषं भगवन्तं जटायुं हिनस्ति स्म। एवंविधानि वैरकार्याण्यसौ मरणपर्यन्तमेव हि कर्तुं प्राभवत्; इत परमप्येवं कर्तुं न खलु जनयिता-इत्येतन्नाभिप्रायकं मरणान्तानि वैराणीत्येतत्। वैराणि—वैरकार्याणीति यावत। अन्यथा हि बहुवचनस्वारस्यं न स्यात्। अथ निर्वृत्तं नः प्रयोजन मिति वाक्यमेवात्र श्लोके जीवितमर्म्म्। यस्यैवार्थस्तत्त्व यथावदत्र न्वेष्यते। * न यहं जीवेन जया तो त सीते। सलक्ष्मणाम् * इति, * त्वयि किञ्चित्समापन्ने किं कार्यं सीतया मम * इति च प्रोचुषो राघवस्य हृदा सीतालाभो न प्रयोजनं भवितुमर्हति; रावणवधोऽपि तथेति पुनरुक्तम्। अथ आचार्याभिमतोऽत्रायमर्थः। रावणविषयेऽस्मच्चिकीर्षितानामुपकाराणाम् अप्रतिषेधमात्रं प्रतीक्षितमासीत्; तत्तु प्रयोजनं नैतावता कालेन निर्वृत्तम्; संप्रति तु निर्वृत्तम्—इति। विवृणुमश्चैतत्। भगवान् हि चेतनानां हितान्येव विधातुं बद्धदीक्षः। स्वविधित्सितानि हितानि निर्हेतुकमेव विधातुं प्रभवन्नप्येषः * सर्वज्ञोऽपि हि विश्वेशः सदा कारुणिकोऽपि सन्। संसारतन्त्रवाहित्वाद्रक्ष्यापेक्षां प्रतीक्षते॥ * इति शास्त्रोक्तरीत्या चेतनसकाशात्किञ्चिदपेक्षत इति प्रतिभाति। तथा भगवताऽपेक्ष्यमाणं वस्तु किमिति चेत्, न तद्वयं निष्कृष्य वक्तुं निपुणास्मः। कर्मज्ञानभक्तियोगादिषु यत्किञ्चित्प्रतीक्षतापि; अप्रतिषेधमात्रं प्रतीक्षितापि। भगवत्कृपाप्रवाहस्य अस्मासु यथा नाम प्रसरो न स्यात्तथा वयं स्वच्छन्दचारिणो भवाम इति यत् तदेव प्रतिषेधः। तादृशप्रतिषेधविरहम् अनुमतिरूपं च मन्यते भगवान् * अप्रतिषिद्धमनुमतं भवति * इति न्यायतः। तथाविधमप्रतिषेधं रावणस्य जीवितकाले मनागप्यलभमानः मरणानन्तरमेव तं लभमानश्च राघवः एतावन्मात्रमेव परमप्रयोजनं मन्वानः * निर्वृत्तं नः प्रयोजनम् * इति प्राहेति। एतावता किमुक्तं भवति? श्रीराघवस्य विभीषणे जातः प्रेमभरस्तदनुबन्धिनि रावणेऽपि प्रासर्पदिति। एव हि स्वभावो भगवतः। एवंविधः प्रेमप्रवाहः श्रीवकुळाकोपमुनीन्द्रे उद्वेलमुज्जृम्भत इति नात्र मात्रयाऽपि विस्मयः।

केशवादिद्वादशनामसंघटनयाऽवतारितमिदं दशकमिति विशेषः। अत एव दशकमिदं फलकीर्तनगाथया सह त्रयोदशगाथात्मकमवतीर्णम्॥ .... ... .... (*)

**दूसरे शतक के सातवें दशक की अवतारिका**—पिछले दशक की सातवीं गाथा में आळ्वार ने इस अर्थका संक्षिप्त अनुसंधान किया कि भगवान का अनुग्रह केवल उनके (आळ्वार के) प्रति नहीं, किंतु उनके संबंधिसंबंधियों तक बहने लगा। परंतु इस संक्षिप्त अनुसंधान से आळ्वार को तृप्ति न हुई। अतः अब आप पूरे एक दशक से उस अनुग्रह का सविस्तर वर्णन करना चाहते हुए प्रकृत दशक गा रहे है। सामान्य जन इस विषय की शका करते हैं कि, क्या साक्षात् भगवान से भक्ति करनेवाले लोग अवश्य ही

उनके अनुग्रह के पात्र होंगे, या कभी कभी नहीं भी होने होंगे? अर्थात् क्या भगवान अपने भक्त पर निश्चय ही सर्वदा कृपा करेंगे, अथवा कदाचित् करेंगे और कदाचित् नहीं भी करेंगे? फिर ऐसे जन इस बात पर कैसे विश्वास कर सकते हैं कि परंपरा से भगवान से भक्ति करनेवाले (माने भगवद्भक्त, उनके भक्त इत्यादियों से भक्ति करनेवाले) जन निश्चय ही भगवान का अनुग्रह पायेंगे? परंतु शास्त्र पर विश्वास करनेवाले जन इस विषय में कभी शंका नहीं कर सकते, क्योंकि शास्त्रों का यह स्पष्ट सिद्धांत है कि भगवान अपने भक्तभक्तों पर अवश्य ही अनुग्रह करेंगे। हरिवंश में घंटाकर्ण नामक एक पिशाच की कथा इस प्रकार उपवर्णित है—घंटाकर्ण आदि से ही भगवान का द्वेषी था। परंतु एक समय की बात है कि किसी कारण से उसका द्वेष शांत हुआ और वह भगवद्भक्त बन गया। उस पर बहुत प्रसन्न होकर भगवान ने उसे मुक्ति देना चाहा। परंतु उसने अपने भाई मणिकर्ण के लिए भी मोक्ष माँगा। मणिकर्ण तो बड़ा पापी और भगवान का द्वेषी था। यह जानते हुए भगवान ने पूछा कि, "क्या तुम्हारा वह भाई मुझसे प्रेम करता है?" घंटाकर्ण ने कहा "न"। फिर भगवान ने पूछा, "अस्तु। क्या वह तुमसे प्रेम करता है?" घंटाकर्ण ने उत्तर दिया कि, "हाय! वह मुझसे भी बहुत द्वेष करता है।" तब भगवान ने फिर प्रश्न किया कि, "मुझसे और अपने से द्वेष करनेवाले उसके लिए तुम क्यों मुक्ति माँग रहे हो?" घंटाकर्ण ने यह उत्तर दिया, "प्रभो! आपका कहना ठीक है। परंतु उससे मैं बहुत प्रेम करता हूँ। अत एव उसे मोक्ष माँग रहा हूँ।" यह सुनकर भगवान ने बड़ी प्रसन्नता से उस मणिकर्ण को भी मोक्ष का प्रदान किया। ऐसे और भी अनेक इतिहास मिलते हैं। स्वयं भगवान का यह वचन भी है—मम मद्भक्तभक्तेषु प्रीतिरभ्यधिका भवेत् (अर्थात् मैं अपने भक्तों की अपेक्षा भक्तभक्तों से अधिक प्रेम करता हूँ)। यहाँ पर भक्त शब्द से प्रेम करनेवाला और दूसरों के प्रेमका विषय व्यक्ति, इन दोनों को समझना चाहिए। एवं "मम सप्त च सप्त च", "दशपूर्वान् दशावरान् आत्मानं च एकविंशतिं पुनाति" इत्यादि भी शास्त्रवचन प्रसिद्ध हैं। इनका यह भाव है—किसी महाभागवत के संबंध से उसके आगे पीछे की दस दस पीढ़ियाँ, और वह स्वयं एक, इस प्रकार कुल इक्कीस पीढ़ियों का उद्धार होगा। सात, सात, सात कहने से भी इन्हीं इक्कीसों को समझना चाहिए। तथा च यह अर्थ अनेक शास्त्रों के आधार से निश्चित बताया गया।

श्रीकलिवैरि स्वामीजी ने अपनी छत्तीसहजार टीका में प्रकृत अर्थ को वाचकों के मन में ठीक ठीक बिठाने के लिए, इस प्रकरण में श्री रामायण के एक पद्य का बड़ा रोचक विवरण किया है। रावण का संहार होने के बाद उसके परिवार में उसकी उत्तरक्रिया करनेवाला, एक मात्र विभीषण के सिवाय दूसरा कोई नहीं रहा। परंतु विभीषण उसके साथ अपना संबंध तोड डाल दिया था। अतः उसने स्पष्ट शब्दों से कह दिया कि मैं इस महापापी को संस्कार कर उससे फिर अपना संबंध स्थापित करना नहीं चाहता। तब उसे बहुत समझाते हुए श्रीरामचंद्रजी ने कहा—"मरणान्तानि वैराणि निवृत्तं नः प्रयोजनम्। क्रियतामस्य संस्कारः ममाप्येष यथा तव॥" प्रायः संस्कृत साहित्य के सभी विद्वान अपने प्रवचनों में इस पद्यका यह भावार्थ बताते हैं—[मरणान्तानि वैराणि]—हम किसी कारणवशात् जब किसी व्यक्ति से द्वेष करते हैं, तब वह द्वेष उस व्यक्ति के मरणपर्यंत ही रहेगा, न तु उसके मरने के बाद भी। चूँकि मृतव्यक्ति से द्वेष

करना व्यर्थ और अनुचित है। तथाच हाल में हमें मृत रावण से द्वेष करना ठीक नहीं। [निर्वृत्त नः प्रयोजनम्]—हमारा लक्ष्य इतना ही था कि रावण को मारना और सीता को प्राप्त करना; अब ये दोनों पूर्ण हो गये। फिर भी रावण से द्वेष चाह रखना अनुचित है। तुम यह द्वेष छोड दो। द्वेष से ही तुम अब उसे संस्कार करना नहीं चाह रहे हो। यह सर्वथा अनुचित है। उत्तरार्धका यह भाव है कि अतः तुम उसका संस्कार करो; तुम्हारा बंधु होने से अब वह मेरा भी बंधु हो गया।

श्रीरामायण का प्रवचन आदि करनेवाले संस्कृत साहित्य के सभी विद्वान उक्त श्लोक का यही अर्थ बतलाते हैं। परंतु यह कुछ विरस और मुख्यतया श्री रामचंद्रजी के स्वभाव से विरुद्ध होता है। अतः इसे छोड कर हमारे पूर्वाचार्य, श्रीनंपिळै स्वामीजी (श्री कलिवैरि स्वामीजी) अपने सहस्रगीतिव्याख्यान में दूसरा ही बडा रोचक अर्थ बतलाते हैं। तथाहि—पूर्वकाल में, माने रावण के जीवित समय में, वही श्रीरामचंद्रजी से द्वेष करता था; वे तो उससे सर्वथा द्वेष नहीं करते थे। विभीषण शरणागति प्रकरण का यह सुंदर पद्य ही इस विषय का प्रबल प्रमाण हो सकता है—आनयैनं हरिश्रेष्ठ! दत्तमस्याभयं मया। विभीषणो वा सुग्रीव! यदि वा रावणस्स्वयम्॥ यह भाव है—जब श्रीरामचंद्रजी की गोष्ठी में विभीषण का स्वीकार करना, या नहीं, इस विचार की लंबी चर्चा चली, तब उसके अंत में श्री रामचंद्रजी ने उसका स्वीकार करने का अपना दृढसंकल्प बताकर विरोध करनेवाले सुग्रीवजी को ही यह आज्ञा दी कि—"हे कपिराज सुग्रीव! मैंने इस शरणागत व्यक्ति को तभी अभय दे दिया; अतः तुम ही जा और यदि कदाचित् वह रावण ही सिद्ध हो, तो भी निश्चित होकर उसे यहा ले आओ।" इसका गूढ अभिप्राय यह है कि श्री रामचंद्रजी अपने मन में यही आशा कर बैठे थे कि आगत व्यक्ति कदाचित् गुप्तरूप से आया हुआ रावण ही होगा, और यदि वास्तव में ऐसा ही होता, तो बहुत अच्छा होगा। इससे यह अर्थ स्पष्ट होता है कि श्रीरामचंद्रजी रावण से किंचिन्मात्र का भी द्वेष नहीं करते थे; उलटे उसके हितेच्छु थे। अतः हाल में विभीषण को उसका संस्कार करने की प्रेरणा देनेवाले उनका अभिप्राय कुछ इस प्रकार का था कि, "मैंने इस रावण की कुछ भलाई करना चाहा; परंतु इस दुष्ट ने मुझे ऐसा करने का अवकाश ही नहीं दिया; अनेक वैरकार्य करते हुए मुझे रोक दिया। तथाहि—मेरे भक्त महर्षियों को इसने बहुत त्रास दिया; सीताजी को विश्लेषदुःख दिया; मेरे प्राणप्रिय जटायु का वध किया, इत्यादि। परंतु यह, अपने जीवित समय ही ऐसे अनेकविध वैरकार्य कर सका; अब मरने के बाद यह क्या कर सकेगा? कुछ नहीं। अतः इस समय हम अपनी इच्छा के अनुसार इसका कुछ कल्याण कर सकेंगे।" तथा च प्रकृत पद्य का यह तात्पर्यार्थ निकला—[मरणान्तानि वैराणि]—वैरशब्द पर बहुवचन लगाया गया है; अतः इस शब्द से वैरकार्य, पूर्वोक्त नानाप्रकार के अपचारों को समझना चाहिए। तथा च रावण अपनी मृत्युतक ही वैरकार्य करता था; अब तो कुछ नहीं कर सकता। [निर्वृत्त न प्रयोजनम्] श्रीरामचंद्रजी के अभिप्राय से रावण-वध अथवा सीताप्राप्ति कोई वस्तु ही नहीं थी; किंतु उनकी यही इच्छा थी कि रावण का भी कुछ कल्याण हो। परंतु मूर्ख रावण ने प्रभु-कृपा को अपने पास आने नहीं दिया; किंतु यथाशक्ति उसे रोक दिया। अब तो मृत होने पर, वह किसी प्रकार भगवान को रोक नहीं सकेगा। अत अभी हमारा इष्ट पूर्ण हुआ; अर्थात् हमे

रावण को कल्याण करने का अवकाश अब मिल गया। मूलश्लोकस्थ 'प्रयोजन' शब्द का यह अर्थ श्रीरामचद्रजी का हृदयानुसारी हो सकता है, न तु सीतालाभ अथवा रावणवध। चूंकि एक समय रावण के साथ द्वद्वयुद्ध करके अपने पास लौटनेवाले सुग्रीव को देखकर उन्होंने कहा था, "त्वयि किंचित् समापन्ने किं कार्यं सीतया मम" इत्यादि। (अर्थात्, "हे सुग्रीव रावण से अकेले युद्ध करते हुए तुमने बहुत अनुचित काम किया। तुम्हें ऐसा नहीं करना था। क्योंकि यदि अकस्मात् रावण के द्वारा तुम्हारा कोई अपमान होता, तो फिर मुझे सीतालाभ से क्या प्रयोजन होता?" इत्यादि।) और एक समय आपने स्वयं सीताजी से ही कहा कि "अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणाम्" (हे सीते! मैं समय आने पर अपने प्राण, अथवा प्राणप्यारी तुम्हें, अथवा तुमसे भी प्रिय लक्ष्मण को भी छोड दूं, न तु भक्तरक्षणप्रतिज्ञा को।) इत्यादि। अतः सुहृद समझ लेना चाहिए कि सीतालाभ के लिए यह रामायुद्ध का नाटक नहीं रचा गया। अर्थात् रावणवध अथवा सीताप्राप्ति को श्री रामचद्रजी का अपेक्षित 'प्रयोजन' बताना अनुचित सिद्ध हुआ। किंतु रावण को भी कल्याणभागी बनाना ही वास्तव में उनका 'प्रयोजन' था, जो अभी सिद्ध हुआ। यह अर्थ शास्त्रों में तत्र तत्र उपवर्णित है कि भगवान सर्वदा चेतना का उद्धार करने की राह देख रहे हैं। यद्यपि आप सर्वशक्त है, और अन्य किसी चेतना को, अथवा एक साथ समारब्धित सभी चेतनों को ज्ञान भक्ति इत्यादि देकर, उनका उद्धार कर सकते हैं। परतु ऐसा करने पर सारे ससार को ही एक दम उखाड देना पडता है और मोक्षप्राप्ति के लिए नानाविध उपायानुष्ठान का वर्णन करनेवाले सभी शास्त्र व्यर्थ हो जाते हैं। इस आपत्ति से बचने के लिए भगवान चेतन की ओर से भी किसी विशेषता की प्रतीक्षा कर, उसके पाने पर ही उस चेतन की रक्षा करते हैं। इस विशेषता के बारे मे हम इतना ही जान सकते है कि यह सब के लिए एकरूप नहीं होती। कदाचित् यह वस्तु सदाचार, ज्ञान, प्रेम इत्यादि होगा, और कदाचित् आभिमुख्य अथवा अद्वेष मात्र। आभिमुख्य माने भगवान का अभिमुख होना, अर्थात् भगवान से रक्षा पाने को तैयार होना। अद्वेष माने भगवान से द्वेष नहीं करना, अर्थात् यदि कदाचित् भगवान की कृपा मिलनेवाली हो, तो उसे नहीं रोकना। कोई आश्चर्यसे पूछेगा भी कि 'क्या कोई भी मानव भगवत्कृपा को रोकेगा भी?' परतु वास्तव में ऐसा ही होता है। यह तो स्पष्ट है कि भगवान के अस्तित्व का ही इनकार करनेवाले लोग उनकी कृपा का स्वागत नहीं करते। आस्तिकों में भी बहुत से लोगों की यह भावना रहती है कि भगवत्कृपानामक अनमोल वस्तु बिना मूल्य नहीं मिलेगी, उसे पाने के लिए हमें बहुत प्रयत्न करना पडता है। इस भावना मे मग्नमानस लोग, यदि अकस्मात् भगवत्कृपा अपने सामने खडी भी हो, तो उसे पहचान नहीं सकते, और अत एव उसकी उपेक्षा कर डालते। और कितने लोग अपने स्वप्रयत्न पर इतना भरोसा रखते है कि वे भगवान से मुफ्त में कृपा पाना अपने गौरवका नाशक समझते हैं। तथा च ऐसे नाना प्रकारो से लोग अपनी इच्छा के अनुगुणतया नानाविध काम करते हुए अपने विषय में प्रवृत्त होना चाहनेवाली भगवत्कृपा को रोक देते है। अत यदि कोई भाग्यवान इस प्रकार भगवत्कृपा रोकने का प्रयत्न न करें, तो भगवान समझते हैं कि यह तो मेरी कृपा का प्रतीक्षी है। कहावत है कि अप्रतिषेध अनुमति का सूचक है। तथाच हाल में, रावण की ओरसे, उसके जीवितसमय

भगवतः पादारविन्दस्य स्वशिरोभूषणभावमभ्यर्थयतेस्म प्रथमगाथायाम्; इह ज्ञानपाणिप्रदानं प्रार्थयते । नन्विदं नेदानीं प्रार्थनीयतयाऽवतिष्ठते; सहस्रगीत्यामस्यामुपक्रमगाथायामनुसंहितं हि भक्तिरूपापन्नं ज्ञानं प्रददौ स्वस्मै भगवानिति । सत्यम् । नैतदपूर्वप्रार्थनम् । दत्तस्य ज्ञानस्य प्राकृतमण्डलवासेन क्षतिस्संभवितेति मत्वा तस्य नित्यानुवृत्तिरूपोऽनपायः प्रार्थ्यत इति विभाव्यम् । * ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते * इत्येषा गीतासूक्तिः स्मार्यते स्वप्रार्थनामुखेनेति ध्येयम् । **नीलमाणिक्यनिभशुभविग्रहविशिष्टेति** सम्बोधनबलात् दिव्यमङ्गलविग्रहशोभातिशयविवशचेतस्कतया 'लब्धमिदम् अलब्धमिदम्' इति विवेचनकौशलविरहेण प्रार्थयत इत्यप्याहुराचार्याः ।

**ज्ञानपाणिं प्रयच्छेत्यत्र** व्याख्यारत्नसूक्तिरेषा—श्रीगोविन्दभट्टारकाय दाशरथिगुरुणा प्रोक्त स्मर्तव्यमिति । तदेवम् । मुदलियाण्डानभिधे श्रीदाशरथिस्वामिनि श्रीयादवाद्रिनिवासरसिके सति तच्छिष्यवर्गेज कोऽपि श्रीवैष्णवस्ततः श्रीरङ्गमभ्येत्य श्रीगोविन्द [एम्बार] भट्टारकसकाशे किंकुर्वाण आसीत्; कदाचित्कतिपयेषु श्रीवैष्णवेषु पञ्चसंस्कारप्रेप्सुषु सत्सु स एव श्रीवैष्णव स्वात्मानमपि संस्कर्तुमार्थयत । 'विलक्षणसम्बन्धः कोऽप्यस्ति वा भवत' इति पृष्टवन्तमाचार्यं प्रत्यूचे स. 'तत्र भवता सम्बन्ध एव सम्बन्ध' इति । अथ सोऽयमपि संस्कृतोऽभूदपरैस्सह । ततोऽन्तरङ्गकैङ्कर्याणि चैव कुर्वन्नासीत् । गच्छति काले यादवाद्रितः प्रत्यावृत्ते दाशरथिस्वामी । प्रस्तुतस्स एव शिष्यस्तदात्वे तत्सविधमुपेत्य तत्रैव कैङ्कर्याणि कुर्वाण आसीत् । विचार्यमाणे दाशरथिस्वामिना लब्धितसंस्कारस्य पुत्रोऽयमिति परिज्ञातमासीद्गोविन्दार्येण । ततश्च सतापस्समजनि स्वान्ते । स च एव दाशरथिस्वामिसकाशमुपलभ्य प्रणम्य क्षमामार्थयत गोविन्दार्यः. प्रमादिकोऽयमपराध इति विज्ञाप्य । क्षामणनिदानमवजग्मिवान् दाशरथिस्वामी प्रतिबभाषे—हन्त ! भोः किमपचरितम्? कूपे निपतितस्योद्धरणाय हस्तप्रदानं यदि द्वाभ्यां क्रियेत, तर्हि हस्तप्रदातोस्सौकर्यममितम्, उद्दिधीर्षोरपि धैर्यातिशयः खलु । संसारकूपे निपतितस्य जनस्य मया सह श्रीमान् श्रीमता साकमहमपि च हस्तप्रदाननिरतौ भवेव यदि सौकर्यधैर्ययोरतिशयः किं ननु हृदयंगमो न भवतीति । इतिहासेनानेन किमवगतं भवति? * साक्षान्नारायणो देवः कृत्वा मर्त्यमयीं तनूम् । मग्नानुद्धरते लोकान् कारुण्याच्छास्त्रपाणिना ॥ * इति प्रमाणप्रसिद्धपाणिप्रदानमेवात्र प्रार्थ्यत इति ॥ ... (२)

**—* दूसरी गाथा—ईंदे यानुनै कोळ्वदे ञ्जानुम् *—**

**(हिंदी.) हे नीलमाणिक्य के सदृश सुंदर विग्रहवाले प्रभो! मैं आपसे यह एक प्रार्थना करता हूं कि, आप मुझे ज्ञानरूपी हस्तावलंबन दीजिए, जिससे मैं दुर्लभ आपका श्रीपादारविंद प्राप्त कर सकूं; थोडा भी विलंब मत कीजिए ।**

पूर्वगाथा में आळ्वार से अपने सिर पर भगवान के श्रीपादों को स्थापित करने की प्रार्थना की गयी; इस गाथा में ज्ञानहस्तप्रदान मांगा जा रहा है । यद्यपि यहां पर प्रार्थनीय ज्ञान, आळ्वार को सहस्रगीति के प्रारंभ में ही मिल चुका था; अत एव आपने पहली गाथा में विनती की कि भगवान ने मुझे भक्तिरूप ज्ञान दिया । तथापि आळ्वार को यह भय है कि संसार में रहने के कारण कदाचित् यह ज्ञान मंद हो जायगा; अतः ऐसा न हो, किंतु यह सर्वदा प्रकाशमान ही रहे; इस लिए यह प्रार्थना की

जा रही है। आचार्यों का यह भी कहना है कि नीलमाणिक्यसदृशसुंदरविग्रह को दर्शन करने से आळ्वार संभ्रांत होकर यह भूल गये कि मुझे क्या मिला है और क्या नहीं मिला; अतः भूल से यह प्रार्थना की जा रही है।

ज्ञानहस्तप्रदान के विषय में व्याख्याकर श्री गोविंद व श्री दाशरथि स्वामीजियों के संवाद की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट करते हैं। यह ऐतिह्य है—एक समय, जब कि श्री दाशरथि (मुदलियाण्डान्) स्वामीजी श्रीपादवाद्रि में रहा करते थे, तब उनके शिष्यवंश का कोई एक महात्मा श्रीरंग में श्री गोविंद स्वामीजी के यहां आकर उनकी सेवा करता रहा। एक दिन उनके यहां कितने ही लोगों को समाश्रयण (पंचसंस्कार) होता था। तब उक्त महात्मा ने अपने को भी शंखचक्र देने की प्रार्थना की। श्री गोविंद स्वामीजी ने पूछा कि कौनसे आचार्य के साथ तुम्हारा संबंध है? उसने उत्तर दिया कि आपके साथ का संबंध ही संबंध है। बस। उसे शंखचक्र मिल गये और वह बडी प्रसन्नता से आचार्यसेवा करता रह गया। कुछ दिनों के बाद श्रीपादवाद्रि से श्री दाशरथि स्वामीजी श्रीरंगजी पधार गये। यह जानकर वह महात्मा अपने परंपरागत आचार्य उन श्री दाशरथिस्वामीजी की ही सेवा करने में निरत हुआ। क्रमशः श्री गोविंद स्वामीजी को इस बात की खबर मिली। उन्होंने सोचा, "दूसरों के शिष्य को शकचक्र देकर अपना शिष्य बनाना शिष्टाचार के विरुद्ध होने से अपराध है।" यों सोच उन्होंने श्री दाशरथि स्वामीजी के पास पधार कर उनसे विनती की कि, "अज्ञान से मैंने आपके विषय में यह अपराध कर दिया;- इस लिए आपसे क्षमा मांगता हूं।" तब श्री दाशरथि स्वामीजी ने सारा वृत्तांत समक्ष कर यह अत्यद्भुत प्रत्युत्तर दिया, "इसमें अपराध कौनसा है? कुँए मे पडे हुए मानव का उद्धार करने के लिए यदि कोई एक जन अपना पाणिप्रदान करें, तो उतने में यदि दूसरा भी कोई वहां आकर अपना सहयोग दें, तो उससे खींचनेवाले का बोझा हलका होता है, और कुँए में पडे रहनेवाले के मन में भी धैर्य दृढ होता है कि अवश्य ही मेरा उद्धार होगा। फिर इसमें क्षमा करने को क्या रखा है? आप निश्चित रहिए।" इस बात का भाव तो स्पष्ट है। संसार कूप में पडे रहनेवाले अज्ञ संसारीजन का उद्धार करना चाहते हुए आचार्य, इस प्रकार ज्ञानप्रदान करते हैं कि मानों ज्ञानरूपी अपने हाथ से उसे पकड कर ऊपर खींचते होंगे। इस काम में यदि दो आचार्य एक साथ प्रयत्न करें, उसमें कोई आपत्ति नहीं होगी, परंतु उल्टा लाभ ही है; क्योंकि उससे आचार्यों का कष्ट कम होता और शिष्य के मन में अधिक धैर्य भी उत्पन्न होता है। संस्कृतशास्त्रों में भी तत्र तत्र ज्ञानप्रदान को हस्तप्रदान कहने में आया है; यथा "साक्षान्नारायणो" इत्यादि पद्य में; जिसका यह तात्पर्य होता है—साक्षात् श्रीमन्नारायण ही आचार्य की भूमिका लेकर संसार में डूबे हुए चेतनों का ज्ञानरूप हस्त का प्रदान कर उद्धार करते हैं ॥ (२)

(गाथा.) शेय्येल् तीविनैयेन्‌ड्ड अरुळ् शेय्युम् * एन् कैयार् शक्कर क्कण्णपिराने *
ऐयार् कण्ठ मडैयिंकलुम् * निन्कळल् एय्यादेच अरुळ् शेय्येनक्के ॥ ३ ॥

मास्म कार्षीर्दुश्चर्यामिति प्रोच्य मयि प्रकाशितपरमकारुण्य भोः करतलोदञ्चित-हेतिराज श्रीकृष्णभगवन्! कफेन कण्ठावरोधे जातेऽपि असंकोचं श्रीमत्पादारविन्द-संकीर्तनौपयिकमनुग्रहं मे कलय ॥

जितन्तेस्तोत्रे * दुर्गतावपि जातायां त्वद्गतो मे मनोरथः । यदि नाशं न विन्देत तावताऽस्मि कृती सदा ॥ * इति श्लोकं स्मारयितुमलमेषा गाथा । * प्राणप्रयाणसमये कफवातपित्तैः कण्ठावरोधनविधौ स्मरणं कुतस्ते ? * इति मुकुन्दमाला; तदतिशायिनी प्रार्थना गाथायामस्याम्—कफेन कण्ठावरोधे जातेऽपि संकीर्तनं मम भूयादक्षय्यमिति ॥ भगवतो हेतिराजाश्रितकरतलत्वमवेक्षमाणो मुनिवरः स्वकीयमुल्लेखं प्रकाशयति मास र्यीदुश्चर्यामित्यादिना । दुश्चर्यानिरतान् चक्रधारया विदारयेयमिति वक्तीव चक्रपाणिर्भगवान् ॥ .... (३)

—* तीसरी गाथा—शेय्येल् तीविनैयेन्नु अरुळ्शेय्युम् *—

(हिंदी.) यह उपदेश देते हुए कि कुकर्म मत किया करो, मुझ पर बहुत कृपा करनेवाले हे चक्रहस्त श्री कृष्ण भगवन् ! यह अनुग्रह कीजिए, जिससे मैं कफ के कारण कंठ के रुक जाने पर भी बगर संकोच आपके श्रीपादों की स्तुति कर सकूंगा ॥

जितंते स्तोत्र के "दुर्गतावपि" इत्यादि पद्य में यह प्रार्थना की गयी है कि, "हे प्रभो ! मेरी चाहे जैसी दुरवस्था हो; उसकी चिंता नहीं; परंतु सर्वदा आपके विषय की ही इच्छा यदि स्थिर रह जायँ, तो मैं कृतार्थ हो जाऊंगा ।" मुकुंदमाला स्तोत्र में "प्राण प्रयाण समये" इत्यादि पद्य के द्वारा यह प्रार्थना की गयी है कि, हे प्रभो ! शरीर छूटने के समय कंठ तो कफ से बंद होगा, और फलतया आपका स्मरण करना अशक्य बन जायगा इत्यादि । प्रकृत गाथा में आळ्वार इनसे भी विलक्षण यह प्रार्थना कर रहे हैं कि कुछ भी हो, मुझे सर्वदा आपकी अखंड स्तुति ही बनी रहे ।" भगवान को [चक्रहस्त] संबोधित करनेवाले आळ्वार का यह भाव है कि आप संसारियों को यह चेतावनी दे रहे हैं कि, "सावधान रहो, और दुर्मार्ग छोड़ कर सन्मार्ग में ही चलो । अन्यथा यह चक्रायुध तुम्हें दंड देगा ।" (३)

(गाथा.) एनक्के याट्चेय् एक्कालत्तु मेन्नु * एन् मनक्के वन्दु इडैवीडिन्रि मन्नि *
तनक्केयाह एनैक्कोळ्ळु मीदे * एनक्के कण्णनै यान्कोळ् शिरप्पे ॥ ४ ॥

भगवतस्सविधे मया प्रार्थ्यमानः श्रेष्ठतमः पुरुषार्थो तन्वेष एव । सर्वेष्वपि च कालेषु ममैव वरिवस्यां विधेहीति प्रोच्य ममैव मनसि संनिधाय निरन्तरस्थितिमप्यासाद्य सर्वथा पारार्थ्यैकवेषं मां कुरुष्वेति ॥

दशकस्यास्यावतारिकाविस्तर इमामेव गाथां लक्ष्यीकृत्येति स्मर्तव्यम् । तमिमं परमपुरुषार्थं प्रार्थयितुमेव प्रधानमध्यवसायं हृदि बिभ्राणो मुनिवरः 'ग्रामं गच्छन् तृणं स्पृशति' इति न्यायेन अन्याः काश्चिदपि प्रार्थनाः प्राकाशयत । सर्वथा पारार्थ्यैकवेषं मां कुरुष्वेति प्रार्थनावाक्यमस्मादृशां मुखतोऽपि निर्गच्छेद्भूयः । तदनुकूलमचारणं तु नैव घटेत । केनचिच्चेतनेन पुंसा स्वीकृतमचिद्वस्तु कीदृगवतिष्ठत इति पश्येम; तत् स्वयं न किञ्चिदीहते; स्वरक्षणे स्वान्वयं च न बिभर्ति; मनागपि स्वविनियोगकाले खेदं मोदं वा नेषदपि धत्ते । स्वरूपयाथात्म्यवित् किमेकोऽपि वा पुरुष एवंविधवृत्तिको लभ्येत? शास्त्रार्थानां ज्ञातत्वेन चारितार्थ्यम् अनुष्ठितत्वेन चारितार्थ्यमिति द्वितयमस्ति खलु; विषयेऽस्मिन् ज्ञातत्वेन चारितार्थ्यतोऽन्यत्र किमपि सेद्धुमलमिति किं विस्तरेण ? ॥ .... .... .... .... (४)

—* चौथी गाथा—एनके याट्चेय् एकालचमेन्नु *—

(हिंदी.) भगवान के पास मेरा माँगा जानेवाला अति श्रेष्ठ पुरुषार्थ यही है कि, यों कहते हुए कि, "तुम सर्वदा मेरी ही सेवा करो," मेरे मन में विराज कर और वहीं स्थिरप्रतिष्ठित होकर, मुझे सर्वथा अपना परतंत्र बना दीजिए ॥

इस गाथा के आधार पर ही प्रकृत दशक की अवतारिका में एक विशेष अर्थका सविस्तर वर्णन किया गया। पिछली तीन गाथाओं में आळ्वारने जो प्रार्थनाएँ कीं, ये कोई मुख्य नहीं; परंतु प्रकृत गाथास्थ प्रार्थना—कि [मुझे सर्वथा अपना परतंत्र बना दीजिए] यही सारतम है। कदाचित् हमारे मुख से भी यह प्रार्थना-वचन निकलता होगा; परंतु तदनुसार आचरण करना सर्वथा अशक्य-सा है। यहां पर अचेतन की भांति परतंत्रता माँगी जाती है। इसका क्या भाव है? अचेतन वस्तु की कोई इच्छा ही नहीं होती; अतः वह अपने कल्याण होने की चिंता तक नहीं करती; दूर रही उस दिशामें कोई प्रयत्न करनेकी बात। और जब मालिक अपने किसी काम में उसका उपयोग करेगा, तब उस वस्तु को किसी प्रकार का आनंद अथवा क्लेश उत्पन्न नहीं होगा। अब आळ्वार यही माँग रहे हैं कि ऐसा अनुग्रह कीजिए कि मैं भी इसी प्रकार सर्वथा स्वार्थ के बिना आपके निजी काम में ही उपयुक्त हो जाऊं। इस अर्थको ठीक समझना ही बहुत कठिन है और हमारे जैसे मानव कैसे इसका अनुष्ठान कर सकेंगे? तथापि इतना दृढ विश्वास रखना कि उक्त प्रकार अचेतन की भांति सर्वथा भगवान के परतंत्र रहना ही हमारा स्वरूप है, और यह अवस्था पहुंचने की इच्छा करना, इतने मात्र से हम भी कथंचित् अपने को कृतार्थ मान सकते हैं॥ (४)

(गाथा.) शिरप्पिल् वीडु सुवर्क्के नरकम् * इरप्पि लेय्दुह एय्दक्के * यानुम्
पिरप्पिल् पल्पिरवि प्पेरुमानै * मरप्पोन्त्रिन्नि एन्नुम् महिल्वेने ॥ ५ ॥

एतद्देहावसानसमनन्तरम् परमपुरुषार्थलक्षणमोक्षं वा प्राप्नवानि, स्वर्गभोगं वाऽवाप्नवानि, नरकगर्ते वा निपतानि; नैतेषु मे कश्चिदस्ति निर्बंधः। कर्मनिबन्धनजन्मरहितम् कृपामूलकनानाजन्मवन्तं भगवन्तं विस्मरणगन्धमन्तरेण नित्यमनुभूयासम्। अत्रैव मे सुमहान्निर्बंधः।

शास्त्रज्ञानां परमैकान्तिनां प्रार्थनासु 'माभून्मे नरकनिपेवणम्; मा च भूत्स्वर्गप्राप्तिः' इत्येवंविधाः प्रार्थना अपि प्रेक्ष्यन्ते। अत एव श्रीकूरनाथगुरुवराः * भोगा इमे विधिशिवादिपदं च किंच स्वात्मानुभूतिरिति या किल मुक्तिरुक्ता। सर्वं तदूषजलजोपमह जुपेय हस्तिगिरिनाथ! तव दास्यमहारसज्ञः॥ * इति व्यजिज्ञपन्। एवं स्थिते गाथायामस्यां 'मोक्षो वा भवतु, स्वर्गो वा नरको वा कामं भवतु' इति कथमिव कथ्यत इत्याशङ्का स्यात्। अत्रावधेयं। भगवान् यामुनार्यो जीवात्मतत्वं शोधयन् तस्य देहादिन्द्रियेभ्यो मनसः प्राणेभ्यो धियश्च व्यावृत्ततां सिद्धित्रये सुष्ठु साधितवानपि सन् स्तोत्ररत्ने * वपुरादिषु योऽपि कोऽपि वाऽसानीति कथयति। किमेतावता आचार्यवर्यस्य तस्य जीवात्मस्वरूपनिष्कर्षे मैर्घ्यविरुद्धमुवचः? सत्यं दुर्वच एव सः। तथाऽपि

वपुरादिषु योऽपि कोऽपि वाऽस्तु जीवात्मेति स्वरूपतत्त्वस्य गुणो. कोऽभिप्राय.? उपरि वक्ष्यमाणेऽर्थे न दर्शितास्याभावाय इति प्रधानमात्रनिवेदनम्। तद्देवात्रापि गाथायां प्रार्थ्यमाने वस्तुनि प्राधान्यातिशयः केवलं बोधित इति ध्येयम्॥ भगवान् जन्मरहित इति, नानाजन्मशाली च प्रोच्यते। तदिदम् • अजायमानो बहुधा विजायते • इति श्रुतिसमर्थितम्। अस्मादृशामिव कर्मनिबन्धनजन्मरहित•; अपितु • तेजसाम्यान• मायया • इच्छागृहीताभिमतोरुदेहः • इत्याद्युक्तरीत्या दयामूलकस्वेच्छामात्रप्रयुक्तिनानावतार इत्युक्तं भवति॥ (५)

## —※ पाँचवीं गाथा—शिरप्पिल्ल वीडु सुवर्गनरकम् ※—

(हिंदी.) शरीर छोडने के बाद मुझे चाहे अतिश्रेष्ठ कहलानेवाला मोक्ष मिलें अथवा स्वर्ग मिलें अथवा नरक ही मिलें; इसमें मेरा कोई निषेध नहीं। किंतु इस एक ही बात का निर्बंध है कि, कर्मनिमित्त जन्म से विरहित, तथापि कृपानिमित्त अनेक जन्म लेनेवाले भगवान का, विस्मरण किये विना, सर्वदा अनुभव कर मैं हृष्ट हो जाऊं॥

शास्त्रों के वेत्ता परमभक्तों के श्रीमुख से ऐसे प्रार्थनावचन निकलते हैं कि, "प्रभो! मुझे स्वर्गनरकों से बचाकर अपना पादारविंद पहुंचा दीजिए" इत्यादि, जैसे कि श्रीकूरेशस्वामीजी की यह विनती है "भोगा इमे" इत्यादि, जिसका यह भाव है—"हे हस्तिगिरिनाथ! मैं, इस भूतल के समस्त भोगों, ब्रह्मरुद्रादियों की पदवियों, और कैवल्य मोक्ष को भी खारा जल मान कर उनकी उपेक्षा करता हुआ आपकी सेवारूपी अमृत रस ही पीना चाहता हूं।" तथापि, अब यह शंका होगी कि, अब आल्वार कैसे इन स्वर्ग नरकों में जाने की बात कर रहे हैं? इसका सारतम समाधान यही है कि आगे की जानेवाली बात पर विशेष जोर डालकर, उसे अतिमुख्य बताने के लिए ही चमत्कारपूर्ण यह स्वर्गादि पाने की बात की जा रही है। अर्थात् आल्वार का यह भाव है कि मेरी प्रधान प्रार्थना (अथवा इच्छा) यही है कि मुझे अटूट भगवदनुभव मिलता रहें; इसके सामने स्वर्गनरकादियों की चिंता उत्पन्न होती ही नहीं। इस प्रकार की बात करना कविसमयसिद्ध है। स्तोत्ररत्न में "वपुरादिषु योऽपि" इत्यादि पद्य इस विषय का सुंदर दृष्टांत होता है। तथापि—उक्त पद्य में श्रीस्वामीजी यह विनती करते हैं कि, "प्रभो! मैं इस बात की चर्चा नहीं करूंगा कि, क्या जीव शरीर, इंद्रिय, मन आदियों में कोई एक है अथवा इन सबमें भिन्न? इसके स्वभाव कैसे हैं? इत्यादि। ये सभी बातें चाहें जैसी निकल जायें, उसकी चिंता नहीं। मुख्य बात यह है कि यह आपकी संपत्ति है, अतः मैं अभी आपको इसका अर्पण कर दूंगा। इसका तात्पर्य इतना ही है कि श्रीस्वामीजी इस आत्मवस्तु के भगवदर्पण करने को ही प्रधान मानते, नकि इसके स्वरूपस्वभावों के निष्कर्ष को। चूंकि आपने ही सिद्धित्रयनामक ग्रंथ में अनेक युक्ति तथा शास्त्रवचनों के आधार से आत्मा के स्वरूपस्वभावों का विवेचनपूर्वक बडा सुंदर सिद्धांत किया है। अतः समझना चाहिए कि एक बात को मुख्य बताने के लिए दूसरी पर उदासीनता प्रकट करना एक प्रकार का शब्दचमत्कार है॥

भगवान को जन्मविरहित और अनेक जन्मवाले कहना वेदादि शास्त्रों के अनुगुण है। वेद कहता है कि भगवान "अजायमानो बहुधा विजायते," माने जन्मशून्य होते हुए भी अनेक जन्म लेते हैं।

भी यह प्रसिद्ध वचन है—"अजोऽपि सन्नव्ययात्मा........संभवामि।" इन वचनों का यह तात्पर्य है कि भगवान चेतन की भाँति पुण्यपापरूप कर्म के परवश होकर जन्म नहीं लेते; किंतु चेतनों के उद्धार के लिए कृपापरवश होकर अनेक जन्म लेते हैं॥ .... .... .... (५)

(गाथा.) मट्टिळ्कोळ् देयुवम् उलोह मलोहम् * मट्टिळ्कोळ् शोदि मलर्न्द वम्माने *
मट्टिळ्कोळ् शिन्दै शोद् शेयुहै कोण्डु * एन्नुम् मट्टिळ्कुरु उन्नैप्पणङ्ग वाराये ॥ ६ ॥

आनन्दैकनिरूपणीयदेवतावर्गः, ज्ञानप्रचुरो मानुषवर्गः, ज्ञानदरिद्रपशुपक्षिस्थावरवर्गः, संतोषप्रदायकचन्द्रसूर्याद्यात्मकज्योतिर्वर्गश्च यथा स्वस्मादुत्पद्येरन् तथा सर्वपदार्थविकासनिदानभूत सर्वेश्वर! मदीयं प्रेमार्द्रं चिन्तनं कीर्तनं चेष्टितं च भूरितरं स्वीकुरु; अनवरतं यथा त्वामहं सानन्दं प्रणमेय तथा नाम सन्निदध्याः ॥

उच्चावचविचित्रसृष्टिप्रगल्भस्य भवतः सृष्टस्य मम संतोषसंविधानं किं नु भो दुष्करम्? नाहमिमं किमपि वाञ्छामि; मत्प्रणतिं स्वीकर्तुं मदग्रे समायाहि भगवन्! इत्युक्तं भवति ॥ ... (६)

—* छठी गाथा—मट्टिळ्कोळ्देय्वम् उलोकमलोकम् *—

(हिंदी.) आनंद पाने के स्वभाववाले देव, ज्ञानप्रकाशवाले मानव, ज्ञानप्रकाशशून्य स्थावरजंगम पदार्थ और आनंददायक चंद्रसूर्यादि ज्योतिर्गण, इन सब की अपनी ओरसे सृष्टि करनेवाले हे सर्वकारण सर्वेश्वर! मेरे प्रेमसहित चिंतन, कीर्तन और चेष्टितों को अधिक मात्रा में स्वीकार कीजिए; और इस प्रकार मेरे सामने विराजिए की मैं सर्वदा सानंद आपका नमस्कार कर सकूं ॥

यह भाव है—नानाविधविचित्र जगत की सृष्टि करने में समर्थ आपको सृष्ट जगत के अंतर्गत मुझको संतुष्ट करना क्या कठिन है? नहीं, नहीं; और मैं तो कोई दुर्लभ वस्तु नहीं माँगता। बस! मेरे सामने पधारकर मेरे प्रणाम स्वीकार कीजिए; यही मेरे लिए पर्याप्त है॥ .... (६)

(गाथा.) वाराय् उन्तिरुपाद मलर्क्कीऴ् * पेरादे यान्वन्दु अडैयुम्वड़ि
तारादाय् * उन्नैयेनुळ् वैप्पिलेन्नुम् आरादाय् * एनक्केन्नु मेक्काले ॥ ७ ॥

स्वपादारविन्दसरसिजपरिसरे यथाऽहमविरतं वर्तेय, तथा कृपामकुर्वाण भगवन्! सुचिरमनुभवे कृतेऽपि अपर्याप्त स्वामिन्! सदा सर्वदा मदग्रेऽवतिष्ठस्व ॥

स्वापेक्षितं वस्तु सद्य एवालब्धवन्तो बालका यथा पुनःपुनरपेक्षामाविष्कुर्वन्ति, तथैव मुनिवरोऽपि प्रार्थितमेव पुनः प्रार्थयते। केशव! नारायण! माधव! गोविन्द! इत्यादि संबोधनवत् परमविलक्षणं संबोधनमेकमत्रावतरति, 'कृपामकुर्वाण!' इति। निर्घृणेत्युक्तप्रायम्। दयालो! कृपालो! इत्युद्बोधितवतो

मुखात् कथमिदं वचनमवतरति? मनसि विह्वले किं किं नावतरेत्? एतत्तु सुदृढमवधारणीयम्—परमभक्तानां वाचि दयालो! निर्घृणेत्यादि सर्वे मिथः पर्यायभूतमेवेति। 'बाल! अपूपमाप्रदेहि' ति कदाचिद्याचमाना यशोदा 'उलूखले दाम्निबद्धमथ त्वां करोमि' इति चान्यदा कथयन्ती किं प्रेमदरिद्रा विभाव्यते? .... (७)

—* सातवीं गाथा—वाराय् उन्विरुप्पाद मलर्क्कीळ् *—

**(हिंदी.) हे अपने पादारविंदों में मुझे पहुँचाने और वहीं स्थिर रखने की कृपा नहीं करनेवाले! भगवन्! बहुत काल तक अनुभव करने पर भी तृप्ति न देनेवाले हे स्वामिन्! सदा मेरे सामने ही विराजिए ॥**

जैसे अपने अपेक्षित पदार्थ को उसी क्षण में न पानेवाला बालक बारबार उसीको माँगता, ठीक इसी प्रकार आळ्वार भी प्रार्थित वस्तु की ही फिर भी प्रार्थना करते हैं—उसी क्षण में वह पाने की तीव्र इच्छा से। केशव! नारायण! माधव! गोविंद! इत्यादियों की भाँति अब आळ्वार भगवान का यह एक विलक्षण संबोधन कर रहे हैं कि "हे कृपा नहीं करनेवाले" माने हे निर्दय! सर्वदा भगवान को "हे दयालो! हे कृपासागर! इत्यादि पुकारनेवाले आळ्वार श्री अब उन्हें 'हे निर्दय' कह रहे हैं। अत्यंत प्रेमके कारण उनका मन इतना विह्वल हो गया है कि उनके श्रीमुख से विचित्र शब्द निकलते हैं। वस्तुगत्या परमभक्तों के शब्दकोश में दयालु और निर्घृण, ये दोनों समानार्थक हैं; अर्थात् द्वेषप्रयुक्त न होता हुआ केवल प्रेमप्रेरित होने के कारण, निर्दयशब्द निंदा नहीं, वरन विलक्षण स्तुति ही होगी। आळ्वारों के श्रीमुख से ऐसे बहुत-से वचन बारबार निकलते हैं। भक्तों की सभी बातें व चेष्टाएं परमभोग्य ही होती हैं। जैसे कि यशोदाजी कदाचित् लालजी को प्यार करती हुई उनसे अपूप माँगती और कदाचित् उन्हें ओखली में बाँध देने की धमकी भी देती हैं। परन्तु इतने मात्र से कोई उन्हें प्रेमशून्य नहीं कह सकेगा ॥ .... (७)

(गाथा.) एक्काल चेन्दैयाय् एनुळ्ळ् मन्निळ् * मवेक्कालत्तिलुम् याँदोन्‍ऱुम् वेण्डेन् *
मिक्कार् वेदविमलर् विळुङ्गुम् * एन् अक्कारक्कनिये उन्नै याने ॥ ८ ॥

अत्युत्तमवैदिकपरमैकान्तिभिरास्वाद्यमानमधुरफलभूत भगवन्! सदैव मम स्वामी सन् ममैवान्तःकरणे यदि विराजेथाः सत्यं पुरुषार्थान्तरं त्वत्तः कदाऽप्यहं नैव काङ्क्षेयम् ॥!!

"यदि भवान्मे कोटिरूप्याणि दद्यात्तर्हि कदाऽपि नाहं त्वत्तः शतं सहस्रं वा याचेय" इति कोऽपि विद्वान् प्राह राजानं प्रति, एवमुदीरयते गाथयाऽन्यया मुनिवरः। स्वस्यैवान्तःकरणे भगवान् यदि विराजेत, ततो याचनीयं किमस्त्यन्यत्? ननु शठकोपमुनीन्द्रस्यास्य मनसि भगवान् किं सततं न विराजते? विराजत एव खलु, ततश्च यथालिखितेन कुतः कथ्यत इति पृच्छा माभूत्, मनसि विराजनं भगवतस्सर्वसाधारणम्, विराजनमात्रं नात्र विवक्षितम्, अपितु तत्फलभूतसर्वविधानुभवसन्ततेस्सततमनुवर्तनम्। "अक्कारक्कनिये!" इति भगवतः परमविलक्षणं संबोधनं दिव्यप्रबन्धेष्वत्यन्तविरलमतीव रसवत्तरं च। घटिकादि-

नाम्नि दिव्यक्षेत्रे * अकारकनीत्येव भगवान शुभनाम बिभर्ति। लोके पनसरसालादीनि फलानि किमुपादानकानीति सर्वे जानन्ति; पायसमेवोपादानस्थाने निधाय वर्धितादनोकहात्परिपच्यमानं फलम् * अकारकनीत्युच्यते। तद्वत्परमभोग्येति अभूतोपमा सेयम्। इक्षुक्षीरगुडादिभ्योऽपि सहस्रगुणसमधिकमाधुर्यशालित्वं भगवति अनुभवरसिकैकत्वेयम्। पराङ्कुशपरकालमुनीन्द्रावुभावेवं प्रयोक्तारौ ॥ .... .... (८)

—* आठवीं गाथा—एक्कालत्तेन्दैयाय् एन्नुळ्ळ मनिल् *—

(हिंदी.) श्रेष्ठ और परमैकांति वैदिकों के अनुभव करने योग्य हे मधुरफल-सदृश भगवन्! यदि आप सदा मेरे स्वामी होकर मेरे मन में ही स्थिर विराजेंगे, तो मैं आपसे कभी दूसरा अल्प पुरुषार्थ नहीं माँगूंगा ॥

सुना जाता है कि किसी विद्वान ने एक राजा से कहा कि, यदि मुझे एक करोड रूपये दोगे, फिर मैं कभी सौ, हजार इत्यादि रकम नहीं माँगूगा। अब आळ्वार ऐसी ही एक विलक्षण विनती कर रहे हैं। यदि भगवान सर्वदा हमारे हृदय में ही विराजेंगे, तो फिर दूसरी माँगने की वस्तु क्या रहती है? यहां पर यह शंका होगी, कि "यदि आप मेरे हृदय में विराजेंगे" कहने का यह भाव प्रतीत होता है कि अब भगवान आळ्वार के हृदय में विराजमान नहीं; परंतु यह कैसे बन सकता है? इसका यह समाधान है कि सर्वव्यापक भगवान के हमारे हृदय में भी विराजने मात्र से कोई तृप्ति न होगी; किं तु हमारे सर्वदा सर्वविध अनुभव करने योग्य होकर विराजना ही अपेक्षित है, जिसीकी प्रार्थना यहां पर की जा रही है। इस गाथा में भगवान का यह अतिविलक्षण संबोधन किया गया है—"अकारक्कनि।" श्री परकालसूरी भी भगवान को यह विशेषण देते हैं। घटिकाचल नामक चोळसिंहपुर में विराजमान भगवान का यही शुभनाम है। इसका अर्थ है मधुर फल-अर्थात् मधुरफल की भाँति अति भोग्य। यदि मधुर रस से ही, तद्व पांच भौतिक साधारण बीज से, एक वृक्ष और उसमें एक विलक्षण फल भी उत्पन्न हो, उसकी भाँति अतिभोग्य हैं भगवान्। यह तो अभूतोपमा है। यह भाव है—लौकिक मधुर फल भी नीरस पांच भूतों से बनने के कारण, पर्याप्त मात्रा मे रसघन नहीं कहला सकेगा। अतः भगवान के योग्य उपमान होने के लिए उक्त प्रकार एक अपूर्व फल की ही कल्पना करनी पडती है, जिसका नाम है अकारक्कनि। श्री पराङ्कुश परकालादि दिव्यसूरियों के अनुभव की बात है कि भगवान ईख, क्षीर, गुड इत्यादि लौकिक मधुर पदार्थों की अपेक्षा हजारगुन अधिक मधुर होते हैं ॥ .... .... .... (८)

(गाथा.) याने येन्नै अरियहिलादे * याने येन्दनदे येन्रिरुन्देन् *
याने्नी एन्नुडैमैयुम् नीये * वाने् येत्तुम् एम्वानवरेरे ॥ ९ ॥

स्वर्लोकवासिसमस्तामरगणसंस्तुत्य भगो! नित्यसूरिनाथ! अहं मामजानन् अहङ्कारममकारविदूषित आसम्। अहमर्थो मदीयोऽर्थश्च सत्यं त्वदधीनावेव ॥

"न हि स्वस्वं हिनस्ति" इति श्रैरिकी वाक्। स्वात्मैव स्वात्मानं न हन्तीत्यर्थः। हन्त!, अहमेव मां हन्मीति दूयतेऽत्र मुनिवरः। स्वेनैव स्वस्य हनन नाम-अहङ्कारममकारयोर्निर्मूलनमहत्त्वा तयो-रास्पदभाव एव। * अनात्मन्यात्मबुद्धिर्या अस्वे स्वमिति या मतिः। अविद्यातरुसंभूति बीजमेतद् द्विधा स्थितम्॥ * इत्युक्तरीत्या देहतदनुबन्धिविषयकाबहङ्कारममकारौ त्याज्याविति धिया दरिद्रोऽहम्, अहङ्कार-ममकारविवर्धनैकतत्पर आसम्। * मम नाथ! यदस्ति योऽस्म्यहं सकलं तद्धि तवैव माधव! * इति स्तोत्ररत्नानुगृहीतरीत्या, त्वमेवाहम् त्वदीयमेव मदीयम् इत्यध्यवसायतः इदानीमेव परिपूतोऽस्मीत्युच्यते। त्वमे-वाहमित्युक्तिरद्वैतवासनामुपबृंहयतीति न विभाव्यम्, * तवास्मीति वदत्यर्थेगाद्यप्रणाली स्मर्तव्येति नात्र तद्विस्तरः॥ .... .... .... .... .... (९)

## —* नवमी गाथा—पाने येन्नं अरियकिलादे *—

(हिंदी.) हे स्वर्ग निवासि समस्तदेवताओं की स्तुति पानेवाले प्रभो! मैं तो अपना स्वरूप नहीं जानता हुआ, अहंकारममकारों का परवश रह गया। परंतु वास्तव में मैं, और मेरा जो कुछ हो, ये सभी आपके ही अधीन हैं॥

वेद का उद्गार है कि, "नहि स्व स्वं हिनस्ति," माने कोई भी अपने का ही संहार नहीं करेगा। इसके विरुद्ध अब आळ्वार रोते है कि मैं स्वय अपने का ही संहार कर रहा हू, माने अहंकार ममकारों का परवश होकर आत्मा को अधोगति पहुचा रहा हू। परतु शास्त्र बताता है कि अविद्या से उत्पन्न होनेवाले अहंकार व ममकार त्याज्य हैं। मूल गाथा में कहा गया है कि मैं और मेरा सभी आप ही हैं, इस भावना से मैं अभी परिशुद्ध बन गया हू। यह तो कुछ अद्वैतभावना जैसी लगती होगी। परतु इसका भाव यह है कि (मैं व मेरा) ये दोनों सर्वथा आपके अधीन हैं। यथा श्री यामुनाचार्यस्वामीजी ने स्तोत्ररत्न म गाथा—"मम नाथ! यदस्ति योऽस्म्यहं सकलं तद्धि तवैव माधव।" अर्थात् हे नाथ! मैं जो हूं, और मेरा जो है, सभी आपकी ही नियत सपत्ति हैं। समझना चाहिए कि प्रकृत गाथा से ही यह अर्थ उपलब्ध हुआ॥ (९)

(गाथा.) एरॅलेल्लुम् येन्नु पर्होलिल्लैये * नीरे येगुद नेडुञ्जुडर् चोदि *
तेरेलेन्नै उम्पोन्नडि चेर्चोल्लै * वेरे पोद एञ्जान्नुम् विडलॆ ॥ १० ॥

विध्वस्तसप्तर्पभोद्धत्य! रमणीयसनिवेशविशिष्टा लङ्कापुरी भस्मसात्कृतवन्! महातेजस्विन् भो भगवन्! नैवाहं विस्रम्भयोग्यः; मा क्षिप्र त्वत्पादमूलदृढघट्टित-मारचय्य विषयान्तरव्यासङ्गप्रसङ्गगन्धरहितमाकलयेथा॥

अधस्तनगाथोक्तमाकर्णितवा भगवता प्रोक्तम् मुनिसार्वभौम! अहङ्कारममकारवश्यतास्थितिर्भवत प्राक्तनी खलु, सा नेदानीमस्तीति, यथाप्रतिपत्तिरुत्पन्नेति च ननु भवतैव कथ्यते। तर्हि समुज्जीवित किल भवता; भवतु शान्ति—इति। तत्र प्रतिवक्ति मुनिवरो गाथयाऽनया। "नैवाहं विस्रम्भयोग्य" इत्येतदत्र मर्मभूतं वचः। यावन्मां प्रकृतिमण्डले स्थापयति भवान् तावत् "इदमेव संभावितम्, इदमसं-

भावितम्' इति न काऽपि नियन्त्रणा। परमभक्ताग्रेसरः प्रह्लादोऽपि कदाचित्प्रत्यर्थी बभूवेति शृणुमः। अव्याप्यवर्तिनमध्यवसायं मे मा नाम विश्वसिहि; यथा हि मम कदाऽपि विषयान्तरव्यासङ्गो नैव प्रसज्येत, तथा स्वपादारविन्दपरिसर एव मामवस्थापय इति विज्ञापयति॥ .... (१०)

—* दसवीं गाथा—एरेलेछम् वेन्नु एर्कोळिलङ्कैयै, *—

(हिंदी.) हे सातों वृषभों का दर्प दूर करनेवाले! सुंदर लंका पुरी को भस्म कर डालनेवाले! हे तेजोमय भगवन्! आप कभी मुझ पर विश्वास मत कीजिए; परंतु शीघ्र ही मुझे अपने पादारविंदों के नीचे दबाकर, उनसे मिलाकर इस प्रकार संभाल लीजिए कि फिर कभी मैं क्षुद्र विषयों के संग में न जा सकूं॥

पिछली गाथा की प्रार्थना सुन कर भगवान ने कहा कि, "हे मुनिवर! यह तो पूर्वकाल की बात हुई कि आप अहंकारममकारों के परवश थे; अब तो आप सर्वथा उनसे विरहित होकर परमपवित्र बन गये हैं। फिर क्योंकर दुःख पाते हैं? शांति से रहिए।" अब आळ्वार इसका प्रत्युत्तर देते हैं कि, "प्रभो! आप मुझ पर यह विश्वास न कीजिए कि, मैं अब से अहंकारममकारों का वश नहीं हो जाऊंगा। क्योंकि जबतक आप मुझे इस प्रकृतिमंडल में स्थापित रखते हैं, तबतक कौन जान सकता कि कब क्या होनेवाला है? अतः यह संभव है कि मैं फिर भी उस आपत्ति में पड जाऊं। सुना जाता है कि परम भक्ताग्रेसर प्रह्लादजी भी एक समय आपके विरुद्ध बन गये। अतः मेरे इस क्षणिक ज्ञानोदय पर विश्वास करना अनुचित है। अतः इसी क्षण आप मुझे अपने पादारविंदों के नीचे इस प्रकार रख दीजिए कि मैं उन्हें छोड कर फिर कभी विषयसंग में न जा सकूं॥ .... .... .... (१०)

(गाथा.) विडलिल् शक्करत्तु अण्णलै मेवल् * विडलिल् वण्कुरुकूर् शठकोपन्शोल् *
केडलि लायिरत्तुळ् इवैपत्तुम् * केडलिल वीडुशेय्युम् किळर्वार्क्के॥ ११॥

सन्ततसंनिकृष्टहेतिराज भगवन्तं क्षणमात्रमप्यविश्लिष्यता कुरुकापुराधिनाथेन शठकोपमुनिना प्रकाशिते शाश्वतिके सहस्रेऽस्मिन् दशकमिदं परमपुरुषार्थमुपस्थापयतीति फलकीर्तनेन समापितमिदं दशकम्॥

अधस्तनगाथायां स्वस्य कदापि परित्यागो न कर्तव्य इति प्रार्थनां प्रकाशितवन्तं मुनिवरमुद्दिश्य 'भो मास्म भूदियमतिशङ्का भवत; यद्यहं हेतिराजं कदाचित्परित्यजेयम्, तदैव त्वामपि परित्यजेयम्, (अथवा) तदाऽपि त्वां न परित्यजेयम्' इत्युक्तवान् भगवान्; तेन वचसा सन्तुष्टहृदयो मुनिवरस्तदुक्तिमनुवदन्निव सन्ततसंनिकृष्टहेतिराज मिति विशिनष्टि भगवन्तम्। दशकमिदं फलं प्रदद्यादित्युक्तिः—दशकेनानेन प्रसन्नो भगवान् दद्यादित्युक्तिपर्यायभूता मन्तव्या॥ .... .... .... (११)

—* एतद्दशकसारार्थसंग्राहकं द्रमिडोपनिषत्संगतिपद्यम् *—

(श्लो) मोक्षादरं स्फुटमवेक्ष्य मुनेर्मुकुन्दे मोक्षं प्रदातुमसदृक्षफलं प्रवृत्ते ।
आत्मेष्टमस्य पदकिङ्करतैकरूपं मोक्षाख्यवस्तु नवमे निरणायि तेन ॥

—* ग्यारहवीं गाथा—विडलिल् शक्करत्तु अण्णलै मेवल् *—

(हिंदी) चक्रराज को विश्लेष के विना सर्वदा अपने पास ही रखनेवाले भगवान से नित्यसंश्लेषवाले कुरुकापुरी के नाथ श्रीशठकोपसूरी के द्वारा प्रकाशित शाश्वत सहस्रगीति के अंतर्गत यह दशक, अपना अध्ययन करनेवालों को दुःखरहित मोक्षधाम का प्रदान करेगा। (इस फल श्रुति के साथ यह दशक समाप्त किया गया ॥)

पिछली गाथा की प्रार्थना सुनकर भगवान ने आळ्वार को यह आश्वासन दिया कि, "हे मुनि-सार्वभौम! मैं आपको कभी न छोड़ूंगा, चिंता मत कीजिए। देखिए कि मेरे हाथ में यह क्या है। यदि मैं कभी इस चक्रराज को छोड़ूंगा, तो तब आपको छोड सकूंगा, अथवा चक्रराज को छोडने पर भी आपको नहीं छोड़ूंगा। अतः आप निश्चित रहिए।" इस अर्थ का प्रकाशन करते हुए अब आळ्वार भगवान का यह विशेषण दे रहे हैं कि [चक्रराज को अपने पास ही रखनेवाले]। प्रकृत दशक को ही मोक्षप्रदाता कहने का यह भाव है कि इसका अध्ययन करनेवालों पर भगवान प्रसन्न होकर अवश्य ही उन्हे मोक्ष देंगे॥

दूसरे शतक का नवाँ दशक समाप्त हुआ ॥
आळ्वार तिरुवडिगळे शरणम् ॥

---

श्रीमते रामानुजाय नमः । श्रीमद्वरवरमुनये नमः ॥

## ॥ सहस्रगीत्याम् द्वितीयशतके-दशमं दशकम्—किळरोळियिळमै ॥

अवतारिका—अथस्तनदशके अचेतननिर्विशेषपारतन्त्र्यकाष्ठारूपः परमपुरुषार्थो हि मुनिवरेण प्रार्थितो भगवतस्सविधे। तथाविधं पारतन्त्र्यमात्मनि सततमवतिष्ठत एव, तस्यैव निरूपकधर्मत्वात्। स्वानुभवेन तस्य प्रकाशनं यदि चिकीर्षितं स्याच्चर्हि विनियोगसमयघटनामन्तरा न शक्यं तत्। परस्यातिशयाधानरूप-यत्किञ्चित्कैङ्कर्यकरणसंभवे हि तत्पारतन्त्र्यं प्रकाशितुं प्रभवेत्। अतश्च कैङ्कर्यकरणकुतूहलमजायत मुनिवरस्य। * भवांस्तु सह वैदेह्या गिरिसानुषु रंस्यते। अहं सर्वं करिष्यामि जाग्रतस्स्वपतश्च ते ॥ * इति वनप्रस्थानकाले सौमित्रिणा कथितमनुस्मृत्य, क्वचन गिरिसानौ कैङ्कर्यकरणं वरमित्यभिसन्धाय, स्वसन्निकृष्टस्य श्रीसुन्दरबाहु भगवदधिष्ठितस्य [ तिरुमालिरुञ्जोलैनाम्न ] श्रीमद्वनाद्रेः रुपत्यकायां भगवतः कैङ्कर्यमातितसुर्मुनिवरः * एकस्स्वादु न भुञ्जीत भुञ्जीत बहुभिस्सह * इति न्यायमनुसरन् बहुभक्तसहयोगमभिवाञ्छन् तान्प्रत्युपदेशरूपं निबध्नाति दशकमिदम्। उपदेशश्च 'श्रीसुन्दरबाहोर्भगवतो दिव्यस्थलं श्रीमद्वनाद्रिमुपसेवितुमुत्तिष्ठत भो' इति। दिव्य-सूरीणां दिव्यदेशानुभवः प्रकारद्वितयेन सपद्यते, खण्डगाथयाऽनुभवः गाथादशकेनानुभवश्चेति। गाथादशके-

सहस्रगीत्यामिदंप्रथमः। खण्डगापपाऽनुभवात्तु श्रीवेङ्कटादिक्षेत्रं तिरुक्कुरुङ्गुडिक्षेत्रं चाधिकृत्य प्रचलितचरः। अन्येषु बहुषु दिव्यदेशेषु सत्स्वपि श्रीशठकोप मुनीन्द्रस्यात्र श्रीवनगिरौ श्रीवेङ्कटगिरौ चैव भूयिष्ठोऽभिनिवेशः। अत एव द्वयोरनयोरेव गिरिवरयोर्दिव्यदेशयोः खण्डद्वये दशकद्वयकीर्तनं संवृत्तम्। पर्वतानां भूस्तनत्वेन व्यपदेशः प्रथितः। दक्षिणगिरिरुत्तरगिरिरिति व्यवह्रियमाणयोरेतयोरुभयोर्गिरिराजयोः भूदेवीस्तनद्वयस्थानीयतामाह श्रीपरकालसूरिः पेरियतिरुमडल् दिव्यप्रबन्धे ॥ .... .... .... (*)

दूसरे शतक के दसवें दशक की अवतारिका—पिछले दशक में आल्वार ने भगवान से यह परमपुरुषार्थ, माने अचेतन की भांति सर्वथा उनका परतंत्र रहना, माँगा। परंतु वस्तुस्थिति का विमर्श करने पर, यह स्पष्ट होता है कि यह परतंत्रता सर्वदा जीवात्मा में रहा ही करती है; चूँकि परतंत्र रहना ही उसका स्वरूप है और पारतंत्र्य छोडने पर स्वरूपनाश होगा। परंतु तब तक यह परतंत्रता गुप्तरूप में रहेगी जब तक इस आत्मा को प्रभु की सेवा में उपयुक्त होने का अवकाश न मिले। अतः अब आल्वार को भगवान का कैंकर्य करने की इच्छा हुई। प्रसंगात् उन्हें श्रीरामायण के "भवांस्तु सह वैदेह्या" इत्यादि पद्य का स्मरण हुआ, जिस में लक्ष्मणजी की यह प्रार्थना है कि, प्रभो! आप सीताजी के साथ पर्वत के सानुओं पर विहार कीजिए। मैं आपकी सोती व जागती सभी अवस्थाओं में सर्वविध सेवा करूंगा।" इससे आपको ऐसा लगा कि मैं भी पर्वतसानु में सेवा करूं। उनके समीप श्रीसुंदरबाहु भगवान का निवासस्थान श्रीवनाद्रि (तिरुमालिरुञ्चोलै) विराजमान था, जिसमें सेवा करने की आपकी इच्छा हुई। उतने में दूसरों को भी यह महान सेवानंद देने का आपका विचार हुआ। अतः आप भक्तों को बुलाकर उन्हें "जागो और सुंदरबाहु भगवान के दिव्यस्थान श्रीवनाद्रि का सेवन करने के लिए चलो" इत्यादि उपदेश देते हुए प्रवृत्त दशक गाते हैं। दिव्यदेशों का अनुभव करनेवाले आल्वार कितने दिव्यदेशों की एकैक (अथवा अधिक) दशकों में, और किन्हींकी गाथाखण्डमात्र में स्तुति करते हैं। पहले शतक में श्रीवेंकटादि व तिरुक्कुरुङ्गुडि नामक दो दिव्यदेशों को खण्डस्तुति मिल गयी थी। पहलेपहल दशक की स्तुति अभी की जा रही है। अनेक दिव्यदेशों के रहते हुए भी आल्वार का अभिनिवेश, श्रीवेंकटादि और श्रीवनाद्रियों की ओर अत्यधिक मात्रा में रहता है। अत एव आपने इन दोनोंका दो-दो दशकों से मंगलाशासन किया। पर्वतों को भूदेवी का स्तन कहने की रूढि है। इनमें भी विशेषतः उत्तरगिरि व दक्षिणगिरि कहलानेवाले, इन दो पर्वतों को श्रीपरकालसूरी ने अपने "पेरियतिरुमडल्" दिव्यप्रबंध में भूदेवी के स्तनद्वय कहा। इसका यह तात्पर्य है कि ये दोनों क्षेत्र भगवान के अत्यंत प्रिय हैं ॥ .... .... (*)

(गाथा.) किलरोळि यिळमै केडुवदन् मुन्नम् * वळरोळि मायोन् मरुविय कोयिल् *
वळरिळम् पोलिल्सूल् मालिरुञ्जोलै * तळर्विल राहिल् सार्वदु सदिरे ॥ १ ॥

उत्साहसम्पदभिवृद्ध्यनुकूलवयःप्रणाशात्प्रागेव, समुज्जृम्भमाणगुणौज्ज्वल्यशालिनो भगवतो निवासभूतं वर्धिष्णुबालद्रुमषण्डमण्डितं वनाचलं निषेवध्वमनर्थभागित्व-परिहाराय ॥

* तस्माद् बाल्ये विवेकात्मा यतेत श्रेयसे सदा * इति प्रमाण प्रत्यभिज्ञापयन् प्राह-**अनुकूलवयःप्रणाशात्प्रागेवेति ।** "तरुणस्तावत्तरुणीसक्त वृद्धस्तावच्चिन्तासक्त" इतिवत् * बालस्तावत् क्रीडासक्त * इति स्थिते सत्यपि बाल्यवयस प्रशस्तिमुद्बोधयति—**उत्साहसम्पदभिवृद्ध्यनुकूलेति** वयोविशेषणेन । ऊनषोडशवर्षात्मक वय इह विवक्षित वेयम्। * भवान् सर्वत्रैव त्वगणितमहामङ्गलगुण * इति श्रीकूरनाथगुरुवरोक्तरीत्या परव्यूहादिषु सर्वत्रापि भगवतो गुणवत्ताया अक्षतत्वेऽपि अर्चासु गुणसमृद्धेरसाधारणत्वात् समुज्जृम्भमाणगुणोज्ज्वल्यशालिन इति भगवतो विशेषणम्। गाथायास्तृतीयचरणे * वळरिळम्पोळिल्चूळिति स्थलविशेषणम् सुन्दरबाहुस्तवे श्रीकूरनाथगुरुवरा * वर्धिष्णुबालद्रुमषण्डमण्डितम् * इति विवर्तयामासु । **अनर्थभागित्वपरिहारायेत्यत्र** * यन्मुहूर्तं क्षण वाऽपि वासुदेवो न चिन्त्यते। सा हानिस्त-महच्छिद्र सा भ्रान्तिस्सा च विक्रिया ॥ * इत्यादिकमनुसन्धेयम् ॥ (१)

—* पहली गाथा—किळरोळियिळमै *—

**(हिंदी) अत्यंत उत्साह बढानेवाले वय के बीत जाने से पहले ही, प्रवर्धमान शुभगुणवाले भगवान के नित्यनिवासस्थान और प्रवर्धमान बाल वृक्षगणयुत श्रीवनाद्रि क्षेत्र का सेवन करो और अनर्थभागी होने से बचो ॥**

शास्त्र का उपदेश है कि बाल्य में ही श्रेय कमाने का प्रयत्न करना चाहिए (चूंकि बाद में यह काम करना अशक्य होगा)। इसकी याद दिलाते हुए अब आळ्वार कहते हैं कि **[(अनुकूल) वय के बीत जाने से पहले ही ।]** यद्यपि जैसे यौवन विषयोपभोग में और वृद्धावस्था चिंता में बीत जाती, इसी प्रकार बाल्य भी खेल में बीत जाता है, तथापि उस समय उत्साह के भी बढने से स्वरूपानुरूप श्रेय प्राप्त करना भी सुलभ होता है। इस अर्थ की सूचना करने के लिए यह विशेषण दिया गया है—**[उत्साह बढानेवाले ।]** सोलहवर्षों से कम वय का ही यह संकेत है। यद्यपि भगवान परव्यूहादि सभी अवस्थाओं में शुभगुणपूर्ण ही होते हैं। तथापि अर्चावतार की गुणसमृद्धि दूसरों से बहुत विलक्षण होती है, जिस कारण इसमें आळ्वार अधिक अभिनिवेश करते हैं। अत यह विशेषण दिया गया है **[प्रवर्धमान शुभगुणवाले ।]** गाथा के तीसरे पाद में जो शब्द है 'वळरिळम्पोळिल्चूळ्,' इसका अनुवाद करते हुए श्रीकूरेशस्वामीजी ने सुंदरबाहुस्तव में गाया कि 'वर्धिष्णुबालद्रुमषण्डमण्डितम्' । **[अनर्थभागी]** इत्यादि । ज्ञानियों का कहना है कि परमानन्ददायक भगवद्ध्यान का विच्छेद होना ही बडा अनर्थ है। तथाच यह तात्पर्य हुआ कि श्रीवनाद्रिक्षेत्र का सेवन करते हुए भगवद्ध्यान में विच्छेद होने की आपत्ति से बचो ॥ (१)

(गाथा) **शदिरिळ मडवार् ताळ्च्चियै मदियादु * अदिर्कुरल् शङ्गत्तु अळहर्तम् कोयिल् *
॥ मदितवळ् कुडुमि मालिरुञ्जोलै * पदियदु वेत्ति एळुवदु पयने ॥ २ ॥**

चातुर्यभरिताना ललनाना कृत्रिमविनयाभिनयेषु व्यामोह विसृज्य गम्भीरध्वनिविशिष्टपाञ्चजन्यपाणेस्सुन्दरस्य भगवतो निकेतनम् शशधरैरिद्धशिखरं श्रीमद्वनाचल स्तुत्वा समुज्जीवत, एतदेव परमप्रयोजन व. ॥

धनापहरणैकश्रद्धया कृत्रिमप्रेमाभिनयव्यासक्तानां वनितानां चेष्टितेषु मास्तु मुह्यतेति मुनिवर उपदिशति भक्तान्प्रति। तिन्त्रिणीमूलधाम्नः अनाघ्रातलौकिकप्रक्रियागन्धस्य चास्य मुनिवरस्य वनिताचेष्टितविशेषविज्ञानं कथमिव समभूदिति नाशङ्कनीयम्; त्रैकालिकान् त्रैलोक्यवृत्तान्तानपि हि वेदयामास भगवान् सार्वज्ञ्यसम्प्रदानसमये। * परं प्रिय. प्रसादेन प्राप्तसार्वज्ञ्यसम्पदम्। प्रपन्नजनकूटस्थं प्रपद्ये श्रीपराङ्कुशम्॥ * इति ह्यसावुपश्लोक्यते॥ गाथायामस्या द्वितीये तृतीये च चरणे वर्तमानं विशेषणं श्रीकूरनाथगुरवस्सुन्दरबाहुस्तवे विवर्त्तयामासुः * मिदुरितसततोत्फुल्लविश्रृङ्खलशङ्खवरम * इति, * शशधररिङ्खणाढ्यशिखम *, इति च॥ (२)

—* तीसरी गाथा—शुदिरिख्रिमडयार् *—

(हिंदी.) चतुर ललनाओं के कृत्रिमविनयचेष्टितों में व्यामोह छोड कर गंभीर ध्वनियुत पांचजन्यालंकृत श्रीहस्तवाले सुंदर भगवान के नित्यनिवासस्थान और जिस पर चंद्रमा चलता है ऐसे शिखर से युत, श्रीवनगिरि की स्तुति करके उज्जीवित हो जाओ; यही तुम्हारे लिए परमपुरुषार्थ है॥

इस गाथा में आळ्वार भक्तों को यह उपदेश देते हैं कि धन छीनने के लिए ललनाएँ विनय का जो अभिनय करती हैं, उसमें मन फँस जाओ। किसीको शंका होगी कि इमली के पेड के नीचे विराजकर अपने जन्मभर केवल भगवद्ध्यान ही करनेवाले आळ्वार इस लौकिकवृत्तांत को कैसे जान सके। इसका यही समाधान है कि भगवान ने आळ्वार को जो विशेष ज्ञान देकर उन्हें सर्वज्ञ बनाया, उस ज्ञानका विषय संसार और परमधाम नामक दो विभूतियों के अन्तर्गत और भूत भविष्यत् वर्तमान, तीनों कालके सभी शुभाशुभ वृत्तांत थे। तथाच संसार के समस्त कपटव्यवहार भी उन्हें विदित हुए थे। श्रीकूरेशस्वामीजी ने इस गाथा के भी दूसरे व तीसरे पादों का इस प्रकार अनुवाद किया कि, "मिदुरितसततोत्फुल्लविश्रृङ्खलशङ्खवरम्," व "शशधररिङ्खणाढ्यशिखम्॥" .... .... (२)

(गाथा) शुदिरिख्रि शेय्दु शुदिरिख्रै नेञ्ज * पुयलमळै वण्णर् पुरिन्दुरै कोविल् *
मयलमिङ्ग पोळिलशूळ् मालिरुञ्जोलै * अयलमलै यडैवदु अदुकरुममे॥ ३॥

अयि हृदय! अप्राप्तकार्यकरणेन न किमपि प्रयोजनं स्यात्, वर्षुकवलाहकसन्निभस्य हरेः प्रेमपूर्वकनित्यवासस्थलं व्यामोहजनकमहोद्यानपरिवृतं श्रीमद्वनाद्रिं हित्वा तत्परिसरवर्तिशैलान्तरस्य भजनं वाऽपि क्रियतां कामम्॥

दिव्यप्रबन्धेषु हृदयसंबोधनप्रकरणेषु हृदयमेव संबोध्यत इति नास्त्येयम्; अन्तरङ्गनिर्विशेषाणां भक्तानामपि संबोधनं विवक्षितमाहुराचार्याः। लोकेऽपि अत्यन्तविश्वसनीयजनपर्यायतया प्रयुज्यते ह्यन्तरङ्गशब्दः; तस्याप्यन्तरङ्गभूत इति। भगवन्नित्यावासभूतदिव्यदेशवत् तत्सन्निकृष्टकश्चन देशविशेषोऽप्यादरणार्ह इति शास्त्रार्थो गाथयाऽनया द्योत्यते। अप्राप्तकार्यकरणेन न किमपि प्रयोजनमिति, वक्तुर्मुनिवरस्याभिसन्धि

द्वेधा; व्याचक्षते गुरुवराः—असेव्यसेवनमभक्ष्यभक्षणमित्यादिकमप्राप्तकार्यमिति सर्वविदितमेतत्। एषोऽप्यर्थोऽत्र संगतः। परव्यूहविभवान्तर्यामिसेवनम् अप्राप्तपदाभिलप्यं कृत्वा तद्वर्जनमुपदिशन इति मुख्यार्थमाचक्षते। वनाद्रौ विराजमानस्य भगवतो दिव्यमङ्गलविग्रहसौन्दर्यवर्णनम् उपदेशलक्ष्यभूतानामाभिमुख्यातिशयप्रजननार्थम् ॥....(३)

*—तीसरी गाथा—पयनल्लशैयुदु पयनिछै, नेञ्जे *—

(हिंदी.) हे मन! व्यर्थ काम करने से कोई लाभ नहीं; वर्षाकाल के मेघ के सदृश भगवान के सप्रेम विराजने के स्थान और व्यामोहजनक-महोद्यान-परिवृत श्रीमद्वनाद्रि को छोड, उसके पास विराजमान दूसरे किसी पर्वत का भी क्यों न हो, भजन करो॥

दिव्यप्रबंधों में तत्र तत्र हृदय को संबोधित कर जो उपदेश दिया जाता है, वह वस्तुतः वक्ता के हृदय को नहीं, परंतु हृदय की भांति उनके अत्यंत प्रेमी व विश्वासयोग्य भक्तों को ही लक्ष्य करता है। लोकव्यवहार में भी अत्यंत विश्वसनीय व्यक्ति के बारे में कहा जाता है कि, "यह अमुक का अंतरंग है।" अंतरंग, हृदय, मन इत्यादि पर्यायशब्द हैं। ऐसे भक्तों को संबोधित कर अब आळ्वार कहते हैं कि भगवान के नित्यसांनिध्य से शोभायमान दिव्यदेश की भांति, उसके पास रहनेवाला, अर्थात् उससे संबंध पानेवाला दूसरा देश भी हमें अत्यंत आदरणीय होता है। [व्यर्थ काम करने से कोई लाभ नहीं] कहने का यह भाव तो है ही कि असेव्यसेवन, अभक्ष्यभक्षण इत्यादि अकृत्य करना अनुचित है। आचार्य बताते हैं कि इसके अतिरिक्त यह भी एक विलक्षण अर्थ होता है कि श्रीवनाद्रि की सेवा छोड, भगवान के परत्वादि का सेवन करना भी व्यर्थ है। यह अर्थ बडा सरस है। चूंकि आळ्वारों के अनुभव में अर्चावतारों में ही गुणों का परिपूर्ण प्रकाशन होता, अतः इनके सामने परत्व, व्यूह, विभव और अंतर्यामी सभी इतने फीके मालुम पडते हैं कि उनका मन इनकी उपेक्षा ही कर देते हैं। वनाद्रिनिवासी भगवान के सौंदर्य का वर्णन करने से आळ्वार अपने उपदेश के पात्र व्यक्तियों के मन को उनकी ओर खींचना चाहते हैं॥

(गाथा.) करुम् वन्पाशम् कळित्तुळ न्नुय्यवे * पेरुमलै येडुत्तान् पीडुरै कोयिल् *
वरुमळै तवळुम् मालिरुञ्जोलै * तिरुमलै यदुवे अडैवदु तिरमे॥ ४॥

भक्तानां कर्मग्रन्थिबन्धविस्रंसनपूर्वकसमुज्जीवनसम्पादनार्थमेव गोवर्धनोद्धारक-भगवदध्युषितस्य जङ्गमजीमूतसमालिङ्गितस्य च श्रीमद्वनाद्रेस्सेवनं परमहितं वः॥

सर्वव्यापिनस्सतोऽपि भगवतो दिव्यदेशविशेषेषु वर्तनं प्रयोजनविशेषोद्देश्यकमिति प्रथमचरणेन प्रतिपाद्यते। भक्तानामुज्जीवनसम्पादनमेव भगवदुद्दिष्टं प्रयोजनम्। कर्मग्रन्थिबन्धविस्रंसनमन्तरेणोज्जीवनस्य दुर्घटत्वात्तदप्युष्यते। वनगिरिमालिङ्गतो जीमूतस्य जङ्गमत्वविशेषणेन स्थावरजीमूतस्यान्तर्वर्तनं द्योत्यत इत्याचार्याः। भगवानपि साक्षाज्जीमूत एव हि। कालनियतिमन्तरेण सदैव वर्षेलसौ॥ ....(४)

—※ चौथी गाथा—करुमवन्पाशम् कळित्तुय्न्नुय्यवे ※—

(हिंदी) भक्तों के नलिष्ठ कर्मपाश छुडाकर उनका उद्धार करने के लिए ही गोवर्धनोद्धरण करनेवाले भगवान के निवासस्थान और बरसने के लिए चलकर आनेवाले मेघों से परिवृत श्रीवनाद्रि का सेवन करना ही तुम्हारा कल्याणकारक है ॥

इस गाथा के पहले पाद में यह अर्थ बताया जाता है कि सर्वव्यापक भगवान के दिव्यदेशों में असाधारणतया विराजने का कारण भक्तोंनुग्रह ही है। भक्तों का उद्धार करना ही भगवान का इष्ट मुख्य प्रयोजन है; तथापि चूंकि उनके कर्मपाश मिटाये बिना यह प्रयोजन सिद्ध नहीं होगा, अतः यह भी प्रयोजन यहां पर कीर्तित हुआ है। आचार्यों का यह रसमय व्याख्यान है कि वनागिरि के शिखर पर चलनेवाला नीलमेघ है, और सानु में तो स्थावर (माने स्थिरप्रतिष्ठित) नीलमेघ, माने मेघश्याम भगवान विराजमान हैं। मेघ चौमासे में ही बरसता, भगवान तो सर्वदा (कृपा) बरसते हैं ॥ (४)

(गाथा) तिरुंमुडै वलत्ताल् तीविनै पेरुक्कादु ※ अरुमुय लाळि प्पडैयवन् कोयिल् ※
मरुविल् वणुधुनेश्शूल् मालिरुञ्जोलै ※ पुरमलै शार पोवदु किरिये ॥ ५ ॥

समूढेन शारीरबलेन दुष्कृत्यानामभिवर्धनं हित्वा आश्रितरक्षणरूपपरमधर्मश्रद्धालु-हेतिराजसनाथेन भगवताऽध्युषितस्य निष्कलङ्कतीर्थसमृतस्य च श्रीमद्वनाद्रेः प्रत्यन्त-पर्वतप्राप्त्यर्थप्रयाणमपि वरम् ॥

यस्मिन्वस्तुनि प्रेमबन्धः क्रियते स तावत्तस्मिन्नेव वस्तुन्यविश्राम्यन् तदनुबन्धिष्वपि प्रसर्पतीति ननु पश्यामः। एवं वनाद्रिर्भगवदधिष्ठितस्थलविशेष एवोद्देश्य इति न नियमः, महीयसस्तस्य शैलस्य च क्रोडपि वा भागस्समाश्रयितुं योग्य इति कथ्यते। महद्भिः परिश्रमैः शारीरबलपुष्टिं सम्पादयन्तो जनाः बलस्य तस्य विनियोगं विगीतविषयेष्वेव हि वितन्वन्ति। माभूत्तथेति प्रतिषेधपूर्वकमुपदिशति मुनिवरो हितबुद्धया। हेतिराजस्याश्रितरक्षणरूपपरमधर्मश्रद्धालुत्वं विशिष्य अम्बरीषोपाख्यानेऽनुसन्धेयम् ॥ (५)

—※ पांचवीं गाथा—तिरुमुडैवलत्ताल् तीविनै ※—

(हिंदी) शरीर का बल बढाकर उससे अधिक मात्रा में पाप कमाना छोडकर, आश्रितजनसंरक्षणरूप परमधर्म में ही जिनकी श्रद्धा है, ऐसे चक्रायुध से विभूषित भगवान के निवासस्थान परिशुद्धतीर्थपरिवृत श्रीवनाद्रि के पार्श्वस्थ पर्वत पहुंचने के उद्देश्य से प्रस्थान करना भी श्रेयस्कर है ॥

जब हमें किसी वस्तु से प्रेम करते हैं, तब बहुत बढ जानेपर, वह प्रेम उस वस्तु में ही सीमित न रहकर, उसके साथ संबंध रखनेवाले दूसरे पदार्थों की ओर भी बहने लगता है। इस न्याय के अनुसार अब आळ्वार कहते हैं कि खुद भगवान के निवासस्थान वनाद्रि को ही लक्ष्य करके प्रस्थान करने की

आवश्यकता नहीं रहती; परंतु उस महान पर्वत के साथ संबंध रखनेवाले दूसरे किसी पर्वत की ओर चलना भी मंगलकारक होगा। यह भी उपदेश दिया जाता है कि कुछ लोग नाना उपायों से अपने शरीर को बलवान बनाकर, हाय! उस बल को अधिक पाप कमाने में, अर्थात् कुकर्मों में, उपयुक्त करते हैं, जो बड़ा ही अनुचित है। अंबरीषोपाख्यान में हम स्पष्ट देख सकते हैं कि भक्तों की रक्षा करने में चक्रराज कैसे उत्सुक हैं॥ .... .... ... .... .... (५)

(गाथा.) किरियेन निनैमिन् कील्मै शेय्यादे * उरियमर् वेण्णेयू उण्डवन् कोयिल् * मरियोडु पिणैशेर् मालिरुञ्जोलै * नेरिपड वदुवे निनैवदु नलमे ॥ ६ ॥

क्षुद्रकृत्यकरणश्रद्धां विसृज्य एतदेव परमहितं प्रतिपद्यध्वम्। (किं तदिति चेत्?) शिक्यसंभृतनवनीतास्वादननिपुणेन भगवताऽध्युषितस्य सापत्यहरिणगणजुष्टस्य श्रीमद्वनाद्रेर्मार्गचिन्तनमेव तत्॥

दिव्यदेशमार्गचिन्तनमित्येतत् सर्वेगमनाया ससाध्यम्। सकृद्गमनामात्रेऽपि गतवतां वाचा मार्गप्रक्रियामाकर्ण्य अर्चिरादिमार्गचिन्तनमिव तद्विचिन्तनमपि परमभोग्यम्। "प्रथमतो दक्षिणमथुरापुरी गन्तव्या; ततः क्रोशपट्कदूरवर्ती वनगिरिः प्रयातव्यः; मध्येमार्गं मोहनक्षेत्रम् (तिरुमोहूर) सेवितुं योग्यम्" इत्यादिरूपं विचिन्तनमेव मार्गचिन्तनम्। दिव्यदेशसेवनतोऽप्येतदभ्यर्हितं मन्यन्ते रसिका भक्ताः। वनाद्रिमधिवसतो भगवतः शिक्यसंभृतनवनीतास्वादननिपुणत्वप्रतिपादनम् वनगिरिमार्गविचिन्तनमिव नवनीतलाभमार्गविचिन्तनमपि कर्तव्यमिति द्योतयतीव। तदेवम्। शिक्यं तावन्नीचस्थले न स्यात्; उच्चस्थलेष्वेव ह्यासज्ज्येत तत्। ह्रस्वः कृष्णडिम्भः कथमिव ततो नवनीतमुद्धृत्यास्वादयितुं क्षमेतेत्येवंरीत्या विचिन्तनमेव तत्॥ .... .... (६)

—* छठी गाथा—किरियेन निनैमिन् कील्मै शेय्यादे *—

(हिंदी) कुकर्म करने की श्रद्धा छोड़, छीके में सुरक्षित रखा हुआ मक्खन खाने में निपुण भगवान का निवासस्थान और बच्चों के साथ खेलनेवाले हरिणों से युत श्रीवनाद्रि जाने के मार्गचिंतन को ही परमहित मानो॥

वस्तुतः किसी दिव्यदेश की यात्रा करने में अनेक क्लेश रहते होंगे; परंतु जाने के मार्ग की चिंता करने में कौनसा क्लेश होगा? कुछ नहीं। अतः इस गाथा के द्वारा आल्वार संसारियों को यह उपदेश देते हैं कि तुम अपने घर बैठे बैठे ही श्रीवनाद्रि जाने के मार्ग का चिंतनमात्र करो, तो भी तुम्हारा कल्याण होगा। शास्त्र हमें प्रतिदिन अर्चिरादिमार्ग का चिंतन करने का उपदेश देता है। वस्तुगत्या यह मार्गचिंतन भी परमभोग्य रहता है। इसी प्रकार श्रीवनाद्रि का मार्गचिंतन भी परमभोग्य है। "हमें अपने स्थान से, पहले दक्षिण मथुरा पुरी जानी चाहिए; फिर वहां से अमुक रास्ते से श्रीवनाद्रि जाना चाहिए; बीच में मोहन क्षेत्र मिलेगा, जहां पर श्रीकालमेघ भगवानके दिव्यदर्शन अत्यद्भुत हैं" इत्यादि चिंता करना

ही मार्गचिंतन कहलाता है। यात्रा करने में अशक्त जन भी दूसरों से सुनकर उक्त प्रकार मार्गचिंतन कर सकते हैं। रसिक भक्तों का अभिप्राय है कि प्रत्यक्ष यात्रा की अपेक्षा यह मार्गचिंतन ही अधिक भोग्य है। वनाद्रिनिवासी भगवान को [मक्खन खाने में निपुण] कहनेवाले आळ्वार का यह भाव होगा, कि मार्गचिंतन की भाँति मक्खन पाने के मार्ग का चिंतन भी आवश्यक है। वह इस प्रकार है—मक्खन तो छीके में रखा गया है; छीका भूतल पर नहीं, वरन ऊपर कहीं रखा जाता। कृष्णकिशोर तो बिल्कुल छोटा शिशु है; फिर यह कैसे वह मक्खन पा सकेगा? कौनसे उपाय से इसे वह वस्तु मिलती होगी? इत्यादि ॥ (६).

(गाथा.) नलमेन निनैमिन् नरहलन्दादे * निलमुन मिडन्दान् नीडुरै कोयिल् *
मलमरु मदिशेर् मालिरुञ्जोलै * वलमुरै येयुदि मरुवुदल् वलमे ॥ ७ ॥

नरकगर्तपतनस्पृहामुत्सृज्य इदमेव हितमिति मन्यध्वम्; पुरा प्रलयार्णवादवनीमुद्धृतवता भगवता चिरादध्युषितस्य निष्कलङ्कज्ञानसमुत्पादनसमर्थस्य श्रीमद्वनाद्रेरनुकूलवृत्त्या संसेवनमेव समुचितम् ॥

लोके दिव्यदेशान्प्रति गन्तारस्सन्ति नाम बहवः; ते सर्वेऽप्यनुकूलवृत्त्यैव भक्तिश्रद्धापरिकर्मिताः प्रयान्तीति न नियमः। पञ्चानामपीन्द्रियाणां क्षुद्रा विषया लभ्येरन्निति प्रत्याशया गन्तार एव प्रायिकाः; भगवद्वस्तुभागवतवस्त्वाद्यपहरणहेवाकेनैव प्रायो गच्छन्तीति प्रत्यक्षदृष्टमिदम्। तद्व्यावर्तनाय अनुकूलवृत्त्या भजनमुपदिश्यते। नरकगर्तपतनस्पृहा नाम—भगवद्विश्लेषेच्छा। सर्वथा भगवद्यासङ्गवैदेशिकत्वस्पृहेति यावत्। * यस्त्वया सह स स्वर्गो निरयो यस्त्वया विना * इति ह्याह वैदेही राघवं प्रति ॥ .... (७)

—* सातवीं गाथा—नलमेननिनैमिन् नरहलन्दादे *—

(हिंदी.) नरक में डूबने का विचार छोड कर, पूर्वकाल मे भूमि को प्रलयापद से बचाते हुए उसका उद्धार करनेवाले भगवान के नित्यनिवासस्थान और कलंकरहित ज्ञान का प्रदान करने में समर्थ, श्रीवनाद्रि का सप्रेम सेवन करना ही उचित समझ लो ॥

हम देख रहे हैं कि दिव्यदेशों की यात्रा करनेवाले सभी जन भक्ति व श्रद्धा के साथ नहीं जाते। कितने लोग अपनी इंद्रियों को क्षुद्र विषय मिलने की आशा से, तथा और कितने लोग भगवद्भागवतद्रव्यापहरण करने के लिए यात्रा करते हैं। अतः अब आळ्वार यह उपदेश देते हैं कि ऐसी पापचिंता छोड भक्ति व श्रद्धा के साथ श्रीवनाद्रि की यात्रा करना ही कल्याणकारक होगा। [नरक में डूबने का विचार] माने भगवान से सर्वथा दूर रहने का विचार। एक समय सीताजी ने कहा कि, "हे (पति)देव! आपके साथ रहना ही स्वर्ग, और आपसे विरहित रहना नरक है। अतः यह मेरा प्रेम जान कर मुझे भी आप अपने साथ दंडकारण्य लें जाइए ॥" .... .... .... (७)

(गाथा.) वलम् शेयुदु वैहल् वलम् कळियादे * वलम् शेय्युम् आयमायवन् कोयिल् *
वलम् शेय्युम् वानोर् मालिरुञ्जोलै * वलम् शेयुदु नाळुम् मरुवुदल् वळक्के ॥ ८ ॥

बलिष्ठं वपुस्सम्पाद्य वृथा बलक्षयमकृत्वा * य आत्मदा बलदाः * इत्याम्नातरीत्या, स्वानुभवौपयिकबलप्रदायकेन भगवता गोपालकृष्णेनाध्युषितं वन्दारुवृन्दारकपरिवृतं च श्रीवनगिरिं नित्यं प्रदक्षिणीकुरुत ; इदमेव स्वरूपानुरूपम् ॥

॥ मशकमक्षिकामत्कुणपिपीलिकादिजन्मसु अत्यन्तबलविरहः प्रात्यक्षिकः ; मनुष्यजन्म तु बलाढ्यं बलाभिवर्धनसाधनं च भवति । ईदृशमुत्तमं जन्म प्राप्तवद्भिर्जनैः निरर्थकविषयेषु बलस्य क्षयनंपादनं विगेयम् । * विचित्रा देहसम्पत्तिरीश्वराय निवेदितुम् । पूर्वमेव कृता ब्रह्मन् ! हस्तपादादिसंयुता ॥ * इत्युक्तरीत्या भगवद्विषये [ दिव्यदेशपरिचर्यासु ] करणग्रामाणां प्रावण्यसंपादनेन शरीरशक्तेः सफलीकरणमेव युक्तम् इत्युपदिश्यते गाथयाऽनया ॥.... .... .... .... .... (८)

—* आठवीं गाथा—वलम् शेयुदु वैहल् वलङ्खलियादे *—

(हिंदी.) अपने शरीर को बलवान बनाकर सर्वदा उस बल का व्यर्थ उपयोग मत करो ; परंतु अपना अनुभव करने के आवश्यक बल देनेवाले, मायाचेष्टित श्री गोपालकृष्ण भगवान के नित्यनिवासस्थान और परिक्रमा करनेवाले देवों से परिवृत श्रीवनगिरि की सदा परिक्रमा करो ; यही स्वरूपानुरूप है ॥

इस गाथा में आळ्वार यह उपदेश देते हैं कि क्रिमिकीटादिजन्मों में भगवान का कैंकर्य करने के लिए पर्याप्त शरीर-बल दुर्लभ है ; किंतु एक मात्र मानव जन्म में वह बल स्वभावसिद्ध और बढाने योग्य भी होता है । अतः इस प्रकार अतिदुर्लभ मानव जन्म प्राप्त करनेवालों को व्यर्थ क्षुद्र विषयों में उसे बेकार करने का प्रयत्न छोड, दिव्यदेशों में भगवत्कैंकर्य करने में ही उसका उपयोग करना चाहिए । शास्त्र भी स्पष्टतया कहता है कि हस्तपादादि समस्त अंग व इंद्रियों से परिपूर्ण यह मानवशरीर भगवान का कैंकर्य करने के लिए ही मिला है ॥ .... .... .... .... (८)

(गाथा.) वळक्केन निनैमिन् वल्विनै मूळ्हादु * अळङ्कोडि यडुान् अमर् पेरुङ्गोयिल् *
मळक्कळिरिनमुशेर् मालिरुञ्जोलै * तोळक्करुदुवदे तुणिवदु शूदे ॥ ९ ॥

दुस्तरदुरितराशिष्ववगाहनमपहाय मदीयोपदेशस्वीकरणमेव समुचितमिति संप्रतिपद्यध्वम् ; पूतनामारणकर्त्रा कृष्णेनाध्युषितस्य सुप्रशस्तस्य कलभव्रातपरीतस्य च श्रीवनगिरेस्सेवाहेवाकमात्रमपि पर्याप्तम् ॥

अल्पसंतुष्टो भगवान् स्वनित्यवासनिकेतनभूतस्य दिव्यदेशस्य प्रणमनोन्मुख्यमात्रमपि भूयिष्ठं मन्यते यतः, ततो वनगिरिसिसेविषामपि सुकृतं मन्यमानस्य तस्य प्रीतये स्वस्थानात्पदचलनमप्यकृत्वा 'वनगिरिस्सेवनीय' इत्यभिनिवेशमात्रमपि अलं वः इत्युच्यते । ननु तुल्यबलविकल्पस्यैव प्राप्तत्वात् विषमविकल्पायोगाद् वनगिरिप्राप्तितत्प्रदक्षिणीकरणादिगुरुतरव्यापारेण सह तत्प्रेप्सारूपलघुतरव्यापारस्य विकल्पः कथं नु युज्यत इति शङ्का स्यात् । संसारिषु परमकरुणया मुनिवद् एवमुपदिशतीति प्रतिपत्तव्यम् । इच्छामात्रं पर्याप्तमित्युपदेष्टुः किं हृदयम् ? इच्छानन्तरभाविन्योः प्रयत्नकृत्योः स्वत एव संभवेदुदय इति ॥ .... .... .... (९)

—* नवमी गाथा—वळ्क्केन निर्नमिन् नल्लिनै मूव्हादु *—

(हिंदी.) दुस्तर पापराशि में डूबने का प्रयत्न छोड कर, इस मेरे उपदेश को ही अपने लिए योग्य मान लो। पूतना का संहार करनेवाले भगवान के नित्यनिवासस्थान और वालगजसमूह से परिवृत श्रेष्ठ श्रीवनाद्रि का सेवन करने की तीव्र इच्छा करना भी पर्याप्त है॥

भगवान ऐसे अल्पसंतुष्ट हैं कि वे अपने नित्यनिवासस्थान दिव्यदेश का प्रणाम करने की इच्छा को भी अत्यधिक सेवा ही मानते हैं। अतः उनको संतुष्ट करने के लिए तुम्हें अपने स्थान से विदा होकर वनगिरि की साक्षात् यात्रा करने की भी आवश्यकता नहीं रहती; किंतु अपने घर बैठे बैठे ही, "हमें वनगिरि की सेवा करनी चाहिए" यह इच्छा करना भी पर्याप्त है। इस पर किसीकी शंका होगी कि अनेक क्लेशों का सहन पूर्वक कायिक यात्रा करना और घर बैठे यात्रा की इच्छा करना, ये दोनों कैसे समान हो सकते है? इसका सारतम समाधान यह कि संसारियों पर विशेष कृपा से आळ्वार उन्हें सरलतम उपाय का उपदेश देते हुए यह बात कर रहे हैं। उनका अभिप्राय है कि यात्रा करने की तीव्र इच्छा करनेवाला मानव, उस इच्छा के बहुत बढ जाने पर अवश्य ही यात्रा भी करेगा और कृतार्थ होगा॥ .... (९)

(गाथा.) शूदेन्नु कळ्वुम् शूदुम् शेय्यादे * वेदमुन विरित्तान् विरिम्बिय कोयिल् *
मादुरु मयिल्शेर् मालिरुञ्जोलै * पोदविळ् मलैये पुहुवदु पोरुळे॥ १०॥

आस्तिकानामपि नास्तिकतासंपादनप्रवृत्तिम् आत्मापहाररूपचौर्यं च मनसाऽप्यनाकलय्य, पुरा वेदप्रादुर्भावकस्य भगवतोऽपि स्पृहणीयम् मयूरमिथुनजुष्टम् विकस्वरकुसुमसौरभाञ्चितं च वनगिरिं प्रविशत। अयमेव वः परमपुरुषार्थः॥

जगति बहूनामेष स्वभावः—स्वयं नास्तिकास्सन्तः इतरेषामपि नास्तिकीकरणे बलवदुद्युक्ता इति। एतद्धि सुमहत्पातकम्। अथ * योऽन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते। किं तेन न कृतं पापं चोरेणात्मापहारिणा॥ * इत्युक्तं चौर्यं च भूयसामवर्जनीयं भवति। तदिदं दुस्स्वभावद्वितय हेयमित्युपदिश्यतेऽत्र। * यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै * इत्याम्नातमनुसृत्य भगवतो वेदप्रादुर्भावकत्वमुक्तमिह। * वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यः * इत्युक्तवतो गीताचार्यस्येत्यपि व्याचक्षते गुरुचरणाः॥ .... (१०)

—* दसवीं गाथा—शूदेन्नु कळ्वुम् शूदुम् शेय्यादे *—

(हिंदी.) आस्तिकों को भी नास्तिक बनाने की कपट प्रवृत्ति तथा आत्मापहार नामक चौर्य, इन दोनों को मन से भी छोडकर, पूर्वकाल में वेदों को प्रकाशित करनेवाले भगवान के अभिमत वासस्थान मयूरदंपतियों के सेवित व खिले हुए पुष्पों से समलंकृत श्रीवनाद्रिक्षेत्र में प्रवेश करो; यही परमपुरुषार्थ है॥

